अधरन पीक लीक तोतरात बैनन
नैनन सैनन लागे ॥
सांझ अवध बद गए रहे अनतही
सबनिश कहांतुम पागे ।
बलिहारी वारों गिरधारी सुन्दर मुखपै
प्रातही आए मेरे आगे ॥

५

ए मन भोरही केशव कृष्ण कहिए
लइए श्रीहरिनाम ।
गोविन्द गिरिधारी मधुसूदन वनवारी
जगन्नाथ जगकेधाम ॥
मुकुन्द माधो मुरारि विहारी वामन बैकुण्ठ ठाम ।
श्रीबिठल वासुदेव द्वारकानाथ बद्रीनाथ
राम नाम भक्तवत्सल पूरण काम ॥

भैरव—सुरफाक्ताल ।

अब याद कररे बन्दे अल्लाहको
जो कुछ तेरा होगा भला ।
निशि दिन ध्यान करो वाहीको याही तू भान भला ॥

रुद्रताल ।

रुद्रदेव त्रिनयन अरुण जटा पिनाकधर नङ्गे ।
शिवहर गिरिजाधर वर नन्दी वाहन गौर अङ्गे ॥

भैरवी—ताल फरोदस्त

सागमधपमगरेसागरेसानिधपमधनिमारेगरेसा ।
रेगरेसाधपधनिधधनिधधपमगमपधनिमा ॥
रेगरेसारेनिपमगरेगरेगसानिधप
मगमपधनिधपमगरेरेगमगरेसा ॥

भैरव—तिताला ।

१

कहियो प्यारेसों इतनो बिनती मोरी ।
मो जीयत जिनबिसारिए
मैं हौं जनम जनम की चेरी ॥
मोहिं कामसो आय बनीहै जैसे नारन छेरी ।
साह विक्रमके चरण परसत होत वटरजे हेरी ॥

२

कटि पीत पट गहे कंटका अङ्गअङ्गनमें
जाय निशिही खड़े वनमें ।
पटि किधौं कहुंग्वारनसों भई खाई दधि छिड़ाई
ताके शिखरन करण लागेहो तनमें ॥

३

मोहिं तुमारे दरबारको आसरा
मेरी शरम अब तुम रखलीजे ।
इतनी विनती तुमसों करतहौं
मोहिं सुख आनन्द दीजै ॥

४

मौन दीन अनलहक चिस्ती सांचे महरबान
ख्वाज कुतबउद्दीन सेखफरीद मफरगंज ।
महबूब इलाही नाजामदीन तैसेही मुसकल
आमान सेख नसीरउद्दीन दुख भंज ॥

भैरव—जलद तिताला ।

हजरत रसूल मखबूल अपनीकृपातें
मो मन चिन्ता दूर कीजे ।
दीजे बहु भांतिनको आनन्द सदका
अपने मुरसद ऐनका सुखरीजे ॥
तुरत सुधालीजे आय आशाहै दुखदारिद्र
जनमलों जाय पाऊं ईमान औ लाजगुण प्रान
धन सेवकहूं तुहारे हसनैनका सुखभोजे ॥

भैरव—तें वडा ताल

१

गरुड़धर गिरिधर गजाधर सुदरशन चक्रधरणं ।
जय जय माधव मधुसूदनं परमपुरुष पातकहरणं ॥
दैत्यदमन दामोदरं स्तुति अपरंपार दारिद्रदरणं ।
कमलनयन कृपाल केशव कंसअरि करुणाकरणं ॥
विश्वनाथ महीधरन खलदहन कृपाकरणं ।
अहिशायन औ खलवन्धन कालीमर्दन गिरिधरणं ॥

आदीनाथ जगपति जगउद्धारण जगज्जीवन
यमुलार्ज्जुनतरणं ।
अपरंपार अलख निरञ्जन आनन्दघन निस्तरणं ॥
दीननाथ दयालसिन्धु सन्तसिद्ध सेवत सुर
भुवके भार उतारणं ।
भक्तवत्सल धर्म्मरचक करतार कुरम करुणाकरणं ॥
गिरिपतिके प्रभु अगम अगोचर निरञ्जन
निराकार सोई साकार सृष्टकरणं ।

२

तिय प्रवीण परम चतुर मोहन सूरत नागर
रोमरोम सुन्दर ।
नेत्रकमल सुआ नासिका श्रीफल उरोज
कटि केहरि गर्भ गञ्जन पुरन्दर ॥

३

देवमणि दिनमणि भान दिन कहाँसे तिमिर हरत
रैनि तपनि त्रिगुण द्वादश आत्म नेत्र मार्त्तण्ड ।
हस्तरश्मपुषा जगतारण जनचक्षु जगवन्दन
पापहरण प्रचण्ड ॥
सूरज सुर सहस्र रहत तू बैजानपति
अगति तू अगति सप्तदीप नवखण्ड ।
रसनिधान सेवकको दीजे सुदृष्ट कीजे
दीजिए सुर ताल अखण्ड ॥

भैरव —सुरफाकता

प्रजापति द्विजपति आदिदेवपते जगत्पति ब्रह्मा ।
सावित्रीपति चारु निगमपति हंसवाहनपति ब्रह्मा ॥
षड्दर्शन सृगुपति कहियत चतुराननपति
चतुर करमा ।
कर उन्न युक्त याचक जन बैजू नित उठकरे
परकरमा ॥

चउताल

त्रिपुरारि त्रिशूलपाणि शिव शङ्कर सानो ।
डमरु डिम डिम कर नीलकण्ठ फुङ्कत फनेश
चन्द्रभाल कटाक्ष जटा-गङ्गापानो ॥

तिएअवै तिएअवै तियाऐया तिएऐया तिएऐऐया
आआआआआआआआनो ॥

भैरव—सुरफाकता

त्रिपुरारि गरीबनिवाज निवाजन समरथ
पूरि रह्या सब धाय धाय ।
जे तुम्हें ध्यावें मन इच्छाफल पावें
तिहारोही गुण गाय गाय ॥
सुर नर मुनि ध्यान धरतुहैं तिनहूके मन पाय पाय ।
तानसेनके प्रभु तिहारी अस्तुतिकरु
तिहारो ही मन भाय भाय ॥

भैरव—लक्षीताल

जय लक्ष्मी रमा कमला करुणामयी पद्मजा दधितनया ।
जय महाराणी विष्णुपदसेवनी जगज्जननी
जगनिस्तारिणी जगमोहिनी रूपया ए तियाई ॥

भैरव—चौताल

जय लक्ष्मीरमणा कमलाकान्त श्रीधरभूधर
गिरिधर नरहरिरे ।
नारायण नारसिंह नरोत्तम निराकार निरञ्जन
निरधार भक्तवररे ॥

भैरव—झपताल

साधपमगमनिनिधपगमपमगरेसा ।
सारेगमपमगरेसा बाजत रसबीण सारेगमगरेसा ॥
अतिही आनन्द भरे नृत्यकारी नृत्यकरत
उरपति रप लाग ठाट गतिते सुरबीण सारेगमगरेसा ॥
रतन-जड़ित सिंहासन तापर बिराजित
आदिजोत निरङ्कार जगत नाम छायो
मन वच क्रम ध्यावे
रहत सदा चरण शरण युगराज दास गतिले प्रवीण
सारेगमसा ॥

भैरव—टप्पा ताल मध्यमान तिताला

मैंडे वैंडे नुआमीवे तैंडे घोलघतिवे
नित उठ जिंद तपदी रहंदिवे ।

तैंडे खातर अपनेंपराए लोक देसाई
तैंडे नु चह दिवे ॥

भैरव—एकताला

१

सोना तैंडो बांकी अदासो जीयडर दावे
मैंडा पलक तेरो तिरछो तरवार ।
बांको तैंडो भौंह कटीली मनरङ्गवर चस्म खुमार ॥

२

जगतनुपालदा वो रामराम जगतके बिसराम ।
तेरी महिमा कहालों बरनूं पतित पावनहै नाम ॥

३

गरीबनुपालदा वो यार रब गरीबनिवाज ।
तैंडी महरदोमें कि गल आखांमहर मसवदे
दिवो यार रबगरी ॥

भैरव—तिताला

१

बांके नैना वालो आवे मैंको करा ।
मायल कर सानु घायल कीता बुराबुरा
कार पालोआवे ॥

२

पिय मेरे आवत हो रङ्गरङ्गाए ।
धित्ता धिर किट तक् तक् धिर किट तक
धिधि किन् किट् तक् तक् धिलांग
धिधिकनधर मृदङ्ग बजाए ॥

३

पिय तुम वहांही जावो जहां सारी रैन जगाए ।
रातके उनींदे जागे आंख खुमारी हैजू
तुम भलेजु भले सङ्गरङ्ग आए ॥

४

पीत मनकी तुम जानो मोरे हरे
नारायन कृष्ण मनहरण ।
मनरङ्ग सुधबुध जानत हो सब तनकी
जगत पोषण भरण ॥

५

कान्हरे आज मोरो बहियां मरोरी ।
पनियां भरन कैसे जाऊं मोरी सजनी
लाज काज जिय मांझ भरोरी ॥

६

हैं सब घरके जागे प्यारे भोर भई
जिन बांह गहो पाय परूं मैं ।
धीर धरो बलबीर बबाको सोंह करतहौं तुमसों
फेर ऐहों लला जिन आन करो ॥

७

निधनिधपधपमगपमगमगरेगरेसा ।
सारेगमपधनिसासानिधपमगरेसा ॥
धधनिसारेसानिधधनिसारेगम ।
गरेसानिधनिधपधपमगमगरेनि-
सारेगरेसानिधपमग ॥

८

करीम रहीम बन्दए निवाज पाक परवर दिगार ।
जित देखो तित तुही भरम रहो तेरी कुदरतको
कोउ न पावे एराज नियाज ॥

९

हरि मेरे आएरी ब्रजराज मांपर मया कीनी आज ।
धन घरी पल सायत सजनी जित देखूं तित
मोहन प्यारो गए दुख दारिद भाज ॥

१०

हजरत महबूब इलाही निजाम दीन औलिया
जर जरी बकस ।
ख्वाज कुतबउद्दीन सेख फरीद सकरङ्गज अमीर
खुसरो गंजबकस ॥

११

घरी घरीमैं रही निहार मोंपै मयाकर आए आज।
निश दिन तेरो याद तोहिंसों लागो
चित जित तित नित नयो लाग्यो ध्यान तेरो
तुम्हारे आवनतें गए विरह भाज ॥

१२

मौनदीन मौन लाक चिस्ती सांचो मेहरबान।
ख्वाज कुतबउद्दीन सेख फरीद सकरगंज महबूब
इलाही निजामदीन तैंसे हो मुसकल आसान
सेख नसीरदीन सोआव ॥

१३

साहनसाह दीनदुनीके विन अबताल
अल्लाय वली आल्ला।
फजल करम कीजे मोसों आज जप रया वसीया
रसूलिल्ला ॥

१४

रैन गंवाय आए हो मेरे प्यारे सब निश
जागत अलसाई।
नयनमें नींद भरे आलसमें जभात जात
रम बम भए लोभाई ॥

भैरव—ताल सवारी

१

बाजोरे बाजो मन्दिलरा शुभ दिन शुभघरो
लालन घर आज।
सब सखि बनआई करन मङ्गल चार
आज उनके भइला काज ॥

२

दिलकी बिथामैं कासे कहूं जो गुजरे
सो मेरा रब जाने।
मरादरदस्त अन्दर दिल अगर जो गुजरी
सारे हाल पर ॥

भैरव—झमरा

कोयल कुहुके माई मोंढिग लालनको वास बसाई।
यासो ते मोसे बोले ढोलन कहे ना टुक टरे
ढोलन नाई ॥

ब्रह्मताल

थुं नुं नुं नुं नुं नुं नुं नुं दिग् दिग् दिग् दिग्
थेइ थेइ तथेइ तथेइ झनु नुनु झंता झांता
झां झां आनन्द नयनानद सम सानि धपसानि।
निनिधपमपमपमपमगरेसारेरेगरेगमपमपध
निगमगममप ॥

भैरव—ताल पटताल ( ध्रुवपद )

बक्स लीजिए मोंको रब रहमान दाता
विधाता तेरो नाम।
सदा रज्जदाता पुर गुन्हेगार तू सत्तार परवर
दिगार धरते दुख दूरकरो देवो आराम ॥

भैरव—पटताल

तू अल्ला साहब तेरी चाहमें होंहो आयो।
जब तेरो नाम लियो सब दुख दारिद्र गमायो ॥
तुही तारण तरन तेरे नाम तें जग दरियाव पैरायो।
लाल प्रभु कहे मोहिं देवो सन्तत सम्पत अनधन
दूधपूत होय मन भायो ॥

ख्याल

भैरव—धीमा तिताला

बिनु अबताल अलो य वली अल्ला।
फजल करम कीजे मों सों आजज पर
या वली या रसूलिल्ला ॥

भैरव तिताला टप्पा

हां वे सोना तेने माखोजा वकसकोनी
और अपनी पनाह दोनी तू सानु अपनारब दोवे ॥
सदारङ्ग सानु यही दवाईदे दान वाब साहेब तू
लाख बरस जिन्दा रखमि तेंड़े पुत तेंडे खेड़े
तेंडे डवरदी करीम लाज सरस सरब दोवे ॥

भैरव—चौताल

१

पिय प्रवीण परम चतुर मोहन-मूरति नागर।
रोम रोम चाहे बरन न जाए मोसों ऐसे
सगुण आगर॥

२

बाजत बीण रबाब किन्नर गावत इन्दर वारी।
तामें कहियत थाटधुन सुथराई
उघटधि लांग तामें मृदङ्ग धुनकारी॥

३

करता तुमको कीनो सब लायक
मेरी मुसकल करो आसान।
जो जो तोहि तक आवै मनइच्छाफल पावै
सब गुणीजनको सुखदाई राजबहादुर
गुननिधान राखत सबको मान॥

४

भोरहि आएहो लाल दे महावर तिलक
भाल अरुण नयन अलसाए गात।
धन युवती जिन विरमाए तुमहिको
जगेहो जहां सारी रात॥
पलकन पीक रेख अधर अञ्जनकी बन रही
बिनगुण माल लाल लजात।
कङ्कन गड़ो पीठ पै प्रीत नूतन कौनसो अतिहो
सो जान पाई चतुराई तिहारी जादोनाथ॥
मुकरले देखियत अपनो आप मुख
रामकृष्ण कहे बनावत मोसों बात॥

५

आस पास सहचरी नूपुर झनन करत
चम्पाकी कली मानों फूलवेश मानकी।
सोंधाकी लपट जैसे दपट देह भौरनकी
विन्दादिक वदन देख उठत कुलगानकी॥
झांकत झरोखन के परदे उधार देखत
आप लागी शोभा सत भानकी॥
मिट गयो अमङ्गल भयो मङ्गल किशोर
सूरज गाय उठो महल जागीजो जानकी॥

६

भोर भए भैरव गावत भर मुरलीमें
श्रीवृन्दावन मध बनवारी।
सप्तस्वर तीनग्राम अकइस मूरछना
लाग ठाट उरपति रपधारी॥
मधु माधवो भैरवी बङ्गाली बगारी सैन्धवी
यह भैरवकी सङ्गनारी।
तानसेनके प्रभु तानन मानन मोह लीनो व्रजनारी॥

७

धन धन मेरे भाग भोर भए आए
लालन सबनिश कहां जागे प्यारे।
आलसवन्त जंभात जात मलीन गात
सांची कहो बात नन्ददुलारे॥
लट पटि पाग खुल रही पेचनमों
अधरन पीक लीक धारे।
तानसेनके प्रभु तुम बहुनायक सांचे
बोल सांझके तिहारे॥

८

तेंड़े नाल लगे दिल सांवल गवरू छदड़े।
छदड़े घोलीयां आसिजां दीयां तेंड़डे॥
रतदेहा मैनु कल नहीं पड़दोरे दडीपातें
तें दडीया मैनु यादे सावल मेडड़े॥
वेश नजर मैनु घायलको तोहुण लीता मनसेनड़े।
मनमस्त वा फकीरा कहे मस्ताने नन्द महरदे
सुत वेखनतुत रसे साडे नेंनडे॥

रागसागर

प्रथम भैरव नीके बश प्यारे भए
रविके उदे आए राम किरिया खात॥

विभस भए देखियत गात उदे प्रकार कौन
तिय ललित बचन बोलतहो तुतरात ॥
बेला बेर बीतगई अली आश पूजगई
देव गरीब निवाज काको भो सङ्गम खटपट भईरात॥
देशाख सुघर तीय सुभा वस्त पहर खड़ो
सुघराई जानि परात ॥
हम आसवारी सारी रैन तुम देव गन्धारी
गावत गुजरी सुन बीती परभात ।
तोरी हमसो प्रीत जौन पुर बसत है
नवल तीय सी देख उन्हे जाय लाचारहो
बहादुर हैरान ॥
जङ्गल जङ्गल ढ़ूढ़त हारी भिभवट जिन करो
मेरे प्यारे आशा जोवत बिहात ॥
सारङ्गनयनी पास जावो मधुमाधवी वरहंसनी
सामन्त प्यारे वृन्दावनमध इहा लङ्कदहात
धन धन श्रीमूलतन मन्त्र पढ़ डारो अबही
पलछिन निरखत तुमको पूरो या वड़भाग गात ॥
जयतश्री वाको पूरब पूरे पुण्यफल जाको
पूरवा लखात ॥
मारवाने टईहै कामकी श्रीमहाराज
गोरी गोरा टकरात ॥
ए मन होत कल्याणको चाहत भूपाल बड़े हमोर
पुरी रातको मोदीयत कर छाया पग डगमगात ।
ऐंड़ात जँभात बहुनायकहोजु कान्हरवागे
केशर कण्ठमाल कौस्तुभ मणि गहना बोन्न सुहात ॥
वाके दरवार में गए बहार करन हिंडोरे
पांचमें बसत हो भंवर नाम कहात ।
बिहागत भई मेरी खंभा पकर ठाढ़ि रहत
बरज्यो दुख बीती मेरी कासे कहूं बात ॥
सो रटना लागी श्याम मेरी जो जो वतियां
करार कर गए सोहनी मोहनी कर घात ॥
मोहिं अहोरी जान गोकुल ग्वालिनको
चाल चलत चलक छांद कहि जात ॥

कपोल कहां पीक लागी जानो हैजु जानो
दीपक चन्द्रप्रकाश भए लीलाम्बर
और आए काल गए अवध दे रात ॥
ए घनश्याम मौला नटवर नरहै वाहीके
गोड़े पग धरात ॥
वांके श्रीविहारी लहर लोम पहाड़पै
कङ्कन गड़ात खण्डिता नायकाकी बात ॥
बैजू बावरो रावरो तू तिहारे रागसागर गावत
तिन तिलक सिर मांझ देखात ॥

## अथ आलापाक्षर

सर्व्वरागानामालापक्षरतत्यं

ननरीइनाआननउननउआनामअदतनरी
तरिरानाउननानाआनराननरनुतानाम ॥
अदनतुं आननतूननरीननाआनताननुम
ननुतरीन तानुरीरनानता आननान आनता
नरान तनुमूननननना आननतानुंतन नरीन
तानाननतान तनुंतननुं तनानाआनन
नतून् नननारनाआन ताननरीतानिअनन
ननताननरीन नारीन नानान तुमतुम्
नितना आननरीतननरीता आनरीने
नानतानतुँ नननाननाआनरीतननभान
निननरीतानपननननातताननदरतन
नतानतारण दीलतानुम् नानुनरीआनारि
नरननितनुंनितारण रीततानुतनानु आनुम्
अदनतुनूरि अदतननरीरनन आनामतुनतुम् ॥
अरीततनानरीरनानतीननीन उदत तीन आनन
तानरीनन नरानरीननहउदतनआदतनरी
ररनरानतुमूननतुमूतरणनतनरितनन
आदनउदननतनरीतननतीननीनरीरनानताम् ॥

इति सर्व्वरागालापः ।

## अथ ख्याल

भैरव—जलद तिताला

हरि हरि लहो मन मेरे अष्ट प्रहर आनन्द होय तेरे ।
यहलोक परलोक स्वामी जपो निशि दिन सांझ सवेरे ॥

२

रामकृष्ण पूरण परब्रह्म सोई साकार वही निरङ्कार ।
जित तित इत उत वही भरपूर रहो
त्रैलोक्य चराचर घट घट व्याप रहो करतार ॥

रामकृष्ण पूर्ण अवतार सब घट व्याप रहो संसार ।
अखिल ब्रह्माण्डके नायक करता हरता
मोहन मदन मुरार ॥

४

करीम रहीम वन्दे निवाज पाक परवर दिगार ।
जित देखूं तित तूही भरम रहो तेरी कुदरतकी
कोउ न पावें एराजनियाज ॥

५

एक पलछिन कबहूं न बिसरे माई
लालन नित नयनन आगे ठाढ़े रहें ॥
श्रवनन सुन तुरत रस उपज्यो मोमन आगे
सदा रङ्गीले महम्मदसाह कहें मो वन्दीकर ॥

६

भई आलीरी बहार वन प्रन कोयलिया
बोले डारो डार ।
सुगन्ध पवन चली पी ओरते सुखमन्मद मिलेंगो यार ।

७

कौनको डर मोहिं अबतो निडर भई
भईरो भोर ए पिया सोवनदे ।
रात जहां निकसी तो लोग कहेंगे चोर तिहारोसों
नजर लिखा पिया जो होनो सो होवन दे ॥

जागी नगरके लोग अब भई भोर
करत ननदीया सोर ।
कैसे आऊं तोरे ढिग मोता पियवरा
अपनी उमगसों सौतिन को भयो जोर ॥

९

भोरकी चिरिया बोलन लागी कागा बोले
चौंक परी पियआए नहीं औरकी ।
निशा नींद न आवे कल न परत है
वेग दरसवा दीजै पियवा य पूछूं मैं
तोहिं गुसैंया सुनो कर जोरकी ॥

भैरव—चौताला

चतुरङ्ग हरिगुण गावो गावो नीके तान ।
मान और महाजन गुण कीजिए सुर सङ्गत
सो लीजिए तान मान ॥
द्रद्रद्रद्रतु द्रद्रतु तननना रेनारेतारेतदारतददानी ।
धाकड़तक् ताकिट तक धुमकिट तक् ड़ताधाधा
किटधुमकिटगिदिगनधा द्र० ।
पपधधपपधधधनिसमानिधपमगरेसा
सारेगमपधनिसासानिधपमगरेसा द्रु० ॥

भैरव—तिताला

पलक दरियाव मेरा साँई राईको पर्वत
पर्वत को राई करे और करताहै गुसांई ।
जो चाहे सोइ इच्छासो होय
युगराज वही करे सब कुदरत उसिताई ॥

भैरव—धीमा तिताला

आवो कहा मानो जावो जानि वहां जहांके
जाएते धन जाय मन जाय प्रतीत बचन जाय कुलमा ।
नेक न डरे आवागमनपे ऐसे अरे अरे
निरखत खरे सब वरे परे हसन तुमतो
वड़े मनगेरया गुणनते करतहो
तन मन जराय उलमा ॥

१

जाम पिओ जम जम जुलावको लाभ

तनको होवै सेहत जानको।

मुखकिल मेंहिल निकलो चौको लो

दस्तो जो निकले खिलत

वगल मसफरा सौदा दस्त वदस्त हो

आनन्द करो हसन युग युग जीवो॥

३

दरया दरया दरतनदरया ताधिलां गदानी।

तननाद्रुद्रतुंद्रद्रतुंद्रतनातननननननातुंद्रद्रद्रद्रद्रद्रानि

वेतो नबूवत वहार गुलशान् एव कुलसून गारगुलशन॥

भैरव— तिताला

तानदेर तदेनाय लोयलोयाल्लालि

ओननतुंतानदेदानं देनादेना

तानदेरनाधितिलिल्लानारितुम्तदारेदिमतननदिरनु

तननदेरनुं तानदेरतदेतदानी॥

आहेदिम्दिम्धितिलितिल्लाना

तानदेरनादेरनारितदेतदानी॥

जब तलक सोनेमें दमथा दाग दिल जलतारहा।

व चिराक जब घरहुवा मालिकथा

जो चलता रहा ता०॥

२

तोम्तनतानतनदिरनातननननताम्तनना

तारेदानीदोमदीमतननननाननानातारेदानी

दीमदीमतनननननानातारेदानीदीमदीमतनन

नातुंद्रद्रा गेतुम द्रद्रदानीतुंद्रद्रतदारेदानी॥

तारेदानीतदेदानीतदरेदानी दीम दीम तननतनना

तनननननातारेतारेतारेतदरेदानीतदारेतदतदानी॥

३

प्रीतम प्रीतहितें परखको जियत

कैसे कहूँरे निपट अटपटी बात।

सदा रङ्गको यह सुख दीजे ले चलो अपने साथ॥

भैरव—धीमा तिताला

बालमवा तुम बिन अकेली रह न सकतहूं।

आओ घर सूर जन जावो प्यारे सदा रङ्गीले

मन्द हसन मुख मुसकतहूं॥

भैरव—तिताला

तोरी वारी फूल रहोरी वरन वरनके

फूल वहां वलिगाऊं तोरे रङ्गनकी।

जेती कलियां दूजे यौवनको माती और

सबहीको सोहाती वाको तो रखवारी॥

भैरव तिताला चतुरङ्ग

चतुरङ्ग कृष्णगुण गावो रिझावो नन्दलालको

स्वर तान ताल और राग रङ्गमों घरो घरी

पल पल छिन छिन निश दिन हरि सुमरन चित लावो॥

पपममममपपपधनिसासासानिंनिसानिधानि

धपमगरेसा स्वरसो तान सुनावो॥

दिनिलितिल्लानाद्रद्रतुंतननारेतारेतारेदोनतुमतदेनारे

तनादेरेमनदेरेनितनितदेरेतुंतननननतान रिझावो॥

धमकिटद्रिमिकिटिजनकझनकतकड़झिझझनन

इयातियाइयाएयाएयाएयाथुंकड़तकतकधिंकड़

भकथकतकधिलांगतिधाधगड़धिन्नातगड़धिन्नाधिंधि

धागेतिटिधागेदिगिन्नागेकिटिकिड़नकतकड़तान्

तिधातालधातिवाड़धाताधाधितानधाधाधाताड़धिधा

धिधिधिताड़धाधिधिधाम्रृदु मृदुङ्ग बजावो॥

भैरव—एकताला

आज बांसरी बजावे कान्हा कौन

धुन कौन मन्त्र पढ़ फूंक फूंक।

प्रेम भरी तेरे मुख धरी और नरनारी
मिले धुनसुनले सीयरे सांसरी आ०

रब गरीब निवाज महबूब नपालदावे यार ।
तेड़े मेहर दीकी गल आंखों महरम सवदे
दिलहाल दावे

वक्स लीजिए मोंको मौनउद्दीन ख्वाजा
सब जगके तुम राजा ।
ओ शरन तेरी लागी रहतहै दुखदारिद्र सबभाजा ॥

करमकी नजर कीजै ख्वाजा मौनदीन चिस्ती
दीन दुनीको पुस्ती ।
इतनी विनती सुन लीजे सदा रङ्गको दीजे
दया धर्म लाज शरम सुख सम्पत सकल सृष्टन
करे शीश धिस्ती ॥

आज रङ्ग है योगी रङ्गहै सो तुम रङ्ग भीने माध ।
अङ्ग अङ्ग बहुभेष तिहारो अलख जगाए नाद ॥

भैरव—तिताला

मीयां राझाओ मैं तैंड सदके कीती घोल घती ।
सदा रङ्ग झुक मुखड़ावे खेलाजा जानी तेंवा
जु मैनु और सुझदा
मिलणा करणा असोंझललोता मनदा जोवनदाल्लांझा ॥

मैंड़ा वेगुमानी यार मैं तेरो सो दिलवर गुमनी यार ।
अङ्गुरीयां दे पौर पौर छलड़ेवाँह्नो
ल्लमुखड़े पोशल मामले वायाद्या
मोणानु गुजरि सारी रात नीकाजेवा ॥

भैरव—चौताल

वेखन कारण यारनु दिल वगाको
इयाँ नदी दूंगी विच तुलहाल पुराना ।
सदा रङ्ग इस्क सच्चा साराताँ पेरनाम
नभी गमो पारलङ्घ राझणगरलगां ॥

२

जागो क्योंन प्यारे तुम मन मनवा लाग रहिलवा ।
भोर भए चिरिया चुहचानी बोले कगवा कारे
तुम जागे मोरे पियारे अब तो भोर भइलवा ॥

भैरव—तिताला

भए भिनसाक भइलु जागिल पिया मोराए ।
पोह्नो पखेर वाजोरे गजरवा
जगत तरैया छुपाने लागी ॥

२

अब तुम जागो क्योंन मोरे मीत
पियरवा हमारी प्रीत तुम सन लागी ।
नींदके मातें साहआलम सुरजनुमा भव
नुमा सगरी रैन रङ्ग रस पागी ॥

भैरव—चौताल

भए रबि प्रकाश कौन कौनके भवन बसे आए मोरे प्रात ।
डगमगात अरसात जँभात हो वलमा
काहे को छिपात हो गात ॥

२

तूही मेरे दाता मैं तेरे कने जाचूं ।
याचनके याचन कौन जाचों तेरे रङ्ग रूपमे राचूं ॥

३

दरवार धाऊं पाऊं दूध पूत और अनधन
बहु विधि रचके गाऊं ।
मौनदीन प्रवीण जगतारण कारण
मुकता चरण चित लाऊं ॥
आजज जान मान रख लीजे विने सुनाऊं ॥

भैरव—तिताला

अल्लाह करीम रहीम रब रहमान करम
चाहत हौं तेरो ।
दुख जञ्जाल तेरे सरन ते दूर होय सब मेरो ॥

तिन स्वर का ख्याल — सारंग

भैरव

लागि रह्यो नेहरा तुमि सन ए मोरे सइयाँ ।
जौलों घट में प्राण तौलों नहिं छाड़िहौं पइया ॥

२

भोरही मेरे आए सो बलमा सो काहे
वहीको जावो जहां रैन रहे सारी ।
जिन करो मोंसन रङ्गरस की बतियाँ
भूलहु जहाँ तहाँ तिहारी प्यारी ॥

३

सौत तुमसन वो सोती लगाय छतियाँ
मोको करेजवा धरक गई लर लई विदेस जाय ।
वाकी चिन्ता चितमें जो तुमि करो
मितवा हो बलम मोरा जी जब जाय ॥

४

बेलरियां सब भुकरही है हरे हरे
बागमें लोने लोने पतवा ।
एको चम्पा गुलाब फूली और फूली चमेलरियां ॥

भैरव—त्रिवटताल

एमा भोर भई मोरी अँखियन में
मोरे पिया की छवि नित नई ।
साह आज मेरे बदल गए जो कहें सो सब सहिए ॥

२

बीरा बटोहिया मोरे पिया सन इतना
सँदेसवा कहियो मोरा जाय ।
बढ़ियां हेरत नैना मोरे अधीन भइलवा
तुमतो डारी बिसराय ॥

३

तदारेदानीतानुँ दीमतनाउदततननतनारेमादानी ।
नाद्रद्रतुं द्रद्रतिलिल्लानानातदानी ॥

जगत में तनदुरस्त रखियो यही जिसका मजा है ।
अपनी ओरसों अरज करतहूं आगे तिहारी रजा है ॥

भैरव—सुरफाकताल ( ध्रुवपद )

पञ्च सप्त साधे गुणी जो न चतुरदिश आदरीया ।
द्वादश मन धन द्वादश नक्षत्र उनके ब्योरे कौन तरिया ॥

भैरव—तिताला

मोहि जान देरे घर कैसे जाऊं निरखतहैं
सब नगर को लोगवा ।
सब रैन अधिक सुख लीनो मोसों थोरी रहोरी निश
काँपत जीय सबन के डर ॥

भैरव—धीमा तिताला

तोरी नगरिया चल बासिहोंमैं सुन सुन
मोरे नाहा बाबुल के देश ना रहिहौं ।
एगुसैयां अबको बेर तुम्हरे कारण
सास ननदको सब कुछ सहिहौं ॥
कान्हकी को गत जाने सो मोरी बात नहीं बूझिए ।
वाकी मुरली बजतही सुधबुध बिसरि जात प्राणते ॥

२

आईरी हौं बावरी प्यारेकी छवि निरख
सुन्दर चतुर नाचत ।
रोम रोम बिरम भयो अतीत सङ्गत सुध
सोच समाचत ॥

भैरव—तिताला

बहुत दिन पाछे पाए दरसन प्यारे को आज ।
निशङ्क हो गरे लगाय लीनो खड़ेही
तजिभट्ट दीनी लोगन की लाज ॥

२

कल अब कैसे परे ए पिया कलते नहि आए मेरे ।
हौं समझाय हारी आली पै यह निलज्ज
जीया फिरत न फेरे ॥

३

पत्तणा वाली यावे वारी बेड़ी हाल देवन्हे लाँवी ।
घिण मजूरी वारी नाकरभेड़ावे मीयां
सिन्ध दीतु पार लङ्घामी वेहाल
वेवेडी हाल देवन्हे लाम्बी ॥

४

डागों देना नवे छेडवे महिंदे माल डाँगा ।
कुजहोर नीमेहि कुजहोर नीम हर मनाही सिरदा ॥

५

अलसिहाँ वेरा आवारी वेकड़ो माणे ।
रातदिन नींदो माती खुमारीसों हो रही
भर भर प्याला म्हांणे पावेहो गड़ोमाणे ॥

६

मैंघुमाइयाणीहभारि दावेलीयां ।
दामण तेड़ा मावुंगल मांड़ा रोजके आततादया ॥

७

मेरा अल्लाभी जाने मोला भीजाने साँइया
अङ्गुलिया दे पोर पोर छलड़े चूड़ीतें भरीहै कलाइया ॥

८

चतुर सुघर सुन्दर प्यारे बिनदेखे
कल न परे घरी घरी पल पल छिन छिन
मेंकूं चातक तुमरी लाग रही ॥

९

ज्ञान ध्यान साहब सुजान तेरो बेग मिलो
मोर मनके भवनवा अवध बदी मोसे जाम ॥

भैरव—तिताला

जागोरे मनमोहन लाल तुमसो बतियाँ भलीबनी ।
तेरे दरस बिन तरसे जीयरा श्रीब्रजपत
गोकुलके धनी ॥

२

श्रो प्यारा मैंतेंडी गल्लड़ियां सुनजियां ।
घोल घुमाई सदकेमे आवा वार वार पाणी मे पीवाँ ।
तनरी ईना तान रीठ आदाम ॥

३

मेरे तो तुही तूही है दाता विधाता रब
रहमान रहीम ।
तोपै इतनो मागत हूं मो मनकी
इच्छा सब पूजिये लाज साज रख लीजिए
करम कीजिए करीम ॥

४

हमन् को परवाह मेरे मस्थ कलंदर पिरछे ।
पानीपत करणाल तेरो तखत चबूतरा मन्दिरछे ॥

५

दरबार दुख दूर करो तन अन्दर तें यादरवा ।
या अली या नबी इतनी अरज सुन लीज्यो
यो जाय कहो ज्यो बोलि कलन्दर सो ॥

६

सुकर कीता अल्ला दरगाह तू
साड़ा साहब मैंड़ा सुमरत उत्तम नाम
जीव दीता शुकर किता ॥
धन धन परवर दिगार वो जिन अपने
बन्देको मानस जनमे दीता मौला अलीजी
करमदी नजर वेखी मेरे रब साँई ।
आसफदौला तू आसरा तेरा औगुन दील जमी भाई

७

या नबी तुम किरपा कीजे मैं गरीब तुम्हारा ।
बहियां पकर पार उतारो मेरा करो निस्तारा ॥

८

गव हस्त साकी या कद है पुरसर वाकुनू ।
दौरे पल वदिरङ्ग नदारद सिताब कुन ॥
जाँ पेशतर के फेश्रालमे फानी शवद
खराब भांरा जेजाम् वादए गुल गुवरा वकुन् ॥

९

प्याला ल्यावो ल्यावो यही लव लाई ।
मदके मतवारे सदा रङ्ग तेरे बलजाई ।
प्रेमका मधवा पीला वो सइयाँ सुखदाई ॥

भैरव—तिताला

माईरी जबतें भनक सुनी पियाके आवनकी।
तबतें माई पलकन ते मग झारूंगी रिझावनकी॥

भैरव—धीमा तिताला

प्रभु दाता सबनके रटरे घरी पल छिन।
जो तू चाहे दूध पूत अनधन लछमी इमान
वाको नाम ले वाको सबको नाम ले रङ्गदाता॥

भैरव—तिताला

औमर लाग रहीरी पिया आवन कही बलमा
पिया आवै के बुलाव मोरा पिय सुखदाई।
सगरी रयन मोहि जागत भईहै
भोर भए तुम आए मैं योंही भलो वो
तिहारे मनभाई॥

२

आई डार भवर नदी में होरासोना।
फूल रही फुलवारी सदा रंगीली कलीयां
रस लेहो चाहोरा॥

भैरव—इकताला

तोरे रंगीले रस भरे देखत कहा जागी सारी रैना।
सब गुनीयनमें तू चतुर चतुराई करत हो
मोसों अब काहे बहकानोरी बैनना॥

२

साजन लागो गरे दुख दूर करो परे।
जो घरी सुख सन बीते सोई क्यांन कीजिए
अच्छे अरगजा ले प्यारे तू मोहे क्योंन भरे॥

३

मैं तो कबहूं न छोडूं तुम्हरे पांय।
जबतें तुम गमन कीनो सुरत न लीनो मोरी
बिरम रहेहो जाय॥

४

प्यारे मोरे आ मंदिरवा झपसानु।
जिंदलगी रहदी निश दिन मेंडी सदा रङ्गतान॥

५

जबतें नन्दनन्दन दृष्ट पड़े आलीरी
मुधरे सघटा भ्रमत तीनरेखा।
नटवर प्रभु वेश धरे अगरूप विशेखा॥

६

कही न जात वाकी मोंसो तोसों निकाई
कहा कहों बलजाई।
मुख निरखत थकत हूं तिहारी बात मोपै
कछू न कहि आई॥
बीर बटोहिया मोरे पिया सनवा
इतना संदेसवा कहियो मोरा जाई॥
बतियां रतियां मोरा मन बस कर लीनो
अबहीं डारो बिसराई॥

७

भरदे मोहु छनड़े हम चाखें तू भर भरदे।
डूंगर माते डूंगर डूंगर तपड़े मोहूं छनड़े
अचण मचण थी एमाड़े नित उदासी नैनड़े॥

८

मैं तो थाने जाने न देश्यां जाने नदेश्यांराज।
घोड़ लारो थारो वाग पकड़ेस्यां अजब रंग करेश्यां मैं॥

९

सखे आंखी मेरे प्यारेनु रातकीथे
वेगुजारी याबेमिया विन मंजुरीवारी।
नाकर झेड़ा वेमीयां फंदडातके दीनो में हारो॥

१०

ते उठ चलणी राझण तेनू जोर चांदानो।
एक वदीमे ठाड़ी वारी बुझत नाहीं एहो
सदा रङ्ग नाल तैनु परे खानो आव दांनो॥

११

मेरे मिया सारी रयन अनत जागो
लोग जरवा बाजत आए।
चन्द उदोत गवन न कीज्ये महम्मदसाह आए॥

१२

आए अलसाने राते माते पियरवा
प्यारे कौन कौन सो श्रुतमानो ।
कौन कौनके रङ्ग राते जुलम करो मइ सन
बलमा जे तुम लुकावत नेह हम जानो ॥

१३

बसूरते इलाही किम तरफकी वस्तियाँ ।
जिनके बिगर देखे आखें तरस्तियां ॥
क्या लाएथे अदम मे क्या लेचले जहांसे
यह मौत जिस दोनो आपसमे हस्तियाँ ।

१४

दीम् दारा दिरदिर तिल लनारउदन
तुम तन तुं तुं तना तुम तना तदरेतना
दिर दिर नादेर देर तननननद्रद्रद्रद्रद्रानो ।
तुम तना नित तुम तनारेदोम्दोम्
द्रत तिला नाद्रत तदोमतननननननद्रद्रद्रद्रदानो ॥
तननन तिगधाति गगनागिड़गिड़
धागि धिन धुन किट किट कि ॥
तिड़ि किड़ तक् तागिदि गनेधे तिड़ किगिड़
धिर तक तगन धा गेति ड़िक्ड़ तक ताम धाधा ड़धा ॥

१५

मोरी आलो जबतें भनक परी पियके आवनकी
पलकनतें मग भारुंगी ।
आनमिले सुरजन मैंलो तन मन धन सब वारुंगी ॥

१६

गरीबानुपालदावो यार रब गरीब निवाज
तेड़रे महरदि मैं किगल आंखां महर
मसाड़ड़े हाल दावो यार ॥

१७

सोआवैं मेरी गलीयां चुन चुन कलीयाँ ।
मानूंगो रलीयां दीन दयाल कृपा करे मोपे
यही बात भलियां ॥

भैरव—जलद

पिय तुम् वहांही जावो जहाँ सारी रैन जागी ।
रातके उनींदे जागे आंख खुमारोहैज्
तुम भलेजु वाहीके रस पागे

भैरव—इकताला

तननाद्रद्रतंद्दनातनदिरनातदानी ।
तनउदतनननननाद्रद्रदीनततननननानतनुमतनुम ।
तदीनयरेतदीयनारेतुमतनननननातननननदोम्
तददमीतदतदानी ॥

भैरव—होरी

मछरीया मेंहदी लागी मेरे लाल हाथनकी
हाँरे कैसी बनीरे लोगवा ।
सदा रङ्ग मिलिया रङ्ग घुलिया माई
इछरीया पूजी मेरे मनकी ॥

भैरव—तिताला

जिद माड़ी यागाँदेनाल लगोवे ।
अदारङ्गन जदमे पावा गरे लगावो
बिन दिठियां में ठगी ॥

२

सची आंखि मेरे प्यारेनु रातकीथे वेगारियां
आप छड़ जांदे वारी नालमही यांदे पेड़डा
तकदीमि हारियां ।
दाद सुणी रब साईं यारव माँड़ी
इस नगरी बीच वे आलम वसदे
महर कीसी विच नाहीं यारवा ॥

भैरव—चौताल

कीतावे करेजा ग्रारदा यारदा गम खाखा ।
कि पुछदेवारी आजज दील वेकरारदा
होती जारी यादे नाल गुजरदा ॥

भैरव—तिताला

मेरे वसन्तकी मुबारकदी ज्यों प्यारे
महबूब निजामदीन औलिया ।
बेला फूले दरवाजे सदा रङ्ग रसिया अम्बवा मौरीला ॥

भैरव—धीमा तिताला

असकर मधुवा भरभर प्याला मोको पिवावे ।
तोरा वलमुवा अवतो मोको भईरी खुमार ।
आप छकोला और चमकीली कोरी सुरैया
सिरवा भर भर ल्यावे ॥

भैरव—तिताला

श्यामसुन्दरको ध्यान रहत निश वासर एरटना ।
यह बिचार कर देख जगतमें हर बिनको अपना ॥

२

को तेरोइ तेरो सगरो सुमरण करले मन राम ।
इन सुरन कामा आठ पहर चौसट घरी ध्याइऐ नाम ॥

३

तोरी नगरीयामें न रहूंगो तूंतो अनत करत रसभोग ।
सदा रंग रस रंग करत हमको दोनों है जोग ॥

४

आजतो रैन जागे आए पियरवा घर मेरे ।
अङ्ग मङ्ग रङ्ग लागे प्रगट दुरावत गात छिन लखे
पल भपकत आए डेरे ॥

५

पलक दरियाव मेरा साँई ।
जो चाहे जुगराज कर छोड कर सब कुदरत उसी ताई ॥

६

भइलो हां बावरो बिन देखे नेंक न सुहाय ।
जबतें गवन कीनो बिदेशवा
भवन न भावत कुछ नहो चाय ॥

७

भइरी बड़ी भोर प्यारे अब जिन बोलो
जानदे घरवा मोय ।
दीपक ज्योति भई पिय राई निरखो नैन उघार
श्याम तुम अब जिनटोके मेरो सौंहै तोय ॥
रस चोरी चोरे निभहतहै जानि बूझि हटना
करिए हरि गुरुजन सध ॥

ब्रजके सब लोगवा सास ननदीया कांहै ।
उघर जायगो रस चरचेंगे ज्ञानदास यहनहीं
कछु बातें प्रगट भए तें दिन दिन अधिक लजोहै ॥

भैरव—धीमा तिताला

अबहूं न आई तुमरो सुन जर लीनो
क्या पिया जो होनी होय सोहोय ।
सदा रङ्ग सुन जर देखिए जोय ॥

२

लङ्गर ककरिया जिन मारो मोरे अङ्गवा लग जाय ।
सुन पावै मोरी सास ननदीया जिन
दौर दौर घर आय ॥

३

साहनसाह दीन दुनीके बिनु अब तालव
अलीयवलो अल्ला ।
अपनी करमकी जोम आजज पर या वसी या
रसूलिल्ला साहनसाह दीन दुनीके भला ॥

४

कमली वाले अनोखे मैंड़े कमलीवाले पर कुरबान ।
छांटो मैंडो जिदड़ोतु सोर वसाडड़ेबन्दे पें मेहरवान ॥

भैरव—झपट ( ख्याल

सोयरी बहे पुरवैया बिनहीं गरवाल्लाय पियवा मोरे ।
करहूं मनुहार दोउ करसों करलेहों
बलयां परहूँ पइयां तोरे ॥

भैरव—ताल झमरा

लाल मेरे आएरीहों अपने करसों वारो ।
तन मन धन सब उनकों दीनों और जीवन धन प्यारो ॥

भैरव—एकताला

होंसुर जनवा हमारो और प्यारे प्रीत कोनो नवेला ।
अति दुर्ज्जन बिच छोड़ चलोहे मिलिए तोएक बेला ॥

२

बिजरीया चमके पियाके देश हमको दोजे बिदा ।
इनके मनतें मेरो मनहै या तन रैन मिल जाय सदा ॥

भैरव—एकताला

आएजु आए भोर भलेही सब
निश जागी दृग अनुरागी पागी रङ्गत वोर।
भलेही आवो बैठो बिजन दुराज चक्रत
भए नव कुसुम किशोर।
आनन्दघन रस बसको छवि रहे वान
औरतें भले आए जोर॥

भैरव—अजद

प्यारा मेरा माईरी मोसों करत अनरस।
है कोई हितमो उनही समुझावै
वे ज्योंज्यों मनावत त्यों त्यों होत सरस॥

२

बार बार बरजो मैंतो यह कौन चतुराई।
जामि साहको प्रकृतहो मिल चलिए
अब याहीमें बड़ाई॥

भैरव—ताल धमार बहार

मगमध मेरे मगरे धनीसामरेसानी।
पगमें धरे धरे पगधमधामरे साम रेसानी।
सारे गाममें सगरे मगमें धाम धामपै पधनी।
साध साध पग धरे सदापे मांगे एक नमानी॥

भैरव—एकताला

भवानी विद्या दीजे मोकों।
सुर सङ्ग तैसे गाऊं बजाऊं यातें पूजूं मैं तोकों॥

भैरव—ताल धमार

पगमधरिसानोपरेमपगधरेरे।
रीससमाध होरीगानीमाधमाधमानीधपमगरे॥

२

नैना तेरे रङ्गीलेरे रस भरे देखत कहां जागी सारीरैन।
सब त्रिनयनमें चतुर चतुरायो करत
अब ऐसेहि पहिचानें॥

भैरव एकताला

आली मोहि लागरो औसरवा प्यारेको
सगरी रतियां जाग जाग कीनों भोर।
कोउ करतार सांवरो प्यारा मिलावे
उमगसो वे ज्यों भए चितचोर॥

भैरव तिताला

सोवत नगरमें बोल्यो कोहै बगरमें।
एक डरहै मोहि सास ननदके अलियां
गलियां डगरमें॥
प्रात समै उठे नन्दनन्दन बिरहा भीजत झरमें।
आनन्दघन ब्रज उठेहो सवेरे सास ननदके डरमें॥

२

तुम गुण गाओ मुरलीधर केसो
शिव विरञ्च-सनकादि भेद न पायो।
ज्ञान ध्यान जप तप अठारा पुराणनि नेत नेत गायो॥
लिखत भवानी दिनरात जाके गुणको पारन पायो।
चञ्चल सम प्रभु दृग रसाल सूरतजो हिरदे
बसे तुम गुण गायो॥

३

भोर भइलवा तरसत रस दरशन पाइला लाल तिहारे।
नेह लगिल प्रीतरसकी बतियां करत मोसे
मीठो मीठो प्यारे॥

भैरव पञ्चताला

मैंतो कबहूं न छाड़े तुमरे पाय।
जबतें तुम गवन कीनो सुरत न लीनी
मोरी बिरस रहिले जाय।

होरी ताल

बालमुवा मोरे तुम बिन अकेली रह न सकत।
सुनो घर डर लगत सदा रङ्ग रत॥

भैरव—अजद तिताला

भोर हुवन लागे बल जाऊं प्यारे नींदके माते दुलरवा।
उठ क्योंन बेग बलालु दीजे दरस अखियां
निहाल सुख सुन मोर॥

२

यलो वलो यलो यवि अपने अवितालव।
दीन दुनीमें रोशनी निहारी छविदेत वफपर गालव॥

भैरव---तिताला

साजन लागो गरे दुख दूर करो परे ।
सगरी निशा सुख सन बीत गई क्यौन कोजिए
अछे रङ्गीले प्यारो क्यौनहीं प्यारे तुम मोहूं
क्यौन बाहू भरे ॥

२

प्यारे मोरे अब न जगावो ।
सगरी रैन मोहि तलफत बोतोसियरी सेज जिन लावो ॥

३

धाय धाय दोरम दोरम बाजे मन्दिलरा ।
धाकिट तकधुम् किटतकध धोगनध धोगनधा
धाधा अच्छे बिधन सों परत मान ॥

भैरव— तोम इक्कर

पञ्चमको सुरताको बिस्तारकरे तब गुनी जाने ।
मधसानीसागधानीमागाने ॥

तताला

दोम तदोम तननन उदानो दानो तदानो ।
तिलिलानानंद्रद्रदानो अबतो तेरे दावमें आके फसे
बतादे याद क्या कीजिए दोम् ॥

भैरव—धीमा तिताला

तादिरना तनुम दिरना धितिलाना द्रदानो तादिरना
हुस्ने शजे वमे सजे मारा करदा मीर
दामोरदा हमरङ्ग जामोबुत् गिरिफ्तार मोदीम् ॥

भैरव --एकताला

मो मन तेरे दुख दूर कीजे हजरत फरीद शङ्करगञ्ज।
यह सेवक बिनती करतहै अपनी दयाकर
पार लगावो खेवा जाय रञ्ज ॥

२

मौला अली मुशकिल करो आसान ।
तिहारी मदतको अम्मा रसूल हजरत हुसेन
इमाममौला ॥

भैरव —तिताला

तिलाना मायनेके आरे मन्दर दोस्त तूमोरे तँदानो ।
तूंदर दर फिरे मत तन अन्दर दरद मानतूं मेरेभा
दरद जान मन मानो ॥

२

तनन तनन तान लेत मनन मनन गान करत
तेरे तो तनमें दरद होन् है दोस्त ।
तादिन तुमने तन मन रङ्ग रङ्गे तुम न माने
मनहीं मन ध्यान तुंनमतु मनतुं धनतुं तोस्त ॥

३

तान दिरत देना यली यला यलाले उदानो ।
तुम तान्दिरत देना देना देना
तान देरना धितिलितानातेतुं तदारे दानो
तनन दिरतुनानदेर तदेदानो ॥
आहे दोम दोम धितिलितिलानो
तानदिरनादिरनारेतादानो ।
यललोयलाम ४ यला २ यललललललललले
दरद हगाकेआमदोखोदवलकोपसाद ॥

जद बादशाह मुफत लाए बु
दरस्यादकेकुनम् शोरद रवाहो
अजब कारतुं मुश्किल माजराए ॥

५

द्रद्रदोम द्रद्रदोम हैयाहै जा नंमकन वेबफाइ नितरङ्गसो।
या इलाहो दोन मौला हमोसन यापोरो या
निवाजेना द्रद्रतुं द्रद्रतानरे द्रद्रद्रदानो ॥

भैरव—जलद तिताला

प्रीत मनको तुम सन मोरो हरनारायण ।
अनेकनाम नरहर तुमरो तो रस बतियां
कौन सो कहो मन ॥

२

माइरो मोरो सुन सेज डर लागत पिय बिन मोको
अँखियन नोंद न आवै ।

कौन सौत बिरमाए सजनो अजहुं न आए
मेहरबान पोअब मोहब्बत मैं उनके पहना होले गहे।

३

आनन्द भइल मोरि मनचित आए मोरे पास।
पग परसन नोछावर करहुं सदा
रंगीले बलमा मोरि पूजो मोरि मन की सबही आस॥

भैरव–एकताला

नयना तेरे सबही निश रहम लिए
कायमजंग लालनके सङ्ग जागे।
उनींदे अरसाने कजरारे मद छके
और अति कामरस पागे॥

२

मो पै सुदृष्टि कीजे मनमोहन माधो।
तुमहो सकल देवनके ईश मेरी इच्छा कामना साधो॥

भैरव–जलद तिताला

कौलो दिन बौराउ माई उन बिनक्यों समझत नाहीं।
एहि रात दिन ध्यान करत है मोहिको
कठिन मन तनक समझत नाहीं॥

२

प्यारे मोसों भोरीसी बतियां
करन लागे रसिक रसीले सुरजनवा सोघतीयां।
आजज तुम बिन कल न परत है
कैसे कटे दिन रतीयां॥

३

जानदे छाड़दे मोगरे अचरवा ढीठ लङ्गरवा।
अब निरखे मोरी सास ननदीया करेचवाव
कबहुं बहीयां मरोर लेत कबहुं गरवा
लगाय चरचा करे सब घरके लोगवा॥

४

अब मैंसों कहतहूं प्यारे नेकन मोरी मान।
आहू और कतन जातहो बलमा सदा रङ्गीले
मत रस पागी जान॥

भैरव–जलद तिताला

लङ्गरवा ढीठ हो मोसों कहतहै अनोखी बात।
छाँड़ और मग मेरोही आवत और सखा ले साथ॥

२

प्यारी सुनले मोरी बात अबतो सों
रङ्गरस करिहों साथ।
घरी एक कुञ्जमहल पगधारों हाहा छिन अपराध॥

३

पियरवा घर मोरे अङ्ग सङ्ग रङ्ग लागे
आज तो जागे आए।
प्रगट दुरावत जात चिह्न लखे पल झपकत आए।
ज्ञानदास अब एसेकोन्हो जोतीए ठग पाए॥

भैरव–ताल सवारी

बनवारी आलीरीभोरही बन जातरह्यो
गउअन सङ्ग औचक भेंट भई रीमंग।
रूप सरूप सुभग नटनागर आगर सब गुणसागर
नखशिख रूप सुभग अङ्ग॥

२

रैन जागी बनों सुघर बनाके सङ्ग।
रसभरे देखोरी शुभदिन केसरीया
बागे नीके लागे ललित कहन मोहै हाथ उमङ्ग॥

भैरव–एकताला

दोमतदोमतननन उदानोदानोतदानो
दितोल्लानातदरंदानो।
जहा कोईदादनहो देवेतहाको यादक्या
कीजे अनिफ आनफसे सहीहै॥

भैरव–तिताला

आनन्द भइलि मोरे मन चितमें जुगो
आए मोरे पास।
पग परसन नोछावर करहुं सदारङ्गीले
बालमुवा मोरे पूजो मनकी सबही आस॥

भइरी बड़ी भोर प्यारे अब जिन बोलो
जानदे घरवा मोंहे।
दीपक जोत भई पियराई निरखो नैन उघार
श्याम तुम अब जिन रोको मोंहे तेरी सोंहे॥
रस चोरी चोरी करत हौं मोहन गुरुजन
और सब ब्रजके लोगवा सास ननदीया जोहै।
उघर जायगो रस चरचेंगे ज्ञानदास यह नहीं
कछु बातें प्रगट भएतें दिन दिन अधिक लजोहै॥

३

ऐसो मोरो बतियन पर मन
उरझिए नरहे एरी बस कहो कैसी करू ।
कहा कहौं अंखियनकी रीत बसभई श्याम
छबि निरखि मङ्ग नहीं छबि फिरत न हेरफेरू॥
नैन मूंद रहो सनमुख धर्नो मानत नाहीं काहूको हेरो॥
दास हरि मन बचन काय दाहुं पिय प्यासे
चितवन को दरसन भई प्रीतम में चेरो॥

४

पिय बिन रहो न जाय सजनो घरी घरी
पल छिन निशदिन रट लागि रहे।
औरनके बस भए बलमुवा मोहिसन कबहुं नहिं पूछत
बतियां रतियां रहत उन कैसी करू सहेलो टहे॥

५

बहोत दिना तुम छिप छिप बैठे अब तो हमने पाएहो।
मोमकी चादर मुहु पर लेकर अहमद बन बनआएहो।
अहद शमद मलकुतम हौके सब कुछ तुम्हो कहाएहो।
कहा कहौं मैं कमाल तुमारा यहां
महम्मद नाम धराएहो॥

५

तोमें धाऊं पाऊं हजरत ख्वाजदीन शकरगञ्ज
सुलतान मसायक महबूब इलाही।
निजामदीन औलिया अमीर खुसरो केवल बलजाही॥

भैरव—धीमा तिताला

दानी धिति धीतीलाना तिलिलाना तार तदानी
उदनतुं तनि तनि तनि तनि तत दरदानी।
द्रद्रतुं द्रद्रतुं द्रद्रतुं तननननन उदनतुं तननन
तनं तनं तननारे नारे नारे नारे तुं तदरदानी॥

भैरव—अमद तिताला

छैलवा गागर मोरी उतारो कौन प्यारेरे॥
गगरी उतारत पानी नाहीं छलके मैं बलजाऊं तिहारेरे॥

२

हजरत महबूब इलाहो निजाम दीन औलिया
जरजरी जरबकस।
तहालों बड़ाई करहौं तिहारी पोर मेरे सरसरी
सरको सकस॥

एरी मैंतो रही हौं बदन निहार वापर गई बलिहार।
जहां देखतहौं प्यारो भरपूर रहो
वाको सूरत मूरतको काऊ न पावै पारावार॥

२

आज भोरही आए पिय मेरे घर कौन तिया बिरमाए॥
सब निश बीती गिनत तारे कौन तौया बिरमाए प्यारे॥

३

हो पिया अनत रैन जाग आए।
हमसों अवध बद अनत बिरम रहे जावक भाल लगाए॥

४

लाल तुम आए भोर भइलवा बहुता रस आवे
दरसन पायारे।
नेह लगोला प्रीत लगरहो रसकी बतियां करत
मोंसे मीठी मीठी प्यारे॥

५

भइलारी भोर गजरवा बाजन लागी
आवो बलमा हिल मिल गरवा लागों तोर।
पार परोसन लोगवा जागी सास ननदीया करै सोर॥

माईरी मोरो सूनीसेज डर लागत पिय
बिन मोंकों अँखियन नींद न आए।
कौन सौत बिरमाए सजनो अजहुं न आए घर
महरवान पिय बेमहोब्बत मैं उन दिन लाए॥

भैरव—आड़ा चौताल

प्यारीरी मुख खोल देख बोल रैनतो योंहीं बिहानी
अरी बाला कहा जो कहूं तोरे मुखको बानी।
तूजो बात कहत तोतरानी भोर भए आए
लाल जब चिरियां चुहचुहानी॥

२

अबतो जाने दे मोहे थोरी रैन रही पीउ।
फीको भयो तंबोल बोलन लागे मोरहोवन लागी भोर
सास ननदके डरतें काँपत है मेरो जीउ॥

३

महादेव शिवशङ्कर पिनाकपानि।
आड़म्बर बाघम्बर जटाजूट गङ्गासङ्ग अर्द्धाङ्ग भवानो॥

भैरव—होरी

आएहो भोरही लला मेरे रैन के जागे
नींदके मातं कहूं होरी मनाय मनाय।
उर उलटी माल नैन लाग पीक लाल अधरनपै
काजरको टीको काहे देत यह लच्छण अब
कहा होत बात बनाय॥
तुमहो रसिया ठौर ठौरके रस लेवेको
चसको कैसे जोयत जाय।
याहि सोचमें जोय जातहै मेरो हाहा
तेरे हां कामको नाहीं
रसबेल उनही सङ्ग खेलिए जासों नयो हित लाय॥

२

आएहो मेरे जामनो जागे और
तियाके बैन करत अनोखे।
रसकरो जाय अपनो प्यारी सों कामजङ्गबनआए अबचोखे॥
काम नेह रङ्ग उन सङ्ग उपज्यो जोहै
हितू तिहारे लेखे।
मुकर तकों बलजाँउ वे कहे देतहै
अनुराग जागे नैन देखे॥

३

मुरली बजावै पुन गावै नैन न्यारे हो नचावै यहि बिधि
तियनके मनही रिझावै।
दौर दौर काह्न पनघट होपै आवै घटही दुरावै
रसनामें प्रेम जनावै॥

भैरव—धमार

दिर दिर दिरना तनदिरतदीयनरे दानी तनदिर नादानी
बहार आमद मरा जंजीरद गुलसन ने दवा गंवाइ
न माल ततबी वतीरे मन कुनद॥

भैरव—बसन्त तिताला

कोयल बोले माई मोरे ढिग लालकी बास पाई।
अम्बुवा मोराने टेसुवा फुलाने
मधमाती वसन्त ऋतु आई॥

भैरव—तिताला

कैसे जाउं भईलो भोर निरखत हैं सब नगर की
लुगाई फरोदस्त मोहि जानों घर॥
सब रैन अधिक सुख लीनों मोसों निहारो
रहिलो निश काँपत है सबनके डर॥

२

मोसों नेहरा लागिला रखो सइमन पियरवा
अब जिन तोड़ो।
होंतो बनो रहों चेरो तेरो कैसे जोवन होवे मोकों
तुम जो छोड़ो॥

३

करन रहत हो प्यारे तुम झूठे बैन।
सदा रङ्गीले सुख सम्पत चैन॥

भैरव—झपताल

साग मध पमगरे सागरे सानीधपम धनी सारेगरेसा ।
रेगरे साध पधनी धध पमगम पधनी सारे गरेसारेनीगम
गरेगरे गसानी धपमग मपधनी धपमगरेरे गमगरेसा ॥

भैरव—सवारी

अनी उठो सुतियां यांणी वो रांझणा देमना वणनु
चक्के जीदाड़ी घुमाय घुमाय गलपाय पाय पक्केखाक
पेरीले सिरानु मक्षि समझाय रिझाय भिक्षि ॥

२

अनत जाय बिलम रहिला पीउ ना जानूं
कौन तियाके सङ्ग ।
हमसों अवध बदि औरनमों रङ्ग रस करत फिरत
सखियन से नएनए ढङ्ग ॥

३

टामतना तनदिरना तनदिर दिरना तनदिरना तादानी
यारे मनय लाललेदी० ।
न दिन कों चैन न रातको ख्वाव आंखां में जबसे वो
खान अबाद आंखां में दी० ॥

४

तोरी वारी फूल रही हारे कलियां
महक रहीली सुगन्ध ।
फूल रहीहैं नई नवेलरियांरो सब बरन बरनके अङ्ग ॥

५

द्रुमद्रुम बाजुरे बाजु बाजुरे मन्दिलरा
साजन के घर काज ।
सब सखियन मिल देही मुबारकी
नवल बना पाया राज ॥

६

एरी माई हों पहरूंगी चोलरा हरियाला
चोलरा चोलासो ।
पच रङ्ग पाग में पियाकों अध्याउं सब सोतन घर सालरा

भैरव—ताल झमरा

करत रहत हो प्यारे मोसों तुम नित हित चितके
झूठे झूठे बैन ।
औरनहीं ते जीयकी बात नित उठ गिरह जात
दुरायर करत हो नैन सैन ॥

भैरव—सवारी

राधे तेरेरी आंगन अमृत फलियो डालरीयां ।
असुंअन सींच सींच बोऊंगी अंबुवा वोतो
सोइ बैठि छावरीयां ॥

२

पिउ भोरही आए अति मामन भाए लागत रङ्ग सवाए
जावक तिलक लगाए अधरन अञ्जन लाए
बोलत मधुर सुहाए ॥

३

प्यारे मोरे जिन तोड़ो मोसों नेहरा ।
तुम बिन मोहे कल न परत है भावत नाहीं गेहरा ॥

४

करत रहो प्यारे नित गार ।
अवध बदि निशाके सिधारे आएहो भिनसार ॥

भैरव—धीमा तिताला

साजन लागो गरे दुख दूर करो परे ।
जों धरो सुख सन बाते सोई क्योंन करे अतर सुगन्ध धरे ॥

भैरव - तिताला

बनेके लागारी लागारी टोना ।
जब मेरा नशा बना आवे अकेला पटिया
गुंथावे सुगन्ध सना ॥

भैरव - सवारी

हजरत निजामदीन चिश्तो जर जरो जर बकस पीर ।
जोइ जोइ ध्यावे तेइ तेइ फल पावे
मेरे मनकी मुराद भर दीजे अमीर ॥

२

अनत जाय बिलम रहिला पिउ न जानो
कौन तियाके सङ्ग ।

हमसों अवध बदि कहि औरन सों रसरङ्ग
करत सखियन सों नएनए ढङ्ग ॥
२
तोरी वारी फूल रही कलियां महक रहीली सुगन्ध।
फूल रहो हैं नई नवेलरीयां अब बरन बरनके रङ्ग॥

भैरव · तिताला

भए भोर प्यारे चिरियां बोलन लागी
गावत गुनी भैरव राग।
बन्दीजन बिरदत और गुरुजन पुरजन जागे
बाजत मृदङ्ग धुम किट तक् धिलांग॥
२
भोर भइल आवत मरमानें दरस आधतें लालन आए।
नेह लागिला प्रीतम मेरे बतियां करत मींसों
मीठी चाह॥
३
मन बैरागी मेरा करतार मन बैरागी।
निश दिन सुमरन ध्यान हरिका चरणन में अनुरागी॥
४
जोगीया रावला भोरही आए मेरे।
भिच्चाटें देलें दाबी नाहीं चितावन करत चितेरे॥
५
या अली या नवी मुशकिल करो आसान देहो
मुराद मनकी।
तुम बिन मीत नहीं और न आसरा ऐसे समय मेरो
बांह गहो सुध न रही तनकी॥
६
सगरी रयन के जागे पागे सुघर सुरजनुवा तू बलमा
भोरही भोर मेरेही आए।
हसन और बसन कर लीनो चिरियाँ बोलत
तन मन धन नोछावर कराए॥
७
मेरो जिय गौर करले दाता रब सांई।
दे दिलादे हुकम करदे अन धन ए राम गुसांई॥

राति माती अपनें पियाके सङ्ग एमा कोउ होवै
हमरा दुरजनसो तन डरे।
अनन्द भोगवा करहु मोरे मन रहस रहस कर
अपने पोतमसों काहूसों मोरा जो न डरे॥
९
जाइए सुलतान के वारने।
दिलवर दिलारा आकवत खैर चाहे इमान जके वारने॥
१०
दोउ अनुराग भरे आए रङ्ग भवन भाग
मघवासिभी लखि लागत सहल है।
बैठे एक आसनपै एक सङ्ग एक रङ्ग
उठ्यो न परत अङ्ग कोमल कहल है॥
एकन ले अतर लगायो देव दोउनपै छिरकके
गुलाब कियो बीजलो बहल है।
ले बीन परवीन परवीनो सखि अलाप
समझे सुरपुञ्जनतें गुञ्जत महल है॥
११
श्रीकृष्ण नाम रसना रट सोई धन्य कलि में।
जाके पद पङ्कजकी रेणुकी बलिमैं॥
सोई सुकृत सोई पुनीत सोई कुलवंता।
जाकूं निश दिना रहे कृष्णनाम चिन्ता॥
योग यज्ञ तीरथ व्रत कृष्ण नाम माहीं।
बिना कृष्ण नाम कलि उद्धार और नाहीं॥
सब सुखनको सार कृष्ण कबहुं न बिसरिए।
कृष्ण नाम लेलें भवसागरकों तरिए॥
श्रीगोवर्द्धन धरन प्रभु परम मङ्गलकारी।
उद्धरे जन सूरदास ताकी बलिहारी॥

भैरव · एकताला

कृष्ण नाम भावै मोहि कृष्ण नाम भावै।
बलिहारी ताकी जो कृष्ण नाम गावै॥
बसुधाको सार कृष्ण मेरे मनको आधार।
कृष्ण श्रवण मङ्गल रूप कृष्ण सब बिचार॥

मन्त्रन को मूल कृष्ण हरन सकल खल कृष्ण
ब्रज समुद्र कों बार कृष्ण शिवको आधार ॥
मेरे रसनाको भाग्य कृष्ण मनको सुहाग
कृष्ण सब तन्त्रनको तन्त्र कृष्ण सब मन्त्रन सुधार।
यह रामराय कहत कृष्ण कोंही जपत भगवान
कृष्ण वारंवार ॥

२

हरि हरि हरि कृष्ण कृष्ण राम राम राम।
नारायण नारायण वासुदेव वासुदेव गिरिवरधर
गिरिवरधर श्याम श्याम श्याम ॥
दीनबन्धु दीनबन्धु वैकुण्ठधाम।
होत प्रात बड़ पुनीत लेत हरिको नाम ॥
दामोदर दामोदर चक्रपाणि चक्रपाणि।
नरहर हरिनर हरहरि मुररिपु मुरारी,
मधुसूदन मधुसूदन सांवरे बनवारी,
यमुनाके नीरे तीरे वृन्दावन धाम।
सूरश्याम रटत रहत राधावर नाम।
भोर उठ सुमरन करो होय सबही काम ॥

३

बाँसरी बजाई आज रङ्गसों मुरारी।
शिव समाधि भूलि गई मुनि मन तारी ॥
वेद भणत ब्रह्म भूले भूले ब्रह्मचारी।
सुनतही आनन्द भयो लागीहै करारी ॥
रम्भा सब ताल चूकी भूली नित्यकारी।
जमुना जल उलट बह्यो सुधि न सम्भारी ॥
श्रीवृन्दावन बंसी बाजी तीन लोक प्यारी।
ग्वालबाल मगन भए ब्रजको सब नारी ॥
सुन्दरश्याम मोहनी मूरति नटवर वपुधारी।
सूर किशोर मदनमोहन चरणों बलिहारी ॥

भैरव—तिताला

दध के मतवारे कान्ह खोलो प्यारे पलकें।
सीस मुकुट लटा छूटी और छूटी अलकें ॥
सुर नर मुनि द्वार ठाढ़े दरस कारन किलकें।
नाशिका के मोती सोहै बीच लाल ललकें ॥
कटि पिताम्बर मुरली कर श्रवण कुण्डल झलकें।
सूरदास मदनमोहन दरस देहों मलकें ॥

२

भोर केही मेरे भाग जागे साँवरे सजन आया।
सोहनी सूरत भभी अँखिया चढ़ियां रङ्ग सवाया ॥
सोंधे भीने बाल सजनदे सखियाँ गर लाया।
मनदी मुराद पूजिया सब पिय खुशाल पाया ॥
तन मन धन सदके कीती जोवड़ा घोल घुमाया।
सांवली सूरत माधुरी मूरत देख छवि सुख पाया ॥

३

चिरहीनके सुसुहात प्रात जागी दुलही
गुरुजनकी शंक मान भोरही उठ जागी।
रमक झमक आयके यशोदाके पाय लागी।
देत असीस नन्दरानी अवचल सुहागी ॥
चिरञ्जी रहो सुन्दर जोरी निरख निरख हिय सिराई।
श्यामा श्याम छवि देख बलि बलि बलि जाई ॥

४

देखोरी एक बाला योगी मेरे द्वारे आयो है।
दिगम्बर ओढ़े बाघम्बर सीस नाग लिपटायो है ॥
माथे उनके तिलक चन्द्रमा योगी जटा बढ़ायो है।
भीतरतें निकसी नन्दरानी मोतिन थार भरायो है ॥
भिक्षा लेओ जावो आसनकूं बालक मेरो डरायो है।
ना चाहौं तेरी दुनियां दौलत ना चाहौं तेरी माया है ॥
जाओ ले आवो अपनें बालक कों में दरशनकूं धाया है।
पांचबेर परकरमा करके सिंहनाद बजाया है ॥
देवकीनन्दन कंसनिकन्दन नन्दको लाल कहाया है।
श्रवण लाग कुछ मन्त्र सुनाया हंसि बालक किलकाया है।
सूरदास प्रभु दरशन करके शङ्कर नाम बताया है ॥

५

दशरथ सुत देख देख जनकसुता मोही।
धनुष बान कोई चढ़ावे मेरो पति सोही।

सीताजू कहे पिताजी सों धनुष प्रनत होजो ।
ऐसो वर राम साज तिलक को सजो ॥
सीताजू के वचन सुनत सबही मुख मोड्यो ।
तबही तत्काल राम कठिन धनुष तोड्यो ॥
घर घर आनन्द होत अचरज यह कियो बाल ।
तबहीं सीय पाय लाग डारी है गरे जयमाल ॥
जय जय जयकार होत बाजैं बहुबाजा ।
अग्रके स्वामी जीत आए अयोध्या के राजा ॥

६

छानो मानो आवे कान्हों पाछलीरे राते ।
बासलिया में भैरव गावे उठीने परभाते ॥
सम खाई सूती हती नहीं बोलू दूह साथे ।
द्वार उघाड़िके पांय लागी वा मुरली ने साथे ॥
श्या तप कीधा अहीड़े अहीरडानी जाते ।
नरसिया नों स्वामी रीझो अबला ने गाते ॥

७

चीरा फेंटा तुर्रा धरके नाक बुलाकी अधर मटकी ।
मन्द मन्द मुसक्यात कन्हैया कुण्डल चपला सी चटकी ॥
सब तन आछे सजे अभूषण कटि ऊपर जुल्फें लटकी ।
चरनदास सुखदेव कहत हैं चित चोहटमें
मटकी पटकी ॥

८

मोहन मेरी मटको फोरी सुनो यशोदा माई हो ।
एसो लड़को दधिकों फड़चो मागत दूध मलाई हो ॥
मटकी झटक पटक फेर सटको अब नहीं देत धराई हो
लेकर लठिया यशोदा उठी कत तैंने धूम मचाईहो ।
भोरही मोकों देत उलहना सब ग्वालन घर आई हो ।
सुनरी माई बाबा दुहाई बाको दधि नहीं खाई हो ।
सब ग्वालिनी नटखटही हमकों घर पकर ले आई हो ।
तनक मुरलीया टेर दईरे सबकों मत बौराई हो ।
ज्ञानदास बलिहारी छविकी मोहन की चतुराई हो ॥

९

आज सखी मोरे अनन्द भयोहै घरमें मोहन लाधोरी ।
बन जोइ वृन्दावन जोइ जोइ बिरज सब बाधोरी ॥
सतवे मलोए अजब झरोखे वाही तें हरिजी लाधोरी ।
म्हारा तो घरमें मही घनेरो हरि चोर चोर दधि खाधोरी ॥
अपने द्वारमें कबको ठाड़ो बांह पकर हरि साधोरी ।
मीरा के प्रभु गिरिधर मिलियो बिरह बाजने बांधोरी ॥

१०

हलवे हलवे हलवे हरजी माहे मंदिरीए तुमही लोजो ।
माहिरे पलका सूं वाल्हा थारी डगर बहारूंजी ॥
घड़ी घड़ी पल पल छिन छिन निश दिन
थारो रूप निहारूंजी ।
भाव प्रीत नैना तर निरखूं म्हाने वाल्हो लागोजी ॥
नारायण नेतु निरञ्जन नटवरबाहु बखानाजो ।
नरसीनो स्वामी साँवलियो घटघट अन्तर छायाजी ॥

११

बास नहीं त्यां वैष्णव केरो तहां न बसीए बासड़िया ।
जीभ दुली जपमाला नाकरें ते जीभड़लो खासड़िया ॥
सांस उसासे सुमरण ना कर्यो धमण तणाँ ते सासड़ीयाँ ।
नरसैया माए भारे मारी मावड़ली दश मासड़ीयाँ ॥

१२

नवल लाल लाड़ले दोऊ रङ्ग महल जागे ।
घुमत रतनारे नैन मैन के रस पागे ॥
तनकी जोत जगमगात मुखमयंक मानों ।
चिरियन के चुचुहात भोर भयो जानों ॥
आसपास रूपरास सहचरी चहुँ ओरे ।
उमग आयो आनन्द उर जुगल बांह जोरे ॥
अति उदार छवि अपार कौन पै कहि आवै ।
शम्भु शेष शारदा नहीं निगम पार पावै ॥
बोलत अति मधुरे बैन अति सुहावन लागे ।
राम सखि रामसोया आलस सब त्यागे ॥

१३

रामचरण चिह्न चिन्त सब बिध सुख साजे ।
रघुवरके चरण कमल अङ्कन युत निरख अमल
धारे पदचिह्न राम सज्जन हित काजे ॥

रामचरण दाहने सोई सीतापद वामचिह्न
बिंशतीन खास्त काष्ठ कौन श्रीविराजे ॥
हल मूसल सर्पवान अंबराष्ट पद्म जान
बज्र बज्र ऊर्द्धरेख कल्पवृक्ष छाजे ॥
अङ्कुश ध्वज मुकुट चक्र सिंघासन चमरछत्र
पुरुष रेख माला जव दक्षण पदभ्राजे ॥
गोपद घट छित पताक जंबूफल अर्द्धइन्दु
शेष षष्ठकौन नयगदा सुबिंदु राजे ॥
सर्ज शङ्ख सुधाकुन्द त्रिवल मीन पूरणचन्द
बीणा बेणु धनुष तूण हंस चन्द्रकाजे ॥
सीताराम चरणों शुभ चिह्न षष्ठ चालीस नित
चिन्तत शिव नारद सनकादिक अहिराजे ।
रामचरण ध्यान करत गोपदो इव युक्त तरत
बिरति ज्ञान भक्त भरत सजत सत समाजे ॥

१४

राघव भोरही जागे नींद भरी अँखियन मनभावन ।
उठ बैठे फूलन सेज ऊपर कोटिक काम लजावन ॥
मृदु मुसक्यात जम्भात सीता तन झुक झुक पलन मोहावन
राममखे छवि देख बिवस भए कोटि काम सरमावन ॥

भैरव—झपताल

चला चलोका मौदा जगमें भला भलो कर लीजीए ।
सुमिर सुमिर श्रीराधावरकों नाहक बात न छीजीए॥
परमारथ स्वारथ लगके काहू दगा न दीजिए ।
समझ बूझ बलिहारी प्यारे मीत मनोहर कीजिए ॥

भैरव—तिताला

फूलन कों गूथ गूथ पहिरे हैं तन में ।
देखरी अनूपरूप बिहरत है बनमें ॥
शोभित गिरधात अङ्ग लजित लखि ऋतु वसन्त सरस
सन्त निरख निरख ग्वालनके गनमें ।
सुन्दर कपोल लोल तापर कुण्डल अमोल
डोलन अति सुहाई माई दामिनी जो घनमें ।
महा आनन्दित गोपनार भूली सुध छवि निहार
बोलने चलनी अङ्गको झुकनी पदरस गई मनमें ॥

काहे कूं तजिए संसार तजिए अपने कुमत बिकार ।
बासुदेव बद्री वामन बपु बुधवरहि बिहारो ॥
वामदेव बैकुण्ठबिहारी सुमरण करले वारंवार ॥
जिन पायो तिन याही में पायो करले गुरुज्ञान बिचार।
बेद पुराण साधको सङ्गत में जुगराज दास प्रभु नमस्कार॥

३

नित नित नैना बरजो रहीरे ।
फेर फेर उतही आरबार लरजत प्रभु सों परबस भईरे॥
रूपलाल रचि सीख न मानत श्यामश्रोर
एक टक मग निरखत निमिष न लागत नहीं पलरे ।
लागत तोरत जोरत अति दुख उरझ रही कहा सुरझेरे।
ज्ञानदास मोहनकी बतियां चितवन में कछु कर गयोरे ॥

४

पिय प्यारो भोरही भोर निहारे ।
आवत गलबहीयां अलसानें नैना सरमानें
शोभा सदन अपारे ॥
सङ्ग सखी नवरङ्ग रङ्गीली नख सिख रूप सवारे ।
रसिक खुशाल करत निशि बासर कुञ्जनि कुञ्ज बिहारे॥

भैरव—धीमा तिताला

यललो यललुं यल यललतेननना द्रद्रतुं द्रद्रद्रद्र
तदरत दरउत तन तदरत दरदानी ।
महबूब इश्क खूब मारा बहाने
साखत उस्ताद का न्याज औ रङ्गे बहाना साखत त०॥

२

ओट किमार की झांकत हूं री तापर मेरो चवाव करेंगी।
बैरन हैंगी मेरी सौंतिलो ता ऊपरसों मोंट धरेंगी ॥

३

चले हरि धेनु चरावन कूं लकुट ले
कामरीया कारो कांधे पर धरे ।
पीत बसन कसे कटिपे सीस मुकुट कुण्डल दोउ
श्रुतिकपोल मञ्जु मुरली अधरे ॥

सुघर अलकें अलसानें जात उर सोहे
मन मोहे या छबि निरखत माल सुमनकी गरे।
ग्वालबाल गोपी जुगराज दास रस चौपीरस
के पिवारन से सकल जगतके पीउ नंदके घरे॥

भैरव—सिंधु तिताला

जय जगदीश विश्वके स्वामी अखिल लोक आधारा रे।
ध्यान धरे निशि वासर जिनकों चतुरानन त्रिपुरारा रे॥
निगम नित्य निरगुणही गावैं बदत ब्रह्म निरङ्कारा रे।
सोई हरि भुवभार उतारण कारण अलख भए साकारा रे॥
दीनबन्धु धर्म्मके स्थापक सबको करें सम्भारा रे॥
इन्द्रदमनपै किरपा कीनी करन पतित उधारा रे।
उत्कलदेश नीलपर्व्वतहै महोदधिवारि किनारा रे॥
तहां बिराजे बाल पुरुषोत्तम श्रीमहाप्रभुजी प्यारा रे।
श्रीजगन्नाथ बलभद्र सुभद्रा चरणकमल चित धारा रे॥
पास सुदर्शन अरु सत्यभामा पास समुद्र कुमारा रे।
मन्दिर मध्य रत्नसिंहासन तहा प्रभु धरो सिङ्गारा रे।
होय आरती भोग अरोगे रुचिरुचि वारंवारा रे।
श्रीलक्ष्मीजी करें रसोई षटरस बिबिध प्रकारा रे॥
करमाबाई खिचड़ी अरोगावें करि करि के मनुहारा रे।
यह प्रसाद भक्षण जिन कीनों तें नजाय जमद्वारा रे॥
महाप्रसाद देवनको दुर्लभ सोजे करें अहारा रे।
तिनके भाग्य कहालों कहिए तें उतरें भवसों पारा रे॥
कोटि जनम विप्रहो होवै सुख निरखे नरनारा रे।
पतितपावन चरणामृत लिए कटिहै पाप अपारा रे॥
कामी क्रोधी लोभ मोह में मन मति गड़े गवांरा रे।
श्रीवल्लभप्रभुपादकृपा सों सहज तरे संसारा रे॥
आनन्दघन सब सुख के सागर ले हरि कृष्ण निहारा रे।
त्रिभुवन नायक सब सुखदायक गिरिधर प्रभु निहारा रे।

२

जगन्नाथ-बलभद्र-सुभद्रा चरणकमल चित लावो रे।
श्रीसुदर्शन लक्ष्मी सतभामा रत्नसिंहासन शिर नावो रे॥
गरुड़स्तम्भको अद्भुतलीला छप्पनभोगकों ध्यावो रे।
पतितपावन-चरणामृत लेके परिक्रमा दे आवो रे॥
पुरुषोत्तमपुरी को यहि बसवो बड़भागन जिन पायो रे।
श्रीवल्लभप्रभु-चरण-कृपातें गिरिधर यह यश गायो रे॥

मूलतान—तिताला

ए मन मेरो लागोरे श्याम सुन्दरवा सों।
गोकुलचन्द मनोहर मूरत चित अटक्यो वाही
लङ्गरवा सों॥

सिंधु काफी—तिताला

रङ्ग रङ्गीलो प्यारो श्रीजगन्नाथ।
बलभद्र भैया पास बिराजे बीच सहोद्रा साथ।
सुदर्शन और रत्नसिंहासन कर्म्माबाई खिचड़ी हाथ॥
श्रीलक्ष्मीजी करत रसोई साजे कञ्चन थार।
पतितपावन-चरणामृत लेके परिक्रमा दे उतरें पार॥
महाप्रशादको अद्भुत महिमा हृदय-अमृतको धार।
उत्तर दरवाजे श्रीमहाप्रभुजी बिराजे सेवाको सुखसार।
बल्लभ रसिया मोमन बसिया गिरिधर प्राण आधार॥

२

श्रीजगन्नाथ-बलभद्र-सुभद्रा इनके चरण चितलावो रे।
लक्ष्मी-सत्यभामा-श्री सुदर्शन बाल पुरुषोत्तम ध्यावो रे॥
दरसन तें दुख दूर होत हैं रतनसिंहासन शिर नावो रे।
परिक्रमा में सब देव बिराजे दरस परस सुख पावो रे॥
पतितपावन-चरणामृत लेके कोटिन पाप मिटावो रे।
याही पुरीको याही महिमा एकै ब्रह्म बतावो रे॥
श्रीमहाप्रशाद भक्त सों लीजे हर कोई जन लावो रे।
गरुड़स्तम्भ प्रेमसों मिलके कर्म्माबाईको खिचड़ी पावोरे।
मार्कण्डेय समुद्र महोदधि इन्द्रदमन न्हाय आवो रे॥
उत्तरपौर महाप्रभुजी को बैठक वैष्णव जन भावो रे।
श्रीवल्लभ गिरिधर-चरण-कृपातें परमपदार्थ पावो रे॥

आड़ा—होरी

मुरली बजाई वो मेरा प्यारा।
तुझबिन नैना नींद न आवै सुध बिसराई वो मेरा प्यारा।
एकतो बैरन ननद ललागी नित उठ तेरो नाम लगाई
पोर न पाई वो मेरा प्यारा॥

सुन धुन वंसी कलन परे मोहि सुध बुध सब बिसराई ।
तेरे हित बलिहार बिहारी गुरुजन लाज गंवाई
घर अङ्गना न सोहाई होमि० ॥

भैरव—ताल तिवड़ा

गिरिधर नागर हो गति चलत पायन बाजत
नूपुर कणित रुनझुन किंकिन झनकार ।
अङ्ग अङ्ग सुदेश नटवर, बाजत वेणु रसाल व्रजचन्द मुकुटधर,
दिगि दिगि दिगि द्रौं द्रिमिकिटिना
कुकुकुकुत कुकुकु थेइ थेइता गत लेत
सुरत सँवार नन्दकुमार ॥
ततताकिट तालवेवट उघटि तत्ताधीधीथुंथुं
नाना बजतत मृदङ्ग हाव भाव मिलितनता
किटिकिटि तिधा धुमकिटि धीलांग तकधा प्रकार ।
निरत गोपी मण्डलमें सुरपुरनार भई बलिहारी
वृन्दाविपिन करत विहार ॥

भैरव—तिताला

नन्दके ढिटोनाने टोना कियारे
टोना किया कुछ जादू कियारे ।
टुक मुख दिखाय चित चोराय लीनों
तन मन मेरा बस जो कियारे ॥
मन्द मन्द मुसकाय माधुरी बैनन
मृदु बचन बोल लिया
राग रङ्गसों बंसी बजायके चेटक मा कछु
पढ़ जो दियारे ॥

भैरव

जागो रघुनाथ कुंवर पञ्छी बन बोले ।
शशिकिरण शीतल भई चकई पियको मिलन गई
अति सुगन्ध पवन बहे पल्लव द्रुम डोले ॥
प्रात भानु प्रगट भयो जिय जन्तन सुखपायो
मधुप करत गुञ्जार कमलन दल खोले ।
तुलसीदास अति अनन्द निरखके मुखारविन्द
दीननको देत दान भूषण बहु मोले ॥

जागिए कृपानिधान जानराय रामचन्द्र
जननी कहे बारबार भोर भए प्यारे ।
राजीवलोचन बिशाल पीत वापिका मराल
ललित बदन ऊपर मदन कोटि कोटि वारे ।
अरुण उदित बिदित सरवरी तुसंक किरणहीन
दीपजोति अतिमलीन दुत समूह तारे ।
मनहुँ ज्ञान घन प्रकाश बीते सभोग बिलास
आस त्रास तिमरताप तरुण तेज जारे ॥
बोलत खग निकर मुकर मधुरी करि प्रतीत
सुनो धन्य प्राणजीवनधन मेरे तूँ वारे ।
मनहुँ बेद बन्दि मन बदत सुत मागधादि
बिरद बन्धु ताके जय जयति कोट भारे ॥
सुनत बचन प्रिय रसाल जागे अति शिवदयाल
भागे जञ्जाल बिपुल दुख कदम्बतारे ।
तुलसीदास अतिअनन्द निरखके मुखारविन्द
छूटे भ्रमफन्द परम द्वन्द दुख टारे ॥

भैरव—एकताला

कैते सुख होत प्राण राम नाम जपतें ।
मङ्गल मुदित उदित होत कलिमल छल छपतें ॥
किमि चाहत फल रसाल बबुर बीज बुवतें ।
एसोई या जनम जात गाल गुल गपतें ॥
काल कर्मगुण सुभाव सबके सीस तपतें ।
रामनाम महिमा की चरचा छल छबितें ॥
साधन बिन सिद्धि बिकल सकल लोक बकतें ।
पावन होय नाम लेत तुलसी सो अपतें ॥

भैरव—तिताला

देखो री एक बाला जोगी मेरे द्वारे आया है ।
दिगम्बर ओढ़े बाघाम्बर सीस नाग लिपटाया है ।
माथे उनके तिलक चन्द्रमा जोगी जटा बढ़ाया है ॥
भीतरतें निकसी नंदरानी मोतिन थार भराया है ।
भिक्षा लेओ जावो आसनको बालक मेरा डराया है ॥

नाचाहों तेरो दुनियां दौलत नाचाहूं तेरो माया है ।
जाओ ले आओ अपने बालकको मैं दरसनको आया है ॥
ले बालक निकसी नन्दरानी शम्भू दरसन पाया है ।
पांचवेर परकरमा करके सिंघो नाद बजाया है ॥
देवकीनन्दन कंसनिकन्दन नन्दके लाल कहाया है ।
सूरदास प्रभु तुमरे दरशकों जसुमत पलने झुलाया है ॥

चलहु प्राग बुधवर दरसन त्रिवेणी पातकहरनी ।
सुर नर मुनि सब प्रागही आए, मानुष तन तिन दरसन पाए ;
मातपिताको बुरको देखे समझ चले आपन करनी ॥
प्रागराज परकरमा करके भारद्वाजजी कोटि साखी
करूं अस्नान दान कुछ देके माधोजी शङ्करशरनी ।
गङ्गा यमुना सुरसुती ए तीनों सङ्गम भई,
सूरज पुराण भागवत गीता इतनी महिमा शिव बरनी ॥
गङ्गा यमुना घाटबन्धे हैं पातककी दलमल-करनी ।
तुलसीदास प्रभु तुमरे मिलनको कोटि जनमको
भवहरनी ॥

३

शोभा सदन बदन दोउ देखे
नयन मोहनी सैन ठगोरी गुण प्रवीण राग नट भेषे ।
आलस अङ्ग अङ्ग निशि जागी भरे विनोद अपार विशेषे ॥
भूषण बसन मणिन हारावली ललित
नयन काजर छबि रेषे ।
रसिक खुशाल बिलोकत यह सुख
राधावर सुख सार विशेषे ॥

४

आवत कुञ्जनतें पिय प्यारी ।
अति रस भरे उनींदे नयना रूपरशि सुकुमारी ॥
भूषण बसन अङ्ग अङ्ग राजत छबि बनमाल अपारी
रसिक खुशाल करत रस बरषत राधे कुञ्जबिहारी ॥

५

जागिए दशरथकुमार सन्तन सुख दाई ।
सुधि लीजिए कृपा कीजे अपना जान रस रीझे
राजा महाराजा गुणगाहक गुणदाई ॥
भयो प्रात भानु उगो जीव जन्तु सभी जागे
कमलन मुख खोलो मधुप गुञ्ज अति मचाई
तिमिर गयो रजनी को छायो जगमें प्रकाश
चारों दिश सुनियत धुन मङ्गल प्रगटाई ॥
उठ बैठे प्रेमजान रामलला गुणनिधान
जन खुशाल लागो ध्यान चरणन चितलाई ॥

६

जगत में आयके ऐसे भुलाए तुम ऐसे भुलाए ।
अपना रूप आप नहिँ चीन्हा अपनी मायामें
तुम आपो नचाए ॥
खान पानमें मनचित राखे सुरत त्रिया रसमें अटकाए ।
सङ्गत छोड़ असङ्गत बैठे हरिसे भजन करार कर आए ॥
भटक फिरो लोक तीनोंमें हरिसों कबहुं नेह न लाए ।
रसिक खुशाल मिलेंग जबहीं निशदिन
रहो ध्यान हिय लाए ॥

७

भोर भए जागिए नन्दकिशोर ।
गोपीग्वाल कहत मुख खोले लखो हमारी ओर ॥
पहिरो भूषण बसन पियारे पीताम्बर पटछोर ।
निरखो सांकरी खोर वृन्दावन कुञ्जनिकुञ्जन ठौर ॥
उठ बैठे अलसाने नैना मुसकावत चितचोर ।
रसिक खुलाल प्रेम राधावर मांगतहै करजोर ॥

८

उमा अङ्ग उबटनतें प्रगटे श्रीगणराज बिराजे ।
ऊषा सखा सङ्ग सजी सुन्दरी द्वार रखनके काजे ॥
स्नान करनमें जात महलमें घरमें कोई मत आवे ।
द्वारे रोक जतैयो मोंको कहिके कोऊ आवन पावे ॥
नारदमुनि आए तिन रोके शिव समीप द्रुत धाए ।
कुशल पूंछ सुन मुनि हंस बोले किन बालक उपजाए ॥
उमा द्वार रोकनको बैठो घरमें जान न पायो ।
तब पूंछनको आयो शिवजी अचरज तुम्हे सुनायो ॥
तज समाधि शिवमन्दिर आए अन्तर जान न पाए ।
पकड़ जटा बाहनको खींचो बाहुयुद्ध मचाए ॥

पितापुत्र दोउ बारि बूढ़े बल नहिँ कोउ अधकाए।
सगुण निरगुण दोउ ब्रह्म समरमें निरगुण अधिक उकताए॥
त्रिगुणात्मक त्रिशूल चलायो सगुण ब्रह्म शिर छेदाए।
जाय पड़ा शशिके मण्डलमें कन्या भागी जो बचाए॥
उमा नाथ निहार लाजके कैशन अङ्ग छिपाए।
मैं राखे दोउ बाल रोकनको कैसे आवन पाए॥
काहे शङ्कर हम नास उड़ाया रोकत खड़न जो बाला।
कन्या भाग गई सन्मुखसे अबला जाग न बाला॥
उमा कहत कहा तुम बातोंमें रार्त उपजाया।
बालक जिए बिन प्राण तड़ंगो रोवत आंसु दरसाया॥
गणको शिर ल्यावनको पठए भुवनमण्डल नहिँ पाया।
पुनि कहि जोर सोम कोउ ल्यायो दिग्गज सुत शिरलाया॥
परसत हाथ गजानन बोले क्षमा प्रभु मोहि कीजे।
अनजाने अपराध तजि बिन कछु बर दीजे॥
हसि बरदान दिए गणपतिको आप पूरब पुजवाए।
प्रेमरङ्ग प्रभु गणनायकके सुर नर मुनि यश गाए॥

हरि हरि हरि हरि जपनारे।
जब लग प्राण रहत घट भीतर तबलग सब जग अपनारे॥
मात पिता दारा सुख सम्पद वृथा जगतकी कल्पनारे।
चन्द्रसखी भज बालकृष्ण छवि आखिर जगको सपनारे॥

१०

चीरा फेंटा तुर्रा सजके नाक बुलाकी अधरन मुरली छटकी।
मन्दमन्द मुसक्यात कन्हैया कुण्डल झलक चपलासी चटकी॥
सबतन आछे सजे आभूषण कटि ऊपर जुल्फें लटकी।
चरणदास सुखदेव कहतहैं चितचोहट मटकी पटकी॥

भैरव—एकताला

लगो मोहे आन पियारी तीखी सखीरी बोलन चलन चितवन मुसक्यान।
सीस मुकट झुकनी कनक कुण्डल कानन हलकन
लकुट धर धरनकर कञ्चन डगर डगर डगमग पग लखरान॥
रुन झुन पग नूपर बजन घुँघराई अलकन
पलकन पर फैल रही ललकन मनमोदमान।
छल कैसो सुचरित करत बलके जुगराज
निरखि पलकन परन देरी बलकैन बिचार चारपानजान॥

भैरव—तिताला

भूपके भागनको अधिकाई।
टूट्यो धनुष मनोरथ पूज्यो बिधि सब बात बनाई॥
पहरायो जयमाल जानकी युवतिन मङ्गल गाई।
तुलसी सुमन बरषत हरषत सुर सुयश तिहुं पुर छाई॥

राधिकुख लाग सुन्दर अति अनेक कञ्ज मृदु अरुण प्रफुलित गात।
बैठे उठे अलसात नैनन छाई छवि कहत सब नारद शारद महेश॥
झुकरहीं अलकें कपोलन पर झलकें सुन्दर सुवेश।
रामचरणके हिरदे बसो जुग मूरत मधुर प्रवेश॥

३

मोकों प्यार कीनों सुरजन गल बहियां डार।
रंग रङ्गीले सुरजन मोरे आए गले फूलबनों को हार॥
तरैयां छिपान लागी कगवा बोले चौंकपरी पिया भोरको।
निश नींद न आवे कल न परतु है बिगर दरसवा दीजे
कहीं चलत है मोरे गुसैयां तुमपर जोरीको॥

४

गजर फजर नारायण गावे आलस अङ्ग उड़ावेरे।
जासों रैन जरखरो साहबकी साहब पढ़े पढ़ावेरे॥
सब तरह हाजर रहे सदाही दबत राजोना जतावेरे।
दवतर चड़सो तबतर तनमें कमतर फैन कुड़ावेरे॥
परमारथकी बात पूंछतों बड़वा करे बड़ावेरे।
जिनके सङ्गतें दोष उपजे उनसे कुढ़े कुढ़ावेरे॥

लगन सारतें बिघन बिलाए तारे तारे जोड़ावेरे।
दीन कहे मन मगन भजनमें गगन निशान गड़ावेरे॥

५

सोई सन्त कुलवन्त कहावत गावे गोविन्द गीतारे।
नरगावे नारायण सुमरे जे जन जगमें जीतारे॥ टेक
सुरत नुरत कर सब साधना बरतें सकल बिदितारे।
अर्थ गर्थ एक हरि माहीं सहज सुभाव सुनितारे॥
सबही कामतें मरोखा मानें अन्तर नाहीं अनितारे।
जन्तर मन्तर कछुन जाने समझन प्रेम समीतारे॥
ज्यां जैसा त्यां तैसा सबमें परब्रह्म पार पुनीतारे।
परनिन्दा पैसा नहीं चाहै वाञ्छे नाहीं वनितारे॥
सर्व्वे इष्टसों पेखे साहब भरमें सोच न चिन्तारे।
भरना भगाया जलके तांई झलके आधा गीतारे॥
गावे वेदकों जो शास्तर गावें गान गुणीतारे।
दीन कहे सोई तीन लोक पर निरभय अमन अतितारे॥

६

प्रात समय स्नान करनको गङ्गाजीकी धाराहै।
निरमल वचन सुनोह्नो प्राणी पाप कटनको आरा है॥
अमृतजलको पान करो और ध्यानधरो गङ्गाधरको,
नित उन चरणतसों लगाय रहो चित याहीमें निस्ताराहै।
शीश नवाय करो हों विनती पत राखो तुम शरणागतको
अधम उधारन जगनिस्तारन महिमा अपरंपाराहै॥
शिव समान नहिकोउ दाता तीनलोककी तुमही माता
कीट पतङ्गादिक नर पापी सबको तुमने ताराहै॥

७

पतित जन तारो मात गङ्गे पापविनाशनी
ताप उदारनी करुणा कर निस्तारो।
मोह तरी बही भवसागरमें पवन चलत मझ धारो॥
तारण तरण तूही वरदाता नइया पार उतारो॥

८

नीलकण्ठ गिरिजापति शङ्कर शशिशेखर
हर तुव शरणा।
रुण्डमाल समशाननिवासी भक्तजननके असुशरणा॥
व्याघ्राम्बर वृषभवाहन शशीधर भूषण शिरगङ्गाधरना।
कैलाशाचल अचलनिवासी भस्मअङ्ग करुणा करना॥ टेक
चन्द्रहास शशिचन्द्र पिनाकी शूलपाणि डमरु वरणा।
गजमुख-षणमुख-क्रतमुख-दुरमुख नन्दीभृङ्गीसंग
आचरणा॥
भाङ्ग अफीम और आक् धतूरा अमल खाय
आनन्द भरना।
काशीनाथ पशुपति प्रभु मेरे प्रेमरङ्ग प्रभु तुव चरणा॥

९

परब्रह्म ॐकार नारायण पद्मनाभ मधुसूदन राम।
मीन कूर्म्म श्रीयज्ञपुरुष प्रभु नरहरि वामन भार्गवराम॥
श्रीरामचन्द्र-श्रीकृष्णचन्द्र श्रीजगन्नाथ-कल्की परनाम।
अज नारद मुनि सनक शेष शिव ध्रुव प्रह्लाद जपत
हरिनाम।
हनुमान शुक शौनक वल्लभ पौण्डरीक सुर सरनाम॥
तुलसी कवीर नृसिंह तरे अबप्रेम रङ्ग तारक परणाम॥

१०

भोर भए नीको मुख हंसत देखाइए।
रातके दरशके बिछुरे दोउ पलक मेरे
वारि फेरि डारोंनिकु नैन निंदराइए।
कोमल उन्नत बाहु ऊपर अमित भाव मेरो
तेरो छाति छवि अधिक बढ़ाइए।
छितस्वामी गिरधर सकलगुणनिधान कहा कहूं
सुख करि प्राणहीतें पाइए॥

११

जइए वहदेश जहां नन्दनन्दन भेंटिए।
निरखिए मुखकमल कान्तबिरहताप मेटिए॥
सुन्दर मुखरूप सुधा लोचनपुट पीजिए।
लम्पट लव निमिष रहित अचय अचय जीजिए॥
नखशिख मृदु अङ्ग अङ्ग कोमल करपर सीजिए।
यह अनन्यभाव भाव सों भजि मन क्रम वस रसिए॥
रास हास भाव विलास लीला सुख पाइए।

भक्तनके यूथ सहित रस निधि अवगाहए।
इह अभिलाष अन्तर्गत प्राणनाथ पूरिए।
सागर करुणा उदोत त्रिविध ताप चूरिए॥
छिन छिन पल कोटि कल्प बीतत अतिभारी।
परमानन्द कल्प दीनन दुखहारी॥

१२

बिलुलित करपल्लव मृदु बैन। हरषित बहुत आवत धेन॥
कोटिमदन द्युतिश्याम शरीर। बिपिन कल्पतरु यमुनातीर।
दच्छिणचरण चरण परधरे। बामअंग भ्रूकुण्डल चले॥
बहुह चन्दबन धातु प्रवाल। मणिमुक्ता गुञ्जा फलमाल॥
देखन चलहु श्याम नन्दलाल।
ललित त्रिभङ्ग मदनगोपाल॥

१३

तोहि ध्यानलाग्यो सजनीरी।
वारेक दृष्ट परे मनमोहन
देखियत चित्रलिखो सो,
ठाढ़ो मदनसिन्धु जलवृन्दन सो,
रूपनिधान कमललोचन तोहि मिले आजुको रजनी।
कृष्णदास प्रभु गोवर्द्धनधर रसिक-युवती-दुखहरनी॥

१४

आखनमें दुराय प्यारो काहे देखन न दीजिए।
हिए लगाई सुख पाई सगुणनिधि पूरण जोई
जोइ जोइ मन इच्छा होय सोइ सोइ क्यों न कीजिए॥
मधुर मधुर बचन कहत श्रवणनि सुर वदीजिए
निर्म्मल प्रभु नन्दनन्दन निरखि निरखि जीजिए॥
एसोही धर्‍यो है दधि बिना मथन किए
देहु यशुमत नेकु अपनो रई॥

१५

जननी जगावत उठो कन्हाई।
प्रगट्यो तरनि करनि गन छाई॥
आवहु चन्दवदन दिखराई।
बार बार जननी बलि जाई॥

सखा द्वार सब तुमही बुलावत।
तुम कारण हम धाए आवत॥
सूर श्याम उठि दरसन दीनो।
मात देखि मुदित मन कीनो॥

भैरव—तिताला

सोहत घूंघरवारे बार।
उरझरहे मुक्ताहल निरवारत बार॥
रतिमानि सङ्ग नन्दनन्दके छूटे बँध कञ्चुकी टूटे हार।
निशिके जागे दोउ नैना उरझि रहे
चलत जोवन मदभार॥
सूर श्याम सङ्ग यह सुख देत रीझि वारंवार॥

—०—

## श्रीभागवतसार

भैरव—चौताल

भक्तके थामरेमें उलह्योहै चन्द कहै
जाके द्वादस गोद कहँ ॐकारको जरहै।
तीनसैबतीस जाको शाखा दशो
दिशानमें ज्ञान वैराग दुइ खगनको घरहै॥
पतनी अठारह हजार जाको छत
छायरह्यो ताको छांहबैठ जम तिजको न डरहै
ब्रह्मजल सींचके बढ़ायो माली वनमाली
सो भागवत रूपो ए कल्पतरवरहै॥ १॥
प्रथमें मङ्गलाचरण व्यासकियो चन्दसुतसों
सौनकादि सम्वाद रससों भर्‍योहै।
उत्तरमें अवतार वेदव्यासको सन्ताप
नारद मिलाप निज अलाप उचर्‍योहै॥
भागवत शुकदेवको पढ़ाय विनय
भीसमसे सुत परीछत जनम धर्‍योहै।
कलियुग दण्ड यामें मुनिश्राप गृहत्याग
गङ्गातट जाय शुकजीते प्रश्न कर्‍योहै॥ २॥
प्रथमें अन्तराजा पूंछो जन करे कहा
दुतीय लोक सुष्टु जूने सेव्य हर गायोहै।

अस्थूल रूपमें सबलोकचन्द देवादिक
सह्यो मुक्त क्रममुक्तभेघ सरसायोहै ।
पुनि सप्तऋषि नारद ब्रह्मा सम्वाद कह्या
अनन्त परमभेद करनी समझायोहै ॥
स्वायम्भुके तपसों सबलोक दिखायो नाथ
चतुश्लोको भागवततें तत्वरसायोहै ॥ ३ ॥
तृतीयमें बिदुरजू गृह छोड़ बनगए
उद्धव मिलेहैं तिन प्रभु लीला गाईहै ।
सुनि मैत्रमिले प्रश्नोत्तर रस झिले
ब्रह्माजूसों नानास्तुति सुरचना सुहाईहै ।
बारह अवतार धार हरणाकुश मार
पृथी लाय चन्द करी कर्द्दम सगाईहै ।
कपिल देव प्रगट ह्वै ग्यान वैराग भक्ति
योग कहि माताकी उर मन दृढ़ाईहै ॥ ४ ॥
चतुर्थमें स्वायम्भू मनुके सुताको वंश
पुन दक्षके यज्ञको विध्वंस विस्तार्योहै ।
ध्रुव कोर्त्तमान आन सुन्यो ना सुजान बान
काल सीसचढ़ि बिसाल पनेगु धार्योहै ॥
पृथुको चरित्र सोतो परम पवित्र चन्द
वसुधाको दुही सब जग प्रति प्यार्योहै ।
पुराचीन बिरहसो पुरञ्जनकी कथाकहि
नारदजी दार गृह भक्त मग डार्योहै ॥ ५ ॥
पञ्चममें प्रियव्रतजीको सब बातें नीके
श्रीऋषभ देवजीके चरित्र बखाने हैं ।
आगे शशि भानु और नक्षत्रको गति कहि
बिभूषणको नर्क बहु बिधि दरसानेहैं ॥
भक्तजन जाने जो अवाने चन्द काह्र भांति
सरस प्रताप यश रहत लुभाने हैं ।

* * * *
* * * * ॥ ६ ॥

षष्टममें अजामिलहुसे नाम तारे दक्ष
सुत समुदाय गृह तज वन गयो है ।
इन्द्र अभिमान सुर गुरुको कियोहै शुक्र
असुरन मिल ताको लोक छोन लयोहै ॥
तब विश्वरूप नारायण कवच दय दधि
घृत बज्र निरभय ताहि करि दियोहै ।
वित्रासुर मारो चित्रकेतको उवारोसो
कद्दरको प्रताप चन्दलोक लौं छयोहै ॥ ७ ॥
सप्तममें युधिष्ठिर नारद सम्वाद कह्यो
हिरण्यकशिपु श्रीनृसिंहजीने मारोहै ।
प्रह्लादको चरित्र अहलाद करि गायो मय
रच्यो जो त्रिपुर शिवजीने भेद डारोहै ॥
नृपवर आश्रमके धर्म्म पूंछे मुनि कहै
राजाने प्रह्लाद उत्तर सरस बिचारोहै ।
कृष्णचन्द सदा गृह रहे सब काज करें
आपको भाग्यमें न औरको निहारोहै ॥ ८ ॥
अष्टममें चउदेमनु तामें गज ग्राह मोक्ष
सिन्धु मथ सार काढ कृष्ण मोहनी भए ।
सुरनको सुधा प्याइ बात भई मन भाई
विष पियो शिव नीलकण्ठ छबिसों छए ॥
शुक्रजीको सेवा करि स्वर्ग राज कियो बलि
वामन ह्वै छले तब इन्द्र स्वर्गमें गए ।
सत्यव्रतजीको मत रूप है दिखाइ माया
चन्द हित हरिके चरित्र हैं नए नए ॥ ८ ॥
नवममें पहले सूर्य्यवंशको बरननहै
तामें अम्बरीश महाभागवत भयोहै ॥
औरह्न पुन्यमान अनेक राजापें तिनके
कुतारथको श्रीराम जनम लयोहै ॥
जिनके चरित्र बहुकाहा कहो अल्पबुध
अबचन्द्र वंश ओर चितमेरो गयोहै ॥
तहां यदुकुल माहँ प्रगट होय नोके नेक
कृष्ण भक्ति कारे ताहि आप दर्श दयोहै ॥ १०
दशममें नृपति परिक्षतने चन्द्रसूर्य्य
वंशके नोको भेद पूंछो समझायके ॥
तहां कैसे यदुकुल माँह अंश युत प्रगटे
कृष्णकी कथामें मन रह्यो ललचायके ॥

तब सुक्राचारज ख्याल सुन्दरको
ध्यान धर्‌यो परम छबीलो गयो रोम रोम छायके ॥
फिर रूप सागरतें निकस आरम्भ कियो
सकल समाज दियो छिनमें छकायके ॥ ११ ॥

असुरन भार भूमि गऊरूपधार गई
ब्रह्मा जूसों कह्यो चले देव गण सङ्गलै ।
छीरके समुद्र जाय ध्यान हरिको लगाय
भवानी भई हूं मैं तब केर हित मङ्गलैं ॥
सोई बानी कहि देव चले चन्द आप
वसुदेव पुरे काम कृष्ण अवतरङ्गलैं ।
तहांतें पधारि नन्दभवन आनन्दरूप
सब गोप गोपिन खिलाएहैं उछङ्गलै ॥ १२ ॥
नन्दजी श्रीकृष्ण जनम उत्सव कियोहै
महा गोपी गोप अति आनन्द बढ़ायोहै ।
सात तिलपर्व्वत सुबरन बसन युत गऊदोए
गज अश्व रथ पाय नहीं पायोहै ॥
वेदके बिधान तान गान पकवान ठान
बहुत बधाई ब्रज महामोद छायोहै ।
विधि शिव इन्द्र सनकादिकश्री नारदये
आए ब्रज चन्द पद सोमपे धरायोहै ॥ १३ ॥
पूतनाको मार सकटासुर उधारकर
त्रनावरत गयो घोट छिनहीमें मारोहै ॥
गर्गाचार्य्य छिपहीके नामकरण नीको कियो
दामोदर रूपतें यमुलार्ज्जुन डारोहै ।
वृन्दावन आय बछरानको चराय
बत्सासुर पांयगह डार बकासुर तारोहै ।
बालकन सङ्ग ख्याल करत बिचित्र लाल
अघासुर मोचके बिरद प्रतिपारोहै ॥ १४ ॥
रातहीमें बास खास वल करो प्रात
वन माह छाक छीकनमें लेचले ।
भोर सब वाही भांति बछनके आगे
घर वनकी पुलिन मध्य भोजन करें भले ॥
बछरा जे चरतहैं तिन्हें ब्रह्मा लेगयो
तातें वनढूंढ आए पाए नहि वा थलें ।
तब बच्छ बाल सबलालही प्रगट भए
गोपी गाए केतो मिल्यो सुन्दर यह फलें ॥ १५ ॥
यह लीला देख ब्रह्मा चरणमें आनपरो
अस्तुति छमा कराय गयो सत्यलोकको ।
पयोगण्डवही माझ गाय वन चराय लावें
बाल लीलाके अनेक ख्याल खेल आवें ओकको ॥
कालीको निकार दावानल करपान
प्रलम्बा सुरमार ब्रजजन हरो शोकको ।
वेनुको बजाय गाय बच्छनको सोह चन्द
ब्रजमांह आय सुख देत निज थोकको ॥ १६ ॥
गोपी कृष्णहेत देवी पूजो तहां आय
आप चार हरि वरदे पधारे चावसों ।
छुधा लागी सखनको मथुरा पठाय दए
जोवे विप्र तहां पतनी भांति लाई भावसों ॥
इन्द्र यज्ञ मेटो तातें कोप कर वरसा करो
गोवर्द्धनधार रछा करो निज दावसों ।
गोप अवलाख जान ब्रह्म कुण्ड असनान
ठान लोकहु देखायो पै न भायो ब्रजभावसों ॥ १७ ॥
सरदको रैन भलो फूलो सुखदेन देख
बेनु को बजाय कृषभानुको बुलाईहै ।
सुनतही भुन धाम काम सब छाड़ि दिए
पुन छिनक में आय मिलो प्रीति सरसाईहै ॥
तिनसों जोकरो बातें तेतो नाहि लिखिजाय
रास मिल गात गर्भ लखि छटकाईहै ।
बिरह बिललाई रूप देख सुखपाई
तिन कर मनभाई प्रात घरको पठाईहै ॥ १८ ॥
अब काके वन मांह नन्द पांयलग्यो आप
सर्पको छुड़ाय पुन संखचूड़ मारोहै ।
वंशीको बजाय थिरचर मोद उपजाय
कृषासुर सिङ्ग उखारि कर डारोहै।

जो गोप भेष धार व्योमासुर सब सखाको
कन्दरामें रोके तहाँ मार जस धारोहै ।

* ॥ १९ ॥

कृष्ण वलदेव लेन आए जो अक्रूर भक्त
नन्दजीसों कह्यो राजा कंसने बुलाएहैं ॥
छोटोंके निकट गोपी ठाढ़े दुखरस बूड़े
भोर गाड़ा जोर सबगोप मिलधाएहैं ॥
रजकके पीठ वस्त्र धार कुबजा सम्भार
कुवलीयापीड़ यमलोकको पठाएहैं ॥

* * * *
* * * * ॥ २० ॥

उग्रसेन राजदीनो नन्दजी कोबिदा कीनो
यज्ञोपवीत लीनो अवन्तीगुरुके गए ।
चौंषटही दिननमें विद्या कला सब सीख
गुरु दच्छनामें मृतक पुत्र लायकेंदए ॥
ऊधवको कखो जान गोपिनके समाधान
ब्रजमें पठाए तहाँ प्रेमरङ्गमें छए ॥
अक्रुर घर जाय हस्तिनापुरकों भेज
पाण्डव कहाँहै यह निश्चै सोध केलए ॥ २१ ॥
कंस पतनी गई जरासिन्ध को चढ़ाय भेजो
ताहि सत्रेवार जीत बहो धन लाएहैं ।
अठारहोबेर कालयमन सों भाज
मुचकन्द भक्त साज द्वारिकाको रचाएहैं ॥
रुकमणि आदि आठ व्याही पटरानी
भौमासुर मार राज कन्या सन भाएहै ।
न्यारे न्यारे महलमें चहल पहलमची
रहे पुत्र प्रपुत्र भए तेतो जानतहो गाएहैं ॥ २२
मिथ्या बसुदेव बन दूत प्रभुन पास भेजो
ताहि मार गत दई भक्त बहु भाएहैं ।
नारदके मन्दिर वो आदि असुर सँहारे
भक्त पुनि प्रतिपाल कारज कराएहैं ॥
सुदामाके चरण धुवाय चामर चवाय
भोजन कराय दुख दारिद्र बहाएहैं ।

* * * *
* * * * ॥ २३ ॥

यशोदाको गोद बैठ रामकृष्ण सुखदियो
गोपिनकों समाधान कियो उरलायके ॥
भक्त सुत बोले सबके घरजाय दई
मुनिन सहित भक्ति बहु भायके ॥
सुतनको अमृत कह्यो भृगुजीकी लातसह्यो
ऐसो और कौन जाको शरण लीजे जायके ॥

* * * *
* * * * ॥ २४ ॥

भैरव—तिताला

उठो नन्दकुमार भयो भोर जगावति नन्दरानी ।
झारीके जल वदन पखारो सुत कहि सारङ्गपानी ॥
माखन रोटी अरु मधु मेवा भावै सो लीजेहो आनी ।
सूर श्याम मुख निरखि यशोदा मनहि मन जु सोयानी ॥

२

उठे नन्दलाल सुनत जननी मुखबानी ।
आलसभरे नैन उठे शोभाकी खानी ॥
गोपी जन थकित हिए चितवति सबठाढ़ी ।
नैन करि चकोर चन्द्बदन प्रीत बाढ़ी ॥
मातु जल झारी लिए कमलमुख पर वारी ।
नीरहीके परम करत आलस बिसारी ॥
सखा द्वारे ठाढ़े सब टेरतहैं तुमको ।
यमुना तट चलो श्याम चारण गोधनको ॥
सखा सहित जेवहु वलि भोजन कुछ कीनो ।
सूरश्याम हलधर सङ्ग सखा बोलि लीनों ॥

३

खेलिए अङ्गन छगन मगन कीजिए कलेवा ।
केतेसार दधि ऊपरतें काढ़धरी
पहिर लेहु झुगली फेटा बांध लेहु मेवा ॥
ग्वालनके सङ्ग खेलन जाहु,
खेलनके मिस भूखन लाहु,

कौन परि प्यारे लाल निशदिना कौटेवा।
सूरदास मदनमोहन घरहो
खेलो प्यारे ललन भंवरा चकोर
डोर देहु हंस चकोर परेवा॥

४

मदनमोहन पियकीजे कलेऊ।
दूधमें रोटी छानो माखन मिश्री आनो.
जोड़ जोड़ भावे मोड़ मोड़ लेऊ॥
खांड़ खीर और घृत मिठाई मेवा आप खाहु
और ग्वालनको देऊ।
ब्रजपति पिय फेर खेलको जाउ वन
सुवल श्रीदामको संगकरि लेऊ॥

५

जागिए ब्रजराज कुंवर कमल कोस फूले।
कुमदिनो सुख सकुच रहो भृङ्ग लता भूले॥
तमचुर खग रोर सुनहु बोलत वनराई।
रांभत गौ मधुर नाद बछरा हित धाई॥
विधुमलीन रविप्रकाश गावत ब्रजनारी।
सूरश्याम प्रात उठे अम्बुज करधारी॥

६

प्राणनाथ प्रात भयो जागो बलिजाऊं।
सोनाकरी गोफनसों वेनु मैं गुथाऊं॥
उगत सुर मजोत भई कुलहरि बनाऊं।
पांय बांधूं घूंघरू और नाचवो सिखाऊं॥
सूरदाम मदनमोहन गुण तिहारो गाऊं।
हरष निरख छवि ऊपर वलि वलि जाऊं॥

७

जागिए गोपाल लाल जननी वलिजाई।
उठो तात भयो प्रात रजनीको तिमिर गयो
प्रगटे सब ग्वाल बाल मोहना कन्हाई॥
उठो मेरे आनन्द कन्द गगन चन्द मन्द मन्द
प्रगट्यो असमान भानु कमलनी सुखदाई।
सिङ्गी सबपूरे बैन तुम विना न छूटे धेन
उठो लाल तजो सेज सुन्दर वरराई॥
मुखतें पटदूर कियो यशोदा को दरसदियो
और दधि सब मांगलियो बिधिरस मिठाई।
जेंवत दोउ रामश्याम सकल मङ्गल गुणनिधान
थारमें कछु भूंठ रहो सो मानदास पाई॥

८

श्रीकृष्णजीके ध्यान मेरे निश दिनारी माई।
मनके सहल प्रात कुञ्ज तामें जादौराई॥
सांवरे बदन कोमल चरन नख देखे
सखचौंधि होत पांय नूपुर पैंजनीमो विधिने बनाई।
दाहने पदपद्म तातें टेढ धरत आलोरी
ऐसे चरण दुखके हरण है सदा सुखदाई॥
लाल हजार तारे बिच कञ्चनके तार लगे
काछनी पचरङ्ग तापर किङ्किनी छवि छाई।
वनमाल मुक्तमाल कण्ठन कौस्तुभमणि
पिताम्बर चटक तामें दामिनी दुति पाई॥
बाजुबन्द अङ्गूरी मुंदरीगनको अति चमत्कार
अरुण अधर मधुर सुर मुरली बजाई।
कमल नैन बिमल कान्ति कुण्डल प्रतिविम्ब
होत आनन्दमो मुख मानो रह्योरी मुसकाई॥
घुंघरवारी अलक झलक किए चन्दन खौर
और मोर मुकट सीस धरे बनी सुन्दरताई।
कहे भगवान हित रामराय प्रभुको निहार
आस श्रीगोपाल श्रीगोपाल रसना रटलाई॥

९

श्रीनाथजीको ध्यान मेरे निशि दिनारी माई।
माधुरी मूरत सोहनी सूरत चित्तलियो चुराई॥
लाल पाग लटकी भाल चिबुक जेहर कण्ठमाल
करणफूल मन्द हास लोचन सुखदाई॥
मोरपङ्ख सीस धरे मोतिन को हार गरे
बाजूबन्द पहुँचीन कर मुद्रिका सोहाई।
क्षुद्र घंटिका जेहर नूपुर बिछुआ सुदेश
अङ्ग अङ्ग देखत उर आनन्द न समाई॥

मुरली अधर धरे श्याम ठाढ़े व्रजयुवती माँझ
सप्त सुरन तान गान गोवर्द्धनराई ।
निरख रूप अति अनूप छाके सुर नर विमान
वल्लभ पद किङ्कर दामादर वलिजाई ॥

इति श्रीअमरानन्दव्यासदेव तस्यात्मज श्रीहीरानन्दव्यासदेव तस्यात्मज
श्रीकृष्णानन्दव्यासदेव रागसागरोद्भव सङ्गीतरागकल्पद्रुमे
रागभैरव व्याख्यादि प्रथमराग सम्पूर्णम् ।

रागिणी टोडीध्यानम्

तुषारकुन्दोज्ज्वलदेहयष्टिः काश्मीरकर्पूरविलिप्त देहा ।
विनोदयन्ती हरिणम्वनान्ते वीणाधरा राजति टोड़िकेयं ॥
गान्धारांशग्रहन्यासं क्वचित् धैवत रीरितः ।
सम्पूर्णा टोड़िका ज्ञेया आद्यग्रामे प्रगीयते ॥

रागिणी—टोड़ी धीताल

धनीसागरे सामगरे सानीधप धनीसारे गमगरेसा ।
मम पप धसारे सागरे सा मगरेसा सानीधनीधप
धप मप मग मगरे गरेसा नीधनीसा ॥

२

गरे सानीध माग सामगरे सानी धरेसाग
गम धनी सारेगम गरेसानी धपमग
गग मम पप धसानी सागरेसा मगरेसा नीधप मग ॥
गग मम गगरे सापमग सागरेसानी धध नीनीधप
पधनी धप धगनी धपमपगरे सानीधग ॥

३

टोड़ी रागिनी अलापत गावत ।
बीण बजावत उपवन मृगन रिझावत ॥
गान्धार स्वरग्रह प्रथम मूर्च्छना सम्पूर्ण तान सुनावत।
सप्ततान बाइसो इकईस उनचाशको
तान ताको व्योरी जनावत ॥
उज्वल बसन पहर केसर कर्पूरचर्च्चित रतनन
आभूषण तानसेन तान साजत ॥

मेरे मनमाँह हरिनाम जिन रच्यो
अखिलधाम काम क्रोध तज लोभ बड्यो जात संसार ।
जिन रच्यो स्वर्ग मर्त्य और पाताल
निरञ्जन सोई साकार निशदिन जपले श्रीमुरार ॥
दीनबन्धु दीनानाथ काटत दुखद्वन्द फन्द
ताहि घरी पल छिन न बिसार ।
तानसेन कहे निरमल रहिए भजिए
भगवान मनुष जनम नहीं वारम्वार ॥

५

मेरे तो कृष्णनाम आधार जिन रच्यो
जग पसार लोभ तृष्णा काम क्रोध तजो जञ्जार ।
जिन रच्यो आदि अनन्त भुव आकाश ब्रह्मलोक
निरञ्जन साकार निश्चय कर जपो श्रीहरि मुरार ॥
युग युग भक्त हेत अवतार लेत हैं भक्तन प्राण आधार ।
बैजू बावरे प्रभुको चरण शरण गहिए
मनुष जनम नहीं वारम्वार ॥

६

सारेगम पपधनीनी सप्तसुर कुञ्ज माधेरे बनाए ।
आरोही अवरोही ऐसे सुन लेहीं नीधपम गरेरे साए ॥
दुगन सरिगम की हों पाई
दोउ सरिगमके प्रसादतें नृपरङ्ग ने गाए ।
सारेगगरेरेसामारेगमपमगगरेरेसा
सारेगमपधपममगरेरेसासारेगमपधनीनीधधपप
ममगगगरेरेसानीधपधप
नीधपमगमपधनीधपमगरेगमपध
नीधपमगरेगमपधनीधपमगरेसा
तब यह भेद पावे जबही गुरुनतें सांचो पाए ॥

७

निसगमपपपधगपपधनीनीसा
नीनीधधपपनीधमपपपगगसस ।
नीनीनीधनीसानीनीसानीनीनीसासगागसाधसा
नीधासानीनीधापेसागगसारेधाधानीधा

सनीनीधासानीधापपपगगसस ॥
गमपधनीसारेंसागरेंसामगरेंसानीनीनीनीधधधपपप
मममगगगरेंरेंरेंसासासारेंगमपधनी
सानीधपमगरेंसाधसापसामसागसारेंसा ॥

८

मपधरेंसानीधपमपधपमगरेंरेंसा ।
सासानीनीधधसारेंगरेंगरेंसानीधसा ॥
नीधपमपनीधपमगरेंरेंसा
मधसागमधसारेंगधमगरेंसानी
धनीधपधपमगमगरेंगरेंरेंसानीधपपमरेंसा ॥

९

तेरे तो सरस्वती घटघट पूर रही नाम धरायो वाक्वानी।
जल थल मध पात जाल पा भवानी
यातें कहियत तोको सर्व्वानी ॥
कोटकटानी ग्रष्णानी सप्तदीप प्रमानी ऐसी नवकोटरानी
तानसेनको प्रसाद दीजे भवानी
दयानी कण्ठ पाठ ताल स्वरदे महारानी ॥

१०

धीरे धीरे धीरे मन धीरेही सब कुछ होय ।
धीरे राज धीरे काज धीरे योग धीरे ध्यान
धीरे सुख समाज जोय ॥
धीरे तीरथ धीरे व्रत संयम धीरेही करे
सत्सङ्ग साधके बैठ मनको धीरे राखोय ॥
तानसेन कहे सुनो साह अकबर एतो बड़ो राज
एतो बड़ो बादशाही धीरेहीते पाई सोय ॥

११

देखि इन्द्रलीला इन्द्रसभा इन्द्रहूके दरवार
चकृत भए अचलमुनि ।
दीपकमें अष्टदीप नवदीप सिन्धलदीप ऐसे
दीपे जैसे चन्द्र हीरामणि ॥
एकनको देत दान एकोनको बुलाय लेत
एकनको बकसत जरकसी चीरासुनि ॥
गुणको प्रसाद गाइक राजाराम छत्रपति
जाके घरगुनी करे क्रीड़ाधुनि ॥

१२

प्यारे मन्दरतुम दरतादानी दरदतिलितो
नदानी तदानी तरसे ।
तरनरे तारनरेदरतुंदररेतुंदर तुमरेतुमृतनमृदरसे ॥
कैसो ए भांति चपला सुघरन बोले ऐसे सुन्दरसो सरसे ।
दरदर और दरवार मता आमेरे मन्दर
सुन्दर तरे रतरेर राखूं सुघरसे ॥

१३

मेरेतो हरिनामको आधार जिन रचो संसार
काम क्रोध लोभ महाजञ्जार ।
जिन रच्यो अरस कुरस जिमी आसमान
निरञ्जन निरङ्कार सांचो क्योंन सेवो परवरदिगार ॥
काहेको हूजे गुन्हेगार काहेको लीजे एतोभार
मोई सवाद क्यों न तजिए जाको नाम राजगार ।
प्रभु बिलास कहे पाक साफ रहीए
नयार जनम जीव नहीं बारबार ॥

१४

ज्ञानभूम पर आनन्द घटा गरज गरज बरस
बरस तातें भए बहु बीज अनगिनती ।
चौंप कौंप निकस तार डाेड़ी भई तान अचर पात
यह खेती तबही उपजी जोहो एक रमरती ॥
यह याको मरम जाने जोहोय शेष महायक
के जाने वलि यह कहे सिद्ध जङ्गम योगी जती ।
मदनराय सोहो पै जांच लिए
जामें नादसों गुणए बातें बनतो ॥

१५

रूप-यौवन-गुण-विद्यावर रिझाय लीनो
प्यारे सबही तियनमें बिचित्र धन ।
सब अङ्ग अङ्गनमें प्रचण्डरहो
सम्पूरण यातें तू भावत मन ॥
तोसी तुही तूही बिचित्र और कोउ
नाहन जामें नानाप्रकार पइयत अनतन ।
प्रभु सुजान प्यारेको कर राखो
आन रङ्ग जान न दीनो अनतन ॥

१६

गावो गुणी सुराग सुतान समुद्रासों
सङ्गत रङ्गत लिए सुधबानी ।
बादी समवादी अनबादी बिबादी
तिनकों व्योरो सोच समझ कर लीजे
हँसहँस प्रगटी गुरुते सुख सयानी ॥
सा-रे-ग-म-पध नी गायन साधे चतुरबिनानी ।
सब अङ्ग परखन हार गुरुन गुरु साह जलाल
सकल कला गुरुन गुरु ज्ञानी ॥

१७

गट्पत दलपत देशपत अतसाति
जे गरब अङ्गधोरिही लिए ।
जे सगर बैठे और कुलगन तिनकी
वले सिवार मारजीत लए ॥
चतुरङ्ग दलत तबलया चाल कर धात बलकर
जल पछाड़ प्रबलके देख मद दल खल सों खल
परिखल बलतब बेपग पङ्ख पसार बाजन उड़नको धाए।
तिन पर वरक्षी कोउ बनाय कुलस्थान
उतराय दस्तगो भाले पहरायते गगन धाए ॥
कै कोको जाय सुलगी धाय धायके मारे
भुत गिराय शेर भारी औजाय तिनके प्रमाण
चाख चखाय दए ।
साह मौजदीन महाबली किएहैं
शिकार देख कांपिहैं थिर थिर नर
मर सफरेस लंकेश दृगपाल सब देख तेज भजगए ॥

१८

अनद्रुत द्रुत बिराम लघु लघुबिराम
गुरु पुलित तार लय अतीत अनाघात प्रमाण ।
खरज ऋषभ गान्धार मध्यम पञ्चम धैवत निषाद तान॥
निषाद धैवत पञ्चम मध्यम गान्धार ऋषभ खरज गान ॥

१९

तें कहुं देखोरी नन्दकोनन्दन कान्ह
मटको झटकके पटक गयो ।
माँखन चोर चोर मन लीनो कीन्हो नेकु
न डर नट ज्यों उलटके सटक गयो ॥
मारग रोक रहत खोरनमें सांवरो
सूरत माधुरी सूरत नैनटे अटक गयो ।
तानसेनके प्रभु तुम सबहीके नायक
रस गोरसले गटक गयो ॥

२०

ऐसो तोरी सूरत रचपच रचो विधाना
धन धन तुव सुरतें सुन्दर अति सुखकारो ।
स्वर्ग लोक मृत्युलोक पताललोक
नागलोक और नाहिन तुव सम नारो ॥

२१

सङ्गत समुद्र सुभेद उक्तायुक्त सुध बानो तिनहींसें पाइयत ।
सप्तस्वर तीनग्राम इकइस मुरछना
सारङ्ग म-प-प-ध-ध नी करठ गाइयत ॥

२२

आनन्दन आनन्द भयो मेरे रोम रोम
नैनन भर निरखिहैं श्यामा श्याम ।
धन घरी धन पल महूरत धन धन ब्रजबृन्दावन धाम ॥
धन धन मेरो भाग सुहाग धनगुरु
चरण शरण दियो मोहिं ठाम ।
सागर आगर गुण रागरङ्ग नागर
दरश परश भए जीवनमुक्त आराम ॥

२३

धर्म्मसों नीच पाप पापसों नीच क्रोध क्रोधसो नीच लोभ
लोभसों नीच मोहमद मदसो नीच मत्सर कहाइया ।
स्वर्गसो नीच मृत्युलोक मृत्युलोकमें नीच दुष्ट शिरतें
नीच पाव राजसों नीच प्रजा पाइया ॥
ब्राह्मणसों नीच क्षत्री क्षत्रीसों नीच वइश वैश्यसों नीच
शूद्र धनीसों नीच निर्धन वेदसों नीच शास्त्र भाइया ।
देवसों नीच राक्षस समुद्रसों नीच नदीनद कहत
कवि तानत्रत सगुनीसों नीच निरगुनी पाइया ॥

२४

गाऊं राग सभा साहनसाहको जाकों अकबरनाऊं ।

जे नरनरेन्द्र इन्द्रसमान चक्री वक्रीसो होत
कबहुँ नाहि निरखत अष्टसिद्ध नवनिद्ध पाऊं ॥
एक एक सङ्गीत प्रति लच्छ लच्छन करे
और एक निरत कालो जञ्झारो ताण्डव
समान कावकर और छोहुँ गाऊं बजाऊं।
बिनवे व्यास कोउ जानत नाहीं जलालदी
महम्मदको देन आशिर्व्वाद नित आऊं ॥

२५

नादनगर बसायो सुरपति महल छायो
उनचास कोटी तान अच्चर विश्राम पायो।
गीत छन्द तत बीतन घन शिखर कञ्चन ताल
काल्क किवाड़ अलाप ताली छोरापे
पाट नग लगे खरज जञ्जीर लेवट
कुञ्जी तामें ध्रुवपदसों नग छिपायो ॥
आरोही अवरोही अस्थाई सञ्चाई जवार
अरब खरब और करोर मन मिलाय कण्ठल्लायो।
जौहरी मीयां तानसेन गाहक जलालदीन
जिन याको मोल कीनो अकबर पारखी पायो ॥

२६

छत छवि छाजे बिराजे हुमाऊं नखत
बैठो चारों चक जोत आयो दिल्लीवर।
ऐसो छठोलो नर नरेन्द्र नरेश धावत
शत कोस काहू पै न रोको जाय तकबर ॥
राख लई इमर तिमिर लिङ्ग बाबरको
छद्र किरात साहन मन बादसाह ताहि दयो अलहबर
नायक पूरण करत बखान तेरो बाबरसुत
ताको सुत हुमाऊं अकबर सबल नर ॥
अकबरसुत जहांगीर ताको साहजहां
ताको औरङ्गजेब भयो है भुवपर ॥

२७

ज्ञानपति महेश विद्यापति गणेश
प्रथवीपति नरेश बलपति हनुमान।
सरितापति सागर गिरिवरपति सुमेर
राजनपति इन्द्र धर्म्मनपति दान ॥

२८

बाजनपति मृदङ्ग पवनपति पान
पछिनपति गरुड़ भक्तनपति कान्ह।
साहनपति साह दिल्लीपति पातसाह
तानसेनपति अकबर अर्जुनपति बान ॥

२८

हरि बिन और न दूजा समझ मन और न दूजा।
माटी भीतर माटी बाहर माटीको बन रहो कूँजा ॥
यह माटीकी मूरत बाहर भीतर और नहीं सूजा।
जिन जाना तिन कछून जानो अबजाना बूझा ॥

२९

तेरोरी चन्द्रबदन शोभासदन
मदनमोहन मनरस बसकरन।
दरश परश परस्पर उपजत आनन्द अपार
सकल सुखद सब बिध दुख हरण ॥
लालन रीझ भीझ रहे तापर
करत रहत तेरोई गुणवरन।
जानकीदास करत आस सब बिध सुख
व्रजविलास रसिक रासमण्डल रसकरन ॥

३०

पिय प्यारी नाचेरी रास मण्डल मध ललिता
उघटत सङ्गीत तत्ताथुङ्गकट थगड़नांधिल्था
थोधिधिगनधा।
उरपति रपगति भेद बतावत मृदङ्ग बजावत
सखि धाकिटकिट धुमकिट किटधोत्ता ततधिधिगनधा ॥
मधुर मधुर नूपुर धुन बाजत क्कणत
किङ्किनी भुन तनना अदभुत तान केदारेको।
गावत प्यारीको रिझावत बलि बलि
आवत रसिक गोविन्द अभिराम ॥

३१

दियो तुमको विरञ्च अटलराज छत्रपति विक्रम नरेश।
राज समाजसों जसन करो जौलों ध्रुव गङ्गतरण शेष ॥
तोसो तुही और नाहीं भुव मण्डल मध
सकल विद्यागुणनिधान दाता बिधसों काटत जग कलेश।

गन्धर्व्वसेन प्रभु ऐसो परदुखभञ्जन
शकबन्ध रच्यो करतार ज्यों सुरेश ॥

३२

तुही ऋषभ गुणनिधान ग्रन्थ प्रमाण तेरे रस
बसकर लीनो साह जलाल रसाल परम महाजान।
मेनका रम्भा उरबसी और तुमसी
और तीयनकों न गिनें यह्मा तुम्है न समान ॥

३३

हे कृष्णनाम जबते मैं श्रवण सुन्योरी
तबते भूली भवन हौंतो बावरी भई।
भरि भरि आवे नैन चित न रहिक
चैन मुखहू न आवे बैन तनकी दशा कछु और भई ॥
जेतेक नेम धर्म कीनेरी बहु बिधि
अङ्ग अङ्ग भई श्रवणमईरी।
नन्ददास जाके श्रवण सुने यह गत
माधुरी मूरतिहै धों कैसी दईरी ॥

३४

रीझियो रसिक गोपाल विनोदी
तेज अलापी प्यारी अदभुत टोड़ी।
बदन देखि उड़पति नभ थकित
धरखित मनगति भई निगोड़ी ॥
दम्पति सुघर राय चूड़ामणि
केलि कला कौतुक रसकोड़ी
कृष्णदास गिरिधरन बिलोकित
लज्जित मदन लहत नहीं बोड़ी ॥

३५

बहुत प्रसन्न भए पिय प्यारी टोड़ी राग वेणुधरि गायो।
सुर सङ्गीत बन्धान समसुर
ऐसो कछु अदभुत भेद जमायो।
नाना तरङ्ग उपत अनेक बिध
प्रतिछिन औरसों और मिलायो ॥

तैं कहुं देखोरो नन्दनन्दन कान्ह
मटुकी झटकिके पटकि गयो।
माखन चोरो चोरो मन लीन्हों कीनो नेकु न डर
नटज्यों उलटिके सटकि गयो ॥
मारग रोक रहत खोरनमें न जानों
नैन सैनदे अटक गयो।
तानसेनके प्रभु तुम बहुनायक
रस गोरस लै गटकि गयो ॥

३७

बङ्क चितवनि चितै रसिक तन
गुपत प्रीतिको भेद जनायो।
मुखकी रूखाई कैसे घटतहै
हियको प्रेम नहिं दुरत दुरायो ॥
सगबगे अलक बदन पर बिथुरे
यहि बिध लाल रहचटे लायो।
कृष्णदास प्रभु गिरिधर नागर
नवनिकुञ्ज अपनो करिपायो ॥

३८

आज कौनधों वन चरावत गइयाँ कहाधों भई बड़ी बेर।
बैठे कान्ह सुधि लेहीं क्यों न कौन
बिघ ग्वालन करत अब सेर ॥
वृन्दावन आदि सकल वन ढूंढ़ो जहां गाइनकी टेर।
सूरदास प्रभु रसिक-शिरोमणि कैसे दुराए
दुरत कहा धों डुंगरिन की ओट सुमेर ॥

३९

गोकुलके गुण्डे एक सांवरोसो ढोटा माई
आंखिनके पैड़े पैठि जीके पैंजे पर्य्योहै।
कल न परत छिन अह भयो समवन
तन मन धन प्राण सकल सुख हर्य्योहै ॥
भवन न भावे माई अङ्ग न रह्यो जाई
करो सहाई माई देखो जैसे हाल कर्य्योहै।

सूरदास प्रभु नीके गावत मधुर सुर
मानों मुरलीमें पीयूष रस भर्योहै ॥

४०

अरी यह ढोट कान्हर बोलि न जानै बरबस झगरो ठानै।
जोइ भावत सोइ कहि डारत ऐसो निधरक
नहीं कहुं देख्यो रूप योवन अनुमानै ॥
अङ्ग अङ्गके दान लेन नहीं घरके को पहिचानै।
हम दधि बेचन जातहैं मथुरा मारग रोकि
रहत गहि अञ्चल कंसको आन न मानै ॥
ऐसी बात सम्भारि कहो हरि हम तुमको पहिचानै।
सूरश्याम जो हमसों मांगत सो पैहो
कहुं और तियनपै ए बातें गढ़िबानै ॥

४१

माखनको चोरीतें सीखि करन लागे अब चितकी चोरी।
जाके दृष्टि परै नन्दनन्दन सो व फिरति गाहन डोरी डोरी॥
लोक लाज कुलकानि मेटि करि
वन वन डोलति नवलि किशोरी।
सूरदास प्रभु रसिक शिरोमणि
जबते देखे निगम बानी भई भोरी॥

४२

आधो मुख नीलाम्बरसों ढांकि बिथुरी अलकें सोहै।
एकदिशा मानों मकर चांदनी
एकदिशा घन बिजुरी ऐसे हरि मनमोहै॥
कबहुं करपल्लव निजसों केश निरबारत तिय पाछे लै
डारति निकसति करठेठी मोहन मुख जब जोहै।
सूरदास प्रभुको यह छवि निरखत
त्रिभुवनमें उपमा यह सम कोहै॥

४३

एक कर दर्पण एक कर अचरा कजरा संवारत लालना।
ललना मुखकालिम दूरि करतिहै
उलटि भँवर फिरि कमलन परत॥
सीसफूल अतिराजत नगनि लग्यो
ताकी उपमा कहो शेष सीसमणि मानों वरत।
करणफूल करननिहो सँवारति
अलकें निवारि बन्दन बिन्दु लिलार करत।
सूरश्याम दुरि देखत दर्पणको
मुख एक टकतै पलकहु न टरत॥

४४

कहुं उमड़े घुमड़े गाजत हो पिय
कहुँ बरसत कहुं उघरि जात।
कहुं चमकि चमकि चपला ज्यों चमकत
एकठौर त्यों नहिं ठहरात॥
श्यामघन केशव लछन तुमपै श्याम हो नीके
जानति मेह नेह आडम्बर वृथा प्रात।
मुरारिदास प्रभु तिहारो वामचरण पूजिए
को पतियात कहु किनको कहिबात॥

४५

लाल तुम जासों रहे लपटाय
दुरै कैसे ताको हो सुबास।
चिन्ह सबैजु छिपाई आए रङ्गभरे
पाए बदन और विलास॥
तुम अपनोसों दुराव करत पिय
नैननमें पाइयत जियको हुलास।
चतुरबिहारी हौं क्यौंन जानै ए बातें
तिहारो मैंहूं सेवक रावरो पास॥

४६

लाल सङ्ग रति मानो मैं जानी कहे देत नैना रङ्ग भोए।
चञ्चल अञ्चलमें न समात इतरात
रूप उदधि मानों मीन महावर धोए॥
पलक पीक जगमगात दृगमानिक
मानों जराय लोनें प्रेम पाए।
नन्ददास प्रभु पियके मुख सुखके लोभ
लालच जानतिहौं निशा नेक न सोए॥

४७

तेजु दई ग्वालिन सवांरी नैनन सोहै कजरा
और माथे बेंदो।

तैसोए अलकको झलक दसनको ओप
अधरनको अरुणताई चलत चाल गज गेंदो ॥
छोटो छोटो तरकुली श्रवण बिराजत
पायन महावर हाथन मेंदी ।
चतुरबिहारी गिरिधारी बसकरबेको छाँड़िदई लट फंदो॥

४८

ऐसे कैसे कहियतु है हो कुलवधू
वन इतहि आउधों छोड़ो ।
बरबस रोकत टोकत मोकह
करिहौं कहा रिसाँई कोहै बबाको लोंड़ो ॥
दिन दिन को पैंड़ोरो माई न जानिए
ओथरी और ओंड़ो ।
राजाराम प्रभुतं न होय निय जे होहै तुमही कनोड़ो॥

४९

अबहो डारि देरे इन्डुरीया कन्हाई यामेरे पचरङ्ग पाटको।
हाहा खाति तेरे पइयाँ परति हौं
यह लालच मोहो मथुरानगर हाटको ॥
मेरे सङ्गको दूर निकस गईहों कीनो इह घाटको ।
तान तरङ्ग प्रभु झगरो ठान्यो हंसत लुगाई बाटको ॥

५०

मारगके वागि रातिके जागि छूटे बन्दन अरसात ।
जम्हात बहियाँ गहन आगे आवत सकुचन लागत ॥
छियो छाड़ो अंचरा मोरो भुकिए मैं आनि झुकावत ।
लाखजो जतन करो तऊ न बोलिहौं
लाल ए तुम बातें कबके लावत ।
तानसेन प्रभु रव निरवन तुम महि
खिजाए कहा पावत ॥

५१

गुलाल बरन नैन भएरी ललना ते
सब निशिरङ्ग लियो लालरङ्ग ।
मेरे जान नई नैन पिय मूरति पाई सुभाई तें
झुकिझुकि परतरी मानों पवन तें डोलत
नीरज ऐसी शोभा पाई मोमन सङ्ग ॥

पुनि पलसों पल लगि लगि जगि जगिनैन अरुण भए
जेतुव देखत तिन तिन कोरो आनन्द मापत है
अङ्ग अङ्ग ।
कल्याणके प्रभु गिरिधर तोसों रतिमानी
ज्योंज्यों राखि करि अरधङ्ग ॥

५२

एमन तूजो अपनो सुख चाहत है
घरी घरी पल पल छिन छिन सुमरले श्रीरामनाम ।
जो जग जप तप नेम धर्म्म व्रत सञ्जम
ज्ञान ध्यान गहे दृढ़ हरिचरणन विश्राम ॥
और उपाव नाहीं कलियुग में
कृष्णकृष्ण कहत होय आराम ।
तानसेन प्रभुको चरण शरण गहले
जासों पावै वैकुण्ठधाम ॥

५३

वा दिन कंवल वलि जाएरी जादिन
पीतम तें होय मिलन ।
तन मन धन नोछावर करहूं चरण कमल
पांवड़े बिछाऊंगी नैयन पलन ॥
अनेक दिननमें प्यारे मोहिं मिलिहै
लेऊंगी वलिया दोउ करन ।
तानसेनके प्रभु सुधाको दृष्ट करि मोर मुटको हलन ॥

टोडी—दरबारी

एरी जशोदा द्वारे पुकारे आएहैं
एक योगी मांगत हात पसारो ।
मुखदेखूं तेरे बालकेको मैं यही गुरु ज्ञान बिचारो ॥
जटाजूट वाघम्बर गङ्गशिख बहुरूप
शिव डिम डिम डमरु बजावत सिङ्गीनाद हुङ्कारो ।
काशोबासी कैलासनिवासी दरशन कारण
आएहो गोकुलारो ॥
ल्याई यशोदा पुत्र अँचरा ढाक देख मगन
भए धन धन आज दिन सुखकारो ॥

टोड़ी—चौताल

एमन जब लग नैन प्राण तब लग जोयत
सब काहूको दिदार।
जब लग जीजिए तब लग कीजिए
राग रङ्ग घरी घरी पल पल छिन छिन
जात न लागे बार॥
साँचहो बोलत साँचहो तोलत
साँचहो कीजे बनज बिहार।
तानसेनके प्रभु साँचहोमें रम रहे याते
समझ बूझ देखिए जग सपनो संसार॥

२

परम धरम गोविन्द नाम सुमरण मन बीच निज करम।
योग यज्ञ जप तप तीरथ व्रत भक्ति बिना व्रथा जनम॥
मारग आन भ्रम तौलों जौलों न पाए निगम मरम।
हरि नारायण श्यासदास प्रभुको भजीए
एतजोए भरम॥

३

नीके नीके सुर गाय राग देखाय
प्रथम कपट तज रङ्ग जुगत लाय।
बुधि सरमाय काव्य बनाय खुली मुदी मुद्रा तान सुनाय॥
उतपति रप लाग डाट देखाय।
सप्तस्वर इकईस मुरछना ताको ब्योरो जनाय॥
और सङ्गीत रत्नाकर के सप्तध्याय समुझाय।
तानसेनके प्रभुको रिझाय सङ्गीत विद्या दरसाय।
गुणीनसों गुण चरचा कर परमेश्वरके धरिए पाय॥

४

तैं कहुं देखोरी वनमाली आली वंशी बजाय मन लेगयो।
धुनि सुन कल न परत निशदिन उन बिन नैन
तरसत बिन देखे टोनासों यन्त्र मन्त्र कर गयो॥
जब नहिं देखत छिन न सुहावत भावत नहिं गेह
मेरे नैननमें अटक गयो॥
तानसेन नैननकी मूरत कोटी बार डारों सांवरी
सूरत जिय बसगयो॥

बागे बनाए आएहो पिय लटक
पागकी चटक अटकन मन।
लटक लटक चलत चाल मटक मटक मुसक्यात
अलसाने सरसाने नैनारी नैना नींद न आवे
निपट सौत नेक छवि छलतन॥
तानसेनके प्रभु तुम बहुनायक
रस बस कर लीनो तन मन धन।

६

सौंहें खात तोतरात बात कहत
अरसात आए भए प्रात डगमगात गात।
ऐंड़ात जँभात धकधकात मुरझात
थरथरात भरभरात॥
वहाँजी जावो जहां नवल तिया सङ्गजागे रात।
याहोतें मुसकात मेरो मन मनात बात कहत हंसात
मोहे न सोहात तहांही सिधारिए जाको मन ललचात॥
तानसेनके प्रभु मीठे बचनन बतरात झूठी झूठी
सौंहें खात तेरोसों तेरोसों मैं अब नहीं जात॥

७

रङ्ग गुलाल वरण भईरी नैनसों तेरी
ललनासों सब निश रङ्ग दीने लाल।
जादिन नैन पिय मूरत देखाई बाहरतें
झुक झुक परतहै मानो पठनतें डोरत
नीरज ऐसो शोभा आई मो मन सङ्ग रसाल॥

८

बामकर सोहै धनुष दाहने कर सोहै
शिर छत्र उजरे मुखारविन्द सोई रामचन्द्रहै।
नाथनको नाथ अनाथनको सहाय
जोइ जोइतो बिसारे सोई मतिमन्दहै॥

९

तृष्णाको तज देहु चमा कौन जन करहु
नित दया हियमें धारो।
पापसों राख दूरचित सत्य बचन
मुख बोलो साधु पदवी जीय बिचारो॥

सत्यपुरुषन की सेवा नम्रता अति विस्तारो ।
सब गुणसों आप गुप्त कर तीरथ पग धारो
दुखित पै दया करो ॥
मदको जोतो विद्वान संगत करो अपनी कीर्त्तिकों
प्रति पारो ॥

१०

तूही ब्रह्म तूही विष्णु तूही महादेव
तूही गुरु तूही चेला ।
तूही सोना तूही सोनार तूही कसोटी कसनहार
तूही दीपक तूही मन्दिर तूही मेला तूही अकेला ॥
तूही रैन तूही दिन तूही पर्व्वत तूही पाखान
तूही जल तूही थल तूहीसों मेला ।
तानसेन के प्रभु तूही सबनमें तूही छैला तूही
अलवेला ॥

११

काहेको भटकत फिरत रे मन जपो
हरिनाम जासों काम ।
तीरथ व्रत नेम धर्म्म षटकर्म तज भए एक नाम ॥
कलिकाल और नाहीं एक रह्यो हरि व्योहार
वही जप वही तप वही है धाम ।
कहे बैजूबावरे सुनोहो गुणीजन साँचो संसार सब
एकही है राम ॥

१२

नाम में रूप नाम में विद्या नाम में जप तप
संयम रञ्जन ।
नाम में ज्ञान ध्यान नाम में सुमरन नाम
तिहारो दुख भञ्जन ॥
नामहीतें जल पाखान तारे नामही प्रह्लाद
दुख गए दन्दन ।
नामही अजामेल वैकुण्ठ सिधारे बैजु नाम
पवित्र भञ्जन ॥

१३

मेरो बला आवे जो घरी घरी मोहे खिजावे मनावे ।
एसो लङ्गर ढीट कोउअन देखो सबन छाड़ मोही
सों नेह जनावे ॥
दुरजन में ठाड़ो तिनमें मोहि लजावे सगरी
वियन में मोहे रीस चढ़ावे चञ्चल सस प्रभुतुम
बहुनायक काहू भावे काहू नभावे ॥

१४

रिझावत पियको अनुराग रङ्गकर
अनेक तरङ्गी जेइ जेइ अङ्ग तिन तिन ।
हाव भाव कटाच्छ गुणरूप यह विध सन
मनावत लालको लाल तोहे दीनो सोहाग मन ॥
निपट आतुर चातुर खूब पढावत गावत सुरसुनी
प्रसन्न भई कण्ठ पाठन सुख रङ्गस न भावन ।
चञ्चल ससि प्रभुके अङ्ग सङ्ग अरधङ्ग
रही तोसो सुघर तुँही धन धन ॥

१५

ए गोही गोही राखोरी तै ललनाकों
आली अपने रस बसकर ।
रैन दिना तुही तुही जपो करे पिय सोतनके
लोने प्राणहर ॥
ताहीसों हँसत खेलत मिलत प्राण पियारो
पल पल सकुचन सकुच न रहे गुमान भर ।
अहो धनमान मतिभाग सुहाग तेरो
वे देखे रीझे सुजान सुन जर भर भर ॥

१६

प्रेम नगरको डगर कठिन है जिन जावो कोउ ।
पहले तो मीठे मीठे बैनन बस कर लेत पाछे
अलगपासी देत एसे बट पार नैना बसत ठगी दोउ ॥

१७

मोहत तान नारो राग सुरत देखत सुनत
सबही को मन मोहत ।
मुद्रा घटत उपकटाच्छ अच्छर भरत तोही पै
सो जोहत ॥

जोबन उमगन कुच पै तालका लुभए
ब्रह्म अच्छर शब्द प्रतच्छ सम देखियत उदोहत।
आरोही अवरोही कर रिझायो तै मदनरायकों प्रभु
रस वश कर लीनो लागि मानो कामधेन दोहन॥

१८

बषत यार बषत बली चली तेरे नाम की कर
सुर नर मुनि गुण गन्धर्व कहे नर जहांगीर।
जे अज्ञान तें भए सज्ञान ये दिन दिन धन कल्याण
करत हैं अहो सागर आगर तोको है चलगए तोर॥

१९

तेरे विद्याको थाहा अनुभो जोई
देखियत सोई अदलो।
गुणतो तोमें उपजत है ज्यों कपूर कादलो॥

२०

दशहरा मुबारक होय तुमकों
सम्पत सँपत और सहित समझाऊं।
गीत गाय गाय आनन्द बधाए राजाराम
रहस रहस करगाऊं॥
लङ्काजीत राम घर आए सीता मङ्गल
मिल सखि सोहेला सुनाऊं।
बैजू प्रभु घर आज बधावा भक्ति दान वर पाऊं॥

२१

हिन्दमें आनन्द भयो कोटि दुरजन गए
बैठे तखत बली आलमगीर सानी।
बाजे निशान फहरान सुने गढ़पति
फरर नई गई धाक डर हुकम मानी॥
चले चहुं ओरको ते मिलत कों जोर जोर
आगे चहुं डोला दार सुघर रानी।
अदल अदलो उनसपत अदारङ्ग
कहां लग कहुं जाके कादर करीमकी महरवानी॥

२२

सब साहन साहको साह शिरताज कीनो
विधना जब धरो अकबर नाम।
भूव लोक मध लोक उजारो कर थप्यो
तखत बखत तोहि दीनों अचल करके निहचे
अब जहां सोहत सांचो राज॥

२३

होतहै मध्यम पञ्चम पञ्चम रिषभ धैवत गान्धार।
अदारङ्ग याको व्योरो काहूसों न कहिए
जो जानतहै तिन पायो बड़ो मार॥

२४

राम नाम लेरे नर चेत जगत जान सब सपना
सोवत निश दिन हितकर हरिसों निभावन हार।
जिन नेक धाय पाय प्रेम नेम प्रकार
प्रह्लाद अह्लाद ज्योति जगजीवन आधार॥

२५

प्रथम ॐकार नाद ब्रह्मतें फिर शिव डमरुतें,
उपजे भेद ताहे बरतन लागे नारदादि गुणी।
पहिले खरज दूजे रिषभ तीजे गान्धार चौथे मध्यम
पांचे पञ्चम छटे धैवत साते निषाध ताह धुन सन
भूले सुनो॥
पांचो सुर मिले ताह औड़वे कहन लागे छहो मिले
खाड़व सातो सम्पूरण खरज रिषभ गान्धार मिल
तीनों ग्राम इकईस मुरछना बाईस सुरन लाग
डाट सुनो।
नेम बिरक्त कर कार उनञ्चाश कोटि तान आरोही
अवरोही अस्थायी सञ्चाई तीवर कोमल अतिकोमल
लेले प्राण प्यारी प्यारीकों रिझावत सखि भान
प्राण निरख चक्रत धुन सुनो॥

२६

गोविन्द गोपाल गरुड़गामी
गोपीनाथ गोवर्द्धनधारी गोपमनरञ्जन।
गरव प्रहारी गाढ़ेगुण रूपधारी
गोपति गोकुलनाथ गजके दुखदन्दन॥
गोलोकपति गुसांई गोचारण गुनी मुनिरञ्जन।

गोकुल गवन करन गोमति प्रिय जुगराज दास
ध्यान धरे राधापति भक्तबन्दन ॥

२७

योगीरे बसो तो बसो चित्रकूट
नगर बसो तो अयोध्याधाम ।
सरिता बसोतो बसो सरयूतट नाम जपोतो राजाराम ॥
दशरथनन्दन पतिहै हमारे मरजादा
मारग लह्यो ठाम ।
तुलसीदास रघुनाथ आस एक
चरण कमल गह्यो विश्राम ॥

२८

योगीरे बसो तो बसो गोवर्द्धन
नगर बसो तो मथुराधाम ।
सरिता बसो तो बसो यमुनातट रसना
रटोतो जपो कृष्णनाम ॥
नन्दकेनन्दनपति है हमारे पुष्टलोला
मारगहै छैवनश्याम ।
नन्ददास यदुनाथ आस एक चरणकमल लह्यो विश्राम ॥

२९

कृष्ण मात कृष्णतात है कृष्णबन्धु सखाकृष्ण ।
विद्या कृष्ण द्रव्य कृष्णहै कृष्णहै प्रश्न ॥

३०

दीनदयाल पतितउधारन राम रघुवर
मोसो अधम पतितको सुनिए विनती
कोटि कोटि अपराध भरे मेरे रोम रोममें
कहांलो गनाउं कहत लाज मन महामन्द कौन गिनती ॥
जनम जनम लौं पाप कमायो बाज न आयो
कुमति कुटिल खल निलज शिरोमणि तापर सनमुख
भाषत भनती ।
लक्षण दास भरोसो नएको निज करनीको
सुजश रावरो वेदन गायो गणिका गीध व्याध
गज पाँवर सुनि सबन की विनती ॥

३१

जोरी रामलक्षणको अहेरो जात चले
सङ्गलिए मधि प्राणजानकी ।
जटाको मुकुट मुकट सीस सरको
दण्डकर काँधे मोहत जात सबको
मन निविड़ प्रवेश मानों कानन कहुँ
निलिनो ससि भानको ॥
जुगल कला पूरण रमत प्रकाश करत बिपत
काल सङ्ग लिए निधन करनके हेतु वृन्द जात धानको ।
लक्षण दास धनि धनि भाग सबनके रूप उदधि
वाव्यो ·वन आनन्द रतन खानि मुक्ति लिए कर
धर्म्म दानको ॥

३२

जादिन साधुचरण चल आवत ।
तादिन भाग उदै जुगजुगके सुख देखत प्रगटावत ॥
जाके पदपङ्कजके आगे चार पदारथ ध्यावत ।
अष्टसिद्ध नवनिद्धि सम्पदा सुख समृद्ध ग्रह छावत ॥
भुक्त मुक्त आङ्गनमें डोलत पुलक प्रभाव बढ़ावत ।
दरश सुफलको अवध जगतमें वेद पुरानन गावत ॥
गङ्गादिक तीरथ अवगाहन अवलोकत फल पावत ।
अगनित कलुष कलेस धरे उरविन श्रम सद्य नसावत ॥
तीन लोक दश चारो भवनमें के सुकृत सलिल नवावत ।
दुख दरिद्र दीनता मलिनता दरि दुख दोष बहावत ॥
इहफल सरस आन नहिँ त्रिभुवन कोटि जग सकुचावत ।
सुरतरु कामधेन चिन्तामणि यह अनुचर सङ्ग ल्यावत ॥
जाके पदको रेनु सुअञ्जन हितकर नैन लगावत ।
दूर करत भ्रम तिमिर लोगको अनुभव
अलख लखावत ॥
कहाँलों करु संतको महिमा कविकुल बुध लजावत ।
लक्षणदास दयाकर जगमें हरिजन हरिसो मिलावत ॥

३३

आज दोउ मेरे नैन विवस भए
छवि देख परत नहीं पलकरी ।

कटि पट कसनि लसनि मुक्तावलि
वनमाला झलकनि सुर मुसक्यानि झुकिझुकि
चित चुभरह्यो दोउ अलकरी ॥

३४

वादिन केवल जइएरी जादिन पीतमसों होय मिलन।
तन मन धन सब वारूंगो इन चरणकमल ऊपर
पाँवड़े बिछाऊंगी नैन पलन ॥
कारण मोहन अपनोही गरे डार लेहैं
सरस रस ललित अधारण।
कहे मियां तानसेन कबधों मिले आय
दरस परम इन संयोगन ॥

३५

तुही अम्बे आदि भवानी असुरसंघारनी
आनन्दी दुर्गे भक्तउधारनी महारानी।
उमा शिवा करालबदनी त्रिशूल-शूल-परधरनी
ज्वालामुखी योगमाया जगत-जननी ॥
गौरी गिरिजा सिद्ध-सिद्धदानी करहु कृपा
काली धीरज पर शारदा सरसुती वाकवानी।

३६

कहा जाने सार हमारी गउअनके चरैया।
व्रजबनिता सब बन बन आई भई हैं कुबरी
प्यारी दैया ॥

३७

जबतें राम नाम निस्तार्यो।
चार पहरमें एक घड़ी भजु तोहू हरि जग तार्यो ॥
काशीपुरीमधि गौरीपति शङ्कर ध्यान जो धार्यो।
कीट पतङ्ग तरे सुमरनतें राधोजी यश विस्तार्यो ॥
अजामेल गणिका गृहवासी पुत्रहित नाम पुकार्यो।
गज और गीध तरे सुमरनतें ब्रह्मावेद उचार्यो ॥
परम पुनीत नाम गिरिधरकों हरिजन होय सो धार्यो।
नामदेव कहे सोई सन्त शिरोमणि
चिततें नेक न टार्यो ॥

विठोयो दियो न जाई बेठियो म्हारो ठाकुर
पार परोसन पूछे रेना माछान कोणोने छाई ॥
बिन डांडां विन बांक वकोडां कुण बन्धान बन्धाई।
हरिसों जोर जगतसो तोरें तो बैठियो सहजाई पाई ॥
देवल फेरो दरसन दीधा मृतक धेनु जीवाई।
नामदेव कहे सुनो भाई साधो बैठियाके बलजाई ॥
उमावाई वैठियो दियो न जाई ॥
वैठिया ना गुण गाऊं रेउ ॥

३८

बिपिन मध बिहरतहै पियप्यारी।
नन्दकुमार वृषभानुनन्दिनी
हिलमिल गलबहियां डारी ॥
भूषण बसन ललित अङ्ग सोहनी
दीपत क्रान्त सबविध प्रगटारी।
श्रीमुसकावत कदम तर ठाढ़े
शोभा-सदन अपार मुरारि।
कबहुँ कुञ्ज निकुञ्जन नाहीं
निरख छवि अतुलित पिय प्यारी।
झुक रही ललित लता द्रुमननकी
हरियाली चहुँ दिश वनचारी।
बोलत पंछी लगत सुहाए ख्याल बिलोक अपारी ॥

४०

बिहरत प्यारो प्यारी वृन्दावन छबिछाई।
रास बिलास करत जमुनातट शरद रैन उजियारी ॥
नटवर रूप किए नन्दनन्दन राजत व्रज-वनवारी।
गावत राग रागिनी हिलमिल ख्याल खुशाल अपारी ॥

४१

प्रभु लाल हमको सौंह दिलाके आप सौंह खायके
अब मन चाहत औरनसों करवेको रङ्ग रलियां।
हमतो झूठेसे तुम कछु साँचेसे नजर आवत
अब समुझो बात नहीं भलियां ॥

४२

ॐकार ब्रह्मा उचारो चारहु आनन

तार करन सप्त प्रमाण।

सप्तस्वर तीन ग्राम इकइस मूर्च्छना

बाइस सुरत उनचास कोट तान ॥

आरोही अवरोही अस्थायी सञ्चायी

अंश न्यास ग्रह जान।

औड़व खाड़व सुर सम्पूरन

तानसेन गुरु ज्ञान उर आन ॥

४३

प्रथम ॐकार टेरो ब्रह्म चतुरानन।

जाको अक्षर सब रङ्ग भरपूर रह्यो बाणी तारण तरन ॥

अलख अपार अगम निगम रहत

करत राग रङ्ग उरधार धरन ॥

गुण गुणरहित सगुण निरगुण सब जग आधारन।

बैजू प्रभु आदि योति निरञ्जन निराकार

सूक्ष्म बिराटरूप घट घट व्याप रह्यो नारी नरन ॥

४४

जे जे तुरङ्ग अनेक अमोल मोलए रापत

जिनके झूल लागी जरकसी झीनो।

अनेक रतन नगन बहु भांतिन तिनमें

गज एकन एक नवीनो ॥

षट्ऋतु षट् दरसनके प्रसाद दीनो

हिन्दूपति पातसाह प्रवीनो।

तोसों तुही और नाहीं मेरेजान राजनके राजा

राजा रामचन्द्र अनगनती दानदीनो ॥

४५

जो जो बचन कहतहौंरी तोसों

तेइ तेइ बचत तू मानले सयान।

मेरे कहे तू उठ चलरी ललना

धरेही रहेंगे तेरे जियको गुमान ॥

काल न लागे औरतें तेरो तेरो है जीवन प्राण।

तानसेन तेरो कहालों असुति करे

क्यों तू जान होरही अजान ॥

४६

तेरे विद्याको कहों अचम्भो जोइ जोइ

देखियत सोई अदली।

गुणतो तोमें उपजत है ज्यों कपूर कदली ॥

४७

शुभ दिन शुभ घरी शुभ महूरत

बैठे तखत मुबारक नौरोज।

देशपति और गजपतितें जो गए

पराशन खलवली परी रूम शाम कहूं अनपायो खोज ॥

चार दिशा और तीनो लोकमें

तोसों तुही और दूजो नहीं कोज।

अदण्ड दण्डन अखण्ड खण्डन हाथ जोर

विनती करे साहनसाह पीर गुनी जनको

देत करोरन दान तकत तुमारी मोज ॥

४८

तू साहब मेरा करीम रहीम कहाँलों शुकर करूं तेरा।

सत्तार जव्वार अजीब कुदरत तेरी

जापै सुदृष्ट चाहे नेरा ॥

तू परद पोश दाना बीणा पाक जात तेरी रचना

सब घट घट तेरा बसेरा।

हिदायत आजजको दीजे सन्तत संपत

अपने जान सनुघेरा ॥

४९

बागरके पातसाह हादी सकार वारही

आए तक् दरवार।

मोरी नैवरिया मांझ धारमें तुमही उतारो पार ॥

५०

जो चाहे सो करे तूही तू ऐसो पाक परवर दिगार।

वेचुन वेचगुन वेशुबे वेनमुन कुनफे कुनके कहे कौन

रचना अपनी अपनी सिकार ॥

जीव जन्तु पवन पानी आसमान सब तोहि रटत

तेरेही नाम को लिए आधार।

जबते सुन तबते एक महम्मद नामके कारण

कीने नूर महूर ऐसी रसना कही

जो तेरो बखुत करे हिदायत आजजको दोजे
सम्मत सम्पत दौन दुनों कुशल छेम और चाहत दिदार ॥

५१

सोच कहा रहेहो लाल मनहो मन
अब कौन चितवन आनिचढ़ी ।
नेक हौंहूं सुन पाऊं तो करों उपज चतुर
कोउ नईके पुरानो चढ़ी ॥
वाहि वेग लाय मिलाउ परचे उत मोह्न रखिए
गांठ बांध ऐसो क्योंन होय चतुर कढ़ी ।
सदारङ्ग बलमा मोसोंहो छिपावो जिन
बात जातहै बढ़ी ॥

५२

जब आए आपही मनावन तब समझ
जियमें कैसे धौं घर बैठ रहूं ।
हाहा करत पाँए परत बोलाय लेत
पोर वासों कहा कहूं ॥

५३

कहावे गुनी जो सावे नाद शवद जाल कर थोक गावे ।
मारग देशी कर मूर्च्छना गुण उपजे मनि
सिद्धगुरू माध चावें सो पञ्चन मध दरपावे ॥
उक्ति युक्ति भक्ति मुक्ति गुप्त होवे ध्यान लगावे ।
नव गोपाल नायक अष्टसिद्ध नवनिद्ध जगत मध पावे ॥

५४

आलीरी देखेहो रहिए मोहन प्रीतम पे
कहा चढ़रही रिसौंहै ।
एतो हट काहेको कीजियत बावरो
जो मिले चाहत तेरी मग ठाढ़ो जोहै ॥
तेरो उनको नेह जैसे सोना सोहागा
एकरङ्ग एक सङ्ग सोहै ।
मदनके प्रभुको मगन मन ए न मानेरी
ऐसो कहाँधौं धरि मन गोहै ॥

५५

महादेवदेव देवनपति सुर-ईश्वर
शङ्कर पारवतीपति दुखहरण ।
वामदेव आदिदेव जटाजूट धुरजटो
डमरू बाजत डिम डिम सब सुख करन ॥
रूप बहुरूप भूतनाथ भुवनेश्वर भोलानाथ गौरवरन ।
तानसेनके प्रभु रीझत तुरतही
देत मन इच्छा करे काज अशरण-शरण ॥

५६

पचत गुनी सब धुरपदको कोउ न पावे
बाज बहादुरके अङ्ग ।
छन्द कवित्त धारू खेवट तोहोपै जो बन आवत
जोड़ पावत दरस परस वाके सङ्ग ॥
सङ्गीत-रत्नाकरके लछ लछन भेद हनुमत
कामनाथ भरत जानत मत मतङ्ग ।
ऐसो दाता सुर पूरो राजा रामचन्द
देत करोरन रीझत रागरङ्ग ॥

५७

व्रज गोकुल मथुरा वृन्दावन कुरुछेत्र
हस्तिनापुर हरिद्वार बद्रीनाथ योगध्यानी ।
नैमिसार अयोध्या प्रयाग काशी गया
हरिहर जनकपुर आदिवराह सुखदानी ॥
गङ्गासागर साक्षीगोपाल जगन्नाथ पन्ना·
नृसिंह श्रीरङ्ग रामनाथ पद्मनाभ सारङ्गपाणि ।
बिठलनाथ पुण्डरीक डाकोरनाथ द्वारकाधीश
धरणीधर श्रीनाथजी रूप चतुर्भुज
सागर गुन आगर प्रभु देत इच्छा मनमानी ॥

५८

एकदन्तवक्र लम्बोदर कीरत जाहि बिराजे ।
गणेश गौरीसुत महामुनि महिमासागर
गुरु गणनाथ अविघन राजे ॥
हेरम्ब गणदीपक तुही महातुर उग्रतप
वट चन्द्रमाशीश विनायक जगतके शिरताजे ।

तानसेनको प्रसाद दीजे सकल बुध नवनिधके
सदा दायक नायक जगतके सरे काजे ॥

५९

एकदन्त गजवदन विनायक विघ्नविनाशन है सुखदाई।
लम्बोदर गजानन जगवन्दन शिवसुत
ढुण्ढीराज सब वरदाई ॥
गौरीसुत गणेश मूषिकवाहन फरसाधर
शङ्करसुवन रिद्धसिद्ध नवनिद्ध दाई।
तानसेन तेरी अस्तुत करत काटे कलेश
प्रथम बन्दन करत द्वन्द मिट जाई ॥

६०

आदि पूजो देवगणेश विघन-हरण सुख-करण
गिरिजापुत्र विनायक।
लम्बोदर हैमात्र एकदन्त गजवदन
सिन्दूरवरण सब विधिनायक ॥
मूषिकवाहन हेरम्ब गणपति जाकहँ सुरनर
मुनिगण गन्धर्व्व किन्नर नमो नमो तइदेव
गायक आधीननके वरदायक ॥

६१

प्रथमही आनन्द रच्यो नीको घरी
मङ्गरत पञ्चो शब्द बजाए।
देश देशके याचक जेते आवत तेते पावत
गज तुरङ्ग नग दान मुक्ता बरसाए ॥
अष्टोवरन मध्यनाम ज्योति
अरिनके मारवेको विधिने बनाए।
तानसेन कहे युग युग चिरञ्जीव रहो
राजाराम तेरी यश तिहूं लोक छाए ॥

६२

नादसमुद्र अपरम्पार काहू न पायो पार अपार भेद।
केते गुणी गन्धर्व्व यच्छ किन्नर रचिपचि हार रहे
सुर नर मुनि गुनि चारों वेद ॥
सप्त सुर शब्द ब्रह्म निरञ्जन निरङ्कार
निरभय भेष रचिपचि कर थाके खेद ॥

तानसेन जन आरत विनय करत
धन धन नाद अलख अभेद ॥

६३

तूही एक आदि निरञ्जन निराकार
नादरूप तेरोही पसारो पूरो सब संसार।
अलख अव्यक्त जग-निस्तारन-कर तूही
एक पाकपरवर अपरम्पार ॥
जल थल धरणी धवल तूही पूरण
सकल महीमण्डल तेरोही अधार।
तानसेनको दुख दारिद्र दूर करो
कर्त्ता हरता तू करतार ॥

६४

नादगढ़ मन राजा राज सजत जहां राग
उमराव बैठे दुरजन पर नीके रच्छा करत।
नाना राग रागिणी छतीस तुपक
भर भर धर सोई इकइस मूर्च्छना गीत
नाल धारू धोवा माटा परमाटा चतुरङ्ग
जम्बू राग जलवें पारसी छन्द रच्यो
शत जञ्जाल त्रेवट रामचङ्गो सङ्गीत
दारू तानन गजबांस ढांस झुमरा गोला भरत ॥
सप्त सुर सप्त पौर औड़व खाड़व किवाड़
आरोही अवरोही खाई बनाई
कौल तिलाना कोतवाल ध्रुवपद वजीर
प्रबन्धको निशानी आय लरवेको
धाय विद्याकी लराई लरत।
तानसेन कहे ऐसो अगम अथाह जाको पार न पायो
रचपच हारे काहू न लाग लमीकान पकर पकर धरत ॥

६५

नगरनाद मध चक्र मत चौपर हाट बसायो।
सुरहाटी अच्छर जिनस लेत सुघरन हाथ बिचायो ॥
सुर कोतवाल सुरतले प्यादा गमक गस्त फिरायो।
सुनत भाव सब गुनियन मिलके
तानसेन निरख मँगायो ॥

६६

जो गुणीजन गुरु पावे गावे नीको तान गुणसों रिझावे ।
जब बजावे बीन अच्छो नीको परमाण सोच समझ
तान लेत ध्यान धरत जियामें जब सुर सङ्गत पावे
ढुरन मुरनसों वाको समझ आवे ॥
सप्त तीन इकईस बाइसों लागडाट
खुली मुंदी दरसावे ।
सप्तध्याय सङ्गीत मत करके तब तानसेन
प्रभुको रिझावे ॥

६७

अब बन आई कर सोलहु सिङ्गार
नख सिखलों रम्भासी ए नवल नार ।
आतुर चातुर तुम पिय नीके जानत
लक्ष लक्षन चार भाँति कोक कला प्रवीण सार ॥

६८

प्यारी तेरे नैनन मीन कर लीने हैं नवीने ।
भौंहे कमान नीके तान कमल मृग लज्जित भए
मोहे कटाक्षन कीने ॥

६९

चढ़ो चिरञ्जीव साह अकबर साहनसाह
बादसाह तखत बैठो छत्र फिरे निशान ।
दिल्लीपति तुम नबीजीको नायब अति सुन्दर सुलतान ॥
चारो देश लिए कर जोर कमान
राजा राव उमराव सब मानत तोरी आन ।
कहे मिया तानसेन सुनियो महाजान तुमसे तुमही
और नाहीं दूजो गुणी जननके राखत मान ॥

७०

आपसमें दम्पति दोउ मिल करत सिङ्गार
एक अङ्गोछे पोंछत मुख एक सुधार पाग ।
सब निश जागे प्रेम मधु छाके ताते झुकझुक गरे लगत
यह बनावे हितुअनके जागे भाग ॥

७१

पियके मनमें न नैनन भावे भावे तेरो जोवन नियको ।
तेरे रूप रस बश भयो प्राणपति तो जिय
चाहे आन न काहू तियको ॥
रूप जोवन तोहे दीनो करतार
बनाए आलो कोप ना रहो गर्भ हियको ।
प्रभु विलास नवल लाल रिसाल प्रीत नई
आलीरो आनन्द बढ़ो जियको ॥

७२

तेरो नाम चहुं चक भरपूर रह्यो तुही
दुरत फिरत तुही सबनमें करत किलोल ।
तुही तान तुही मान तुही रोम रोम
रम रह्यो तुही गुन तुही बोले बोल ॥
शेष सहस रसना तेहू स्तुति न कर सकत
तेरो रूप तुही जाने तुही अमोल ।
गुप्त प्रगट तेरी गति तुही जाने
तुही सागर गुण आगर तुही मूंदत तुही खोल ॥

७३

मेरी तो तोहिलों दौर जानत न और ठौर
तेरी रीझ बूझ मोंको और न शरणहै ।
तुही तन तुही मन धन तुही परिवार
तुही मूल वरण है ॥

७४

गोकुल गोचारण गोपाल गरुड़पति
गरुड़गामी गोविन्द गिरिधारी ।
जनार्दन हृषीकेश रङ्गनाथ रणछोड़ वामन बनवारी ॥
जानराय जगतपति जगजीवन जगन्नाथ
माधो मधुसूदन मुकुन्द मुरारि ।
धीरज प्रभु विहारी गोपीनाथ नृत्यकारी ॥
उरपति रपलेत भारी रिझावन गोपनारी
तारण व्रतधारी ॥

७५

श्रीजगन्नाथ रामेश्वर रणछोड़ तीकम
बद्रीनाथ योगध्यानी ।

अयोध्या मथुरा माया काशी काञ्ची अवन्तिका
पुरी द्वारावती ज्ञेया सप्तैता मोक्षदानी ॥
पुष्कर प्रयाग अलकानन्दा भागीरथी
गण्डकी सरयू यमुना वेद न बखानी।
इन हूंकी नाम लेत धरत ध्यान
कटत पाप जानकीदास सर्व्व सुखखानी ॥

७६

अति अलसानी रोआली झपक चलन गति मन्द चलन।
मोहनसों मिल आई तबही मैं जानपाई
चतुराई करन लागी चतुर तरन ॥
प्रेमकी चोरी करतरी सजनी कैसे दुरत
तेरी सोंधेकी हरण।
धीरजके प्रभुसों रितमान आई
कोटि काम लागि चमर ढरण ॥

७७

दिनकरतनया तीर परेई रहत
जो जिनको मोहन गोहन लीने।
जिन सङ्ग हंसन खेलन तिन सङ्ग विहार
तिनहीको अपनो कीनें ॥
जिन सङ्ग रास विलास शरद निशि
जिन सङ्ग गावत सुर भीनें।
जीवन गिरिधर अरस परस भए लेत तान रङ्ग भीनें ॥

७८

सप्तसुर तिनग्राम इकईस मूरछना
उनचाश कोटि तान मण्डल मधिगावै।
चारु करन हस्त शिर नैन भेद भांति भांति
उपजत गत निरत करत भृकुटी नचावै ॥

७९

बरणन को कर सकत हरिके गुणानुवाद
शेष सहस्र शुक पावत नाहीं पार।
सनक सनन्दन सनातन सनतकुमार
ब्रह्मा शिव व्यास वारद नारद हाहाहुहु गान्धर्व्व
गावत नित नित नाम सार ॥

सुर नर मुनि सब रच गए पच गए
वाको मरम भेद कोउ न जानत अपरम्पार।
बैजू बावरे प्रभु भक्तवत्सलहै सब जगके करतार ॥

८०

सौंहै सौंहै कत खात बात कहत तोतरात
प्रात आएहो जहाँते अब तहांही क्यों न जात।
चिन्ह देखियतहै गात यातें अरसात जम्भात
याहीतें उपजावत मेरो मन मनावत ॥
अबहु ए न ए कहत न सोहात एक लङ्गर
सो ढीट मन मन मुसक्यात।
विलासके प्रभु परघर गमन छाँड़ो हमसों
अवध बद अनत विरम रहे आएहो मेरे परभात ॥

८१

सीस फूल मांग टीको वेसर मोती डोले करणफूल
श्रवणन नवरोज मानो जुग रवि करत किलोल।
गरें कण्ठसरी भाल बेंदी नख शिख
भूषण नग अमोल ॥
कटि किङ्किनी भुज बाजूबन्द रखरी
नैनन अञ्जन मन्द हसन नख छोल।
वीरबलके प्रभु रीझ थकित भए रस
बस करलीने मोहन नागर रसघोल ॥

८२

परस्पर दम्पत मिल करत सिङ्गार एक
अँगोछाले पोंछत मुख एक सुधारत पेच पाग।
सब निश जागे प्रेम रूप रस मधु छके ताते
झुक झुक गरे लाग लाग ॥
ले दर्पण आपसमें निरखत प्यारी प्यारो
ले वीणा बजावत गावत राग।
तानसेन प्रभु दोनो चिरञ्जीव रहो
देत दरस भक्तनको धन धन धन धन भाग ॥

८३

सङ्गत पङ्गत लिए राग गावत अब गुणी जन
करम अदेख।

सप्तभेदसों अलाप सुनावै तब गुणीयन मन मनावै
साध साधके लेख ॥

८४

अचानक ह्वौं बैठी आय गए पियामैं नको
केतो छल एतो उठि कहा बैठी आप अनकाड़े ।
तुम सब मेरो हितको जानत नाहीं
कोउ भई आए आड़े ॥
जोइ जोइ मन भाए सोइ सोइ कीनो
कबको टेर दीनो ठाड़े ठाड़े ।
साहब असलेम पिया मिल ऐसो कौतुक कीनो
मेरे आभूषणके मोतिन में पढ़ि गाड़े ॥

८५

दिन दिन चिरञ्जीवि रहो राजन
मन राजन जोलों ध्रुव धरण तार ।
मच्छ कच्छ वाराह नरसिंह वामन परशराम
रामकृष्ण बुध कलंकी मिल रच्छा करत करतार ॥
जौलों गङ्गा यमुना जल तौलों राजकरो
गुणीजन आशीष देत पावत मनवाञ्छित फल चार ।
धन धन ओरंगबहादुर साहजू तेरो प्रताप
सुयश फैल रह्यो जगमें अधिक यश विस्तार ॥

८६

शाकको विक्रम देवेको कुल करण वेद सम नहीं ज्ञान ।
बलको भीम पैजको परशराम वाचाको
युधिष्ठिर तेज प्रतापको भान ॥
इन्द्रसेन राज सूरतको कामदेव मेरु समान ।
तानसेन कहे सुनो साह अकबर
राजनमें राजाराम नन्दन विरह भान ॥

८७

अनुक्रमसों पावै तीवर तरतीवर कोमल
सकारी त्रय भेद सङ्ग लिए सुरताल ।
सप्तसुर तीन ग्राम इकईस मूर्च्छना
उनचास कोट तान अच्छर सुर साचें चाल ॥
औड़व खाड़व सम्पूरन याको
व्योरो बूझवो सङ्गीत बड़ो जाल ।
तान तरङ्ग कहे तुम नीके जानत
समझ कर लीजिए अपने मनमें भुअपाल ॥

८८

धीरे धीरे धीरे कान्ह सीखो परगटह आवन ।
ह्वौंतो अबही जाय कहूंगी नन्दराय सों
बिधितें इमको चलावन ॥
कैसे बल छल बोलके कर भेषधरो जब वामन ।
तान तरङ्ग प्रभु ऐसो ह्वौं न गँवार तुम
मोहि लागी बौरावन ॥

८९

करमको नजर कीजे मोपर
महरबान हजरत मरदान ।
कोउ बन आवत नाहीं मुंह आय परिहै निदान ॥
जेह दुख धरत तुम नामको टेरत
छिनमें होत असान ।
बड़ी बात कहा तुमरे आगे दीजै धन मोहे दान ॥

९०

ऐसे बहुत चले नए नए हुनार ।
ततछिन सीखत रहत विद्याधर वे जो
कहावत जे नहीं समझत जो धन धन मत पार ॥

९१

अनेकप्रकार करम नादसमुद्र अपरम्पार सङ्गीत गुर ।
सप्तसुर तीनग्राम विचार जानिए सुर
रिषभ गान्धार मध्यम पञ्चम धैवत निषाद सुर ॥

९२

तनकूप जीवनाद ग्राम लेजो बोले
डोले बारबार अचोसिए ।
तक मान ऐसो विचित्र सब कासिए आरध उरध
दोउ सुरकिए महिमा वृषभान जोत जोरिए ॥
धरत अलाप अच्छर खरज बरण
वर तान फूलसे लागत सींचत निए ।

आशावरी—तिताला

अरे मन लागी याहूते जो अपना हित चित होय ।
दरद बिथा कथा सब कह दीनो तोहै
जोई दुख बाढ़े चल आगे जोय ॥

२

जोगी काके मीत भए जो कोऊ उनसे
हित करै सो बड़ोही नादान ।
विना नाथकी प्रीत और काहू सों न जानत
अदारङ्गकी बात सांचो मान ॥

३

मलीयारे तोरो वारी फूल रहीली सुगन्ध लाय ।
अबतो मो मन लालसा एसो वलमि कव मिलेंगे
सदा रंगिले महम्मद साय ॥

४

मलीयारे तोरो वारी भंवरू गुंज रहे लेत रस
सुगन्ध लियसे ।
खुसवो महक रही उनके अदारङ्ग लागे मन जियसे ॥

५

अर जिन कभो नकिया सो करत अब ।
अदारङ्गजो विधना लिख दीनो सोई भुकतत सब ॥
तै सुनो नाहीं किस्सा जैसों देश तैसों भेश
करिए देश काल चलन वेश ॥

( नुरखां कृत ख्याल )

आशावरी—आड़ा चौताल

प्यारे मुखकी मोसों जियकी वासों
जासों लागी प्रीत सरस ।
कैतोहि सांच बनाव तिहारी बात
एक न मानो लाख रस ॥

आशावरी—तिताला

सावल मैड़ो वात न बूझदा कसनु आंखे माहाल ।
नूर रगुकेहो गलो कह दे इश्क लगाउ नादे नाल ॥

२

वेहख होनो खूब नाहीं प्यारे हमसे
तुमसे परेगा काम ।
जबक्या करोगे जानो याद आवेंगा
सदारङ्गीले आराम ॥

३

जातन लगी सोई तन जान और लोग देत मोहे ताने ।
इश्कको वेदन छूटे अजीज दानलखां
ललालाखां स्याने ॥

आशावरी—होरी ताल

इहाँ कोई जग विच नजर न आदा किसनु हाल सुनावा ।
मनदी मुराद वारी पुनि यानी सइयां
चलो सई जुलमन पीर मनावा ॥

२

अरे अरे सांड़ जोवन तुझ नाईनु और न सो रङ्गराता ।
तिहारो प्रीत पतियारो नाहीं तुमारे और न सो नाता ॥

३

अबतो सेलो गल मेलो हों तो भई पियाको भिखारो ॥
नैन खप्पर दोऊ भए हमारे दरशन भीख निहारो ॥

४

मांझरी आन पड़ो मझ धार नइयां ।
वाव वहे पुरवैया पियको मिलन अब कैसे बनेगो
हमारो पार उतारेंगे दैया ॥

५

द्रतुमद्रतुमतनदोयनरेना आआआआआआ-
नारेतदरेदानी ।
तरललललेदिरतुमतांनदोयनरेनायलालेय-
लालमयललले ॥

६

मोहन मेवारी वारडारी नारी जिन करो
कपटको बात ।
रहत ज्ञान ध्यान तुम्र नामको निन
सुमरनहै दिन रात ॥

७

पहरवा जागरे चोरवा लगोली तोरी वात ।
जागत जागत सब निश बीती चेत पिछली रात ॥

धनरा ढ़ोलीयारे ठावर नैनो जीरा भंवर
सुजान तागा होयतो तोड़ीए कहीं पीत न तोड़ी जाय।
जालक होतो वरजिए कही कैलन वरजो जाय
कुवं होयतो फन्दीए काड़ मगर फाटो न जाय ॥

९

इहां कोई जग बीच नजर न आदा किसनु हाल सुनावां।
मनदी मुरादा वारी पुनीयानी सइयो चलो
सइया गुलशन पीर मनावा ॥

१०

हजरत शेख सलेम चिस्ति पीरको झालरो नूर
ते भरीया।
अम्माके महबूब खुब जहर हीरा मोती
लाल जवाहर जरीया ॥

११

मोरे कथा आन मिलावो पल छिन मोरे सङ्ग्वा।
नेह लगीलो तुमरे सुघर महम्मदसा
नेकन लागीलो अङ्गवा ॥

आशावरी—तिताला

धाय धाय द्रुम बाजेंहो मन्दिलरा बाजे
माई मोरारे माजन घर काज।
बाग वहारको देख सखी आवत हैं
पिया मोरे घर आज ॥

आशावरी—चौताल

देखत देखत सब दिन वीतो तेरे
आवनकी मग पियारे।
निश दिन मोको नींद न आवें न भावें सेज तलफ
तलफ वीतत घरी घरी पल विरह देत तन जारे ॥

आशावरी—होरी ताल

हरवाले तोरे रे लागीलो रतन पच्च सुरङ्गए लगरू।
हाथ जिन लावहु रहस सन गुधोलो हरवा जिन
आवहु मेरे पासरे धगरू ॥

२

होरे डफवा वाजन लागे खेलन आईहै सब ग्वारवार।
तनकही धुन सुन मोह लिए ब्रजमें
नेक रस कर लागे धमार ॥

आशावरी—तिताला

सुनहु सखी मोहनको प्रीति निश दिन औरन डोलत
फिरत घर आय करत हठ मोसों प्रीत।
छल वल चञ्चल चपल अति आय गई करत रहत
आली जोमन आई भाई ब्रजकी गलीयन
अबनहीं जाऊं मैं नैनकी सैन चलावत चित ॥

आशावरी—ताल सवारी

राजदुलारीके गोरे गोरे पायन गुजरीया सोहे।
तापर महावरहूकी लाली न जात मोपे सम्भली
और घुंघरू की झनक मनक मोहै ॥

आशावरी— तिताला

गुजरीको मान याहो ते अति बढ़ो
जे सुघर गुणीके लागो गरे।
औरस रे जुरते झिझकी डरी सकुचि ठाड़ी
कोई जाय परे ए जोय परे ॥

आशावरी— झपताल ( धीरे )

कौन सिखाई तोहे लाल एसो नीको ढिटाईकी वानो।
वाट चलत मई अचानक अङ्ग भरज
लीनी न जानो कहा जिय ठानो ॥

२

आयारे अलवेल रा मोरे घर आज।
देखतही प्यारी वाकी सूरत जियरते गई भाज सब लाज ॥

आशावरी—ताल आचारी

मग जात हतो दृग लाग गए
प्यारेको ओर निहारतहो।
दृष्टचार कब होंगेरी सखी मेरे तन
तपत उठो वाको राह हेरतहो ॥

२

होरी खेलन आईहै बनठन चतुर
सुघर हिलमिल के नार।
हमतो चाहत रससों खेलीए वेतो
सबनकों रिझावतहै वारवार ॥

बाजत बीण रबाब मृदङ्ग डफ और बाजत कठतार।
अबीर गुलाल सों मुख मीड़त है बरजोरी देत है गार॥

आसावरी—ताल सवारी

चरखा मुझतें तनदा लब्बो कहाँ हरण
वाला होया मैंडडा हत्ते।
कत्तण तमासा अवे हामें थोन
कुटटा भाल बह्ली मैंडंड मत्थे॥

आसावरी—तिताला

मेरी अँखियनके भूषण गिरिधारी।
बलि बलि जाऊं छबीली छबि पर
अति-आनन्द-सुखकारी॥
परम उदार चतुर-चिन्तामणि दरस-परस-दुखहारी।
अतुल सुभाव तनक तुलसीदल मानत सेवा भारी॥
छितस्वामी गिरिधरन विशद यश गावत कुलनारी।
कहा वरण गुण गाथ नाथके श्रीविट्ठल हृदयविहारी॥

२

मेरी अँखियन देखौ गिरिधर भावै।
कहा कहौं तोसों सुनि सजनी उतहीको उठि धावै॥
मोर मुकुट कानन कुण्डल ललितन गति सब विसरावै
बाजूबन्ध कण्ठमणिभूषण निरखि निरखि सचुपावै॥
छितस्वामी कटि क्षुद्र घण्टिका नूपुर पदही सुनावै।
इह छबि बसत सदा विट्ठल उर सो मन मोद बढ़ावै।

३

मेरे नैन निरखो बान परी।
गिरिधरलाल मुखारविन्द छबि छिन छिन
पीवति खरी॥
पाग सुदेश लाल अति सोहत मोतिनकी दुलरी।
हरि नख उरही विराजत मणिगणजड़ित कण्ठसरी॥
छितस्वामी गोवर्द्धनधर पर वारों तन मनरी।
विट्ठलनाथ निरखिके फूलत तन सुधि सब विसरी॥

४

नैनन निरखो हरिको रूप।
निकसि सकत नहीं लावननिधि तें मानो
पस्यो कोउ कूप॥
छितस्वामी गिरिधरन विराजत नखसिख रूप अनूप।
बिन देखे मोहि कलन परत छिन सुभग
वदन छिनु जप॥

आसावरी—चौताल

हाँ पनिया न जैहों मेरो मटुकी पटक के झटको।
अचानक आय गही मेरे प्यारे मो मङ्गकी सब भूली
भटको सब सटको॥
कालि दुपैरी गईहों कुञ्ज में को जाने मेरे या घटको।
प्रभु कल्याण गिरिधरकी माधुरी सों मेरे मन अटको॥

२

निपट मन मैलो कीनो ललना कहांलो धीरज धरीए।
आँगनसों रमत खेलत होगी ललना
इन अनखरी अनखन मरीए॥

३

भारी भार भरो मन पारन पावत पार।
चिड़िया चोंच चुड़ावन बोझि अब आई मझधार॥
जरी जरजरी करन धारत न फिरन हार।
प्रेमरङ्ग हमबार छूटिको कर पकरो करतार॥

४

कंसके जानो तुमरे गुण अगणित राम।
चार बदनसों ब्रह्मा हारे पांच सीससों ईश
गणत राम॥
सहस शीश सों शेष रूकत नहीं वदन वदन
रसना दो बनत राम।
प्रेमरङ्ग दृढ़भक्ति भाव बल एक जीभ
गुण यशहै अनत राम॥

आसावरी—तिताला

तुम ग्वालवाल सब याहीं छाड़के उठ चलो बरसाने।
गोरस चाहो अघाय खिवाऊंजो विनती प्रभु मन माने॥
जो कहोगे सोई में करोंगी मत मेरी कोऊ सखी जाने।
प्रेमरङ्ग पूरण पुरुषोत्तम ग्वालन आई घर लाने॥

२

हरि हरि भज मन बावरे।
निशदिन घरी घरी पल पल छिन छिन भरम भरम
लख चौरासी मनुस जनम पायो दावरे॥

विविध भाँतिके भोजन तोहै दिए एसे
प्रभु दयालको गावरे।
जानकीदास इस भरतखण्ड सुर वाञ्छित
सो तोहै मिले दावरे॥

३

उनमें हममें भेद नाहीं वेतो कहनेको दूजे कहाए।
कृष्ण समाधि राधिका लीनो राधेकृष्ण समाए॥
उन रङ्गी हम और हम रङ्गी उन वे दोऊ
एकही रङ्गरङ्गाए।
केसर चूनर हम रङ्गी तो वे प्यारी पाग रङ्गाए आए।
उन रीझी भीझी रङ्गरङ्गीहो हसन
हमअपने रङ्ग में भिजाए॥

४

प्रभुमें बड़ो अधम संसारी अन जानत ए
भोग रह्योहूं अपने मतको नारी।
सत्यधरम पितु माता मेरे सोई परम हितकारी॥
शील सन्तोष सखा दोऊ मेरे तिने विशेवत भारी।
काम क्रोध याके दोउ भैया ते घरके अधिकारी॥
तृष्णा बहु भटकत घर घर निश दिन
मिथ्या जनम ज्यों हारी।
आन परो जब कठिन गुंसाई तब यह बात विचारी॥
करि कहा लाज अब मरीए अपनी जांघ उघारी।
सूरदासको हसत कहाहो राखो लाज हमारी॥

५

प्रभु तेरा बचन भरोसा सांचा।
पोषण भरण विश्वम्भर साहब जो कलपे सो काचा॥

६

जब गजराज अटक्यो अजगर सों बली
बहोत दुख पायो।
नाम लेत ताही छिन हरिजी गरुड़ छांड़ छुड़ायो॥
दुशासन जब गही द्रौपदी अबला अतिदुख पायो।
सूरदास प्रभु भक्तवत्सलहैं चरण शरणहो आयो॥

प्रभु तुम बलिसों कहा छल कीनो।
बांधन गए हरि आप बंधाए कौन सयानप कीनो॥
तीन पैंड़ वसुधाके कारण आप सरवस सुख दीनो।
लै लकुटी कर द्वारे ठाड़ो निशदिन रहत अधीनो॥
जो जैसो करे सो पावे तैसो वेद पुराण कहीनो।
सूरदास स्वामिता तजके सेवक नाम सहीनो॥

८

हरि बिन कौन दरिद्र हरे।
कहत सुदामा सुनो सुन्दरी जाको
मिलन मन न विसरे॥
और मीत एसो को जगमें जाको मम को करे।
विपत परे कुशलात न पूंछे बातन हूं विचरे॥
उठि मीसे हंसि तंदुल लीनो मोहन बचन फुरे।
सूरदास स्वामीको महिमा टारो विध न टरे॥

९

जिनके प्रभुको परतीत नाहीं अनरीत
सदा उनके वरते।
शुभबात नहीं निकसे मुखतें सगरो
दिन जान सदा लरतें॥
विषया विष मारग भूल रहे नहीं दान दियो
कबहूं करतें।
भगजीवनहै तुलसी तिनको जर क्यों न
गयो सगरों धरतें॥

१०

मथनीयां दधि समेत छिटकाई।
भूलीसी रह गई चिते उन छिनु न विलोवन पाई॥
आगे ह्वै निकसे नन्दनन्दन नैननकी सैन जनाई।
छाड़ि नेति करतें उठि पाछेही वन धाई॥
लोकलाज अरु वेदमरयादा सब तनतें विसराई।
चतुर्भुज प्रभु गिरिधरन मन्द हँसि कठिन ठगोरी माई॥

११

मेरो माई हरि नागरसों नेह।
एकवेर कैसे छूटतहै पूरव बढ्यो सनेह॥

अङ्ग अङ्ग निपुण वन्यो नन्दनन्दन श्यामवरण तन देह ।
जबतें दृष्टि परे यदुनन्दन तबतें बिसर्यो गेह ॥
कोऊ नींदो कोऊ बन्दो मनको गयो सनेह ।
सरिता सिन्धु मिले परमानन्द भयो एक रस नेह ॥

१२

एरी गोपालसों मेरो मन मान्यो कहा करेगो कोउरी ।
अबतो चरणकमल लपटानी जो भावै सो होउरी ॥
माय रिसाय बाप घर मारे हँसे बटाऊ लोगरी ।
अब जीय ऐसो बनआई विधना रच्यो संजोगरी ॥
वरु इहलोक जाओ किन मेरो अरु परलोक
नसाइरी ।
नन्दनन्दन हों तऊ न छांड़ो मिलहों निशान बजाइरी॥
बहुरि यहै तनु धरि कहा पैहों वल्लभ भेष मुरारिरी ।
परमानन्द स्वामी के ऊपर सर्बस दैहों वाररी ॥

१३

चले हरि वच्छ चरावन भाई ।
ऐरे तोपै तें तोक श्रीदामा लीने सङ्ग लगाई ॥
कहत गोपाल सुनोरे गोपो ब्रुन्दावन अनुसरोए ।
मधु मेवा पकवान मिठाई भूख लागे तब खईए ॥
खेलत हसत करत कौतूहल आए यमुनातीर ।
परमानन्ददास को ठाकुर रामकृष्ण दोउ वीर ॥

१४

ध्यावत कान्ह विमल यश तेरो ।
गावत शिव शारद मुनि नारद प्राण जीवन धन मेरो॥
गावत वेद वन्दीजन अहनिशि
अरु मुनि जूथ घनेरो ।
गावत शेष महेश रसना रस रसिक सुखकेरो ॥
गिरिधर पिय गावत व्रजवासी मिले प्रेमके घेरो ।
कृष्णदास हारे दुलरावत श्रीवल्लभ को चेरो ॥

१५

मैया कब बाढ़ेगी चोटी ।
बहुत दिन मोहि दूध पीवत भए हैं
अजहूं अति छोटी ॥
तूंजो कहत बल कैसो वैनी ह्वै है लम्बो मोटो ।
काढ़त गुहत नाग नागनी ज्यों फिरिहै भूमें लोटो ॥
धुप धुप काचो दूध पिवावत देत न माखन रोटो ।
सूर वालरस त्रिभुवन मोहे हरि हलधर को जोटो ॥

१६

चुटिया तेरी बड़ी कोधों मेरी ।
अहो सुबल तुम बैठि भैया हो हम
तुम मापे एके वेरी ॥
लै तिनुका मापन उनको कछु अपनो करत बड़ेरी ।
लेकर कमल दिखावत ग्वालन एसो काहू न केरी ॥
मोको मैया दूध पिवावत ताते होत घनेरी ।
चत्रभुज प्रभु गिरिधर इहि आनन्द नाँचत दैदै फेरी ॥

१७

सुनि मेरो वचन छबीली राधा ।
तें पायो रस सिन्धु अगाधा ॥
तू वृषभान गोपकी बेटी ।
मोहन लाल रसिक हँसि भेंटी ॥
जिहि विरंचि रमापति नाए ।
तापै तें वनफूल बिनाए ॥
जो रस नेति नेति श्रुति भाख्यो ।
ताको तें अधर सुधारस चाख्यो ॥
तेरो रूप कहत नहीं आवै ।
हित हरिवंश कछू यश गावै ॥

१८

हरिके नामको आलस कत करत हैरे
काल फिरत सर साँधे ।
वेर कुबेर न जानत चढ़ो रहतहै काँधे ॥
हीरा बहुत जवाहर साँचे कहा भयो हस्ती दर बांधे।
कहे हरिदास महलमें वनिता बनि ठाढ़ी भई
कछून चलत जब आवत अन्ध की आँधे ॥

१९

देखो इन लोगन की लावनि ।
बूझत नाहीं हरिचरणकमल कों मिथ्या जनम
गवावनि ॥

जब यमदूत आइ घेरत हैं करत आप निभावनि।
कहे हरिदास तबहीं चिरञ्जीवहु
कुञ्जविहारी चितावनि॥

आशावरी—चौताल

हाँ वार डरोंरी जगत व्रजईश शीश
आधे टेढ़ी पगीया ऊपर।
लख तोरतवा लजात युवतीजन
जहाँ सुनीयत चटकत कर॥
तव चन्दन पर रैत पिछौरा अरगजा
भीने रह्यो सुन्दर वर।
कल्याणके प्रभु गिरिधरनलाल छवि
निरख मदन मन मन्द हर॥

आशावरी—तिताला

धरे शीश जटा गङ्ग भस्म भारी अङ्ग कर त्रिशूल
डमरु पिनाक तरुनैत सोहे मुण्डमाल गरे।
फननन फन फुङ्कत शेषनाग गोरी अर्द्धङ्ग अङ्ग रङ्ग
करत सप्त सुर तिन ग्राम सिंहीनाद ओंकार करे॥
भूत पिशाच साथ लिए योगी के भेष किए चन्द्रमा
लल्लाट दिए लेत मन हरे।
अष्टसिद्ध नवनिद्ध को धरत ध्यान सकल सुर नर
मुनि गुणी गन्धर्व्व यक्ष तुवर करत बखान रूप
रङ्ग शिव शङ्कर शरण परे॥

२

नयो नेह नई पीत नईरी हाथन मेहदी
नवल दुलइया चलीरी लटक सों।
नयो हार नयो चीर नयोही जावक दीनो
नए आभूषण सोहत चटकसों॥

३

नाद समुद्र अथाह सुनीयत है
ताके सहल करन को लागे गुणीयनके मन।
अकारको जहाज कीनो तीन ग्राम सप्त सुर ले ले
ताल मूल ते बैठो सौदागर बन॥
इकईस मुरछना बाईस सुर तेतङ्ग
मिलाय भए बन ठन॥
ओड़व खाड़व सम्पूरणको ध्यान विवादी
अङ्गरै औ सन।
अलाप की भमकमों उनचास कोटि तान तुपक
छूटन लागी तानसेन बजन॥

४

शिव शिव शङ्कर हर हर महादेव भोलानाथ
पशुपति पार्वती अर्द्धङ्गे।
अविनाशी कैलाशी वनवासी सन्यासी नाथ शम्भु
स्वामी दिगम्बर योगेश्वर योगेश्वर सुर सिद्धेश्वर
महेश्वर सुरनसुर देवनदेव आदिदेव अनादिपुरुष
निरञ्जन भवभयभञ्जन दुख दन्द यम फन्द
काटन गौराङ्गे॥
नीलो कण्ठ खप्पर डमरु पिनाक कर त्रिशूल ध्वजा सेत
फहरात सिंहीनाद फूंकत अलख जगाए भस्मभूषण
वृषभवाहन वाघाम्बर वसन आसन पद्म राजत
नीलकण्ठ त्रयलोचन मुण्डमाल ग्रीव सोहे
चन्द्रभाल शेष शीश जटाजूट गङ्गे।
रूप रङ्गको प्रसन्न दीजे दरस सरस सुख सम्पति
आनन्द रिद्ध सिद्ध ज्ञान ध्यान भुक्ति मुक्ति ताल अक्षर
नाद विद्यावर अवर गुणीन परसङ्गे॥

इति आशावरी रागिणी सम्पूर्णम॥

## मूलतानी धनाश्री

दूर्वादलश्यामतनुर्मनोज्ञा कान्तं लिखन्ती विरहेण दूना।
खेद कपोले दधति दृगम्बु निःश्यन्दनिर्धौतकुचा धनाश्री॥

धनाश्री—चौताल

रतिमन्दिर में ढिग बाग तहाँ जल शीतलता
सरसाय रहे।

तनकी तन पीर मिटावनकों तिय बैठि
कछु दुख नाहीं कहै ॥
मनभावन को सुध आय गई विरहानल
अङ्ग अनङ्ग दहै ।
कवि हीन धनाश्रिरी दीन भई दृगखञ्जन तें
जल धार बहै ॥

सरगीत धनाश्री चौताल

खरज ग्रह मरेगमपधनि पूरण सब सुर लीन ।
तीजे पहर धनाश्री समिर दिवस वर वीन ॥

२

सागमपगमधपमगरेस।रेसानिधपमगरेगमपमगरेसा ।
गमपसानिसागं सानिधपमगमपम। सानिधपमगरेसा ॥

३

सामपधपमगरेसानिनिसागमपधपममपनिसानिधप
मगरेसा ।
मपनिसागरेसामगरेसानिधपधनिनिधपमगमगरेसा ॥

४

नाद भेद को न्यारा कर दिखलावे जो कोउ गुनी
ताहि को जानो सोमानो ।
नाद साहित्य अष्टादशक हिए विहद नाद हैंभेद
तीजे अनाहत नाद चतुरङ्ग नाद यही बाईस सुरत
युगल बाद पहचानो ॥
तन अच्चर वीतत ताल छन्द धन उरप तिरप लाग
डाट आतक खातक स्वरात्मक नेम द्रुत खुलो मुदो
तनरी डना तानरी उनन आ आ नाम जानो ।
निसागमधपमगमगरेगरेसानिरेसानिधपमगरेसागमः
मगसाधरेसानिगधमानिधपममगरेसा मानो ॥

५

सोहत भाँति वार चन्द्रवदन धनकमी बनी ठनी
श्रवण कुण्डल शीश फूल कपोल लोचनरतनारे ।
नैत्रकमल नासिका सुन्दर अधर विद्रुमदशन
दाकमचिवुक सुन्दर सुघर कण्ठकोकिला के
शब्द मों प्यारे ॥
भुज भाय ऐसे उतारे कुच कञ्चन के बनाए
साँचे में ढारे ।
उदर अलप लङ्क छीन कटिकेहरि कदलीजंघ
तानसेन ऐसो प्यारो पर सर्बस वार डारे ॥

६

प्यारो तेरे रूप सुघर गुण पूरण समुद्र भयो तामध
शोभा ऐसो बुध जहाज ।
योवन तरङ्ग लिए कमलाको मुख मानो माता हद
देखो कुण्डल स्वरग चम्बर आना मान हंस लाज ॥
क्रोध को घूंघट किए तामध मत मर्यादा नहीं है
कलङ्क तामें मेरो जान बुध समाज ।
तान तरङ्ग प्रभु निरख अस्तुति कीनो महाजान
बड़ो रानो महाराज ॥

७

ए ईश्वर सांईकों जानत गत जो बोलत
जिन देखो तुम्ह दरस ।
एक निशिदिन पै नाहन निरखत मैं जात अकुलात
कछु न सोहात मन नैन दोऊ जात तरस ॥
भवभञ्जन मनरञ्जन काटन दुख द्वन्द फन्द ऐसो
जगमें व्याप रहो सरस ।
तुंही आदि तुंही अन्त तारण तरण तानसेन
तुंही अरस परस ॥

८

जे गुण विवेक कर साधे ते चतुर अति प्रवीण
हैं रहत नीको ।
तिनमें सुध मङ्गल अति बहोत पढ़यत हैं तार
तानको गहनहीको ॥
मन्द्र सुर तीन ग्राम मुरछना श्रुति कोटि तान
औड़व खाड़व संपूरणहीको ।
वादी समवादी अनवादी विवादी अंस न्यास
तानसेन समझ जी को ॥

९

सोवत उठि रैन रस लेन अति सुन्दर सोहत
वदन प्यारोको ।

ले दर्पण मुख देखत अपने मनमें सोच सकुच वही
नैन होत लजोहै नारीको ॥
सुकमलवदनी मनहरनी मोहनी मूरत पिय रस
रस कर कामआतुर चितहारीकों ।
तानसेन प्रभु सङ्ग रङ्ग रात जागी पायो आलस
जंभात गात निरखे नैन निहारी कों ॥

१०

ए आयो आयो मेरे ग्रह छत्रपति अकबर
मन भायो करम जगायो ।
पाछलो पुण्य मेरो प्रगट भयो यातें अर्थ धर्म काम
मोक्ष मन आयो चारों फल पायो ॥
काहूको न इच्छा रही तेरे दरस देखे पाप नस
धर्मराज अचल कर पठायो ।
तानसेन कहे यह सुनो छत्रपति अकबर
जीवन जनम सफल कर पायो ॥

११

प्रथम नाम करतार को लै तामां
पाप कटत दुख हरत सब होवें नीके काम ।
और जो साह अपरंपार परवर दिगार
उनमो जो नाहीं दूजो जा सकल जगतको लै श्याम ॥
उनको करम समुन्दर ज्यों धरे धीरज
तब होवे आनन्द दिन दिन दूनो देत आराम ।
इतनो कहत हों उनसों रब रहमान इमान
दान पाऊं कहाऊं उनको निशदिन अष्ट याम ॥

१२

जाको पीतम पर दियन हितकर बनाय आवै
ता विरहनको नींद कैसे आवैरी ।
बरषाऋत दादुर मोर चातक चपल घनघोर शरदचांद
चांदनी नाहीं न भावैरी ॥
हेमंत ते अतुल असन वसन शिशिर शीत अरगजा
अबीर ऋतु वसन्त न ग्रीषम न सुहावैरी ।
जाछिन मिले मोहि गुलाबको प्रभु प्यारो तेहि
छिन निरख नैन प्राण जिय सुख पावैरी ॥

तनकी तपत तबही मिटेगी मेरी जब
प्यारे को दृष्टि भर देखोंगी ।
जब दरस पाऊं प्राण जीतमका जनम जीवन
सफल अपनो लेखोंगी ॥
अष्टयाम मोहिको ध्यान रहत वाको
आलो कोलों भेटोंगी ।
तानसेन प्रभु कोऊ आन मिलावै ताके
पावन शीश टेकोंगो ॥

१४

दीजिएजो हमें व्रज बसबो बांसरी न बसे
बांसरी बसाय कान्ह हमें विदा दीजिए ।
बांसरी की टेर सुनत रहो न परत मांझ
कान मन मन तन बसेरो कीजिए ॥
जेते उन सुर गाए तेते हम भेद लाने
जहां राग तहा दाग रोमरोम कीजिए ।
तानसेनके प्रभु मया कीनो मोपर अङ्ग अङ्ग
चीर चीर सिन्दूर माङ्ग दीजिए ॥

१५

आजमें कीनो पिय सहाय रहस माई
सो जहां देखे कुंवर कन्हाई ।
तन मन की तपत तबही गई आली जब मोहि
मिले सुखदाई ॥

१६

दरश देखेते पियको रोम रोम सुख भयो
सोंको दुख गयो जियको ।
अखियनको तारो नेकु न कीजे न्यारो अति सुन्दर
महास्वरूप विधना सवारे धन आजको घड़ी
मेरे लेखे हियको ॥

१७

जहां लग लगन लालन सों तहां लग चित
ललचाऊं ।
कौन मन्त्र मोहन पढ़ डारो अपने
हरि वस करपाऊं ॥

हाहा करों हरिको कैसे देखों साँवरो
सुरत हृदय ल्याऊं।
बैजू बावरे रावरी छुपानें तन मन धन
वार वलिवलि जाऊं॥

१८

आनन्द भयो आज आयो विजय कर घर घर मङ्गलचार।
अनेक गज तुरङ्ग साजे नावत नगारे
बाजे गज तुरङ्ग साजे सवार॥
तत बीतत घन शिखर नानाविध बाजत
सुरपतिके द्वार॥
ब्रह्मा वेद पढ़ें नारदमुनि गावे राजा रामचन्द्र जी कुंवार
तानसेन कहे सुनो शाह अकबर
दशहरा सुफल भई तिथि वार॥

१९

पश्चिम पहाड़ बीच जागे जोत ज्वालामुखी
हेमगिरि हिङ्गलाज गाजे पापनाशिनी।
दक्षिण दिशामें देवी तुलजा त्रिशूल लिए
काश्मीर शारदा बुधको प्रकाशिनी॥
कामरू कमच्छा देवी रोग रोग रच्छा करे
काली कलकत्ते वारो जगतापनाशिनी।
नगरकोट महारानी सज्जनपे दया होय
विन्ध्यके पहाड़में विराजे विन्ध्यवासिनी॥

२०

पाक महम्मद अल्ला रसूल तेराही नूर जहूर।
धन धन परवर्दिगार गुन्हेगार तुवकसन
तूंही जग रमरह्यो भरपूर॥
वेचुन वेच गुन वे शुवे वे नमुन अव्वल
आखर तूंही निकट तूंही दूर।
जित देखू तित तूंही तूंही व्याप रहो जल थल
धरणी अकाश तानसेन तूंही हजूर॥

२१

शिवसुत गणपति तें ज्ञान पावे अनेक प्रकार
जाते अतिही बुध आवे।
गायन विद्या सब निगम मूल चार बाजे
सरवागोसी गावे॥
गिरिजाको नन्दन आनन्दकन्द
जगवन्दन सब देवनमें सोहावे।
लछमणदास पे अपनी मया कीजो
दीजो मन इच्छा फल पावे॥

२२

एकऊधो जोगी जग तजे हम जग जोग दोऊ तजे
जोगीयों को जगतसों कहा करिए प्रतच्छ दरतहैं।
जोगी छेदे कान हम छेदे हीया तन प्राण
योगी साधे पवन हम पवन हारें हरिध्यान धरतहैं॥

२३

मोहन बनो बाल भाल चन्द्र भ्रुवधनुष नैनकमल
श्रवण कुण्डल सुन्दर कपोल विलोकत रंभारे।
नासिका कीर विद्रुम अधर दाड़िम दशन चमक सुन्दर
बीजरीसो चांधत स्वरन लागो कण्ठकोकिलारे॥
ग्रीव कपोत कुच श्रीफल नाभ कटिकेहरि कदली खम्भ
जांघ रचके धरेरी।
तानसेन निरखि निरखि लजित भई आवत
गजमलवाल मनको हरेरी॥

२४

प्रथम नाद ओंकार तीन ग्राम समसुर
गायन गुणीजन कर विचार।
आरोहो अवरोहो अस्थाई सञ्चाई बाणी भेदनें
सहित उचार॥
उनचास कोटितान इकईस मुरछना
बाईस सुर गावत आकार।
भनत गोपालनायक अतिरिसाल निरत रस
लेत अठारह भार॥

२५

दीनबन्धु दीनानाथ याहीतें कहाएहो।
जैसे तुम द्वारकामें द्रोपदीकी टेर सुनो
एसे तुम गज काज नागे पायन धाएहो॥

जैसे तुम गणिकाके औगुण न गिने नाथ ऐसे तुम
भीलनीके झूठे फल खाएहो ॥
जैसे तुम भारतमें भीषमकों प्रण राख्यो और तुम
राजनको बंधते छुटाएहो ।
मेरो बेर एतो देर कान कहाँ मून्द रहे अशरण
शरणनाथ सूरदास मन भाएहो ॥

२६

ए आयो आयो मेरे ग्रह नन्दको नन्दन
मन इच्छा फल पायो ।
कहा कहों मेरे भागको महिमा अर्थ धर्म काम
मोक्ष चारों पदारथ पायो ॥
अनेक पतित उधारे गिरिधर भक्तनके मनभायो ।
बैजू बावरे कहावत चरणकामल चित लायो ॥

२७

जाके बैजयन्ती माला ताके मृगछाला जाके
मुरली अधर डमरू ताके करें ।
जाके जटाजूट गङ्ग त्रिशूल ताके शङ्ख चक्र गदा पद्म
रुंडमुण्डमाला जाके पीताम्बर पटें ॥
वृषभवाहन ताके गौरो अरधङ्ग गरुड़गामी
गोपीनाथ हरिहर रटें ।
बैजू प्रभु हरिहर निशदिन ध्यान धर
काहूदे जगको सब खटपटें ॥

२८

आज देखो करतार नन्दको नन्दन नन्दकुमार
गए पाप ताप दुख जंजार ।
जगके तिमिरहरण आनन्दमई सुखके करन
श्यामसुन्दर मनके भवन मदनमोहन हरि मुरारि ॥
पतितपावन दीनवन्धु काटत कलेश फन्द
सब जगके करतार ।
गुणके सागर आगर नन्दनन्दन गुणी गन्धर्व
नारद तुंबर सुर नर मुनि भजत वारम्वार ॥

२९

लागो हरि निरमोहियो तोहीसों जियको लाग ।
घरमें बैठो कहालो साधो ए विरहा वैराग ॥
अपनो सब डर डार सदा सङ्ग विहरोंगो वन बाग ।
प्राण पपीहानके आनन्दघन उचत कोंहूं न त्याग ॥

३०

विद्या मोहे क्यान गाईए जामों मिलहेंगो नन्दलाल ।
वृन्दावन सघन कुञ्ज रमित नाचत रास बजे मृदङ्ग
ताकट तक ताकट तक धुम [illegible] तक गावत
विविधि ढंढे ताल ॥
सपसुर तीन ग्राम इकईस मूर्छना प्रमाण बंसी सब
टेरन तान थकित सुर मुनि कृषि विमान वरखत
हैं कुसुममाल ।
बैजू प्रभुके साथ तीन लोक [illegible] लियो ब्रह्मा महादेव
ध्यान छोरत चन्द्र सूर्य पवन पानी शेष पताल ॥

३१

विद्या मोहे भलो जामे पइयत हेरो लाल ।
कुञ्जभवनमें आय बैठे रीझ दई मृगछाल ॥
गुरु कृपा प्रगट करोके डोरी बांध आयो नायक
गोपाल ।
बैजूके गाए तें सपसुर भूल गए पिघले पाखान
बूड़े ताल ॥

३२

जे जे कर पूजो धो लागि दरको महाबाणीन ।
पान सोपारी ध्वजा नारीयल दक्षिणा भेंट भवानीन ॥
तेल फुलेल अरगजा अम्बरले चढ़ावो वाकवाणीन ।
तानसेन प्रभु तुमहीको ध्यावे टोजे बुध और वाणीन ॥

३३

कहा करूं उन विन मन जरो जात है अङ्गन वरते
कर मन कियोहै त्रिसार ।
वह सूरत सरन विन देखे भावे न मोहे घर द्वार ॥
इत उत देखत कछु न सोहावत वृथा लगत संसार ।
वेर करतहै दुरजन सब बैजू न भावें मन पियके
अचरज भयोहै व्योहार ॥

३४

छिन करे तासों ना कर रार गरव न कोन्ह्यो रे गुणी ।
गर्भ किए कछु हाथ न आवें भरम गमावत क्यों
आपनो ॥

गीत छन्द धारु धोवा माठा प्रवन्ध चर्चा वनी ।
कहे बैजूनायक सुनिए गोपाललाल रचपच गए
मुरारि मुनी ॥

३५

योवनगर्भ सखी जिन कीजे रह्यो न काहू
पैं और न रहेगो ।
रावण कुम्भकरण हिरणाकुश बड़े बड़े
छत्रपति सूर ढएगो ॥
मधुर रसना से पिय सङ्ग बोलले आगे
पाछे कोईन कहेगो ।
बैजूके साधे मससुर बाजे पिघले
पत्थर मांझ तान्न ढएगो ॥

३६

वृन्दावन ब्रह्म मधुरि मुरली बजाय
गोपी ग्वाल सब मिलि करत प्रशंस ।
उदत उदन मृदङ्ग धुम कट धिधि काटरे
सङ्गीत गीत उचारि कर अवतंस ॥
आरोही अवरोही ढरनि मुरनि प्रमाणसों
आङ्गान न चाढ़े श्रीध्यानांस ॥

३७

नादसमुद्रको पार न पायो सुनियत गुणी कहायो
प्रवन्ध छन्द धारु धुरपद मार्ग देशी हैविधि गायो ।
ब्रह्मा बेद उचारायो सारङ्ग वीरायो भरथ मत
कलिनाथ हनुमत मत सप्ताध्याय गायो ॥
अनेक सृष्टि रचि गए पच गए ब्रह्मा विष्णु
रुद्र महामुनि प्रश्न भए सारङ्ग वीरायो ।
सप्त प्रगट सप्त गुपत नायक गोपाल ध्यायो
तानसेन ताको बैजू पाषाण पिघलायो ॥

३८

दृगन झपक अतिही नीद घेरी
रजनी जगी कवनके सङ्ग ।
अधरन पीक लीक अञ्जन फवि रह्यो
डग मगात धरत चरण शीतल अङ्ग ॥
जावक भाल विशाल विराजत लाजत
जम्भात आलस रङ्ग ।
जानकीदास करत हांस चतुरतिया पिया सङ्ग
अजब ढंग देखो रङ्ग ॥

३९

सोवतही सपने चौंक परी तबही
नैनन उघर गई अब क्या करूंरी ।
पलक मून्द अंबर ढाँक ध्यान लाए
वाहूसे वाको सूरत मिलो अङ्ग भरूंरी ॥
सपने सजन मिलन वस भए
यह नैन वैरी मेरे इनसे लरूंरी ।
साहब सुन्दर मौज बखान अबके जो पिया पावें
आवेंगे मेरे दौर पायन परूंरी ॥

४०

बावरेके सङ्ग साथ बावरी सोभई में बापहू
विवाह दीनो बावरेसो जानके ।
जानोहू न जात कौन गुरू कौन नाथ
लीलो धारी लीलो भेष सर्पविष लपटानके ॥
त्रिशूल खप्पर हाथ नैना जो अघात जात
आडम्बर वाघाम्बर सिङ्गीपुरी आनके ।
बैजू बावरे पै काकोजे रोष अपने करम दोष जीवे
मेरा भोलानाथ भाला में जो लीनो मानके ॥

४१

मन्दिर मुसकात गोरी भारी तिरिया सुनो आली
परम सुन्दर चातुरी ठुमकत चलत चाल गजगतकी ।
रङ्गीली छवीली नार पिय चित वस कीनो
काहूकी कहे न सुने अपने मतकी ॥

४२

तान गजराज ज्ञान कीनो महावत
त्रेवट घण्टा बाँध ताल अङ्कुस भर ।
खरज पाखर डार तीन ग्राम सकल आधार धुरन
मुरन रणसों जीत मारत सब एक एक पर ॥

गीतनादकी असवारी ध्रुपद प्रबन्ध
तुपक त्रेवट तिल्लाना चतुरंग प्यारी सोहत भूपर ।
कहे बैजू नायक उक्त जुक्तकी बुध वजीर
मनराजा राज करत हरिको ध्यान धर ॥

४३

री जाको योगी मुनि जन जपत रिद्ध सिद्ध ऋषि
जपत गुणी गन्धर्व्व नारद शारद जपत अष्टजामरी ।
चन्द्र सूर्य्य जपत इन्द्र पवन पानी अग्नि बरुण
सुर नर मुनि पशु पतङ्ग जपत कर प्रणामरी ॥
सती जती सुर वीर जपत असुर अखिलविश्व
विश्वम्भर जाको नाम सबको विश्रामरी ।
ब्रह्मादिक सनकादिक जपत शिव पार्वतादि
तंही तंही वैजू जपत ब्रह्मको सुखधामरी ॥

४४

आज रच्यो करतार दोऊ बन्ध होय
अवतर्यो उत कश्यप सुत इत हुमायूं को नन्द ।
वे तिमिर हरण तू दुखदारिद्र दूर करण
वाको तेज तेरो तप छिति छायो एकही सङ्ग ॥

४५

महाराजाधिराजनके राजा छत्रपति राजाराम
अचलराज करो कोटि वरषलों यह भूमि पर ।
चिर चिरंजी रहो जोलों ध्रुव धरन
तरन पवन मेरु पानी शशि दिनकर ॥
गुणीजन पण्डित आवें मन इच्छा फल पावें
जावे दुख दारिद्र टर ।
अटल अखण्ड प्रताप रहै यही अशीस देत रागसागर
ख्वाज खिदर कोसी उमर होय नरनरेन्द्रनर ॥

४६

एगाजुद्दीन हैदर पातसाह शाह जमन
पिय कब आवेंगे मेरे घर सजनी ।
चिर चिर जीयो ध्रुव धरन तरन जोलों
मेरु पवन पानी राज करो दिनरजनी ॥
गुणी पण्डित नायक गावे मन इच्छाफल पावे
दुख दारिद्र दूर तजनी ।
अचल राज करो महिमण्डल में देत अशीश
यही रागसागर अविचल रहो मन रजनी ॥

४७

शाहनशाह महाबली सलामत जुग जुग जीवो
गङ्ग यमुन जोलों धार ।
देश देशके गुणी नाम सुन आवत पावत इच्छाको
फल गावत यश जित तित तिहार ॥
एकनकों देत गज तुरङ्ग पट भूषण भूमि भूमि
अतिसोहत उरहार ।
राम रङ्ग इतनोही मागत निशदिन
सरफराज जहांपना वारम्वार ॥

४८

सगरी रतियां मा सगरी रतियां जागली ।
रैन दिना मोहे कल न हरि बिन पलकन
मों पलक लागली ॥

४९

पिया मोसे काहे न बोलोरि आज मोसों
क्यां मोए दे पोठ ।
किन सखियन पिय तुम बिरमाए कौन
धों लगाई दोठ ॥

५०

अबमें आगम पायोरी माईरी पियके आवन कीसो
कुच भुज फरकोनी और आंख बांहो कगवा
सगुनवा सुनाई ।
नीके सगुन सबही होतहैं मन इच्छा पूंजूं में मनको
तानसेन मिले मोहे सुखदाई ॥

५१

इन्दुसे वदन नैनखञ्जन से कण्ठकोकल वचन सुहाई।
नाशा कीर अधर विद्रुम दाड़िम दशन दमकाई ॥
श्रीफल उरोज ग्रीव कपोत वैनो नागनसो झुकी
सुखदाई ।
कटकेहरि कदलीजंघ पदसरोज पद्मासी
तानसेन एसी तें वल वल जाई ॥

५२

ए आज आयो आयो सूरजवंश छत्रपति
राजाराम लङ्कानगर जीत मन इच्छा फल पायो।
आनन्द भयो मेरे आली जीवन जनम सुफल हुवो
चित चायो॥
कीऊ सुकृत मेरो उदय प्रगट्यो प्राप्त चारफल धर्मार्थ
काम मोक्ष निजचरण शरण दासनदास कहवायो।
अनेक पतित उधारे रघुवर गीध व्याध गजगणिका
गौतमनारि खेचर भूचर निशीचर अजामिल
वैकुण्ठ पठायो॥
जाको रटत शिव ब्रह्मादिक सनक सनन्दन
सनातन सनतकुमार बैजूबावरेके प्रभुको
नारद तुंवर गुणी गन्धर्व हाहा हूहू गायो॥

५३

मनको भटक सबही गईरी मेरी आली तबही
दरस पायो वनमाली नटनागरको।
रोम रोम आनन्द भयो तनको दुख दूर गयो
कृष्ण कृष्ण रटना लागी रागसागरको॥

५४

ए सखी नन्दकुमार बालापनमें मेरो मन हर लीनो।
जिय अकुलात और नैननसों नीर जात मेरे
हियको दुख दीनो॥
साँवरो सलोनो श्याम बाट रोक ठाड़ो भयो
मोको बुलाय पास अधरनको रस लीनो।
नैनसों नैन मिलाय हृदयसों हृदय लगाय
तानसेन बंशी बजाय जादूसो कीनो॥

५५

आजु रच्यो करतार दोऊ जग होय प्रगट्यो उत
श्रीकमलापति इत श्रीनन्दजीके नन्दन।
उत सुरन सुखकरन इत भक्तन दुखहरण निरगुण
सरगुण दोऊ स्वरूप एकही बन्दन॥
उत विष्णु वैकुण्ठनाथ इत कृष्ण व्रजकेनाथ उत
मोहनी मोहे ईश इत मोहनीगोपी ईश
गज द्रौपदी काटे कष्ट फन्दन।
उत गदा पद्म धर इत मुरली मुकटधर
बैजू प्रभुको ध्यान धरो जनम मरण जाय सब दंदन॥

५६

आज कान्ह वृन्दावन मुरली बजाई सुखदाईहै।
स्वर्गलोक नरलोक पताललोक सब सुन धुन सुध
बिसराईहै॥
सप्तसुर तीनग्राम इकईस मुरछना बाईस सुरत
उनचास कोटितान रंध्रन में काढ़ीहै।
तानसेनके प्रभु रस बस कर लीनी व्रजवधु घर छोड़
श्यामजपै आईहै॥

५७

कुञ्जन मध रच्यो रास अदभुत गत लिए गोपाल
कुण्डलको झलक देख कोटि मदन ठठक्यो।
अधरतो सुरङ्ग रंग साँवरो सुहाय मङ्ग टेढ़ो छवि
देख देख मेरो मन अटक्यो॥
एरी अब देखो जाय एसिसों कहा बसाय
अलकन की गत निरख शेष नाग सटक्यो।
निरतत सङ्गीतरी ततततथेई ततततथेई त्रिभङ्गी
अङ्गी रङ्गी चाल देख इन्द्रधनुष पटक्यो॥
झनक झुनक नूपुर ठनक रुन झुन रुन झननननननन
सननननन बंशी बाजे मन्द मुख सो मटक्यो॥
रासबिलास सुखको रास भनत बैज सुन गोपाल
यह स्वरूप दरस परस वृन्दावनको सटक्यो॥

५८

काहेको गरब करत गुणी कहायोरे।
गीत छन्द धोवा माठा नीके गाय सुनायोरे॥
गीत सङ्गीत जुगल बन्ध एते राग काहेको गायोरे।
कहे बैजूबावरे सुनहो गोपालनायक झगरत
झगरत जनम गंवायोरे॥

५९

नादसमुद्र पार नहीं पायो सीखत पण्डित कहायो
धारु धुरपद धोवा माठा जुगत गायो।
प्रथम नाद वेद भयो ब्रह्मा वेद उचरायो
शारद नारद तुंवर गन्धर्व हाहाहूहू गायो॥

ब्रह्मा विष्णु रुद्र चायो हनुमतमत भरत भायो
सुर नर मुनि रचपचायो शिव सनकादिक गायो।
कहे बैजू बावरे सुनोहो गोपाललाल सारङ्ग बौरायो
पत्थर मध डूबे ताल पाहन पिघलायो॥

६०

जाके मृगछाला ताके मोतियनकी माला
जाके नाद डमरु जाके सिङ्गी अधरे।
डिम डिम डिम डमरु बाजे जटाजूट गङ्ग छाई
रुण्डमुण्डमाला जाके बाघाम्बर पटरे॥

६१

एजी नाद दरीयाव तापे तन जहाज कीने
उमड़ फिर लागिरी चोंप ढरन।
सुरके वरद वान कीने अचराके बैन तापे
गुणी लागि तान तरन॥
गीत सङ्गीत जुगल वन्ध लेवट तार्के लागि भार भरन।
कहत आधीन प्रवीण सागर समुद्र उतरे पार
बैजू लागि चरन॥

६२

भक्तज्ञान भक्तनकी सेवा करे जब तेरी
भक्ताई सुमरण कर हरिको।
कौन भरम भूलो भटकत फिरत अष्टयाम
याद रख राम कृष्णको पारब्रह्म परमेश्वरको॥
निरञ्जन औ निराकार अलखजोत जगतपति
भक्तवत्सल गिरिवरधरको।
तानसेनके प्रभुको ध्यान धर निश दिन घड़ी घड़ी
छिन छिन वा विश्वम्भरको॥

६३

तनकी तपत बुझावन आए मनभावन कह गए।
यह आवनकी पल पलमें देखत मग
जाते अष्ट याम भए॥

६४

लागी हेरे निरमोहिया तोहिसों जिया की लाग।
घरमें बैठ कहांलो साधों यह विरह वैराग॥

६५

सुनोजी जोगी जती सती जपी तपी सन्यासी सुलतान
यह एक ठौर नहीं रहत इन सबको आवनो जीवनो
भलो ए सब जापर।
औरजो एक ठौर रहे तो कछू न कछू औगुण
होय पै होय यह सांची कहत ए सुघर॥

६६

नादसमुद्र परखन पायो सीखत पण्डित कहायो
धारु धुरपद मार जुगन ठगायो।
सप्त गुपत सप्त प्रगट नायक गोपाल लायो
ब्रह्म वेद उचरायो सारङ्ग बौरायो गायन भाव
तेरो मार जुगन ठगायो॥
जित नित सृष्टि गुणी ब्रह्म भेद रुद्र मुनितों
उपजके गायो पाषाण पिघलायो।
कहे प्रभु तानसेन जिनहो रच पच गायो
तिनहो रिझायो॥

भीमपलासी—चौताल

वा दिन कैसो बने गोर किये न हरिसों प्रेम।
निशदिन ध्यान करले हरिको घड़ी घड़ी पल पल
छिन छिन नित नित कृष्णभजन कर नेम॥

२

बोलीयो न डोलीयो ले आऊंहू प्यारीको
सुनोहो सुघरवर अबहो में जाऊंहूं।
नाननी मनायके तिहारे पास ल्यायके
मधुर बुलायके तो चरण गहाऊंहूं॥
सुनरी सुन्दर नारि काहे करत एती रा
मदन डारत मार चलत पत बुझाऊंहूं॥
मेरी सीख मानकर मान न करो तुम एसे
बैजू प्रभु प्यारे सों बहियां गहाऊंहूं॥

मुलतानी धनाश्री—चौताल

जो है करतार देत सब विधसों ज्ञान अर्थ प्रमाण
तान ताल राग भरमको।
सत युग त्रेता द्वापर हनु भरत मत गत गावत
समझावत नई उपज किए सप्तसुरनको॥

आरोही अवरोही ओड़व खाड़व सम्पूरण
ज्ञान ध्यान अनेक भेद गुरुनकी।
प्रभु गुलाब तब ताहि मानत गुणीजन सुध मुद्रा
सुध वाणी ओप देत गुरुनके चरणको॥

२

सुन धुन मुरलीकी मगन भईहैं सखा सहेली
सब श्यामसुन्दरकी।
एकनतें एक पूछत है कहा भयोरी सुध न रही
गेह की रहोना मन्दिरकी॥
ब्रह्मा वेद बांच भूले भूले ध्यान त्रिपुरारि उलट बहे
नीर थकित रहे उड़गन औ जोत चन्दरकी।
सुर नर मुनि गुणी गन्धर्व उरबसी औ सुरगणा
रसति गति कछु भई नारद किन्नरकी॥

३

दए जो तुरङ्ग मोल अमोल तिनकी जाहिर
जग सगात भयो ले आयोरी जरकसी जीन।
अनेक नगन कौन गिनावे एकन की टौनें
एरापत के सम कैसो तिनमें एक एक बीन बीन॥

झमपनामी—चौताल

संसारतारण तुंही विधाता तिहूंलोक प्रथ्वी
नमो नमो संसार तारण।
असुर सिन्धारण रावण मारि लङ्का गढ़ जारन
तुंही विधाता तिहूंलोक प्रथ्वी नमो नमो संसार तारण॥
कुम्भकरण इन्द्रजीत हिरण्य हिरण्याक्ष रक्तबीज
महिषासुर भस्मागर मारण।
दन्तवक्र शिशुपाल कंस केशी अघा बघा
बैजू प्रभु किए उधारण॥

२

ए चित चैन न परे मोकों चंचल चपल चतुर
चक्रधारी बिन न ऊधो चैन।
तजी सब खान पान निश दिन मोहन ध्यान
भरो भरो पल पल छिन छिन थको मैं गिन दिन।

३

एही सम सुर तीन ग्राम इकईस मुरछना गीत
छन्द धोवा माठा प्रबन्ध त्रेवट तान।
आरोही अवरोही अस्थाई सञ्चाई वादी विवादी
संवादी अनवादी जान॥
षड्ज ऋषभ गान्धार मध्यम पञ्चम धैवत
निषाद तान आन।
सारिगमपधनिसानिधपमगरि तानसेन कह्यो
ग्रन्थ प्रमाण॥

४

तेरे नैनन निरखत प्यारी कामबानन मोह मारी।
कञ्ज खञ्ज मृग मीन ते सब वार वार वार डारी॥
सम सर को नाहिन दूजो तिय तो सम मो जिय
भावत भारी।
ऋषि सेन प्रभु मन मांह लीनो कोटि खरब शशि
जोति धारी॥

५

प्रथम आदि ऊंकार तीन ग्राम चवदे सुर जब
जब पावत गुणीजन कर कर विचार।
आरोही अवरोही अस्थाई सञ्चाई चारों बानी
गुबर हारी खण्डारी डागरी नोहार॥
उनञ्चास कोटि तान इकईस मुरछना उरप-
तिरप बाईस सुरत गावत आकार।
भनत गोपाल जानत सङ्गीत पण्डित अति रिसाल
नेम व्रत लेत ढरन सुरन यह विद्या अपरम्पार॥

६

नाद ब्रह्म अपरम्पार किनहूं न पायो पार सीखत
पण्डित कहायो गीत सङ्गीत गुणी जनम
रजोया कै नग लायो।
सात सप्तक गुपत प्रगट तीन सप्तक गोपाल
गायो ब्रह्मा वेद उचरायो सारङ्ग बौरायो मोतिन
माल परायो॥

गरव धर पार चलो वार उलट ठहरायो
देश देशके गुणी सकल सृष्टि महामुनि तेऊ
रच पच गए भेद नहीं पायो ।
तबही बैजू आयो पाहन पिघलायो जिनते पायो
तिनही लुकायो रुग बोलायो गर को हार
गोपालही दिवायो ॥

७

प्रथम नाद रूप गावत सुर ब्रह्मा श्रवण सुनत
उठ धाए गवरी अरधङ्ग ।
महादेव विलास सङ्ग लिए बजावत
मृदङ्ग ततथेई तताथेई थेई तत ता धिलाङ्ग ॥

मुलतानी धनाश्री—चौताल

मन्दिर मध आज ठाड़ो निरख पति प्राणेश्वर सों
तिय पिय के डरप गई तप तेज ।
प्रसेद छूट छूट जात जिय बूड़ बूड़ जात चांक
चौंक परत यातें वदन जोत पियरो भई सौतन मुख
देख देख अलक पलक भई सेज ॥
प्रथम छुट्यो औकास जिय बूड़ बूड़ जात उमग
चौंक परी तामें अपने पायन सम्हाल अकल
विकल परी सेज ॥

२

जा दिनतें बिछुरे नन्दनन्दन तादिन तें सुख नोंद
भर ना सोईरी ।
निश दिन घरी घरी पल पल छिन कल न परत
मोहि एक टक मधुवन मग ओर जोईरी ॥

३

बकशीस देत तुरङ्ग सुखपाल वसन पट रीझ रीझ ।
चिरञ्जीव वरष करोर महाराज चतुर सुजान
आनन्द रसमें भींझ ॥

४

तुव तनमें सुगन्ध मलयागिर सुवास बसे
तन मनसा पवन लहरे लेत
है सुजान सुन्दर सुलक्षण नारि दरशन आनन्द
कारण निकेत ॥

गङ्गाकी तरङ्ग देखि सब जग तरो जात सुर नर
मुनिनको लागत हित चिते ।
केतेक छल लम्पट कायर कपूत पापी तिनहूं के
पाप भाजत किते ॥
ब्रह्मलोक विष्णुलोक रुद्रलोक कथा जाको
जैसी भावना ताके काज सुफल निते ।
गङ्गभक्त आगे पाप रोवे पाप आगे यमदूत
रोवे चित्र औ गुप्त रोवें कादग चित चिते ॥

६

घर घर तें व्रजवनिता जो बन निकसी आज कञ्चन
थार भर भर नग नोछावर करन लालकी ।
सप्त सुर लै गावत कण्ठ कोकिला लाजत उपजत
अति रसाल गमक तान तालकी ॥
मदन-महोत्सव साज समाज गोपानवृन्द मिल
चलत चाल मरालकी ।
तानसेन प्रभु रस वस कर लीनें तिरछी चितिवन
मदन गोपालकी ॥

७

उत्तरा मेंदा रजनी उत्तराय तामत मरी
अति क्रान्ता उदयात ।
सौबीरी हरना कपोलनता संडा मध्य मार्ङ्गी
पौरवी ऋषि कान्तात ॥
नन्दा विशाला सुमुखी विचित्रा रोहिणी अलापनी ज्ञात।
धंधी रसाली निशानी गगमानिनिधा इकईस मुरछना
चेत विख्यात ॥

८

सीखिए विद्या उत्तम साधि गुणी गुनगावो आनन्द
प्रेमको का काहुकी कौन ।
जो इच्छा कर ध्यावें तें फल पावें गुपत
प्रगट निहचे कर पावें ऋषि मौन ॥

९

तेरोरी वदन देखत प्यारेके दृग खञ्जन अति राजत ।
कोटि कला नीके कटाक्षण मन मोह लीनो कपट
रत धीर न धरात ॥

राग ऋषभ—ताल चौताला

चरण धर आएरी मो पर मया कर आली धन
धन मेरे भाग।
धन आजकी घरी धन यह पल महूरत मोंहि लीनो
अपने शरण धन सुहाग॥

मुलतानी बरवा—तिताला

तन नगर हिरदे तखत मन बादशाह मत बजीर
दोऊ सेवक शाहके।
ज्ञान नैन अहेरी श्रवणन जासूस ए द्रग दोऊहैं
अमीर चाहके॥

मुलतानी भीमपलासी—तिताला

माइरी होत कहाँहू समझाए।
नैन प्राण छवि निरख जीत कों मन भयो हाथ पराए॥

बरवा भीमपलासी—तिताला

बोल बोल मुरलीरी मधु वचनी बात कहत
पिय भावनके आवनको।
अवध बदी मनमोहन बलमा मोसों आवनको॥

मुलतानी धनाश्री—तिताला

कौन दिशाहै अजहूं न आए सखीरी हरि न आए।
औरजो जान जिय ध्यान मेरे बसना नाम लियोरी
मानो उनहीं सो मिलाए॥
मृगमद घन सार कुंक चन्दन नहीं ले लाए।
एसी को कृपा करो करन के प्रभु तुम हमहूं मङ्गल गाए
बल या चन्दन कुद्र वरिएटको इन्होंने बनलाए।
तानसेन प्रभु वेग दरस दीजे हमहीं मङ्गल गाए॥

मुलतानी धनाश्री बरवा—तिताला

खञ्जरीट मृग मीठा सांवल दीठा मन मोहावें।
नैन सलोनी काजर देनो इन अँखियन हालवे॥

मुलतानी धनाश्री—तिताला

ब्रह्मगत अपरम्पार न पाऊं।
प्रथ्वी पार पताल ढरा और गगन लों धाऊं॥
जोलों नहाय सुदिष्ट तुम्हारो मन इच्छा फलही पाऊं।
तीरथ प्रयाग सरस्वती त्रवेणी सब तीरथ
होकर गुरुद्वार जाऊं
भागीरथी गौतमी और गङ्गा तानसेन गावै
हरिद्वार चाऊं॥

२

कैसे धीरज धरों ऊधो जोग सिखावन आए।
जिन कानन पिया अपने करनन करनफूल पहिराये॥
तिन कानन माटीके मुन्द्रा मधुकर हाथ पठाये।
वेणी सुभग गही कर अपने चरणन जावक लाए॥
अब हिन लाग रहे कुबजामे निपटही कठिन
मन चाए।
सुन सुन पाती जागकी ऊधो चित स्थिर नहीं पाए।
सूर श्याम विन छिन छिन पल पल घरी
ए नाह सुहाए॥

२

कहा कहूं उन विन मन जरो जातहै अगन बरतें
करमन कियो है बिगार।
बैर करतहैं दुरजन मन्न बेजू न भावें मन पियके
अचरज भयोहै व्योहार॥

मुलतानी भीम पलासी—तिताला

मागतहों तुमपे विधना देउ बकशास।
सकल कष्ट दूर होवे मुक्त होवे शरीर जग विच ईश॥

२

जै जै कर पूजो धौलागढ़को रानीने।
पान सोपारी ध्वजा नारियल पहले भेंट भवानीने॥
तेल फुलेल अरगजा अम्बरले चढ़ावत वाक्वाणीने।
तानसेन यह प्रसाद मागत दीजे बुध और वाणीने॥
ब्रह्मा वेद पढ़े तेरे द्वारे शङ्कर ध्यान समानीने।
वीरबल वंश ब्राह्मणकुलतारण तानसेन वरदानीने॥

मुलतानी धनाश्री—तिताला

धन धन आज सलोनो आली सब मिल बांधो राखो।
मगन करो बिप्रन दे दच्छिणा चिरञ्जीवनको माखो॥

२

कमलनयन कान्हकी शोभा नैनन तें टरेरे।
ऊधोजी आए जोग सिखावनको जञ्जाल करेरे॥

सुन्दर श्याम सलोनी अँखिया कमलवदन कर धरे
गिरवरेरे ।
सूरदास प्रभु अमृत छाड़के को धूर धरेरे ॥

भीमपलासी—ताल रूपक

पिया प्रेमरस छके छके अजहूं न आए मेरे गेह ।
विरह खिलोना टोना भई आलीरी प्राणपतिको
यातें व्याकुल कोनी नेह ॥

मुलतानी—ताल रूपक

आज कान्ह मुरली बजाई है ए बजाईहै ।
दादुर मोर पपीहा बुलाई श्याम बदरीया छाईहै ॥

२

उरज उतङ्ग अभिलाषी श्वेत मैन कञ्चुकी होय
राखी ना कछू चित चोप रङ्ग रेजेमें ।
मोतिनकी माल मलमलवारी सारी झलमल
जोति होत चाँदनो अमेजेमें ॥
विहंसि वदन विमलासो सो अटापे गई देखन
प्रवीण पिय वैनो सुख सेजेमें ।
गर्द भई है यह दरद बतावें कौन शरद मयंक मारी
करद करेजेमें ॥

३

कङ्कण कलित वेंदी नगन जड़ित भाल मोतिनकी
माल गरें सोहै भली भांतिहै ।
चन्दन चढ़ा चारु चाँदनीसो चन्द्रमुखी प्रातही
अन्हायके पधारी घर पाँतिहै ॥
चुनरी विचित्र श्याम सिजक मुवारक जो ढांप नख-
शिखतें निपट सकुचातहै ।
चन्द्रमा लपटके समेटके नखत मानो दीवेश्वरको
प्रणाम किए रैन चली जात है ॥

धनाश्री—तिताला

हरि नाचत गतिले थेई थेई ।
तक थुंगा तक थुंग धिधि किट तक धिलाङ्ग तक
धिलाङ्ग तकथो तोदो माग तोदिगा गधिधि कन
तकधिलाङ्ग तक थेई थेई ॥

पञ्चानन पञ्चराग कह्यो श्रीराग सद्योजात वसन्त
वामदेव तें भैरों अघोरतें पञ्चम तत्पुरुष तें मेघ
कह्यो ईशानतें तापर तान लेत नई नई ।
नारद वीणा बजावें सासा निनिधपगमपधनिमासा
ससानिधपमगरेरेसा जुगराज सकल गुण ताल देत
डमरू धुन ठगन गनिनि गनिनि गनिता
कट तक थेई थेई ॥

भीमपलासी—तिताला

अति गत मंत्र गंम् मम गंम् मगं मम गम मग
ममग अति गत मन्त्र गाइया ।
त्रैलोक भूमि कमलरे हरिकोलरे मल्लोलरे मकरन्द
अइया उदध चन्द्धरो मनमें अति गत मन्त्र गाइया ॥
तडतक भुमगरे जुगलरे ततकाल निरत अपाररे
अधाररे धक गावत नायक गोपालरे राजा राम
चतुर भए अइयारे रे अति गत मन्त्र गाइया ॥

२

रच ब्रह्मा विद्या अमरे अगम निगम कोटि पचहार ।
नाद आदि जोति सुर समुद्र ग्राम त्रैलोक
गुण द्रुगपाल पवन कोटि तान अंग चतुर दिग्नि
धिमि किटि तथा ।
सङ्गीत गादो यश संपूरण रस नवखंड तारनि मेला
रागन दीन दुग्रन हद बाजत ततोया तियेयेयेया ।
कवि कोविद वेद देवा भेवा नितरें अगम निगम साधें
अनुराधो साधक वसुआ धाये गान गन्धर्व गाये तिन
अन्त न पाये कछू न मचुपाए बड़ गोत राग नरन
कर काहूंसों वाद विवाद लघु गुरु प्रसाद कनक
गगर हैया ॥

३

जग मगत जग पर जन भवहर सह कर सब रच्छा
करत अचर चर ।
कनक वसन तन असन अचल अछ अनलन दहन
सम जल थल कर अजर अमर ॥
अज वरद चरणधर परम धरम मन चरण शरण
धर नर हर परम करम यह मरम कर कररररररर ।

अमल कमल कर वदन मदन नम यगकरन मदन
हरण मदन-कदन डर डर।
धर-धरन नगधर जलधर गरभञ्जरण परम परम
करज धरम भवभयडरन मन धर धर॥

मलतानी— तिताला

सजना मेंड़ा मन तड़ो ओर जो तुमो
मिल टांमा डेनाल जोर।
सांचा कहत तोसे मरम इगक्रहे पात कोजे
एक ठोर जेसे कूकत बनके मोर॥

अरिदल मलन जोधा नरदल भाम कर्ण समान।
तङतक झूमन युग लरे तत्काल निरत अपारे
धाक गावत नायकगोपालरे ते ण्या ऐया आइया
आइया आमान॥

मोमपलासी—तिताला

ओ तुम गत मस्तगे उमगे।
मेरे आइया ससगे उसगे उमगे॥
वरचार पड़ेग तुम अङ्गरे। अलो गोल मङ्ग अमोलरे।
मस्तक कुण्डल डूलरे। धाक गावत नायक गोपालरे॥
राजाराम चतुर सुजानरे। तुम चञ्चल अलसुआनरे॥
तिया इया इया तिया गावे तानरे।
आइए आइए इया इया तिया इया तुम मानरे।

मुलतानी धनाश्री— ब्रह्मताल

चन्दे भाला शीश गङ्ग गौरी अरधङ्ग लिलाट भस्म
मुण्डमाला कर पिनाक रैया।
महादेव महाजतो अमरा मन रैया त्रिलोचन
नीलकण्ठ अन्धकरिपुरैया॥
शङ्कर शम्भु त्रिपुरारि डमरु डिम डिम बजैया।
नांचत ताण्डव कैलाशपति रोझत विष्णु रिझैया॥
बैजूनायक सङ्गीत निरतत देवपति रैया।
तिऐ ऐया याया आमो आमो आमो ऐया॥

२

शङ्कर विषधर वृषभवाहन धरे वाघाम्बर धरे मुण्डमाल
गरे कर त्रिशूल धरे त्रिलोचन डमरु पिनाक धरहर।
भूत प्रेत पिशाच सङ्ग सखा धरे फणाधर गङ्गधर
नीलकण्ठ धरे अष्टसिद्ध नवनिद्ध सुख सम्पत
आनन्द धरे हर।

३

कौन टेव परी तिहारी तूं पियासों रिसमानो।
चतुर सुघर मानो तियरो पिय मन मानो॥
एसो रमन ना करो प्यारी एतो हठ ना ठानो।
रङ्गसमुद्रसे रङ्ग करो तुम सुन्दर श्याम लुभानो॥

मुलतानी—झपताल

चलत चितवत जैसो मदन ओ दौर तच पिचकसो
उड़त चहो महजहो उरदलके
योवनको जेव पर लहर लहर कर ठहर
ठहरके छविसों छवि छलके।
उमग उमग अंग अंग न समात दोऊ श्याम
मारो विचमानो बदलासो झलके।
अधर सुघर लालो सौंचत सुमन मालो तेईं अवलोके
अलि मत्रन मालि ललके।

२

दिल्लीपति नरेन्द्र अकबर शाह जाको डर डरे
धरणी पुहुपमाल हलायो।
दलसाज चतुरङ्ग सेना अगाध जहाँ गुण ठनो चढ़
विद्याधर आय आय नाद भेद गायो।
गुणीजन जगतके ताको दियो अघाय तुम प्रताप
सुन धायो।
कहत नायक गोपाल तुम चिरञ्जीव रहो शाह देन
करोरन आवत धाय धाय मृगनाला पहरायो।

मुलतानी—सरफाकता

अति सुघरलाल मेरेहो आए अति सुख पाए भाए
अङ्ग अङ्ग बसाए।
प्राणचरण चेरे प्राणपतिके और नोछावर करो
तिहारे दरस पाए॥

२

शम्भू हररे गङ्गाधररे कामितजन मन चिन्तामणि
कल्पवृक्ष कामधेनु कामासुद पूरण कररे।

कर त्रिशूल तिहूंलोक अनाथनरे मात पिता गततान
पट अम्बररे फणि मणि मुण्डमाल घटकुण्डनरे ॥

३

चन्द्र कुण्ड कुण्ड कुण्डालो अटक जलनाथ नरे ।
डंडडंडडंडडंड नवकुल डंडनरे नीलकण्ठ
भस्मभूषणरे सुर-नर-मुनि आनन्द मौनो
प्रतिपालन कररे ॥

भीमपलासी—ताल झपताल

पैनिसागपमसामगसानिगरेसानिपनिसागपमगसा ।
निसानिसागरेसानिपमपनिसानिपमगरेसानिप ॥

मुलतानी भीमपलासी—सुरफाकता

निनिसागगमपमपधधपपममगमपमगरेसा ॥
पैनिनिनिनिनिमारेसारेसानिसानिपसानिधपमगरेसा ॥

भीमपलासी —ताल रूपक

निगमपमगनिमागमनिनिनिधधपपपममगगरेसा ।
मपनिमपनिमागरेसानिधपमगरेसा ॥
गमपमगनिसागमनिधपधपमगनिसानि-
पमगगनिनिमा ॥

भीमपलासी—चौताल

निमागरसामगरेसानिनिधपमधपमगरेसा ।
मपनिसानिसागनिमामगनिमानिधपमधपमगरेमा ॥

मुलतानी—आड़ा चौताला

कहै कोऊ वाको समझाय माई जे बिन मोरा
जिय अकुलाय ।
निश दिन तलफत बीतत रहो न जाय ॥

मुलतानी - चौताल

ए बालमरे मोरा बालम अनत न जाओगे ।
अङ्ग अङ्ग भर गरवा लगाय मोहे जीवाओगे ॥

मुलतानी —ताल रूपक

यहै वन अचल चलन चलाई कन्हाईरी मो कौन
ठौर मागे दान ।
जो न भई सो अब भईरी सो कौन सयान ॥

मुलतानी—सुरफाकता

मदनमोहन मधुसूदन मुरारि मुरलीधर मनोहर
मकट शीश राजे ।

उपेन्द्र पीताम्बर गरुड़ध्वज इन्द्र व्रज गोविन्द
मुखवंशी धुन बाजे ॥

२

वनिता वन रही सङ्ग लाल ललना सोवत
पलङ्ग पर उजरे वसन ।
औढे रङ्गको अङ्गिया सोहत नैन काजल रेख खुल
रही दाड़िम दशन ॥

मुलतानी—चौताला

भादों निश अँधियारो क्वार महादुख भारो
कात्तिक दिवारो देख मैन तन तायोहै ।
अगहन दहत शरीर पोष पीसा कहो महाके
महीना चन्द्राङ्ग सतायोहै ॥
फाल्गुण पतझार भए चैत अति चिन्ता भई कहत
विहारी वैशाख कहूं छायो है ।
जारवेको जेठ आयो खड्ग ले आषाढ़ धायो
सावनतो आयो पै मनभावन न आयो है ॥

२

मोसों नन्दको सुवन उरझे कैसे कों पनघटवा जाऊं
अब मोरा जिय लरजे ।
और सखीको मनहो न भावे हमहो सों हठ गार
मचावे ब्रजमें भयो यह निपट निडरको नायक वरजे ॥

मुलतानी—तिताला

तुम उन सन हँसि बोले अब जागी छैल जिन सङ्गरात ।
छवि नायक अलसात बात गात तापर कर सोहैं
मकर जात हम जान लई पिय तुमरो घात ॥

२

सखीरी सुरजन नहीं आए मग जोहत बीतो सारी
रैन अब किन सोतन विरमाए ।
डमड़ घुमड़ घन ज्यों ज्यों गरजे त्यों त्यों
सखी मेरा जियरा लरजे छविनायक पिय मिलवे
कारण इन नैनन झर लाए ॥

३

वैरन वरषा ऋत आई बोलन लागी वन विहङ्ग
पपीहा माई पिय विन कछु न सुहाई ।

रिम झिम रिम झिम मेहा बरसे मोरे जिय
देखनको तरसे छबिनायक जो आन मिलावें
दोउ करलेहुं बलाई ॥

मुलतानी धनाश्री—तिताला

सखोरी पीतमकी बतियाँ धरक उठत जियरा
बारबार मोहे नहीं भूले दिन रतियाँ।
जबतें गए मोरी सुधहून लीनो छबिनायक
जिय अकुलाई आवें धड़कत है मोरी छतियाँ ॥

२

सगुन भइलवा पिया मोरे आइला आज मन्दिलरा
बाजुर।
हीरा मोतीयन सों चौक पुरावूं गरे लाय हियरा
हुलसाऊं छबिनायक तन मन सुख उपजो
सुफल भयो सब काजुर ॥

३

बन बाँसुरीया बाजे कलन देत पल लगे न छिनज्यों
निशि बासर घन गाजे।
लागी रहत अधर लालनके बेध हिय सब ब्रजबालनके
छबिनायक अब बस कर निशदिन तुमहो
भई शिरताजे ॥

४

नाददल कटकअलाप कर बार लिए ताल
कुरी दार और ब्रावन गारो।
तान कमान और ससुर तरकस सुरत मरछना
गोलो पार मारो ॥

५

जागनिया भईरे पीउ तोरे कारनवा कानन मुद्रा
हाथ खप्पर अङ्ग सभूत लाई।
मनमालीके नाम कीरे अरे भला ज्ञान ध्यान
सुमरन जाई ॥

६

पचरङ्गी गुदरी सोई मानो लागे प्यारी बरण बरण
बस्तर गोविन्द जरत जरो।
नमस्कार मोहि करना तिसनु सुन शाह जमाल
कर करम उड़ाई हम काँधे धरी ॥

७

सुनावो मोहि ध्यान वाहूं कोरे श्याम प्यारे को बात।
निश दिन तलफत नीद न आवत थाकित भयो
मेरो गात ॥

मुलतानी —सरफाकता

लज्जा नीद तजगो वदनतें चितदे मन समझात।
लछनदास तुम साँची कहत कहूं ओसन प्यास बुझात॥

मुलतानी—एकताला

अब डर लागेरो या यमुना जल जात भरन सुन
मोरी आलीरो यह वनमालो भल।
रोकत चाहत मोरी बंहिया धरत निपट चवाई नहीं
एसो देख्यो नैनन में बडो फन्द करन
लछनदास नित करत कपट छल ॥

२

हम बैरागी विदेशीयारे सखो गुण औगुण न धरत
मनमें जो कछु ध्यान धरे जियमें वाहीमें रही समाय।
नगर नगर डगर डगर जङ्गल जङ्गल फिरत रहत
सदारङ्ग ज्ञान ध्यान को बतियां मांईमें रहे रमाय ॥

मुलतानी तिताला

मन लागो जाको लालसों जाकेई मन को चैन।
इत उत काहे भटकत सजनी ध्यान लगावो
निरखो नैन ॥

मुलतानी—ताल सुमार

प्यारे बिन भर आए दोऊ नैन।
जबतें श्याम गवन कीनो गोकुलतें नाहीं
परतरी चैन ॥
लगे न भूख प्यास न निद्रा मुख आवत नहीं बैन।
बैजू प्रभु कोई आन मिलावै वाको बलिहार
चरन रैन ॥

२

बरज्यो जो अरोए मा वो ढीट लङ्गर चतुर
नैकन माने लागोही आवे मोसों।

तेरो क छून जादेगो मोहि खिजावेगो सब नगरके
लोगदा कैसे देखाउंगो मुह सबकों ॥

मुलतानी — तिताला

दुवर भइलो एमा पियाके कारण एमा जाके विन
देखे कलन परई ।
जबते सुवन गवन कीनो प्यारे नेत बर्तें विरह
धीरज न धरई ॥

मलतानी — ताल धमार

देखियत राधे तेरे नैन वैन मधसों भरे ।
घूंघट ओट वदन राजत मानो बादर चन्द ढरे ॥
जेहर बनो जड़ाव कोरे बिकुवा सुघर घरे ।
कर शृङ्गार पियपै चलो मानो गजगति चरण धरे ॥

लाचारी — धमार

ठाड़ोरो पिकवारे तेरे वोतो बोल सुनावैरो ।
बोल बोल मधुरे सुर बोले याके बोल सुहावैरो ॥

२

लाल कहां रस पागि कहो क्यों न मांचे वैना ।
वदन भाल अधर अञ्जन छवि रञ्जन चुम्बत
एसे नैना ॥
जाके भवन कियो सङ्ग सुख जागत वीती है रैना ।
विन गुण माल दई जिन तुमकों दीनवन्धु सो सैना ॥

३

राखले पाहुनो आज मोहि राखले आज गवन
जिन देहु मैया ।
मिलना होय सो मिल लोरी सजनी काल मिल्न
नहीं हैया ॥
बांह पकर पिया ले जावेंगे जब सङ्ग सहाय न कैया ।
उमर डूंगर हो गयोरे अङ्गना भयोरे विदेश ।
हिल मिललो मेरी भेन भानजी मैं चलो पियाके देश ॥
नैहर में हम खेल गमायो औगुण कमायो अनेक ।
गुण औगुण ले चलह सइयांपै मोहि नाहीं विवेक ॥
रूप सोना घोड़ा हाथी बहोत दिया सइयां लार ।
कहत कबीर सुनो भाई साधो अपने सांईके वलिहार ॥

एरो बन बाजो बांसरोया कैसे रहूं घर दैया ।
कलमलात जियरा मिलवेको है कोई धीर धरैया ॥
गाज लगो यह लाज निगाड़ो करिहै कहा चवैया ।
आनन्दघन पिया उघर मिलोंगो अब डर
करत बलैया ॥

मलतानी — तिताला

पियाके कारण एमा जाके विन देखे कलन परे
एमा दुवरो भई ।
जबते गवन कोनो प्यारे ने तबते विरह एक कल
न परई ॥

मलतानी — ताल धमार

अहो मेरा अचरा गह पकर कहां जावो ।
हाथ न लावो मेरो अङ्गिया कुच पर राजा
कंसको गावो ॥

२

मोरे रामरे कवन घरी गवन कीनो पिऊ ।
एक पल वा दिनते कल न परत है मोरे जीऊ ॥

भीमपलासी — ताल धमार

मैं जोति प्रकाश वारले दियरारे सारङ्ग ।
अनाहत आदि नाद वेदाङ्गगुणकार सङ्गीत साधंग ॥
आदि नाभ कुमार रे मत भङ्गत सो नारद
तुंवर सरस्वती साधङ्ग ।
भनत वैजू बावरे नायक गोपाललाल सब गुणी
यन में असाधङ्ग ॥

भीमपलासी — तिताला

पावत कोऊ नहीं पार सुर नर देव मुनिजन अपार ।
गुणी गन्धर्व किन्नर नाग सेवत सोई सनतकुमार
पायो दाव अबको वार ॥

भीमपलासी — झपताल

सोहलरा जो जाने सो जाने राजा रामके घर ।
इच्छा पूजो भयो आनन्द घर घर वनिता वन आवे
गावे बजावे सुघर सुन्दर वरके घर ॥

२

मुबारक वादो इसादी होवे तुमको ब्रह्मा और वरकी ।
चिर चिरंजी रहो वरस हजारां वरस गांठ गांठनको ॥

भीमपलासी—ताल धमार

रसम से लाल भींजे भाजे घर आए मेरे ।
आँखन भर अबीर जिन डारो हाहा पडूंगोमें
पइयां तोरे ॥

मुलतानी—तिताला

समझत सो चले मूरख निदानरे ।
जगमें दोय दिनके हैं तेरे अभिमानरे ॥
आदि अन्त वोही सबको प्राण रे ।
कर ध्यान रे हरि उर अन्तर घट घटमें समानरे ॥
जल थल भूमि अकाशरे । सब ठौर जाको प्रकाशरे ॥
जाको धरो नित आसरे । सोईहै वैकुण्ठ निवासरे ॥
और विकार दुविधा तजरे । बैजू हरिचरण भजरे ॥
प्रभु होत रजरे । गोपाल भजत जलजरे ॥

२

एनायक बनजारे तू मङ्ग लादे फिरत है इतनो
टांडो भारी मै पूछत हों तोसों ।
कहूंसे भरत कहूंसे बेचत लेत नफा डौढ़ा दूना
हर भरती में धड़ा धड़ा करत मन तापै सेरन होत
यह कौन पनसे रीत बांट तेरे आई त पासङ्ग
याको जो भयो है बड़ो चतुराई और पूरो तुल
रहोहै यह कहदे सब भाव मोसों ॥
कहूं मार महमूल हाकिमको दबे होत नहि आवे
आप वाको बदियां करत फिरे काहू दिन कोऊ
चौकीदार वाको घेर खेप और तेरो पला आन
पकरेगो तब कैसे गौन छुड़ावेगो बिन जगात
या मंडी के थानो गठोयावे आगेहूं निकासे तोहू
अनाज वाको तो तलासो फैल रहोहै कोसों ।
जा साहूकारको पूंजीसे तू या जगत में वनज करतहै
कहावतहै वैपारो वाको भी कछूमें सुध या भूलोहै
निरमूल समझ सो चले टूक जियमें जब काढ़ेगो
वही तेरे हिसाबको देखले वो कोठो में बुलाके लेखो
सिगरो तब तेरो एक न चलेगो वाके आगे अबतो
करत मौज मोहे तो कटेहै दिन रैन दूनो अवसोसों ॥

बनजरवा मोरे कवन देश कवन नगर
कवन ग्राम फिरिला ।
समझ सोच के भला वनज कर जो साहूबसों
साँचा होवै दूना माल भरिला ॥

मुलतानी—होरी ताल

गोकुल गामको छोहरारे वरसाने की नार ।
यह दोऊन मन मोह लियोहै रहे सदारङ्ग निहार ॥

मुलतानी—तिताला

एरे हारे लोगवा मनमें रहोली पिय मिलवेको बात ।
यह दुखवा मैं कासे कहूंरे विन सदारङ्ग
जिया निकस जात ॥

२

ढोलन मेंडे घर आमिवे सोणा सौया तो
मैवी ताडे सदके जावां ।
मुख वेखां तोमें जोवां सदारङ्गोले दरस ताथ्रां पावां ॥

३

डावर नैणी मृगानैणीदा चूड़ा रंग लायारे ।
सुधारंग चुनरी साड़ो देखण को सदा रंगदे
मन भायारे ॥

४

वे ऊधो वा दिनको मैं वारो वारो वारो जासे
मोहन कब घर आसो ।
तन मन धन नोछावर करहूं परहूं पइयां लेहों वलैयां
जादिन मांकों मुख वेख लासो ॥

५

सार हमन गावहुरे मङ्गल चार याहू वनरा आया ।
इच्छरोया सब पूजो मनको सदारङ्गोले
महम्मदसा वर पाया ॥

६

कहा जानोरे अरे कोऊ लोगवा जो कुछ हमरे
मन पर बीतो पीर ।
पिय परदेशवा सन्देशवा न पठाई सदा रङ्ग
उनके गुण गावत धीर ॥

सुरजनवा तोसेरे प्रीत कैसे दुराऊं तुम
मन लागल छिनवा मितवारे मोरे बालमुवा।
सदा रङ्गीला छबीला रङ्ग रस सों करले बतीयां
कहां करेंगे दुरजनवा मनके भवनवा ॥

८

एरी ए माई मैं दुबर भइल पिय कहो
आवनको ए माईलेम।
घरी पल छिन मोहे कलन परत है बिरहा
अतिहो सताइलेम ॥

९

मगवा जात हती एरी एमा मोरा मनहर लीनो।
कोऊ कहे वाको ढीठ लङ्गरवा मैं तेरो कहा कीनो ॥

१०

नैणां माडे अड़ियावे करन लगे जालम जारी यावे।
आमिल सजनारे लगना टुक करले गलड़ीयां
साड़डे नाल हां प्यारी याहावे ॥

११

छन्दुवा बन्दुवा कर गइला कर गइला मोसों कलवा।
जोमें एसा जानती तो काहेको लगावती
उन सङ्ग अपना मनुवा ॥

१२

तेतो कौन नगर को बासी रे जोबनवा
आवत देखो जात न जानो कौन गांव को रीतरे।
तूं जिसमें समावे अच पल होवे चञ्चल होवै
गात बिकुरेत तोहे तरस न आवे क्या तेरी यह पीतरे।

१३

मेरी सुध लीजिए कृष्ण मुरारि मेरे बनवारी।
जनम धरम सब तुमको दियो तुम कहा कियो
सहस्र गोपिन में तुमहो अच पल मोहितो
आस तिहारी ॥
जितनी सुनो न कहो न काहुमे सहो जीयाने सदारी।
बिनती करूं और चरण गहत हों और मोर
मुकट पर वारी ॥

१४

वार वार डारी और वार वार डारोरे तुरकवा
तुमने तो हमको चित से बिसारी रे।
मेरे कहेसे कहा होत है अच पल या बात को सब
जाने नरनारी रे।

१५

नाम साईं का भजरे अच पल नाम साईं का भजरे।
अरे भजरे अरे भजरे अरे० ॥
इसमें तुझको बहुत नफा है ध्यान लगा और
माला जप मायाहो सब तजरे।
गङ्गा जाय जमुना जाय जाय न्हाय त्रिवेणी
सांच की नदी में जो पैठे उनकी पहूं हां धजरे ॥
जङ्गम हो या जोगी हो या कनफटा या सेवरा
इन बातन से कहा होतहै लाख बना तू तजरे।
टोहरे जाया मशीत जाया पढ़ पढ़ देखा पोथी
झूठ बोले ते पाप बढ़तहै सांच बोल कर रजरे ॥
नीमाज पढ़या रोजे रखया उठ उठ पढ़ वजीफा तू
जो सांचे जिन के हैं रबसां उनको यही हजरे।
रामकृष्ण निशदिन सुमरण कर यासों भवपार परे ॥

मलतानी धनाश्री—तिताला

मिठ बोलना केहो तकसीर कीती बावला
झटपट मैंडे नाल बोलना।
अटसट नहीं जणदी नटखट अच पल दिल
दांदी घुंडी खोलना ॥

मलतानी—तिताला

महबूब पायारे हजरत सुलतान निजामदीन औलिया।
सब सखियन मिल देहो मुबारकी रबने
सानु मिलाया ॥

२

एरे मन हरि सुमरण करले निशदिन घरी घरी
पल पल छिन छिन हरिचरण चित धरले।
इत उत जित तित काहे भटकत है सदारङ्ग
रस भरले ॥

मागले महबूब नाल भिचा होंतो तोरे
दरशनको भिखारी ।
बेखणदे मुस्ताक सदारङ्ग लाग रही माई
आस तिहारी ॥

४

कोउ जामन मोरो पीत लागो बाही देश जाउरे ।
यह दुखवा मैं कासैँ कहूं इन ठगीयाने एसी
ठगो चाउरे ॥

५

लोग चवाव करो कितनो सखी प्यारे की प्रीत
कर्रू नहीं न्यारी ।
काहेकों करत इतनी बतीयाँ मोसें तूं माई
कौन सुनो कहे तेरी तू चल अब जारी ॥

६

ऐ साँवरा अच्छी नोको तान बजाई रे ।
समसुरन और तान ग्राम मा मधुर मधुर सखदाईरे ॥

७

बांके नैना वालो याने मेरा मनडा लोभाया मेरो जान
उठ देखि रैन सार सलोनो रस दे भोनर्ड आए जैसे
तेरे नैन सलोने तैसेई कजरा पाया मेरो जान ॥

८

सुरजन सोतन सों उरझो कौन भांति समझाऊं ।
अरी एरी मैं कौन भांति समझाऊं ॥
तुम डार डार के भवरा तुमसो रङ्ग रस कैसे करिए
इत चितवत उत बात करतहो कैसेके बिरमाऊं ।
सदारङ्ग पिया मनके भवनवा वेग दरसवा पाऊं ॥

९

मानु ताने देदीया वेसंदल परीया पञ्जाव
दीयावे लोकां ।
मैवी अयाणी वारो वे नेहा की जाणी मैंडा माणीया
इशक तू साड़े नोका भोको ॥

१०

दिलवर मेरा वे वेगी वाग तमासे क्यों नहीं आया ।
जल विच कमल कमल विच कलीयां तापर
भँवर लोभाया ॥

११

अरे हाँरे वीग आमणारे हाँरे मोरे पीका मिलना
कहो तो मोसे कब होसी
कोइ कहे आज कोइ कहे काल पंछन जोगी ॥

१२

भगवा देहों पगवा देहों और देहों लाल पाग ।
मोतियन थार भर भिचा देहों जो पिया
मिले बड़ भाग ॥

१३

कोनो अल्ला वाको दासी वेगोरा ।
दामा दामा तुम्हारा मनु चाउ भिचाको वेगोरा ॥

१४

वालम नर गई यार निरको करम दानी पला ।
कोई किसीदा वारोवे ठोलन साडा मुझ वेनी
मानोदा मानोदा अला ॥

१५

मोरी ननदो रिसाय कुवो कुंडो नाहीं ।
हांजो निकसो अपने आगनमें दौर मिले गरवाहीं ॥

१६

ननदोया तोरा वीरन मोंकों छाड़ गइला परघरवा ।
यह दुखवा कासे कहूं ननदो निकस जात सइयां
विन जियरवा ॥

१७

मुड़ आसो मैंउदे प्यारे इस दुनिया दा
वेखोवे तमासा ।
इन वे लोगानु देख सदा रङ्गोले दाला
भामर नेदा सासा ॥

१८

गुम चढ़ कड़ी एव तेड़ो कतण वालो जोवे
इसो चरखे चाँच पेसो इसो चरखे खासा ।
साह हुसैन फकीर वाणा दमदाको भर वासा ॥

१९

नौहैन पहरन दऊं मैं सिङ्गार और सभी
पहरूं हरवा ।
बारा बरस पीके सइयां मोरे आइला बीच
पड़ोरे दै मोरे हरवा ॥

४१

जे कारण हमोसे रूस रहे बलमा ताहो के बस
आए निश बसो एहो।
एती निठुराई काहूसे न कीजे हो पीतम
निपट कपट कर ना हँसोएहो॥

४२

सोहलरा गावो सब मिल सखी सहेलरी साजन
घर काज।
तत्ता धीधी थं थुं ननना तकट तका धिधि किट
तक्धुम तक्धिधिग नधा बाज॥

४३

तोरेरे रङ्ग माती वनरे ए वनरे ए मेरे मैहदी लावन दे।
चंदुवा तनाइला मण्डवा छवाइला सुवासन सब आईलो
बधावा गावन दे॥

४४

जो जो बतीयां कहो हतीं तब कछू नथा पाया मनवा।
एह्न न जाने वेह्न न जाने उन कर भेद बतावा॥

४५

सुलतान निजामदीन औलिया मकदूम चिस्तो
चिराग रङ्ग रङ्गीले पीर घर आनन्द बधाई।
राग जमावें गुणो गायक आवें देश देश तें
मात सुहागन पूरवो गाई॥

४६

तूं जो करले घर अपनो परमेश्वर पास।
और नहीं कोई तेरो छोड़दे सबनको आस॥

४७

मै कुरवान कीती यावे माड़ड मीया जोधे तू वे
पैर धरे नोवे।
जिन्द कुरवान दीती तैड़े नाल विन दीठो या सानु
कलन परे नोवे॥

४८

तोरोरे रङ्ग माती वनरीरे वनरे मैहदी लावनदे।
चन्दवा तनाइला मडवा छवाइला सुवासन सब
आइला रङ्ग बधावा गावनदे॥

४९

को तकसीर पाइवो मैंडी भला यार मुख ह्न न बोलेरो।
विनती मान लेहो जरा विहारो बलिहारो यादे
जियदी गांठन खोलेरो॥

५०

गुजरीया गरवन करारी दै दै दधि को दान।
कबके गोपाल माँगत तोसों इती निठुराई ना कर
मानले अबहीं अजान॥

५१

प्यारे मोरे आवो घरु मैं करूंगी आनन्द वधाई।
शुभ घरी शुभ दिन शुभही महूरत आनन्द मङ्गल गाई॥

५२

हर दम याद करे मौला नाम को जोय धर नित।
अदारङ्ग सांची कहे बात अब तुम सुनहो उनहीं
को जहर जित उत तित॥

५३

सगवा जोहत याह्न बीतत निशदिन आलो
कहा कहीं उन विन रहन सकत मोरा जोऊ।
हमसों अवध वद अनत विरम रहेले पोऊ॥

५४

कगवा बोलइरो तू आगम आवन को पिय कहो
बात आय।
कुछ भुज फरके और आंखि बांहो वेग मिलहो
सों धाय धाय॥

५५

मुंह को तू अति मीठो लागत ए मीसरीरो पीके।
अमृतवचन सोइके लडुआ खात गुप चुपहो रहीलो
कोऊ तियान लागत तेरे नीके॥

५६

एनगरू विगानो तुम जो कहो सो घर आपनोरे
ए नगर गए।
अदारङ्ग दी गल मानोगे में उठवे दानाए॥

५७

वे क्यों नहीं साडडो गलियां यार वे हो भला वे
यार वे आवदा।
ए बातें नहीं भलियां दिलदा भेद ना बदावदा॥

पूरबी—आड़ा चौताल

पियसनवा मोरी मा जो जो बतीयां कही हती
तब वहां कोउ नथा।
एक न जाने वेइ न जाने माइरी उन कर भेद
बताव मता॥

पूरबी—तिताल

करत कोउ कैसे जान मिताई।
बच पच चितवत तोख पोक सी भ्रू कमान दुखदाई॥
प्रीत करी कामर वा सों मै कछू जान भलाई।
वे अँखिया देखन कों तरसत अदारङ्ग एसी कीनी
खोट कमाई॥

२

यांही रे पीया विन एक टक लागी।
निशदिन निरख निरख देख दुख दूनो भइयो
नैन सइयां अनुरागी॥

पूरबी—एकताला

वाको नगर वेतो टोट लङ्गर जिय ना रहे एगी
हौंतो न जाऊंरी।
जबही देखों दूरतें आवत दौर धाय परोहौं पाऊंरी॥

२

दिलीया नगरमें यश गाऊं जै जै हरफ दक्षिणा
के सोई मैं पाऊं।
सुलतान निजामदीन तुमहो प्रवीण हो आधीन
कैसेके रिझाऊं॥

पूरबी—तिताल

मेरी नथ चोरी गइली तुमही लीनो।
जब पूछेंगे नगरके लोगवा तब मैं कैसे करिहों
आचर में छीनो॥

२

आयो भँवर रस ले गयो माली।
आवैगो माली सींचेगो क्यारी तोड़ेगो कलियां
सँवारेगो डाली॥

३

अणो अणो अणो मैंड़ा दिल विच चाक चाक चाक
वाझो चाक।
पुनि यानु लगन अंगो दोने नियां चरखे दोसोर खाक॥
चकिया दीन जरीण निकलवे नोया एहो डाढा
चालाक अणो अणो अणो।
हँजुवा नालो चिकड़ होदा आण नैना नु लगी ताक॥

४

अहेकी हाज टेढ़ा सइयो नीजे जाणदा लख आदाई।
नाहक नजर बिचो गोलिया करले बड़े बड़े
महका दीया भाँई॥
इसदी गल्लां गुझा तु सानू बूझो मैंदी में दीया
क्योंलिही लाई।
जिन देले दोमि वल छाती पाई खेड़ेदी मैंड़ी सिन्द
चाइ माई॥

पूरबी—एकताला

दैरन लाज मेरे पाछे परी हैरी अब में कैसे करूं
मन बौराए।
घरवा न उन विन लगत मेरो मन माधो मूरत
हियमें बसाए॥

२

द्रतुमृद्रद्रनातनमृदिरनाआतारेदानिहैयायारम्
यललीयलीयललललललेद्र।
गरचे पुर आंहकी मम केचे आवुरदी निजाम सोज
खुसरो राव दरगाहत ते याज आंवुरदअम्॥

३

जब निरखों सुन्दर दरशन तोरा तब व्याकुल होवे
चित नित लागी रहे मूरत नैनमें।
निशिवासर कल न परत विन देखे सइयां घरी पल
एक छिनमें॥

४

तिहारो कौन कौन बातन को परेखवा करिहों
बलमा तुमतो हो ठौर ठौर के मनभावन।
तेरो नेह जग उर लाय रहो जैसे बरषाऋत सांवन॥

५

दूरसों मारना वे नजारा।
खलक सांईदा मूल करामदा क्याहै वो किसीका
इजारा॥

मन्दिलरा बाजइरे मोरी माई ।
धाक धिला धिला धीधी कुकुकुकुकुकुकुझांझां ।
आई चंगीतरे लगाई बाजत भेर मृदङ्ग धिकोटिन
किटित कीटित किड़ किड़किड़किड़झांझां ॥

७

मीयाँ मैनू तेरो सूरतदा हेर नहीं दीसदा जोदार
है जग ताई ।
मुजवेनो मीणोदा वोही मेरा साँई राखो मोहे
अपने नेड़े गरे लग जाई ॥

८

एरी माई होंतो जाउं वाही देश जहां मोरा पीय
वालम रङ्गीलो ।
पिय विन मोकों भावे न सुहावे घर आंगन दुवर
भडूलो ॥

९

मै नाल बोलदा क्यों नहीं माए इश्क दीवान पइवे ।
कठड़े तुको छोटा जान रङ्ग भाल लइवे ॥

१०

घर मेरे महबूब निजामदीन आयो माई घर मेरे
आयोरी ।
आज सुहाग को रातरी सदारङ्ग न्यामत लायोरी ॥

११

नथड़ी मङ्गाय दे साजना मोंको मोती डालवा
लगायदे ।
गोरे वदन अति छवि छाने म्हाको मनडा रीझायदे ॥

१२

नथ मुरकानीजो राजीन्द्र ढोला मारु ।
मोती मगायदे सायवा अनमोला बेसर मगायदे
म्हाने अच्छो नीको सारु ॥

१३

मुवारक बांदीया शादीया तोहे दीनो अल्ला रसूल ।
चोक पुरावोनी मङ्गल गावो आनन्द भएहैं कुझल ॥

१४

मै तैड़े वारीयां जावां ढोलन साड़े नाल गला करवे ।
सदके कीती इथे फन्दी वदी जिथे आणा चल फिरवे ॥

पूरवी—तिताला

विन मद पिये मतवारो अँखिया अँखियां वे काँई
अँखिया ।
काहेको अञ्जन डारो सखीरो तेड़े नैन कटारीयां
लखियाँ ॥

२

आयो भँवर रस लेगयो मालो ।
आवेगो माली सींचेगो क्यारी तोड़ेगो कलीयां
सँवारेगो डालो ॥

३

माई अतत दनुतारे दानी अततदनु ।
तातिलेरे तनदीयनरेतुमतननतुमतानन ॥
पँज आदे इश्क लेवा सेपरसाईं परसोदत ताने
मालह्नु मता राजे पियाके नोहझार सो यश ॥

४

खवी वे मीयां यार मीयां मैवारी तेरी वाकी अदा मेरे
दिल विच ।
सोहनी मूरत मद भरी अँखियां जादुड़ा कीता वो
यार एक पल विच ॥

५

पिया महबूब पीर के घर आ मोहे बन्धावो धीर ।
सुलतान निजामदीन औलिया महबूब पीर ॥

६

मेरा दुख दूर कीजिए सुख दीजिए तुम एसे
गरीवनिवाज हजरत सुलतान औलिया ।
तिहारे दरवाजे गुलाम ठाड़े अरज करे या हजरत
महबूब अपने गरीव पर फजल कीजिए दान दिया ॥

७

तदानीतानदीरनुदीमतदीम ।
तदीम सारेगमपधनिसासानिधपमगरेसा ॥
चतुरङ्ग गाइए बजाइए रिझाइए महम्मदसा को
धाकिटतकधुमकिटतकधेतलाङ्गधुमकिटतकधा ॥

है यारे मन यलायलयालललललेतनदिरना उदानी
दानीतदानी।
नादृदीमृतुमद्रदीमृतनदिरनाओदानोदानीतदानो
तदानी॥

९

मारु रङ्ग लावै मारु हांवे मारुरा राजीन्द्र पै
पीयारा सजन मेरे आया।
ऊंची थारो माड़ो मायवा लाख भरोखे भांखोला
मुजरा न पाया॥

१०

कहत थे यों नेह लगी कबहून छूटे।
जावो जू वार हो तुम उनोंके भला सदारङ्ग भूंठे॥

११

हियारेमनयला२लैदोमृतनदृहृदानी।
तननादृद्रतंतननननननननननदोमतननननननन
दृद्रद्रद्रदानी॥

१२

अतना द्रनुम तारेदानी नादानी तादानी अहं याहां।
तानिले२तानाद्रियनरे तुमतनन२ननपंजदये इशक
तलेवाशिपार साहिपारे सुद तातं मतसाल अमृता
राजेय कन जरा सुद॥

१३

मीत सुरजन मोरे तुमरे बिना कल न परेई।
निशिदिन मोकों ध्यान तिहारो सूरत न मोरी
बिसारी रहत ध्यान तेरेई॥

१४

नईरे लगन मोरी लागी।
तेरे रङ्गमें मैं निशिदिन रहत हों रंग पागी॥

१५

दानीदीमतनदिरनातदीमतननतननतदारदानी।
उदननउदननधितिललाअतिलिलानातननन
द्रद्रद्रदानी॥
बुल बुल नयम् किनार जनम् दर दसर दयम परवान
अम् केसो जमोदम वरन यावरम॥

१६

पूरवी मुरीद होवें कुठाड़ी हजरत सुलतान
निजामदीन औलीया पीर महबूब के आगे आयके।
दारन वो खल फुलवन सन भरके सबही बाजन
बाजन लागे कठताल वे हाथ बनायके॥

१७

धन धन रातरीयां सुहाग की प्यारा मोरा
मिलिया मा।
सुलतान निजामदीन मेरे घर आया मो अब रंग
घुलीया मा॥

१८

एरी सखी आनन्द मङ्गल गाऊं अपने लालन
कों गाय बजाय निरत के नीको भांत रिझाऊं।
उघटत सङ्गीत ताथेया ताथैया थैया लामब तांव तत्ता
धीधीथुंथुंनानाधाकिटनकधुमकिटतकघड़ान मृदम्दङ्ग
धाधीगनधा बजाऊं॥

१९

धुमकिटि२बाजेमन्दिलरा तताधाधाथुंथुंनाकिट
तकधुंकिटविकिटतकधा यशुमत जायो कन्हैलरा।
आवो गावो गुणीजन रंग जमावो नन्दमहर घर
आज बधावो मृदुधुन मृदङ्ग बजावो रसीलरा॥

२०

काजर कारे अतिसुकवारे नैन तिहारे प्यारे।
निरखत लगत करत मन बसमें चपल चोंप
अनीयारे॥
माते मदन प्रेमरस बिलसे रति जोते रण भारे।
निधड़क ख्याल खुशाल करत हैं भरे नेह रस सारे॥

पूरवी—चौताल

एसो बनमाली ब्रजचन्द है नवल आली नागर
फुलवारी बन बृन्दाबन लगाई है।
कोई द्रुम ठाड़े कोई भुके कोई चलत फिरत
कोई कोई योधन ऊपर उमग उमगाई है॥
कहूं कहूं उरन में राजत विराजत मेवा कहूं कहूं
फूले फल वेली हरियाई है।

छाय रही अतिहुलास जहां तहां रस विलास
नित प्रत खुशाल श्रीवर दिखलाई है ॥

पूरवी—एकताला।

माई मेरे नैनन वान परोरी।
जादिन नैना श्याम न देखो बिसरत नाही घरीरी ॥
चित बस गई साँवरो सूरत उरतें नाहीं टरीरी।
मीरां हरि के हाथ विकानी सरबस दे निवरीरी ॥

२

वंशी गोपाल की आज बाजे।
अद्भुत तान तरङ्ग मधुर धुन सप्त सुरन सों साजे ॥
लाज धीर कुल कान मान डर सुध बुध श्रवण सुनत
सब भाजे।
रसिक गोविन्द अभिराम श्याम सों मिल सब
ऊपर गाजे ॥

३

रही दोऊ वदन निहार निहार।
फूलन बीनत श्याम सखी उत इत राधा सुकुमार ॥
लता करणमें रह गई इतवितसों कौन सकै निरवार।
नागरी मिल नैन दोऊजन के बड़े ठगन ठगवार ॥

पूरवी—तिताला।

डमरू डफ बाजे और बाजे ताल घुंघरू मुरछङ्ग
वीण रवाब किन्नरी झाँझ मृदङ्ग।
डिम डिम डमरू दारा तवले सारङ्गी सितार तमूरा
तुरही नफीरी मुरली सुरनाय करनाल जीलवन्ध
बक्रानुन कटताल ढोलक जलतरङ्ग सुरमण्डल
मोन ख्याल रङ्ग ॥
राग जहाज पुङ्गी अलगोजा सारङ्ग बंशी वीण बजाय
निरत करत तांडव लास्य गाय कबही एतेरे आगे
अलख रङ्ग।
एकतारा उपङ्ग पैना पोट वेला अरगन तुरही
नृसिंहा मञ्जीरा नादवीण सुरवीण सरस्वतीवीण
तम्बूरवीण हंसराज सरोद स्वरसागर हरि आगे
करत है रागरङ्ग ॥

पूरवी—चौताल

समुझिन परत गति मति राम तिहारी अकथ
कथाकी बात।
जग प्रपञ्च रचि कियो तामें अनेक जीव भिन्न
भिन्न प्रकृतिरूप मायारत मोहवस जन्मत मरत
केते आवत केते जात ॥
योगी यती तपसी तप करत त्यागी ज्ञान कथत
अरू पढ़त विवेक सहित भ्रमण सकत टारी फिरि
फिरि जात अकुलात
लछमणदास जबलोन रावरी कृपा होत तवलो न
सूझि परत काम क्रोध मोह मदलक सेवत
आठोयाम कुमति क्षुधा सोई फल खात ॥

रूपकी

शरणकी लाज करिए महाराज।
कृपासिन्धु प्रभु अन्तरयामी राम गरीवनिवाज ॥
कोटिन अधमतारे छिन माही भये सकल शिरताज।
लछमणदास ठौर निज दीजिये कलिमें नाम जहाज ॥

२

मन मूढ़ न मानत कितो समझावत फिरि फिरि
वाही गैल भ्रमत।
मोह निशामें मातो सोवत जागत काम क्रोध मद
मत्सरताही में मति रुचि उपजावत सांच मानि
जग जानो भ्रमत ॥
ज्यों मतङ्ग मधुरस वस डोलत अरु सांकरी बेड़ी
पायन ज्ञानन अङ्कुस शीश रमत।
लछमणदास न सुरति करत बलराम रावरे पदपङ्कज
में जाको सुर मुनि ईश नमत ॥

पूरवी—एकताला।

तिहारो वान निपट निठुर दया हीं नाहीं करी पहचांन।
हौं भोरो तूनिपट सनेही कौन रची विधना विध आन ॥
अब आनन्दघन घुमड़ भरोसे प्राण पपीहा नदान ॥

२

लहरी मोरी श्याम हड़ रीया कैसेके भरूं मैं जलको
गगरीया।

बाट घाट मोहि रोकत टोकत अब न रहूं तेरो
मथुरा नगरीया ॥

पूरवी—चौताल

काजर कारे अतिसुकमारे नैन तिहारे प्यारे।
निरखत लगत करत मन वसमें चपल चोंप अनियारे ॥
मातें मदन प्रेम रसविलसे रित जीते रणभारे।
निधड़क ख्याल खुशाल करत हैं भरे नेह रस सारे ॥

२

एसो वनमाली ब्रजचन्द है नवल आली नगर
फुलवारी वन वृन्दावन लगाई है।
कोई द्रुम ठाड़े कोई झुके कोई चलत फिरत कोई
योधन ऊपर उमग उमगाई है ॥
कहूं कहूं उरनमें राजत विराजत मेवा कहूं कहूं
फूलि फूल वेली हरियाई है।
छाय रहे अतिहुलास जहां तहां रसविलास नित प्रति
खुशाल ओवर दिखलाई है ॥

पूरवी—एकताला

माई मेरे नैनन बांन परोरी।
जादिन नैना श्याम न देखों बिसरत नाहीं घरोरी ॥
चित बस गई सांवरी सूरत उरतें नाहीं टरोरी।
मीरा हरिके हाथ विकाना सरवस दे निबड़ोरी ॥

२

वंशी गोपाल की आज बाजे।
अदभुत तान तरङ्ग मधुर धुन सप्तसुरन मों माजे ॥
लाज धीर कुलकान मान डर सुध बुध श्रवण सुनत
सब भाजे।
रसिकगोविन्द अभिराम श्यामसों मिल सब ऊपर
गाजे ॥

३

रहे दोऊ वदन निहार निहार।
फूलन वीनत श्याम सखी उत इत राधा सुकुमार ॥
लता करणमें रहगई इत वित सों कौन सके निरवार।
नागरी मिले नैन दोउनके वड़े ठगन ठगवार ॥

पूरवी—तिताला

डमरु डफ बाजे और बाजे ताल घुंघरु मुरछङ्ग
वीण रवाव किन्नरी झांझ मृदङ्ग।
डिम डिम डमरु दारा तबले सारङ्गी सितार
तम्बूरा तुरही नफीरी मुरली सुरनाय करनाल
जोलवन्ध बंबकानुन कटताल ढोलक जलतरङ्ग
सुरमण्डल मीन ख्याल रङ्ग ॥
राग जहाज पुंगी अलगोजा सारङ्गी वंशी वीण
बजाय निरत कर तांडव व्याख्या गाय कवही
एतेरे आगे अलख रङ्ग।
एकतारा उपंग पैना पोट वेला अरगन तुरही नृसिंहा
मजीरा नादवीण सुरवीण सरस्वतीवीण तम्बूरवीण
इसराज सरोदय स्वरसागर हरि आगे करत है
राग रङ्ग ॥

पूरवी—एकताला

जानकी कनकभवन में राजत सङ्ग सहेली।
रूपउजागर सब गुणआगर नागर गरव गहेली ॥
मागन ढिंग बैठ जाय पायन परत धाय बोलत
मधुर सुरवानी बोली।
लछारामदास का नर भज नित नित प्रीति नवेली ॥

पूरवी—तिताला

योगी डारे सेली कर जप माला फिरत श्याम गर राजे।
भस्मअङ्ग अहिमाल विराजे डम डम डमरु बाजे ॥
वाहन वृषभ बसत सब माही जोई करो सोई छाजे।
याछवि की उपमा को कर सके कोटि काम लख लाजे ॥

२

तान तरङ्ग है सप्तसुर रङ्ग जिन लगाम सुध अलापन।
मुरछना गज गाह ताल तरल अदभुत गत हय कल
लेको धुरापन ॥
धारु धुरपद काव्य सजजो ताल सवार गज गमक
निडेशन।
हरिदास डागुर उत्तम नायक जो गुण लहे
गहवाये मन ॥

पूरवी—चौताल

कमलदललोचन गुणनिधान सुजान जानराय
रामचन्द्र सुखसागर अतिदया दुखहरण ।
दुर्वादल श्याम लाग कोट मुकुट विराजत धनुषबाण
सोहत मोहत सबको मन सरजूके तीर तीर डोलत
सखा सङ्ग कोमलचरण ॥
नख शिख भूषण शृङ्गार मनिगण गर मुक्ताहार
केसरिको तिलक भाए कटिपटवर पीतवरण ।
लक्षणदास शीतल नैन अवलोकत नारि नर थकित
होत अङ्ग अङ्ग रघुवर मूरति जगतारणतरण ॥

२

गरुड़ चढ़ि धाए आए गजहि उवार्‍यो वार्‍यो क्षण
माहिं प्रणपालन गोपाल ।
दीनवन्धु करुणामय केशव आरतहरण शरण राखन
निज एसे दीनदयाल ॥
भक्तन लाज काज वपुधारन दुष्टसिनूधारन कारण
युग युग जब कीनों प्रनिपाल ।
लक्षणदास विरद सम्भारण कृष्णकमलदललोचन
स्वामी कीरति विशद विशाल ॥

३

जानकीरमण सुखभवन दुखदवन प्रभु जान शिरोमणि
सूरजकुलमणि राजाधिराज ।
दशरथनन्दन असुरनिकन्दन जगवन्दन प्रण तारन
भंजन युग युग जन राखत लाज ॥
जनक प्रतिपालन कठोरधनुष खण्डन भूपन
मानगञ्जन राज समाज ।
लक्षणदास यश प्रताप तीन लोक चौदहभुवन
गावत यश सुर नर मुनि धन धन राम महाराज ॥

पूरवी—एकताल

सुनो सखी बांसरिया की तान ।
श्रवण सुनत सुध रही न तनकी मोहन मोहे प्राण ॥
घर अङ्गना न सोहावे न भावे विन देखे श्याम सुजान ।
जानकीदास कोई आन मिलावे हरि सब गुणकी खान ॥

छबीली नागरी हरिजो सों मान न कीजे ।
जागे रङ्ग रङ्गो व्रज सगरो ताको मया मो जीजे ॥
काहेकों बड़ो बड़ो सांस लेतहै असुअन अचरा भींजे ।
शङ्कर्षण प्रभु नीलकमलदल मधुकर होय रस पीजे ॥

३

रङ्गीलो रामको अँखिया ।
सुर नर मुनि जन जीवनखञ्जन मनरञ्जन पखीयाँ ॥
कृपाकटाक्ष लक्षण छवि आछि मृग छोना छकीया ।
सुन्दरवदन सुधा सरोवर मध मानहुँ युगल गुरो
झँखीया ॥
प्रेमरङ्ग कारे विन कजरा नैन मिलाय लखीयाँ ॥

४

भली भई आए हरि मेरे ।
हीरङ्ग रलीयाँ आनन्द मानहुं काज भए मन केरे ॥

५

मोकों माई निशिदिन सुरत लागी रहो नित
पियको ।
कहा कहों कित जाऊं सखीरी कासों कहूं
जियको ॥

६

लगी है सांवरे की सैन ।
अति तीखो चुभ रहीरी मनमें परतन कीहूं चैन ॥

७

व्रजके निवासी अरे हरि कान्हा ।
हीरङ्ग रलीय अपनो उमगसों वंशी बजाय मेरो
मन वौरान्हा ॥

८

भाग सुहाग वाहीको बड़ोहै जोई सखी पियके
मन भाई ।
जाको छवि प्यारी लगी पीयकों राखे सदा हियरे
लगाई ॥
वोगुण कौन है कोई बतावे जौन गुणन मन
पियकों रिझाई ॥

जब तक जागत तो पिय रहे सनमुख सोवत
कण्ठ लगाय सुवाई ।
पिय सङ्ग तेरो बन रहे काजम अरु पिय कैसे
बन आई ॥

४

छैलरे मोरो कान डगरीया जानेदे घर कहूं
फूटे न गगरीया ।
तूं छेड़त लोगनके आगे लाज आवत जिय मोरे
मगरीया ॥
जाय छेडो केहु औरको मोहन मोहीसे कहा
तोरो अटको पगरीया ।
देर लगत मोरी सास लड़तहै यही कारण कल
मोसे भगरीया ॥
यह विध जो नित छेड़े तो काजम कैसे रहे बह
मथुरा नगरीया ॥

पूरबी—तिताला

यशोदा अन्त हमारा कर राखोरी राम राम
करलेरो ।
माथे खवरू कर लिए माला नाम साईं का लेरो ॥

२

निगगममपमगममगगरेसा ।
गगमधमारेसानिधपमधनिरेधनिमधगगममगगरेमा ॥

३

लाल तिहारो बतीयन मेरो मन वस कर लीनो ।
जो कछू कहो सो नेक न मानत एतो दुख काहे दीनो ॥

४

पियको खवर मोहे आन सुनावे ।
जारे कगवा तोरी लूंगी बलैया सुख आवे दुख जावे ॥

५

नैनन लागो एरी मेरे तिहारो श्याम सलोना ।
जानकोदास मिले हरि प्रीतम एक सुगन्ध
दूजे सोना ॥

पूरबी—धमार

गोरी तू गर्भ गुमान भरी जोवन मद छकी
डोले आज ।
मदनमोहन सों सैन करतहै छोड़ दई सब लाज ॥

पूरबी—तिताला

मा पइयाँ लागोलो सइयाँ विन रह्योलो न जाय ।
जबतें देश विदेश गइलवा तबतें कछू न सुहाय ॥

२

सुन मोरे नाहा हमसों जिन बोलोरे तुमरे पाय लागूं ।
घरी पल छिन मोहे कलन परतहै रैन दिना मा जागूं ॥

३

एरो हौंतो जाऊं वाही देश पिया जहां मोरा
लोभाइला ।
जबहीं देखो नजर सदारङ्ग चरणनमें जाय
समाइला ॥

४

कनगुरीया की मुन्दरीया मोहे देहो मङ्गाय मात
पियरवा बलमा मोरे अनुयाईरे ।
एकतो वैरन मेरो सास ननदीया दिरानीया जिठानिया
सब मिल हम सन मोरा जियरा डराईरे ॥

५

जो पीऊ दरवजवा लागी ठाड़ो रहूं मैं ठाड़ो
जोऊं वाटड़ी ।
रुणक भुणक बजत बजन वान बसत साज शृङ्गार
पियरवा पिय आवनको वेर भई थाटड़ो ॥

६

भलो भई हरि मेरे आए पूजी इच्छा मनकी ।
हौं रङ्ग रलो मन मनावो साल भए सोतनको ॥
पूरव पुण्य प्रताप तें श्यामसुन्दर देख तपत
गई तनकी ।
रागरङ्ग प्रभु पायो मै अपनो रतन जतन कर
राखो ध्यान उर उनकी ॥

पूरबी—धीमा तिताला

आज चलो माई औलोया पीरके दरवार देखो
पूरबी दुलहिन बन आई कर जोरे गावत राग रङ्ग ।
सुलतान मशायक मानों व्याहन चढ़िया सब प्रथमो
बराती मन रङ्ग वाको धन धन रात रङ्ग सङ्ग ॥

पूरवी—तिताला

मौज दरीया का लेखारे ।
दिलदरियाव सांई नाम खेवटियारे उतरे वो
नाम परेखारे ॥

२

देश देशनको पातुरन तेरो बहुत यश करो ।
तोरे रङ्ग राय तोसीकों पै सरवर बाँधि को धरो ॥

३

करीम रहीम अब चल पातसाही तुम कोनैं
करतारकें ।
धन करम जान आए खिदमतमें तुमारी सब सरम
भट आवत संसारकें ॥
जैसो नीमरूद भूलो आपन तन सम मकरन लागा
सकत आगे साहबको भारकें ।
अहमदशाह राज करो कोटि वरसलौं आलम
हुसैनन के सिपाई सरकारकें ॥

पूरवी—जलद तिताला

मेरे आए लाल मया कर अतिही मेरे परम सुख आज ।
मनहूकी जानी प्राण प्यारे नैननहीं में पइयत लाज ॥

पूरवी—तिताला

पीर निजामदीन औलिया सब मेरी इच्छा दो भरपूर ।
दोऊ जहान मैं दीन ईमान पाऊं आनन्द सहित
धन ज्यों कोजे मामूर ॥

पूरवी—होरी ताल

लाडले बनरे बनरीसे रङ्ग लागा ।
अतिही जोवन मद मातो सब निश जागे बनरी
सों तू पागा ॥

२

बांका सुरजन नैन मिला सांई रब विन दिठडे नाहीं
राजो ।
मेरो तेरो लगन लगी काकरेगा मुल्ला कहा करेगा
काजो ॥

पूरवी—एकताला

मस्त फकीरो रहो लागीरे वैरागी रामारे ।
अङ्ग भभूत गले मृगछाला राम नाम पागोरे ॥

२

नजर भर दूरसे देखनावे अजब तेरे जग बेखनावे ।
खलक रामदा मुलक मोहन क्या कोसोदा वेखणा
नजारा दूरसे मारणावे ॥

पूरवी—ताल धमार

लङ्गरीया गरभ गुमान मत कर पियासों तेरा
जोवनाहै दिन चार ।
तन जोवन अङ्गरोंकि जल ज्यों जातन लागे वार ॥

२

अहो कैसे मानेगो मन तुम अनत जाय रित मानी ।
मुखकी मोह से जियको औरनसे कहा मनमें ठानी ॥

३

अहो कैसे जान पाओगे भर होरीमें कल जो गए
तुम भाग ।
गारी दूंगी दिलाऊं सबनपै सुख मोड़ोगो आज ॥

पूरवी—चौताल

करपै गुलफ धरे तिय दुचित अनमानी करकें
शृङ्गार विरहन ह्वै के बैठिरी ।
पिय पिय रट लागी मग जोहत मोहत रङ्ग
उमंग भरी आलस अङ्ग अङ्ग मरोरत ह्वै कर ऐंठिरी ॥
नखशिखलों आभूषण भूषण जग मग रह्यो पिय
आवनको उमाह नाहन पल नेक लैटिरी ।
बैजू प्रभु मन मानी आय गए वाही छिन धन धन
भाग सुहाग नार अङ्ग सङ्ग भेंटिरी ॥

२

मुरली बजावो रिझावो मनमोहन मधुर मधुर
स्वर तान ।
सप्तोन इकईस बाईसो लाग डाट और मान ॥
ठाह भेद विलम्पत आतक खातक स्वरान्तक औड़व
खाड़व पूर्ण आन ।
तानसेन प्रभु सङ्गीत गतले नृतत करहो सुगान ॥

३

बहुरि बजावो बंशी कान्हर रचक छांहां ।
तेरी मुरली मन मोह लियोहै मधुर बजत यमुना
तट छांहां ॥

माइरी कठिन कठिन कर बिहानी आजकी रैन
मोहे लागीहै काम लूक ।
सुनरी सखी जैसी मोपर बीती गिरद उरद आन दई
चातिक कूक ॥

५

दैरागी आवत मेरे जान ।
जाको मिलन वैराग ढूंढ़ फिरो काहू भेद न पायो
करेहै नित ध्यान ॥

६

काजर कारे अनियारे रतनारे नैन बनो अञ्जन
कजरारे ।
तीख चोंक चटक लागो रहे भौंह कमान तिरछी
चितवन रहत मतवारे ॥

पूरवी—सुरफाकता

तुम रावत गुणीयनको महिमा मान ।
अनेक गज तुरङ्गगण और हीरा नग देत करोरन दान॥
इच्छा पूजवो तुम मेरी मनसाके दानी दान ।
अल्लाह के नजीकी नबीके दुलारे प्यारे पीर मन पोरन
मो आजजकी विनती मन आन ॥

२

सोगत क्यों न लेजो साधि गुरुकी ।
औड़व खाड़व सुर सम्पूरण तान पूरण परत
सांचे सुरकी ॥

३

मै पलन जानन देहों प्यारे कों बहोत दिनन बीते
मेरे आए ।
मेरे जान काम सूरतसों अब शाह विक्रम पाए ॥

४

अकबर गुणसागर गुणविद्याआगर गुणी पावै राग
रङ्ग पाग ।
जर कामर और पट पटपर अनेक लाल हीरा दए
एसे सेत मन्दिरमें रागी अन वैराग ॥

पूरवी—तिताला

हरिनाम बोलले सुगना तेरो जनम सुफल सब होय ।
एक दिन प्राण पिञ्जरातें जब उड़ जायगो तब
कछून बस चलिहै हरिके चरण चित पोय ॥
वृथा जनम जात है तेरो तनके पातक ले धोय ।
बैजू प्रभु परम कृपाल दयाल है पतितपावन है सोय॥

२

है यह माननी मनायवे कों अतिही हुलास जिय
मनहू न माने पिय कैसेक मनाइए ।
बहोतही सौंह दई उठ चल फिर प्यारी वाके पाय पर
धरो सीस नवाइए ॥
माने न मनायो नेक रच पच हारी कैसे कर वाको
समझाइए ।
तानसेन प्रभु प्यारे आप नेक चलिए वल पायन में
शिर नाय विनती कराइए ॥

इति श्रीपूरवी राग सम्पूर्णम ।

## अथ मालवः

नितम्बिनीचुम्बितवक्त्रपद्मः
शुकद्युतिकुन्तलवान् प्रमत्तः ।
सङ्केतशालां प्रविशन् प्रदोषे
मालाधरो मालवराग एषः ॥

मालव—चौताल

हारि हमेल सों नीको लागत और गोरे हाथन
चुरी हरी ।
कण्ठ पोति वदनजोति कानन वीरी और वेसरके
सरकी खोर तापर लट पटात लटकत लट सुथरी ॥
भुजमृणाल श्रीफल से कुच कटि केहरीजङ्घ कजरी ।
चन्द्रवदनी शावकनयनी बोलत अमृतवैन धजरी ॥
तानसेन प्रभु रिझाय लायो सोलहु शृङ्गार बत्तीस
आभरण सजरी ॥

भांति भांतिके भरे घड़े एसो वेधना कुंभार।
एकन उत मनवावत एकन मध मनावत एकन
नेक सुनावत एकन राखो खालो कर मिकदार॥
ऐकन देत रीझत एकन लेत रीझत एकनको करोरन
दए एकनको हाथ पर दए मागते भीख हार हार।
एकन को नरक एकनको सरग देत तानसेन प्रभु
रचो संसार॥

मालव—तिताला

जीया अकुलाई आवे आवे मोरी माइरी पीया
गवनको गइलवा।
उन विन मोको विरह दुखवा निशदिन नित भइलवा॥

मालव—एकताला

माई मोहि काहूकी कहा परो अपने पीयको राखोंगी
गरे लगाय।
कोउ लाख कहोतो एकन गिनोरी एरी होंतो देख
रीझ थकि रहो उनको सुभाय॥

मालव गौरी—ताल तिताल

यह माटीकी मूरत यह कुम्भरवाको जान।
जिन जानो तिन कछू अन जानो अन जानो पहिचान॥

मालव गौरी—एकताला

राजा श्रीराम रामचन्द्र।
पतितपावन करुणासिन्धु सेवकको दीज्ये आनन्द॥

राग वांड़ी—चौताल

विरहिन बावरी देग सुध लेहो प्यारे।
जियते कछ कहत वेंनन नेनन झरलाय मग जोहत
पाती न आई रावरी॥
उत्तर बनावत बनहो न आवत यह झक लागी
मोहि पीय पीय बतावरी।
चञ्चल शशि प्रभु विन तन तलफत रहत और निशा
लागत भयावरी॥

२

तुम भएहो पीयचन्द वारको आरसी।
देखत देखत दुराय राखे पीय चतुर तिय तुम महारसो
प्रगट कहे देत तिहारी यह चित रहो चारसो।
जगन्नाथ कवि रायके प्रभु जोवन जोर बहारसो॥

३

प्यारे मेरे आवेंगे ए मनभावन।
समझ बूझ यह बात सदारङ्ग महम्मदसा के घर आवन॥

राग वांड़ी—ताल सवारी

आधी रात मोरवा बोलाई प्रीत मगवन कीनो विदेश।
कहा कहों कौन तीया विरमाए ये ज्यो चित लाय
रहे वाहो देश॥

२

ए सरस्वती कहन आई कहा भयो ज्यो कहूं
पाछे तें बड़ाई लड़ाई लड़ाई।
पूरण गुण नायक ने सिखाई पै तेरोसी तानन गाई
न गाई॥

३

सरस्वती देवी दयानी देवी दया वाकवाणी।
ऋद्ध सिद्ध दानी तुमही मनमानी दे इच्छाहों
विद्याधर राग रङ्ग रस सानी॥

मालव श्रीटंक—झपताल

अतिप्रचण्ड प्रभुप्रेम रचायन तूज्यों चढ़ो राजा
रामचन्द्रे।
निडर निडर तें सबही तें गञ्जन राजनमणि राजेन्द्र
रघुवंशवरे॥

मालव—ताल सुरफाकता।

धमगरेगमगरेरेसानिधमसासारेगमनिधमगरेगम
निधनिससागमनिधमनिमगधमगरेगमगरेरेसानिध।
सासानिनिधमगरेनिधनिधमगरेनिधमधममगिरि
धमगरेनिधमगरेगमगरेरेसानिध॥
सासानिनिधमगरेनिधनिधमगरेनिधमधममगिरि
धमगरेनिधमगरेगकगरेरेसानिध।
सुधवाणी लिए अलापत गीत के प्रमाण नाद को
सुच्छम करे ताको कहीयत है गायक सब बिध
लायक जाको वादी विवादी अनुवादी के बगैरे
न्यारे न्यारे कर दिखलाये तब सगरो जगत रहस
कहत सब गुणीयनके नायक॥

निरेगमगरेनिधनिरेनिधरेनिधमगमधनिधमनिरे

गनिरेगमनिधरेनिरेनिधरेनि ॥

धवलश्री—चौताल

तेरो छवि मोपे बरणो न जात ताहे देख रीझे नर वो नारि ।

उरवसी रम्भा लगन हो लागत और काहे गिन हों सम तिहारी ॥

ऋषभ राग—चौताल

चरण धर आएरी मोपर मया कर आली धन धन मेरे भागरी ।

धन आज को घरी धन यह पल महूरत मोह लीनो अपनो शरणरी ॥

राग गौरी—ताल तिताल

ननदीया चवावन मोरीरे ।

सब घर घर करत फिरत कहत झूंठो साचो काहुके लगाए बुझाए कहा होतहै आली सांच कों कहो आंचरे ॥

२

बाबूकी मन्दिर बाजे नाथ गोरख जागे ।

निज ढिग बैठ तो मै सेवा करोंरे बाबू मदारङ्ग घर काज ॥

मालव—एकताला

यह जग मेला ठेला कहूं गुरु कहूं चेला ।

बाट घाट तीरथ मूरत अतिथ हो विरम रहो गांव गांव ठांव ठांव रव नाम सो सकेला ॥

गौड सारंग—चौताल

माधो मुकुन्द मधुसूदन मुरारि राधापति मनरञ्जन ।

पतितपावन दीनबन्धु काटत दुख द्वन्द फन्द सुदामाके दारिद्रभञ्जन ॥

गौड सारंग—तिताला

एरी अञ्जन विन कजरारे प्यारी तेरे नैन वैन देखेहो मद भरे पीय के प्यारे ।

चञ्चल चातक जों चमकत खञ्जन मीन मृग वार वार डारे ॥

२

जिन करो लरकइयां सइयां रे छाड़दे मोरी बहीयां ।

सास ननदको डरहे महरवान छाड़दे बातें नइया सइयांरे ॥

३

इन सैनन लाल के मीठे वैनन एहीं बिकानो ।

तिहारे लालनकी प्रकृति मन मानो यातें जिन बूझ होत अयानो ॥

गौड सारंग—तिताल

मै मिलोंगी अपने पीयसों मोरी माय करोंगो अनन्द बधावरा ।

मैबंदा तेड़ा नाम सोंइदा तुझ वेखनदा चावरा ॥

मालव—एकताला

समधिन अलख लाडली गहली डोरे भोरे सदारङ्गीले रङ्गमें ।

समधीको वतीयों सुन सुन फूलो अङ्ग नाहीं समाये ॥

२

यह जोवना मोहे भरे मोकों दगा दोए जातरी ।

कारे बार गए घर अपने पल पल सेत समातरो ॥

मालव—तिताला

झुझाय झुमकत झमक गहे कर वार अडन अटलरे ।

भुज पर चंड औ वलवंगड़ डगड़ अडंड डंडन खगड़ अखगड़ खगड़न अटलरे ॥

धारु गावत नायक गोपाल छत्रपति संग्राम झूझरोरे तं अइय याउअं७ अैया अैया अैया तानतोया इया इया आअललरे ॥

भैरव—चौताल

प्रथम खरज सुर साधे सोई गुणी जों सुध मुद्रा वाणी गावे ।

द्रुत मध विलम्बत लघु गुरु पुलित कर दिखावे ॥

सप्तसुर तीन ग्राम एकईस मुरछना बाईस सुरत उन चास कोटितान ताको भेद पावे ।

सरस्वती होय प्रसन्न हो सोई शाहजहांके श्रवणन कों रिझावे ॥

२

मिलावो पियरी पियरी पियरी हौंतो पियरी पियरी
कहत भई पीयरी ।
निशदिन सोचत जात कछून सोहात उमग उमग
छतीयां वरषत असुआन तासों अब निशनीद न
आवे नीयरी ॥

श्रीटंक—चौताल

वंशीधर पिणाकधर गिरिवरधर गङ्गाधर चन्द्रमा
ललाटधर होहो हरिहर ।
सुधाधर विषधर धरणीधर शेषधर चक्रधर त्रिशूलधर
नरहरि शिव शङ्कर ॥
रमाधर उमाधर मुकटधर जटाधर भस्मधर
कुङ्कुमधर पीताम्बरधर व्याघ्राम्बरधर ।
नन्दीधर गरुड़धर कैलाशधर वैकुण्ठधर कहे
बैजू बावरे सुनहु गुणीजन निशदिन हरि हर
ध्यान उर धर ॥

श्रीटंक—तिताल

एरी मैतो आसन गइली पासन गइली लोगवा
धरे मई कों नाम ।
जबते पीउ परदेश गवन कीनो देहरी न दीनो पाव ॥

२

बाज बाजरे गजरवा बाज बाजन लागे आइरे ।
आठ प्रहर चोषट घड़ी एमें कहारे करों दईरे ॥

श्रीराग—तिताल

बाबुलरे सुन मोरी बतीयां हौंतो जइहों पिया के देश ।
रैन दिना मोहे नीद न आवे सदारङ्ग विनु बूढ़े
भइले केश ॥

२

हरि गुण गाय नहीं पारायण गाय नहीं पारायण ।
वेद पुराण सुर सङ्गत को सतसङ्गही तारायण ॥
अड़सठ तीरथ नेम धर्म कर रामचन्द्र ध्यान धरायण ।
केवल राम ब्रुन्दावन जीवन भज नारायण नारायण ॥

३

माईरी ग्वालीया आएरी मेरे ग्रेह ।
तन मन धन सब उन पर वारों उनसों लागो नेह ॥

श्रीराग—आड़ा चौताल

तू देखरी हरिको मग जोहत खरी ।
तुम विन मोकों कठिन बीतत है मिलहै कौन घरी ॥

श्रीटंक—तिताला

घूंघट में मोजो मारणी मारणी सालुवा लड़ीए ।
उड़देय देनमा रसल नीरस दे भौनडे लायो ॥
जैसे तेरे नैन सलोने तैसेई कजरा पाया मेरी जान ॥

जयतिश्री—तिताल

एरी आज आनन्द नन्द महर घर गावहु सखी
मोहलरा ।
यशुमत रानी सखीनीको जायो कृष्ण छबीलरो रारा ॥

२

एरी आज आनन्द भइलवारी सोई सब्वर जनम
लीयो लालन ।
ख्वाजा खिदर कीसी उमर बकस दीनो रब करे पालन ॥

मैनपुरी—तिताल

सो एरी आज पिय को मिलावोरी सुनो सखी ब्रजवधू
सब साथ ।
उन सौतन के जाय रित मानी मोसों करत झूंठी बात ॥

राग दीपक—चौताल

नाद पार किनहू न पायो रच पच नर जनम गवांयो ।
नगन बन्द पवन मन्द सप्त सुरन छायो पटदे दीपक
गायो ॥
काहे को दीवरो काहे को बाती रूपे को दीवरो
सोने की बाती इकईस मुरछना जोत दिखायो ।
आरोही अवरोही बाईस सुरत प्रकाश नायक बैजू
दीपक गायो ॥

प्रदीपकी—रूपक ताल

वल वलरे एसो मङ्गला मेरो अत लड बावरी के
परवार चढ़ चलीयारे ।

कुञ्जभवन सुकैया चतुर गायन दीपक राग जमैयारे।
बैजू नायक प्रदीप गाय चिराक जलइयारे॥

मालश्री—धमार

जोवन मदमाती नारि आवत कुञ्जभवनमें सङ्ग लिए ब्रजराज।
हो हो कर धावत गले लिपटत नेकन आवत लाज॥

श्रीगौरी—चौताल

परसत हरि पांय पांय परम प्रेम जाकों महेश शेष गणेश दिनेश नित नित ध्यावे।
जाकों सनकादि आदि नारद शुक मुनि व्यास अर्थ धर्म्म काम मोच्छ पावे॥
शंख चक्र गदा पद्म धनुष वज्र जम्बूकफल ऊर्द्धरेख त्रिकोण षटकोण अष्टकोण धेनुक जव मीन चन्द्र कल्पवृच्छ चिन्तामणि सोहावें।
विद्विज्जन कुन्नो जे चरण रज जाने रुचिर रुचिर गुण गावे॥

२

धौरी धूसर पीयरी काजर कहि कहि टेरे।
मोर मुकुट शीश श्रवण कुण्डल कटि पीताम्बर पहिरे॥
ग्वाल बाल सखा मण्डलमें आवत ब्रज नेरे।
तानसेन प्रभुगुखरज लपटानो यशुमति निरख सुख हेरे॥

३

कोलीं सहूं एतो पीर सूरत मनमें लागी रहो माई।
दरसन बिन नैन बैरागी अवधको दिन गिनत रसना गुण जपत माई॥

४

धरे टेढ़ो पाग टेढ़ो चन्द्रका टेढ़े त्रिभङ्गी लाल।
टेढ़ो लकुट लिए गायन हटकत सुन्दर नैन विशाल॥

५

लसत पगीया टेढ़ीरी आली टेढ़ो अलक लर लटकत अन।
टेढ़ी चाल चलत चितवन टेढ़ी भृकुटी भङ्ग मटकत अन॥
टेढ़ी तान मुरली में बजावत टेढ़ी लकुट लिए गायन हटकत।
जोवन गिरिधर टेढ़ी युवती देख लेत वलैयां दोउ कर मटकत अन॥

६

अहो विधना तोपे अचरा पसार माँगो जनम जनम दीजे याहो व्रज बसवो।
अहीर की जात समीप नन्द ग्रह घरी घरी घनश्याम हेर हेर हँसवो॥
दधि के दान मिस ब्रजको बिथन में झक झोरत और अङ्ग को परसवो।
छितिस्वामी गिरिधरन श्रीविट्ठल शरद रैण रस रास को विलसवो॥

गौरी—तिताल

मुरली वारे सांवरे नेक मारग देहो बतावहो।
भूल परी सङ्केत मधुवन में हौं अबला कित जावहो॥
सङ्गन सहेली फिरत अकेली कितहूं न दीखे गांवहो।
मृगनैनी के बचन सुनत ही हरि आए तिहो ठांवहो॥
आय मिलि अङ्क भर भेंटयो भए हैं भाव तो दावहो।
कहे भगवान हित राम राय प्रभु राधारमण वाको नावहो॥

देशगान्धार—तिताल

डरोए राम सन आईरे यस का हमसन भइलो घोर।
गुमान भरो तुमरो बतीयां सदारङ्ग कहो चोर॥

२

आज मो आवेंगे मेरेरो अगना।
उडरे कागा सगुन भइलवा बिन पियमोहि कलना॥

३

एरो आली अहिनु पग धरत चलनु तोह धरे मोहि नाम।
अबहो मैं नइहर तें आई यह अब जानो ठांम॥

यह गोकुल गांवको पैड़ोई न्यारो निपट चवाई गाम।
मारग मिले नन्द को ढोटा मोहन वाको नाम
कपटी पीत वलिहो श्याम के मोह लेत व्रजवाल ॥

गौरी—तिताला

आवे माई व्रज ललना डर विमोचन।
गौधन सङ्ग कुणित कर मुरली शरद कमलदललोचन ॥
दुख आगे आगे धेनु पाछे नन्दनन्दन कर गहे
कमल फिरावे।
मोर मुकट वैजंती माला कुण्डल झलकत आवे ॥
कटितट लाल काछनी काछे ओढे पीत पिछोरी।
आपुन हसत हंसावत ग्वालन राग अलापत गौरी ॥
तुलसी पत्र पुष्प की माला गुंथ गोपनको पहरावे।
वालगोपाल नन्दजूके ढोटा मधुरीसी वेणु बजावे ॥
वरषत कुसुम देव मुनि हरषित मोहीहैं व्रज की नारी।
कृष्णदास प्रभु रसिक मुकटमणि लाल गोवर्द्धनधारी ॥

२

वनतें आवत गावत गौरी।
हाथ लकुट मउअनके पाछे ढोटा यशुमत कोरी ॥
अटन चढ़ी व्रजवधू निहारत देख रूप भई वौरी।
नन्ददास जिन हरि मुख निरख्यो भाग बड़ो उन कोरी ॥

३

मोहन नेक सुनावो गौरी।
वनतें आवत कुवर कन्हैया पुहपमाल ले दोरी ॥
ग्वाल वाल के मध्य विराजत टेरत भ्रमर धौरी।
परमानन्द प्रभुको छवि निरखत पर गई प्रेम ठगोरी ॥

४

जय शिव ओंकारा भज शिव ओंकारा।
ब्रह्मा विष्णु सदाशिव अरधङ्गी धारा ॥
हर हर हर महादेव ॥ १ ॥
एकानन चतुरानन पञ्चानन राजे शिव पञ्चानन राजे।
हंसासन गरुड़ासन वृषभवाहन छाजे ॥
हर हर हर० ॥ २ ॥
दोय भुज चार भुज दश भुज ते सोहे शिव
दशभज तेसो है।
तीनो रूपनिरन्तर त्रिभुवन जग मोहे ॥
हर हर हर० ॥ ३ ॥
अक्षमाला वनमाला रुण्डमाला धारी शिव
रु'डमालाधारी।
चन्दन मृगमद चन्दन भाले शुभ कारी ॥
हर हर हर० ॥ ५ ॥
करमें कमंडल सौहै चक्र त्रिशूल धारी शिव चक्र
त्रिशूलधारी।
त्रिपुरारि मुरारि ब्रह्मा कर कमंडलधारी ॥
हर हर हर० ॥
लक्ष्मी औ सावित्री पार्वती शिव सङ्गे शिव पार्व्वती
शिव संग।
गायत्री सावित्री हरि गौरी सङ्गे ॥
हर हर हर० ॥ ६ ॥
सितावर पीताम्वर वाघाम्वर अङ्गे शिव वाघाम्वर अङ्गे।
सनकादिक विभूतादिक भूतादिक सङ्गे ॥
हर हर हर० ॥ ७ ॥
इतिश्री त्रिभुवननाथजी की आरती अन्तर कर गावे
शिव अन्तर कर गावे।
भणत शिवानन्द स्वामी इच्छा फल पावे ॥
हर हर हर० ॥ ८ ॥

श्रीरागध्यान

अष्टादशाब्दः स्मरचारुमूर्त्तिः धीरो लसत्पल्लवकर्णपुरः।
षड्जादिसेव्योऽरुणवस्त्रधारी श्रीराग एषः क्षितिपाल-
मूर्त्तिः ॥

श्रीराग—चौताला

सामानिमामगरे सारेसारेपगममममगसाधानिनिध
सामगरेसागरेसा।
गमधनिपिसानिधसासागरेसानिगरेसारेसानिधप
मगरेसा ॥

श्रीराग—तिताला

निसारेपगममगगरेरेगरेसारेमपनिधधपगममगरे
रेगरेसा।

सारिगमपधनि हेम दिन चोथे पहिर वखान
खरज ग्रह ॥

२

जाति सम्पूरण वसन जु लाल अठारो वरष कामदेव
मूरत भूप समान ।
अमृतवचन कर कमलफूल श्रीराग यह प्रमाण ॥

३

ससरिगमपगमपधानिनिधानिनिधपमगरे ।
मममधधनिसानिसाधानिधपमगरेसारसा ॥

श्रीराग—चौताला

प्रथम नाद सुर साधि आराधे सोई गुणीयन में गावे ।
सप्तसुर तीनग्राम इकईस मूर्च्छना तिनके ब्यौरे
तब कछू पावे ॥
आरोहो अवरोहो उलट पुलट के होत द्रुत मध
विलम्वत आवे ।
तानसेन के प्रभु महा वाक्‌वादिनी प्रसाद तें गान
कण्ठ करावे ॥

२

आज अधिक अलसानि देखीयत लाल लोचन और
रेख काजर अधरन मोहत पान ।
आलस अङ्ग नयो सुख आनन्दन हो कहे देत तूतो
चाहे देख आरत सोहत आरआन ॥

३

पाइये जेह लाल सोई विध करीये काहे कों गुमना
भरीये ।
ता पर मान मया विच पोय को काहूको कहो
कित जिय धरीये ॥
जहां नेक रीझि तहांहो करत हित ऐसे पोतम
से डरीये ।
वहुनायक प्यारो शाहजहां जान सोतन तें वावरो
घरी घरी पल पल छिन छिन अङ्ग सरीये ॥

४

सुनीयत छत्रपति शाहजहां किरान सानी को
चढ़वे की आवाज ।
चढ़त पीठ कलमली दखिण देश दलमली भुवपति
राजा कर जोरे अरज करत हैरो मिलवे को आवाज ॥
कायम रहो जोलों चन्द सूरज गगन तार कोऊ सुनो
आपन फौउज चलवे को कियो हुकुम आवेगे आज ।
दिल्लीपति चिरञ्जीव रहो शाह अकवर महाप्रतापी
जो लों धरन ध्रुव धीरन धरवे को आवाज ॥

५

नरहर नरोत्तम नारायण परब्रह्म पुरुषोत्तम परमेश्वर
अखिलनिरञ्जन अवगति अविनाशी ।
अलख पुरुष आत्माराम आनन्दरूप अगोचर अङ्ग
अंग सकल घट प्रकाशी ॥
जगन्नाथ जोतीस्वरूप जगतपति जगवन्दन जगचक्षु
धीरज प्रभु नन्दनन्दन व्रजके निवासी ।
माधो मधुसूदन मथुरापति मुरारि मनमोहन
मुकुन्द में वासी ॥

६

जैसे गुणी तोधा गावे ढोलन क्योंहो लागा मेरो मन
तुझ नाल लगो रहै परछाई ।
रोम रोम में ते धरहो जैसे कमल अलिके गुण एकन
जानो ॥

७

रैन गई मोहे जागत ललना तिहारोहो मग जोवत ।
नेकहू जो मोरो अखीयां लागी ता छन छन
तुव मूरत के जान में रहत सोवत ॥

८

वतीयां दिन गिनत हारो कठिन भई कर पल्लवरो
कहूं कासेरो यह दुखरे ।
आजहू धीरज अपराधन प्रीत लगाव नहीं जायरे ॥

९

एरी धन निठुर धन मेरी छतियां विन प्रोतम बोभत
विरह घतीया ।
जोलों दरशन देखों प्राणपति को तोलौं आनन्द
सखियां लेहों सखियां ॥

आलीरी एसी प्यास कैसी होत कहा जो भयो पीय
पठाई पतीयाँ।
शाहआलमशा के निठुर मिल कहा ठाकुर होत है
अब दूसरे अब आवतरी वैरन रतीयाँ॥

१०

सोई दिन सोई घरी जो प्यारे सों मिली मोरी अखीया।
सोहत तिलक मो सजन में डाह मारत सोतें देखिया॥

११

लालन दे गए मोकों एक घरी अवध कैसेक मन
बहलाऊं।
ठौर ठौर के रस केलिवे सबके भूषण रङ्ग रङ्ग धराऊं।

१२

भस्म भूषण अङ्ग चर्चित गङ्ग शिखर बहुर रूप शिवजी
गाण्डवर में डमरु बाजत फुंकत फणिश भारी।
योग युगत ज्ञाता शिव मन स्वरूप शङ्कर शतकण्ठ
कण्ठा गर विषनागन वरण राजत पद्मआसन
ध्यान धरत भक्तरूप अवतारी॥
यती शती जङ्गम योगी नबी मन्यासी दुग्धधारी
अघोरी उर्द्धबाहु अवाकार और दूतन गण कर
पिणाक कर आदेश करत है आचारी।
धन धन धन महादेव सिद्धदेव देवन सिद्धसिद्ध दाता
शाहन शाह शाह आजम को होय सुखकारी॥

१३

निपट कर जो दुराव करत मोसों हौं नहीं जानत
पीय अधिक चतुर तुमही और हौंही अयानी।
कोटि यतन करत हैं तिन गुण कर प्यारे तुम्हारे
देखीयत जे करत फिरत घर घर मनमथके वस
जगो तिया अङ्ग सङ्ग रङ्ग करत बहु ज्ञानी॥
अटपटी पाग पेंच लट पटे कोले बोलत मन्द वचन
चक कहत कहानी।
शाहआजम विचित्र छत्रपति की बातें तेऊ मेरे
जान पाई तब त्योंहीं मुवारकना आवत तुमारी
गत हम मन विच क्रम कर पहचानी॥

१४

अवध पीता सङ्ग गुईयां विरह आनन्द खेलत मो
सङ्ग चोपर।
विशात तन मन योवन भवन पर सारे छिन लगन
तापर मोहे अङ्ग धरे सुध बुध गुणपार से बनाय कर॥
ध्यानन चलाय सारे पकाय लाई पीत अवध सब घर
अवध सब घर।
तिनके बांध पंजे छक्के कर ध्यान तक जक जीत
लई पकाय बाजी लाई शाह मौजदीन रूप सुन्दर॥

१५

रस विनोदी गुण गहरत विवेक चिन्तामणि ध्यान
शाहजहाँ जान।
जैजे तारध्याय सुरध्याय रागध्याय तिनके करे
लक्ष लक्षण विद्या प्रमाण॥
वल वल करना उनड़ से देत एसे कोटिन दान।
चिर चिर जीयो छत्रपति प्यारो जोलों भुव ध्रुव रहैं
शशि भान॥

१६

बहोत भावत है वह तुमे कोई नीके कर जानत।
इतनो तोड़ कान करो तुम एसो न बूझिये
जो मेरेही आगे बाड़ को नाम ठानत॥
देया करो अपनी टेक के निकाड़ लाज जीयमें नहीं
आनत।
शाह औरङ्गजेब बहोत भलेहो हौं तोरी जे यो बातें
बखानत॥

१७

देवसभामें गुणी कहिये तेऊ प्रतच्छ देख मे विवेक
करन साहवदी महम्मदी सुलतानके।
भरत मत सङ्गीत दृढ़ काव करन को मत गत
अप अप अङ्ग सर सम छाजाँनके॥

१८

मिल मिल मिल बातें करतहै लाल ललना प्यारी
सों एसे जैसे सब सोतन में कोऊ न जानत।

कबहूं हँस मुसक्याय कटाछन मिलाय कबहूं
दृष्टि डराय करन सों कर पल्लवरी सकल तीयन
के मन कों सकुचन मुख पर नाहन आनत ॥

१९

तू अब विद्याधर भुवलोक में सुनीयत रंचक
ओर ओर सभासें ये देखे पर दच्छिनन तुव शोभा
जग नैनन ।
सप्तस्वर तीनग्राम चारो अङ्ग सम सम्पूरण अलाप
कर रिझावत गावत कोकला कण्ठ बोलत मधुरे बैनन ॥

२०

सदा सेवा करत हैं वे तेतीसो कोटि महादेव तुव
नाम जप तप पार्ब्बतीपति पतितपावन पातक हर
तेतु गन कैसे सुमरत ।
त्रईलोकनाथ शम्भु शङ्कर त्रिशूल धरे तपोभूत
त्रिपुरारि मानो महेश देश देश के नरेश को धावत
जोई जोई मागत सोई सोई पावत है हरिदास
डागर होत सुरत ॥

२१

भस्म अङ्ग गले रुण्डमाला आशा नद दुभावैरी ।
देव देव करत सेवक त्रिशूल बाघाम्बर माथे गंगा
बहावैरी ॥

२२

एतो बेर भई मोकों मनावत तोय आली अजहूं
न उने समझो बतीया पीय के रसकी ।
बेग उठ चल मिल प्यारो पतिप्राणेश्वर पास मलिन
जोति होत है शशिकी ॥

श्रीराग—ताल धमा तिताला

मुरली की धुन सुन चकित भई सब व्रजकी नारी
सुध न रही कछू आपन तन मन धरकी ।
छक छक कर रीझ रीझ कर लेत बलाई कान्हर
हरि की ।
एसे सुरतें बजावत जामें नीके सात सप्तक तान
बिरह भरी सुरकी ।
जिनहो सुन्यो तिनहू सुख पायो तानसेन प्रभु तान
राधावरकी ॥

ए राजा जहां जहां जाइये तहां तहां सुनीयत
तिहारो नाम ।
जेते नर नरेन्द्रपति तुव प्रताप ते उतरे तेरे दर्शनको
लालसा और तुम अस्तुति सुनके श्रवणन पावे
विसराम ॥

श्रीराग—तिताला

चलो जाय सुनै मुरली धुन कान्ह बजावतरी
ए बजावतरी ।
या बनमें अब रीझ रहे सुर नर मुनि मोरमुकट शीश
कर लकुट लिए टेढ़ो टेढ़ो आवतरी ॥

२

चन्द की जोति मलिन होत तेरे आननआदित्य
आगे आलीरी देख दृग मृग खञ्जन बन वास लीने ।
आंखनकी अरुणाई अरविन्दहू नाह पाई सफरी
तो मरता में पाई तैसी है नासिका की निकाई
कापे जात बरनाई बिनती सुरचाईने सबके मन
दास कीने ॥

३

जाको ऊधो एसो सखा कान्ह कैसे समीप भाव
भक्त कछून कहीये ।
योग योगन शुष्कज्ञान रुखोई रहत प्रेम भक्त
सुध नाहिन पइये ॥

४

ए आया आयो रे बलवंत शाह आयो छत्रपति
अकबर ।
सप्तद्वीप और अष्टदिशा नर नरेन्द्र घर घर
थर थर डर ॥
निशदिन कर एक छिन पावे बरण न पावे
लङ्का नगर ।
जहां तहां जीतत फिरत सुनीयत है जलालदीन
महम्मद को लश्कर ॥
शाह हुमायूंको नन्दन चन्दन एक तेग जोधा तकबर ।
तानसैन को निहाल कीजे दीजो कोटिन जरजरी
नजर कमर ॥

चारोग रट एकही बार ते बिसरायो हो बहराम खांन
खांनन खांन ।
प्रथम निजामो शाह कीरत दूजे वेदलशाह सवाई
तीजे राम राजा चौथे वदरो वदर कोसो हलखांनके
देखत चले हार ॥

६

एसो इन्द्रहू के नाहीं जैसे देखी सुढङ्गन फुन गायन ।
गीत सङ्गीत धारु ध्रुपद गाए सुधवाणी सुकण्ठ
भरण रसना रस रसायन ॥

सांझ भई आवोरे तुम आवो हरि गुण नीके
गाय सुनावो ।
नैन प्राण में तुमही बसतहो श्यामसुन्दर दरस
वेग दिखावो ॥

सुध लीजो हो क्रष्णकारे तुम विन गोकुल सूनो ।
नैन चट पटी लागी तुव मूरत विन देखे दुख दूनो ॥

आज बहोत दिनन पाछे सुरत भइरी ।
कौन दिशा धौं अजहूं न आए दइरी ॥

१०

रीत पीतकी जानत नाहीं जानत नाहींन जेतो
संसार रीत पीतकी
को प्रगट पावे को सुध लावे मोनर धनती ॥

मालव—चौताल

शम्भू श्याम जगदीश शिव शिव हर हर पुरुषोत्तम
महेश्वर
शर्व ईशान सर्वव्यापक शूलीश चक्रधर शिखरचन्द
पीतवसन बाघाम्बरधर ॥
मुरारि त्रिपुरारि परम राम परमानन्द पिणाकी
मुरलीधर ।
पशुपति गरुड़ापति विश्वम्भर विश्वपोषण
गुणसागर नागर वर ध्याया करो गोविन्द गिरिजधर ॥

श्रीराग—चौताल

तूतोरी भाग सुहागी तेरे पाँयन की सोंहे दिखाइये ।
तोसी तुंही और दूजी नाहीं जगमें कहो यहो बताइये ॥
तैसो येसज्ञान जित कित तेरेही गुण गाइये ।
बहु मदारङ्ग महाजान सुखदायक तेतो हित चित
मनके जात तिनसों हठ करवो ना चाहिये ॥

मालव—चौताल

भुजंगी लाल तेंदी कीनो दुरङ्गी गातही गात पीत
उमङ्गी ।
कहुंक बोर बोर दरकी दरकी एसो लागत
मेरे जान आली मान काम ओप प्रगटी तन यंगी ॥
और प्रसेद प्रेम अन्न जगमग रह्यो जोवन तोय
भर उमङ्गी ।
याकविसाँ ओप भईरी अकबरशाह और तुम्र
अङ्ग सङ्गी ॥

२

कर विद्या तूंरी जहाँ पढ़ पूरण काम वारत अज्ञान
उगत जुगत विधना भलो ।
प्रगट कर शाह अकबर जगत गुरु जलालदीन
अष्टयाम विनान करत राग रङ्ग महाबलो ॥

३

प्रथम असुति सुनत सुनत मोकों श्रवण सन्तोष भयो
तब तोइन अवलाखन लख सेवा चरण गुरु पोरते
योगायोग ते कर ध्यान ।
ता शब्द भयो शङ्कर ते ब्रह्मलोको पारवती इह विध
विवस राखो विचार याही में पइयत अष्टसिद्ध
नवनिद्ध राखो सुरत करो ज्ञान ॥

४

योग उपज पायो नाम तार विस्तार गुणी ।
प्रथम अङ्गजा तक लौंजाँच किये अङ्ग अङ्ग इह विध
पहिचान कीये सुर नर मुनि ॥

५

ओनम विन सुरचो विद्या ताहो गायवो बजायो
प्रसाद हित आई सुरत ।
खरज याद नहि राखियेत षट् सुर जग मोहे सुआदत ॥

पूरे पूरे हो सकल गुणीन गहै कान।
नारद तुंवरत गाये हाहा हूहू करत अपा अपा
एजव लेत तान॥

७

पाइये जिहि लाल सोई विध करोये काहेको
मान करीये।
तो पर माया मन विच पीयको काहूकी कहो कित
जीय धरीये॥

८

अनूप विराजत विकवा चोंचहात भोर भए चिरीयां इन
बकत अपराध सुन दृढ़।
रूप रैनको भनकार धूम परी शावक जेहर तेहर
जैसे सोमी हिला भलमिलात गज तुरङ्ग कठोर
आनन्द दृढ़॥

९

रागसमुन्द्र तामें थके नर रच पच तेहू न पायो
अन्त पारको।
ज्ञानसाभी कर बुधको नाव पर चढ़ाय मन विचित्र
और साज साजे पतवार को॥

१०

प्रथम मज्जन कर अस्नान अञ्जन दोए लागत
नैनन नीको।
नाक की नथ आनन में विरीअलके फुलेल सिन्दूर
माग माथे केसर टीको॥

११

प्रथम अस्तुति सुन सुन मोकों अवण सन्तोष भयो।
तब तो इन अवलाखन लखवो करत रावरे सुन्दर
चित दरस दियो॥

१२

करत है कवि धुरपद कठिन जोवन तो करिये
सुसेलो तानन सों सङ्गत।
चतुर तुक विचार अघरोटी सों मेरे जान रिसाल रङ्गत॥

१३

ज्ञान बढ़ाइये गुणीयन सों हिल मिल गुण चरचा
कर कर।
फुन भुगत मुकत दयाके गुणी अनगुण गाहक तेई
अब समभ समभ जिय धरिये यह सयान पर
मान तन ते जाय दुख अज्ञान टर टर

१४

नैन तेरे घुमर भए आज विन देखे एमनभावन।
कलन परत मोहेरी एको पल कब होई यो पिया
आवन॥
सुनि कुहुक कोयल को कवधौं होय गर लगावन।
शाह बहादुर तुम बहुनायक कैसे करूँ दिन सावन॥

१५

नवरङ्गी तेई अङ्ग कौनो गुणी काव माध्रे आराध्रे
जो जानें अकबर।
कौन विद्या अतपूरो नर एसो कौन को पूरो सरस्वती
हृद अब अङ्गी वृषभवाहन शेश जटा कर डमरु
त्रिशूल खप्पर चन्द ललाट वाघाम्बर॥
गङ्ग अरधङ्गवरी हिये मुण्डमाला सोहै त्रिलोचन
तुही है हर हर॥
और सुर नर मुनि गुणी गन्धर्व तें तोहि जपत हैं
दूसरतन सेत वलवाय भंवर विसतर तापर हित
निवाजनो बात तानसेनको देहु इच्छाभर॥

१६

वालम कहा करो जो जो सुन्दर वार जोयते उतार
राखो ज्यो वरषाको कमान।
मन पद चित चिलातो चढ़ायौ रङ्ग मैदान रस परम
देखदे रस गोसा देखो सूधं दृगन वान॥
धुनते गूढ़ राखत तुम हित कर इहो सुर वर वेचन
खेंचो आवत गयन इक वाल्ह पदजान।
अपनो कृपा तक बाध सोतनके गुमान निशानो
टीक मार लेहो अचानक आन॥

१७

सब मिल विचार लेहु या बातको सुध ताई सुध
अच्छर तान रागको सङ्गत धरन सुरन में सुन्दर तब
कहिये वाको गायक।

और उगत जुगत काम में धरन धरे अनुप्रायस बेसों
तब धुरपद बिनाय गावे एसो जो होवे सृष्टि अवण
सुखदायक ॥

मालव—तिताल

पार्वतीपति नाथ अनाथ विष्णुनाथ कर
त्रिशूल विराजत ।
वसन भूषण गज चर्म्म कपाल माली पशुपति तांडव
डमरु धुनि गाजत ॥

२

पीय विन नाहीं बनेरी मोकों एक छिनन पल ।
उठ चल वेग मिल सङ्गले मोकों पल पल भए
वरष समान अब रोय रोय भरे जल थल मोपर
मया करके मिल ॥
वे पीय जोय जोय में नाहीं प्रेम गलोहैं चल गई
विरहके छल आनन्द प्रभु विन तन तलफत और हिय
उड लेत चल दल ।

३

गर्व गरबानीरी आयानी मै होत सयानी कहत
कब कियो कहा टेक टेक हो टेका ।
हाती और तोय सबही मथन रीभी पीय चित
बनही तिन तन यातें निपट अधिकानो ॥
पीयको प्रहत लीये जो चलहुं धन तो पावेहिं सुख
अनगन सुवनरी पोत मनमानो कहिमें कौन सवाद
कौन विवाद उठ चल मिल शाह अकबर प्रतपानो ॥

४

न्हान जिन वारखसों सोवत बड़ो वेर नहाय तुम कों
दोष साद दुसमन पे माल ।
इतनो मागत हों येही विधना तुम पेजो जाय कष्ट
जञ्जाल ॥

५

साधन गई मोरे मनकी वालापन तरुणपन
विरधपन आयो ।
भूलो फिरत जोय नाहीं समभत एसो कुमत
आयोही अकारण जनम गवांयो ॥

चतुरङ्गर सेना चलत गज रथ तुरङ्ग पैदलको हूंसो
तेंह आवरण दर दर भुवलोक इन्द्र भाव सम कलेन्द्र
कोप सरस इए न गाजन सन नाद गन गंभीर रमन
अबे मेर राजत अपवली तपवल शाह मर्दान भूमवली
वलकरन प्रताप अपवली कीरत प्रगट छतुभ
जमराजन अटलन अटालआ ।
तिऔऔऔऔतीती आइयेरे तीया तीया पापापा
आकरी करवर कण्ठ लेत और दल भुअवल
अदल डुले ॥

७

आआ आइये लालन अङ्ग सङ्ग रङ्गके तरङ्ग उपजेरी
जब मब निश जगाई ।
सबहीको मनमथ सों तोय जानत नीको के रस वस
आनन्द गातन गाजनो गाई ॥

राग त्रिवण—चौताल

माता जालपा भवानी जाके नगरलोक नरलोक
भुवलोक इन्द्रलोक त्रिभुवनमानी मर्वानी सकल
जगत जानी और दारिद्र भयहरणी महारागी ।
जे मन वच करम कर तुमको ध्यावे तिनकों
बुधदानी एसो प्रसिद्ध महावाक्वाणी ॥
असुरनदलमलन अंब आदिशक्ति सुरनर रटत
रहत गुणी ज्ञानी ।
तानसेन सों मन मानी करम कर तू दया कर दयानी
तान ताल अच्छर दे शारदा भवानी ॥

२

गुणी अकबरकी जो गोष्टके जो जगमें जगमगाय रहो
प्रगट प्रसाधमळूं ।
जिनको गुण हमपै वरनो न जाय एसे विद्या अनेक
सम्पूरण तिनको अस्तुत न आवत कछूं ॥

श्रीराग—चौताल

जेही जेही अग बूभिये तेई तेई सरस नैनखान
गुणनिधान ।

तालध्याय सुरध्याय रागध्यायके भेद जानै सरस्वती
सनमुख सो दीयो हिरदै ज्ञान ॥
लाग डाट उरप तिरप नेम हस्त आनक खानक
स्वरान्तक के ब्योरे पहिचाने ।
सप्तसुर तिनग्राम इकईस मुरछना बाईस सुरत तीवर
तरतीवर कोमल अति कोमल ग्रह अंश न्यास जे
सङ्गीत प्रमाण ॥

अड़ंक—ताल सवारी

काहू को प्रतीत सब डगमगी हो काहू न आए
राजत हैरो ।
प्रताप में जादू रखण कहा चलिहै को नन्दनबीर को
गवैरो ॥

अड़ंक—ताल रूपक

जोगी तेरो सूनो मढ़ैया कोरे ।
उठ गई हाट जोगी नहीं आयो धूनी ज्योंकी त्योंरे ॥

अड़ंक—तिताला

अविरलगञ्जन कामिनीमनरञ्जन हैं तुम्ह दरस ।
एसो चतुर सुजान चौदह विद्यानिधान तुम सजन
में सरस ॥

बारा—तिताला

मालन ल्याई चुनचुन कलियां भर भर डलीयां ।
सहम रस सिकन्दर रहम पुरन्दर एक उड़ावत
वन सनरंगलियां ॥

बाड़ा—चौताल

सुमरण करोरे जाय रब को लै लै नाम ।
मेरो कहो तू मानलेरे छांड़ दे सब लोभ काम ॥

बाड़ा—तिताल

निनिरेगगरेसानिनिनिरेरेमपधमपमगरेपम मानि
पपपममममगगरेगगरेसा ।
गगममसानिरेसससरेगसानिधपधधमपमगरेगगरेसा
रेसारेरेपगरेपमधसारेसागरेसानिधमगधमपमग
गरेगगरेसा ॥

गौरी—ताल रूपक

रेमपनिसारेसानिधपममगरेसानिपनिरेनिसा ।
पनिरेनिरेसामगरेनिरेसारेसानिनिनिधपप
मममतगरेरेसा ॥

सप्तसुर तिनग्राम इकईस मुरछना बाईस सुरत
उनचास कोटि तालके यह प्रमाण बकस प्रभु यह
अथाह विद्यारेनो रे सारे मानि निनि धधपप मम
गगरेरेसा ॥

गौरी—चौताल

हौंहो बैरागी कीनो लागीरे लाल अकबर अनुरागी।
इन सम्बोधन पतियन पतियन पीय बेग मिलन कर
आप तेरी हौंहो गँवार भईन अवध बदो बहुत दुख
दीनो मोहे सुखध त्यागो ॥
उमगपतिको सूरतको ध्यान धरंरी मेरो अखियां
रैन एक टक जागो ।
रैन दिन सुमरण करत रहत हैरो ललना तरैंया
गिनत जात रसना रट लागो ॥

२

दिन गिनत हारी कठिन भई करपल्लवरी अब कौन
सों कहोंरी मैं यह दुख बतीयां ।
कोलों धीरज धरों अपराधन पात नाहन न आइव
होरी धन धन मेरी निठुर छतीयां ॥
जोलों दरशन देहूं प्राणपति की तोलों आनन्द लहों
आलीरी रस सुधाम कैसो जात कहा भयो जो पीय
पठाई पतियां ।
शाह आलम शाहके बिन मिले कहा ठाकुर होतहै
और दूसरे अब आवतरी छैरन रतीयां ॥

३

अपनी सी बहुत दुराव कीयो चाहत हो पीय
सो क्योंहूं नाहिन दुरत ए प्रगट कहे देत अरुणनयन
तुह्मारे हेतु मेरे ।
तीय और हार रह्यो बिन गुण आलो गणको पोठ
पाछे वलया और चिह्नको गिने घनेरे ॥
अब बोले से कहा धौके रहे बोलत नाहीं पीतम
दुचित्त से देखायत अजहू मेरे आँन तुम वाहीके ओसेरे।
हौं जब वरखाण सुन्दर वाको सहज अङ्गो भरण कैसे
देहो तोहुन देखन देहां प्यारे जो सोते कर कर
जाए सी फेरे ॥

आएहैं रितमान अलसाने अपनी प्यारीके सङ्ग ।
हमही कहा दुरावत आन बूझ लेहो नैना भीजे
रस रङ्ग ॥

५

एक कर जानो ते अल्लह दूजे नबी रसूल बरहक ।
पुनि पैदा कीनो चारों इयार पञ्ज तन पाकहाज
दे इमाम एक कीनो औलीया अम्वोया बुजरक ॥

६

देखत मोहन नैन लालके धीरज क्यो हूं न रहैरी ।
जेतो घरी मोहे दरस भयोरी पीतम को ते सुख
कहेन जात मोपैरी पल पल केरी ॥

७

रैन गई मोहे जागत ललना तिहारोही मग जोवत ।
नेकहू जो मेरी अखियां लागत तो छिन छिन तुव
मूरतको ध्यान मेरे चितमें रहत सोवत ॥

८

ए तुव गोहनही लागोरी आलो प्रेम पीया केरी
चलत भूल रहो हेरहों जों बावरी ।
अबके पाछे पछतानिरी मेरे कहा जो होत है
आलो या समय मोहे तो अब एकन भावेरी ॥
अब नैनन जल भर आए ग्रीव लागी लागी रहत
बिछुरत सुध बुध भूलो कोऊ करो उपावरी ।
मोहे अबके मिलें राजा राम तो कबहूंन विसरों
जान करों नोछावरी ॥

९

हो सुभानअल्ला जल जलाल जाहर बात न कुदरत
कमाल ।
धरती अम्बरले ग्रह बनायो नूर सप्तदीपक
जगमगात जगमें धन धन सुरत जमाल ॥

१०

साध रही जिय की जियमें तुम तरल पीया परदेश
सिधारे ।
विधना तोहे वेग बुलाय लियो सङ्ग जाय न सक्योहू
रह्यो मन मारे ॥
चूक कछू जो परी हमते तुम माफ करो वलि जाऊं
तिहारे ।
अनुहार निहारण प्रतच्छ कहीं ये सुपने मत आवो
समीप हमारे ॥

११

प्रथम रस जानले हो सुरहो दूजे अलाप को ज्ञान कर ।
तीजो सुध सङ्गत उचार चाहत उपजको वहस्तावधर ॥

१२

शेख फरीदो गञ्ज शकर जाकर पइयतहै न्यामत
मौज मनको मुराद भर तुअर ।
दोऊ जहाँन कबूल मकबूल अब सेवक सेवा कर
पावत एक पावत तन छिन नाम लेत तरङ्ग एमा
पाटाम्बर वस्तर ॥
सो मनको मुराद तुअवर एक जाहर बातन सों
हिलमिल रहे एते पर सुमरण करें सब नारी नर ।
बात यह जाँन तानसेन विनती कर दोपक छेम
कुशल आनन्द गुणवर ॥

१३

मेरे नैना लाग रहेरी पीय मूरत सों निशदिन
आलो नैना तारे रहत लाल ।
कछू ध्यान धर राखे आनन सब मानें ललनारी
को जाने को पीर मेरी हौं जो कहत इन मधु पुतरीन
आगे लाल ॥

१४

अहो प्यारे कों कौल बचन देहों पीत कीलों जो
एसीही और निभाइये ।
जाते या बढ़े नित घटहू और कहा चाहिये ॥

१५

नव सत शृङ्गार बनाय कर दिखावो मेरे प्यारेको
मेरीछतो छोड़ो छोड़ा ।
कहु न तन लालन कीरहू न देखतहूं हिरदे मध यों
रहै कमल मध डोड़ा ॥

औरजो मेरो सरवरको कोयो चाहत मोह देखो कैसो
खिसानो अखोड़ा ।
शाह विक्रम वे जीय कीले चलेहो तीर वन बिन
गुण गत नहीं अकोड़ा ॥

राग गौरी– पट ताल

पटताल नीको ताल अच्छर धाय चौसट ताल गत
प्रस्तार हो अधार हो मेरे जियको ।
शाह अकबरकों रिझावन पटताल रस लावन और
अनेक भेद उपजावन ॥
ताकिटनकताक्टतऊंधकट्तकधेधोना धाधिन्नाङ्
धाधिन्नाङ्धिकिट धिधिकन धिधिकनधेधिनाकिट
दिगथा ॥

२

जेहो तेहो केह भांत मान मन मनाइये सोहाग
न्याइल्लोको ।
शाह अकबर परसतहो वाको प्राणपतीहै जो घरी
घरी पल पल नित नित चाइल्लीको ॥

३

कैतीक बात यह तेरे आगे जोत मोपर करे कृपा ।
जे अज्ञानी ते ज्ञानी होय निरगुणी गुणीतें गुणी पूरे
करे अपाअपा ॥
जो जामिनके तारो वारो व्रज सलो विष्णु गोवर्द्धन
कराना कर करस कुटिल तेजे दिनकर छिपाया
विलासको मनविलास ॥

४

यह तेरो कौन टेव परीरी मोहे हसत खेलतरो
विलगो ना मान मनावे ।
ऐसी न बझिये प्राणपियारे जो तनक तनक बानन
को दुख पावे ॥

५

झुकन हेरे फेरे करतरी हौं डरतरी तू जिन रहेरो
बिन आई ।
हँसत खेलत कोऊ विलगोन मानूगीरी आली ताहि
शाह जलाल रसाल दुहाई ॥

गौरी—ताल रुपक

द्रगनको हौं मारी मरों एकतो और कहा कहों तोसे
अनोखे जोयको लगनको ।
परवसह्वै रहोना सुरत कछू तनको मनको गाढ़े
परोहै खड़ो आय फासो ज्यों प्रेम फन्दनको ॥

२

लङ्का लई राम जो रावण मार उड़ाय दियो ।
जीत चले घरको बाजे तत वितत शिखर धन राज
विभीषणकों दियो ॥

३

राणा रावर अरिदलगञ्जन भञ्जन इन सुभावरो ।
और जो सनमुखन होत जामों करत सनेह
तन घावरो ॥

४

लैरी अपनी नगर ग्वालन अपनो नगर नित उठ
करत हैरी रार ।
जिन पर तू अभिमान कहोसो वेह गएरी रतह्वै
गौरका डगर ॥

गौरी—झपताल

एजेते दिन अनमिल गए निय पिय बिन मोकों तेते
दिन मेरे आन लेखे ।
औरजो तपत वाके तनके तिनके सुखको अँके भुज
भर चाहत नैन कहे कब देखे ॥
न पीय पाती पठाई न आवन कीनो मेरो एक न भई
होरहो है रखे भेखे ।
असलेमशाह पिय जीको ना समझत जोवन
जात परेखे ॥

२

कान्ह बजावतरी ये बजावतरी चलो जाय सुनें
मुरली धुन ।
मोर मुकट शीश कर लकुट लिए टेढ़ो टेढ़ो आवतहै
बन में रीझ रहै सुर नर मुनि ॥

गौरी—तिताल

दुर दुर मुर मुर जुर जुर नैनन चितवत और
कटाछन चाचर चितवन जहां बैठे हरि मनमोहन
सङ्ग सोहत सखी सुन्दर गोरी ।

अपनो कहे और को न सुनै बातैं सब लेत चुराई
और यह दृष्टि करत दुरन दुराई ॥

मालव—तिताल

अपने करको मुदरीया मोकों देहु मोर करको तूले।
मोकों नीको लागे तोही जिन भावे मांची कहले
मोर शीश कूले ॥

२

ठगोरी डार गयो मोपर माई ऐसो दोट लङ्गर
बटपार ।
जबते कछू न सोहाय तबतैं सदारङ्ग चतुर खिलार॥

३

सोतन गई जल देख अधिक मोपे रैन एश
बरको प्यार ।
आनन्द मङ्गल भयो कोहि सखोरी और राधावर
बलिहार ॥

मालव—एकताल

कासे कहों हौं अपनो दुखवा ज्यों ज्यों निश आवे
त्यों त्यों बढ्यो मनमें अन्देशवा ।
जबतैं पीतम परदेश गवन कीनो तबते न आवे
सन्देशवा ॥

मालव—फारना तिताला

छुम छननननन बाजे घुंघरु और बाजे पायलीया
झननननननन कैसे मिलों गुरुजनवा ।
जागे सदारङ्ग लाज आवत मोरे मन कैसे चलो
ठननननननन ॥

२

ददरा तिम्ने दिरनंउदनतुँतदरे दानी आहे आहा ।
आशकाने खाज गाने विस्तरी अजक दमना शर
निशाने दाग रसत ॥

३

तिहारी अब मोंके दिए फल नित चहीयो
सुने पीर पेरी ।

शाह असरफ बुहली कलन्दर दोज सुख सम्पत
सुन लीजे पीर औलीया अजमेरी ॥

४

एरी हौंतो जाऊं पग परसनकों निजामदीन पीर
औलीयाके आगे आज ।
बाट घाटमें तिहारोई नामहै मोकों फल दीजे आज ॥

५

नाहा ऐसो हंस हंस करोंगी वधाई धूम गजरसों
आया ।
बनाके शीश सेहरा सोहो लाग्न महदो सुघर बनो
मों लोभाया ॥

गौरी—तिताल

अब कैसे कहोंरे लोगवा पीयके ढङ्ग रङ्ग ।
सदारङ्ग लालन बिन देखे निशदिन रहत जगी ॥

२

हौं नित नित मितवासों दिलहै निशदिन ना रहे
पियके बिन घरी पल छिन आली मेरो मन कलन
परतहै छिन नित मितवा ।
सासके त्रास उसांस भरत हौं ननद निगोड़ी दिन
रतीयां छतीयां दहे छिन नित मितवा अवगत
चित लैत इत उत चित नितवा ॥

३

आनन्द जशन दिन दिन मुबारक होय तुमको
नित नित महम्मदशा बादशाह ।
जीवो जागो अशोम फकीरवा सदारङ्ग कीनो दोनें
दुलाहो मन चाह ॥

राग परज—ताल तिताल

मृत मण्डल नहीं जइहों गङ्गा शिव सों कहे ।
शम्भू मृतमण्डलके लोग महा अति अधम विकारी ।
गङ्ग जगतकी माता ताहि वह देहैं गारी ॥
सोच विचार न आवही मूढ़ अधम वे जोव ।
महा अधरमी एसे तिनको दरशन होय गो शीव ॥गंग०॥
गङ्गा उत्तम जीव सोई तेरे दरशन पैहैं ।
पापी पूरण पतित निकट कबहूं नहीं जैहैं ॥

सुमरण भजन करेंगे तेरो लहेंगे लहर तरङ्ग ।
आवा गवन ते रहित होय गए वसत तिहारे सङ्ग ॥ गंग०
शम्भु सत्य कोई नहीं कहिहै असत्य सभी नर भखिहै।
कुलकी वधू निकाल बनमें दासी रखिहै ॥
पिताभक्त कोउ विरला होइहै हरि गुरु सेवा नाहीं।
सुरापान सभी करेंगे कोई विरले तीरथ जाहीं ॥ गंग०॥
शम्भु करिहै करम कुकरम सभी उठ मोपे धोहिहै ।
हुइहै बहोत अपराध आन मोरे सलिलमें बहहिहैं
तिने देख में काँपिहों जैसे सिन्धसों गाय ।
उनके हृदय कल्पेंगे होइहैं दुख अधिकाय ॥ गंग० ॥
गङ्गा मुनि माधो अस्थान तहाँ तुमको ले जैहैं ।
कोटि यज्ञके किए तुरन्त नर सो फल पैहैं ।
सातखण्ड नवदीप में तुम समान नहीं कोय ।
जो नर तेरे आश्रित होंयगे शिवपुर वासी होय ॥ गं०॥
सत्यशरण होय रोह निकट तोहि ध्यान लगावे ।
विमुख जाने न देहों काहूके दरशन पावे ॥
भागीरथ तपस्या कीनी चोबीस गई विताय ।
तिनके पित्र वैकुण्ठ तरेंगे परिहैं तिहारे पांय ॥ गं०॥
शम्भुवचन कर जोरि गङ्गा आगिहैं आई ।
भलो करो भोलानाथ निकटते दूर बहाई ॥
पिछली प्रीत न छाड़िये यही बड़ोंकी रीत ।
एसी प्रीत करो हर हमसों ज्यों बालूकी भीत ॥ गंग॥
महावैष्णव जपी तपी सिद्ध मुनी जो तोमें नहिहैं ।
पातकी जनके पातक तेरे तें दूर सब होजैहैं ॥
अघहरणी वैकुंठनिसैनी किते पतित उधरिहैं ।
जीव जन्त खग पन्नग पशु नर जो परसे सोइ तरिहैं ॥ गं०
शम्भु कुमत कहो नहीं जाई सुमत हर भलो विचारो
तुमरो कछु न दोष करमको रेख हमारो ॥
आज्ञा मांगके चलीहै कलिमें वेग लोजो बोलाय ।
गङ्गादास तिहारे दरसको वार वार बलिजाय ॥ गं०॥

गर्जरी टोड़ी—तिताल

एरी माई आज वधावरा साजनुवा घर अति आनन्दन
सन बाजोलो मोर मन्दिरवा ।
सुघर मालनिया गुन्ध गुन्ध लाई चतुर मालनीया
बीन बीन लाई वेला चमेलीके हरवा ॥

मुलतानी—तिताल

गोकुल गांव को छोहरारे बरसाने की नारि ।
इन दोउन मन मोह लईरी रहो सदारङ्ग निहार ॥

ईमन—तिताल

सुमरण तोरा करीम रहीम रब रहमान ।
हों बन्दा गुन्हेगारतूं वकसनहार और दाता विधाता
सबही कों देत सदारङ्ग को दीजे ईमान ॥

२

आईरी में तोरी नगरीया तुमसों लागीलो मेरो नेहरे।
बाट घाट मग रोकत टोकत बरजोरी गरवा लगावेरे॥

कायानट—ताल तिताल

तोरी दोउ कर बाजे पीतम अतिही नेह बढे दोउ
ओरतें ।
तोरा जीय संकुच मोरा जीय लाजे सदा रसकी
बतीयां श्रवण सुनत दोउ ओरतें ॥

२

जब मिलेगो माई पिय प्यारो तब उनपर वार
वारोंगी रे तन मन धन ।
उन बिन मोकों घर अगना दुवर भइलो अब कहो
कौन कीजिये जतन ॥

वागेश्वरी—तिताल

प्रीति लागली मोरीरे ए सुरजन साईंरी ।
निश चहुं ओर ते विजली चमके सगरी रैन में जागरी॥

मालकोश—तिताल

पीरन जानीरे पीउ देखो तिहारो अनोखो रीत ।
एसे निरमोही भइलवा बलमा अजहुं न आए यह
कहांकी रीत ॥

२

आज मोरे आइला सुमत प्यारे करोंगी सदारङ्ग
से रङ्ग रलीयां ।
अतर अरगजा सुगन्ध बसन पहर फुलवन सेज
बिछाऊं चुन चुन कलियाँ ॥

सेज सवारूं चमर ढराऊं मधुर मधुर सुर गाऊं ।
रसिक प्रीतम पिय अबके मिले जो
तो नैननि सों ममझाऊ ॥

२०

माई हौं हरिकी अरु हरि मेरो जिन कोऊ बीच परो।
रस अनरस की हौंहौं ममझौं न टूटे प्रीति मेरो
कोऊ कछु करो ॥
कोटिन छाडां हरिको मङ्गम गुण औगुण या चित धरो।
रसिक प्रीतम सों प्रीत हमारी दुरजन देखि जरो ॥

२१

विन गोपाल नहीं कोऊ अपना ।
कौन पिता माता सुत घरनी
यह सब जग रैनका मपना ।
धन कारण निशदिन भटकत है
वृथा जनम गयो सबहो खपना
अन्त सहाय करे नहीं कोऊ निश्चय काल अगन
मुख झपना ॥
सब तज हरिपद-कमल युगल भज मोह निगुड़ तजि
हरिचरण जपना ।
कहत दास वल्लभ गोवर्द्धन नाथ वल सदा सर्वदा जपना ॥

२२

लग लगि श्रीगोवर्द्धन को रहिये ।
नित प्रति मदनगोपाललालके चरणकमल
चित दइये ॥
मन वच करम ध्यान धरिये नित गोविन्दकुण्ड
में न्हिए ।
रसिक प्रीतम सुख दुखकी बातें श्रीगिरिधाराजी
से कहिये ॥

२३

मोहि वलहै दोऊ ठौरको ।
एक वलहै मोहि हरिभक्तनको दूजे नन्दकिशोर को॥
मन क्रम वचन यह व्रत मेरे नाहिन भरोसो औरको।
छितस्वामी गिरिधरन श्रीविट्ठल श्रीवल्लभ कुल
शिरमोरको ॥

बिहाग—चौताल

जेते गुण तेरे नाथ तेते औ गुण मेरे गने नहीं
जात गरुड़ध्वजगामी ।
हौं अपराधी कछु नहीं जानत
कपटी कुटिल कुटिचरकामी ॥
और पतित तुम बहुत उधारे तुम सब जानत
अन्तरजामी ।
कृपाकटाक्ष तरे भवसागर
सूर पतित पतितन में नामी ॥

बिहाग—तिताला

हमारे आखजनके तारे ।
राधामोहन मोहन राधाए दोऊ रूप उजारे ॥
गौर श्याम अभिराम मनोहर व्रज वरसाने वारे ।
शुक शारद नारद वलिहारी उपमा वरणत हारे ।
सूरदास प्रभु निहारे दरस कों वार वार बलिहारे ॥

मत जारे जानो अपना दरस दिखाजा ।
चुन चुन लकड़ी में चिता चुनायधो अपने हाथ
लगाजा ॥
वल जल भई भस्मको ढेर: अदनाकी ता बुझायजा ।
शाह हुसैन फकीर साँइदा कुन्दा खोज मिटाजा ॥

बिहाग—चौताल

चितवन पर मेरा मन वस कीना सांवरे सलोने
तेरे रङ्ग भीनो ।
दीरघ दृगन विलोक कटाक्षन जिन मधकजरा टोनो॥
यन्त्र मन्त्र टोनासो कर कर सुन्दरश्याम सरस प्रवीणो।
सूरश्याम मनोहर सुरत दिन देखि तलफत जों मीनो॥

बिहाग—तिताला

अबतो यही बात मन मानी ।
छाड़ो नहीं श्याम श्यामाकी वृन्दावन राजधानी ॥
भम्यो बहुत लघु धाम विलोकत क्षणभङ्गर
दुखदानी ।
सर्वो परी आनन्द अखंडित सूरदास मरम लपटानी ॥

सो केते दिन हैजु गए विन देखे तरुण किशोर
रसिक नन्दनन्दन कछुक उठत मुख रेखे।
वह चितवन वह हास मनोहर वह वागिक नट भेखे॥
वह शोभा वह क्रान्ति वदनकी कोटिक चंद विशेखे।
श्यामसुन्दर सङ्ग मिल खेलन को आवत
जोयत परेखे॥
कुँभनदास लाल गिरिधर विन जोवन जनम अलेखे॥

विहाग— ताल जयतिर्थी

नींद नहीं आवेगी सजनी विन पीतम मोरे नैन।
नेक पलक नहीं लागल मेरो जागिल मारो रैन॥
एकतो विरहा आन दहे मोहि दूजे सतावे मैन।
रूपरङ्ग जिनके पिउ घरे सोवत हैं सुख चैन॥

विहाग—एकताला

चल बसीये वह गाँव जहाँ न बाजे बाँसरी।
वनन डोलूं कटाऊं बांस सब उपजें न बांस और
बाजे न बाँसरी॥
काहिकों विरह विथा तन उपजे काहिकों नीर
बहात आंसुरी।
रूपरङ्ग देरन दमरी कैसे कैसे दाग मिटाऊं गासुरी॥

२

सइयां मोरे बारोके भंवरा कलीय कलीय रस लीरो।
छाड़त नाहीं सुभाव आपनो कोटि जतन कहि हारो॥
कर जोरे पांय परी बहु भातिन और करी मनुहारो।
रूप रङ्ग करमकी रेखा अरे टारी टरत नाहि टारो॥

३

ज्ञान विज्ञान वेदान्तको कथन जात मथन करि देख
रस नाहीं जीको।
तीर्थ व्रत योग ध्यान श्रमवादहै लोन विन असन
जिम लागे फीको॥
विषय सुख स्वाद दिन चार का पेखना भक्ति निरवैर
नीर पाद ठेको।
होय ब्रह्म प्रति पाद नो प्रेम न गान जिमि हैक
मन कृष्ण नहीं और नीको॥

मोहनी—झपताल

कहो कौन सुखराज परिवार सुख क्षणिकहै क्षणिक
धन धाम स्थिर नाहीं।
क्षण करत भोग संयोग जिहि स्वादको क्षणिक
संसार जेहो काल खाहो॥
क्षणिक यह देह क्षण वन्ध धन जोय सों रहे पुनि
जाय क्षणिक क्षणिक माहो।
क्षणिक सुख लाग दुख सहेतो क्या कृष्ण जन भजहु
सुखसिन्धु सुख अचल ताहो॥

विहाग—तिताल

चरखा जरि बरि जाई ताग नहीं टूटइरे नाहक
सब मरो जाय आग नहीं बुतइरे।
चरखा देहो बनाय बढ़इया मोरा मितहुरे॥
जब लग तेल दीयामें बाती सूझ परे सब लोग।
जर गयो तेल भस्म भई बाती लेचल लेचल होय॥

राग खेमटा— ताल धीमा

बाजी बाजी मोहन तोरी बाँसरीया बाजी
वृन्दावन ओर।
पहरे उलट पुलट सिङ्गरवा तन मन सुध नहीं रही
अब मोर॥

बरवा—एकताला

जहान में देखो ज्ञान बुझाय
अपना कोऊ नाहीं सङ्ग हरि विन साथीरे।
दुनियां दौलत जिनस खजाना मुलक घोड़ा
और हाथीरे॥
जिनोके महल मोतिका जवाहर खंभ सोँ जड़ीया
झमेहै द्वारपे हाथीरे।
तिनके नाहीं सङ्ग कोऊ साथीरे॥
जवाहर दांत में जड़िया। कुन्दन से अङ्ग रङ्ग भरीया॥
जिनोके चमकता हीरा। तिनोको खाय गयो कीरा॥
जिनोके पहरने मलमल। सुगंध फुलेल अङ्ग मलमल॥
परोक्त निरख करते सहल। तेई सब मर गए जल बल॥

मुलतानी—तिताला

प्रभुजी मेरे एकही तुम अधार ।
अब नहीं कोई मेरो वन्धु तुमही हो संसार ॥
तन मन धन सब तुमको अरप्यो
ब्रह्म सम्वन्ध लीनो धार ।
कृष्णानन्द मो रङ्गरंगीहैं वार वार वलिहार ॥

२

हरि विन और नहीं कोई दूजा ।
वही निरञ्जन वही निराकार वही अलख
अगोचर सूझा ॥
वही करता वही हरता जगतके
वही घटघट व्यापक वूझा ।
ब्रह्म सम्वन्ध वही जगत उद्धारण
तन मन धन कृष्णानन्द सों वूझा ॥

विहाग—तिताला

नटवर नाचत है सङ्गीत विवध भाँति गत लई नई ।
बजत मृदङ्ग सरस भेदनसों तकिट धुमकिट तक
धिलाङ्ग तक धुमकिट धिधिकट थेई थेई ॥
तापर पग नूपुर धुन बाजत थरर थरर थोझा
गिन गिन गिन गिन ठा गिन गिन गिन फिरत
चितवत आनन्द मई ।
अवलोकन मुसक्याँन परस्पर थो दिग दिग धदा
धदा थो दिग थादिग धिधि कट थेई ॥

२

वन वन नाचत है पिय प्यारी सखी शरद रैन
उजियारी ।
कुण्डल चमक भुंव मटक चटक मुख कुण्डल अलक
कपोलन पर झलकत ललकत निरख निरख
मुनिमन जुग मैन रूप मनहारी ॥
ठुम ठुम चरण धरत धरणीतल छल वल करत हलत
कुण्डल श्रुति राजत मृगमद तिलक भाल पर
वे हंस देत कर तारी ।
थेई थेई करत सकल गोपीजन उघटत सङ्गीत
थागरी थारी कुकु झन छिन छिन छिन अनुपम
छिन छवि छक कृष्णरङ्ग वलिहारी ॥

३

कौनके गए धाम कहाँधी कोनो विश्राम कासों
वचन बोल आए मेरे ।
कासों करीहै प्रीति कासों धों तारी है रीति कासों
छलवल कोनो को भई भावती कौन युवती के
जाय परे फेरे ॥
कौनि यो पढ़ाय दई वशीकरण मन्त्र मानो सांचो
कहो लाल वाल कैसे घेरे ।
लछनदास धन धन भाग हमारे जाके जाके विकाने
हाथ ताके भए चेरे ॥

४

पिया प्यारी छांड़दे मलवाहीयां ।
रास विलास सकल रस विलसे मृदु मुसकावत
कदमको छाइयां ॥
वरसत नैनन रसमाते नोर करत वस मृदु मुसकाइयाँ ॥
ललित निशारी कपूरन छवि छाई व्रजको सब ठांइयाँ ।
कबहूं छवि निरखत गहकरके कवहूं ठुमक चलत
गत पांइयाँ ।
रसरञ्जित श्रीराधामाधो ख्याल खुशाल करत मन
भाइयाँ ॥

५

मृदु मुसकात नैन अलसाने ।
नन्दनन्दन वृषभानुनन्दिनी भरे नेहरस उर लपटाने ॥
छवि लखि सकुचत रति मनोज गुण निकुंज कुञ्ज
सुख विलस लुभाने ।
बरसत चकरस घुमड़ि घुमड़ विंव शोभित छवि
दामिनि सुहाने ॥
शोभा निरखत ललित निशाको रास विलास कैल
उरझाने ।
ख्याल खुशाल करत त्रिभुवनपति वृन्दावन मध
सब सुखखाने ॥

चितवन चितसे उरझोरी श्रीराधे कुञ्जविहारी ।
रास विलास करत नागरनट गह्वर वंशीवट
यमुना तट जित तित देखत शरदरैन उजियारी ॥
वृन्दावन शोभा बन आई हरियाली द्रुम द्रुम पर छाई
वेली नवेलिन फूल रही फुलवारी ।
वेणु बजावत मृदु मुसकावत रितु लख मदनरूप
लाज खावत ख्याल खुशाल विलोक पिया प्यारी ॥

७

श्याम कहां जान पावोगी लेहो अंग लगाय ।
दाव बना है रसिक खेल में करूंगी सकल मन भाय ॥
उमगो मनमथ चाप मिला क्योन नैनन नैन मिलाय ।
याद बाढ़ी खुशी घरी पल पल में मोहन गोकुलराय ॥

८

कहोगो किन रैन जगाए रङ्गीले छैल मेरे आए ।
हमसे अवध बदी अनत विलम रहे किन सौतन
विलमाए ॥
सांची कहो तुम कौन पियारी होरीके खेले पलाए ।
ख्याल खुशाल भरे नैनन में अबीर गुलाल लगाए ॥

( गोस्वामी श्रीवल्लभजी कृत तान )

९

कहोरी कोऊ वा प्यारीको बात ।
जब सुध आवत वा रूपको मन न रहत मो हाथ ॥
चन्द्रमुखो अनियारे लोचन सुन्दर बने सब गात ।
वल्लभ रसिक मग जावत तेरो उठ चल मेरे साथ ॥

सोहनी—तिताला

लागोरी मेरी श्यामसुन्दर सों प्रीत ।
वेणु बजाय रिझाइरी माकों नाचत गत सङ्गीत ॥
लोकलाज छाड़ि गुरुजन डर मिलिहों होय नचीत ।
एसो दाव करोरी आली वल्लभ को योंहीं जीत ॥

२

सखीरी छवि गोकुलचन्द्र निहार ।
मोर मुकुट मकराकृत कुण्डल उरवर गुञ्जन हार ॥
वेणु बजावत मधुरे गावत मोह लई व्रजनारि ।
श्रीवल्लभ पियकी छवि ऊपर कोटिक मनमथ वार ॥

झिंझोटी—तिताला

कमली वाला यार मेड़ावो में तेड़े वारी वारी
जाँदी याँहो ।
गँवक माड़ आजा नन्द दे मेनु रहदा ध्यान तेंडाहो ॥
वल्लभ रसिक सानु दरस वेखाजो प्राण जीवाये मेंडारे ॥

२

रे मन भजिये श्रीगोकुलचन्द ।
इनके सुमरत सब दुख मिटिहै हुइहै सुख
आनन्द कन्द ॥
काहेकों रे तू भटकत डोलत अजहूं समझ मतिमन्द ।
श्रीवल्लभ प्रभुके चरण शरण गहे छाड़ि सकल
छल छन्द ॥

३

छैल छबीलो प्यारो श्रीरणछोड़ ।
भूपति जीत लाए रुक्मिणी शिशुपाल भागि गयो भोड़ ॥
उग्रसेन को राज करावत यादव छप्पन कराड़ ।
वसुदेव देवकी के तुम जीवन वल्लभ कहै कर जोड़ ॥

सोरठ—तिताला

दरसन दीज्ये श्रीगोकुल-चन्द ।
ललित त्रिभङ्ग सांवरे सलोने निरखत मिटे दुख द्वन्द ॥
शेष महेश पार नहीं पावत ग्राह ते उबारे गयन्द ।
श्रीवल्लभ पै किरपा कीज्ये जपत श्रीनन्दनन्द ॥

सोरठ—आड़ा तिताला

देखो सखी प्यारे मीत सुजान ।
जबते दृष्टि पड़ो मो ऊपर विसर गए सुध ज्ञान ॥
यह शोभा कछू कहत न आवे हैं सब गुणको खान ।
है वल्लभ रसीया मो मन बसीया वारों तन मन प्राण ॥

विहाग—जड़ला

कठिन लागी सोई जाने दृग उरझनको पीर ।
को समझे कासों कहै सजनी लगेहै कामके तीर ॥

सुधि आवत छतीयाँ दहै भर भर आवत नीर।
वल्लभ पिय बिन कल न परत है हिये धरत नहीं धीर॥

झिंझोटी—तिताला

जय जय श्री गोकुलेश काटो कलेश सोई।
सात समुद्र सात दिवस प्रलयवृष्टि होई॥
बूड़त व्रज राखि लियो मघवापति खोई।
गोपीग्वाल बच्छ गाय इक टक मुख जोई॥
एसे प्रभु अधम उधार दूसरा न कोई।
अधर गिरि लियो उठाय आनन्द सब सोई॥
सुरपति चलि शरण आयो चरणरेणु धोई।
सुरभी अभिषेक कियो गोविन्द यह नाम दियो
कुसुमनकी वृष्टि करो प्रेमरस जो बोई॥
गर्ग मुनि बांची पत्री नारायण सम होई।
सुनत नन्द हरष भयो वल्लभ पति सोई॥

२

कुञ्ज भवनके द्वार रङ्ग रस माच रह्यो।
रास विलास करत प्यारी प्यारो मुरली मधुर सुर
गाय रह्यो॥
उरप तिरप और लाग डाट सों थेई थेई तता
थेई नाच रह्यो।
वल्लभ युगल नृत्य करत हैं ता धिलाङ्ग गत ताण्डव
लास रह्यो॥

राग सोरठ—तिताल

प्यारी राज मानो जो बात हमारी हूं तो दासी कहाऊं
थारी।
अब जिन अन्तर राखो मोंसों तेरी छवि पर जाऊं
बलिहारी॥
सुघर सलोनी चतुर कहावो चलिये बेग सवारी।
वल्लभ पिय पै किरपा कीजे तुही है बड़ा हितकारी॥

२

तूं तरुणी सुन्दर मन मोहन मुखहू न बोलेरी।
काहे मान कियो तें प्यारी क्यों अब छतियां छोलेरी॥
विरह विथा काहे तन तावे सांचे क्यों नहीं खोलेरी।
पायँ परों मिलो पिय वल्लभ सों प्रेम रङ्ग क्यों न
घोलेरी॥

सोरठ—जलद तिताला

अरे प्यारो जाने देखो जब कोरे।
सुध न रही मो तन कोरे। प्यारो जा०॥
नैन वान लागे उर माहीं माधुरी मूरत चित अटकोरे
प्यारो जा०॥
रति रम्भा सब देख लुभानो शोभा यह जगकोरे।
प्यारो०।
जियको प्यारो वल्लभ साथ न जनम जनम कोरे॥
प्यारो जा०॥

२

सुनहो छबीलो प्यारी रूप भर्‌‌यो छै थारो गात।
धन जोवन को गरव न कीजे चालो करो नैं पीय
सों बात॥
समझाई समुझत नाहीं न सुनो थोड़ी रही अब रात।
वल्लभ पियको जीवन तुंहो वैतो जोड़े छै थांसूं हाथ॥

सोरठ—तिताल

म्हारो मन मोह्यो छै श्रीगोकुलचन्द।
कृपाकर म्हाने अपना आपा काटे सबही फन्द॥
मोहनी सूरत माधुरी मूरत पर वारों कोटिक इन्द।
श्रीवल्लभ प्रभुको छवि निरखत बाढ्यो मन आनन्द॥

काफी—तिताला

कृष्ण नाम है सारारे मूरख नहीं जानो।
विषय वासना भूल रहो है बांध्यो मोह के जालरे॥
वेद पुराण श्रीभागवत भाषत हरि भजि उतरे पाररे।
जप तप तीरथ नेम धरम व्रत श्रीवल्लभराजकुमाररे॥

मुलतानी—तिताला

प्यारो बतियाँ मानले रङ्ग भीनो रतियाँ जाय।
जो दिन जाय आनन्दमें आली सो दिन आवत
हथोयां धाय॥
इतनो अरज मेरी मानले प्यारी प्यारिकों रस
रतीयाँ बताय।

श्रीवल्लभ पियको जीवन प्यारी प्यारे को काहे न
छतीयां लगाय ॥

राग जङ्गला—तिताला

प्यारे को समझायेरि सौ सौ बार ।
इतनी अरज मेरी मानलै प्यारे सति जाय मोतिन
हार ॥
मोतन मनको तुंही मालक राखूं होय को लार ।
लागी लगन छूटे नहीं वल्लभ में तो प्यारी तेरे नाल ॥

कजरी

प्यारी मेरा लुभाना मन तोरे अगना ।
आधीरातके पिछले पहरे प्यारी मैं देखा तोरा सपना ॥
रतन जड़ावके हार बनाऊं कर पहरूं होरे कगना ।
वल्लभ पीय को जीवन तूंही निसदिन नाम तोरा
जपना ॥

राग बरवा—ताल खेमटा

कुआ पानी न जइहों मेरी पतली कमर लचकाय ।
घर बाहर जब निकसूंरी आली
प्यारी देखि देखि मुसकाय ॥
हाथ जोड़ कर बिनती करत है प्यारी हाहाकरे
परे पांय ।
मकुच रहो मैं वासुरी आली प्यारा देखि देखि
ममिकाय ॥

राग बरवा—ताल धमार

प्यारी लागे हो प्यारीजी तोरी छोटी छतीयां
छोटी छतीयां आई बीन मतीयां ।
दरस दिखायके मोह लियो सब तेरे फूल झरत
सुन्दर बतीयां ॥
तो विन छिनन सुहावे न मोकों कैसे कटे प्यारे
दिन रतीयां ।
वल्लभ पीयाको वल्लभ तुंही आलि भई प्यारी
उनमतियां ॥

देश—खेमटा

छबीली प्यारी मन मेरो मोह लियो ।
एकतो सुन्दर वेणी दूजे मोठे नैना वल्लभ चित हर लियो।

बिहाग—खेमटा

प्यारी तेरे नैना जादू भरे मनसुख हरन अरे ।
समझाए समझे नहीं यांते दिन दिन होत
खरे हा खरे ॥
दरसन बिन अकुलात पल छिन घरी घरी कल न परे ।
श्रीवल्लभ पियको प्राण प्यारी दुख मेटे सुख करे ॥

२

पिया मुख जीवत मतवारी भई मैंतो देखतही
सुध भूल गई ।
मैं जानू पिया मोहि मिलेंगे पीयाके मिलन को
हों गई हों जो गई पीया हम जो नई ॥
तन परसो दुख विसरेंगो प्यारे जबतें कंठ
लगाय लई उधन नाह दई ।
श्रीवल्लभ पीयाको प्राणप्यारी जो तन मनमें
प्रेम भई पीया प्रीत नई ॥

सिंधी ठुमरी—ताल तिताला

प्यारे पीया परदेश गमन कियो तबतें मदन मतावेरे ।
जैसो अधराती तैसो जेठ दुपहरी मितवा क्यों
नहीं आवेरे ॥
सास ननद मेरो घरमें नाहीं या समय बन आवेरे ।
तब आनन्द होय मन माहीं जब वल्लभ आन
मिलावरे ॥

२

सजि सिङ्गार प्यारी बन बैठी प्रीतमको चित चाहेरी ।
नख सिख रूप निहार दर्पण में चकित भई
उठि धावेरी ॥
तारे गिनत गिनत में हारी तन में मदन मतावेरी ।
सग जोवत जाती निश सगरी श्रीवल्लभ पिय
कब आवेरी ॥

[illegible]

और सिङ्गार सबै पहरूं बीच पहारे दई मोरे हरवा ।
बारा बरस पाछे सइयाँ मोरे आइला बीच परो दई
मोरे हरवा ॥

विहाग ख्याल—तिताला

नन्दका निगर अतिहो ढिटोना श्याम सलोना
रीझ रिझोना बाको चितवन में है टोना ।
रूप उजागर रसके सागर गुणआगर नटनागर
रसिक प्रीतम मन मोह लियो है मोहे ना भावे
खाना पीना सोना रहना भौना ॥

झिंझोटी—तिताला

तुमसो लागिला मोड़ा मन मनड़ा कलन परत
घरी पल छिन साँवल वालो गोरी हो ।
विरह विथा को में मारी मरत हूं विन देखे जीय
धीर न धरत एरी गोरीहो ॥

टप्पी ठुमरी—ताल तिताला

सांवलीया प्यारा सइयाँ मोरा जावे परदेश ।
गोड़वा में परी परी सइयाँको मनाऊं तुम मत
जावो पी विदेश ॥

२

गढ़ पर किन बहाई नवरङ्गीया ।
राजाभो आए बारो बाबूभी आए आए अमान सिंह
रङ्गीया ॥

जयजयवन्ती—तिताला

प्यारे सुगनारे वारी लिले जाय ।
दाना खाते पानी पीते बोलत मधुर सुहाय ॥
चन्दापुर हम खेती कइलूं सूरजपुर खलीयान ।
एटोक जोवना के बैल बनावूं सइयां कों
करिहों किसान ॥

२

प्यारे मों उमरीयारे योंही बीती जाय ।
आप तो राजा नगर कों सिधारे हम लख जोग पठाय ॥

झिंझोटी—तिताला

नैन कटरीया ने मारारो मेरी जान
नामें मारूं छुरीय कटारीया न बरछी तरवरीया ने मा० ॥

२

धराय देती दोय झूलनी तुम काहे कों रूसो जाय ।
बाबुल विदा करो मोरी काहे कों वलमा रिसाय ।
घरमें भौजी डोलीया सँवारे बाहर चार कहारवा ॥

अब तोह तोहैन पइरूरे करके कगना सइयाँ के
अङ्ग चुभ चुभ जाय ।
लोने सुलोने पी श्याँम सुन्दरवा पीठ नरम पर
चुभ जाय ॥

विहाग—जयजयवन्ती

ढुरक गईरे मोरे सिरको मटको नन्दनन्दन
धर बहीयां झटको ।
जात हती वृन्दावन सजनी लपट झपट गहे
गान खटको ॥

विहाग—जङ्गला

बाजोरे वृन्दावन वंशीहो ।
झनक सुनत सुध बुध सब विसरी लागो प्रेम रङ्गसो हो

२

सुरक गईरे मोरे कालीटी सुरकोरे ।
जावो नन्दलाल पीया हमसे न बोलो गुञ्जा सुरक
गई चुड़ीयाँ करकोरे ॥

मुलतानी—धीमा

मन मोरी सजनी वंशी मधुर सुर वसकी ।
श्रवण सुनत सुध रही नहीं तनकी हंस वस कर
अपवसकी ॥
बात कहत सुनो नन्ददुलारे यह गउअन व्रज
को घेरा ।
एसो समय बहुर नहीं पइयो कदम तरे धर मटकी
बतीयाँ करो रस वसकी ॥

३

मन मोहन मेरी अङ्गीया केसर रङ्ग डारी ।
फागु खेलन आए नन्ददुलारे ग्वाल बाल सब घेरा ॥
भर पिचकारी मोरे मुख पर मारी भींज गई तन
सारी मोरी ॥

राग कालिंगड़ा—तिताला

हमसें नजरीया काहे फेरी हो बालम् ।
हाहा करत हूं पइयाँ परत हूं वारे वारे जाऊं
सौसौ फेरीहो ॥

मुलतानी—तिताला

मइयाँ मोकों सालुडा रङ्गायदे अनमोलनो।
सुनरो रङ्गायदे रङ्गीलो चटकीलो मोवनाको नारो
लगायदे॥

२

दौड़ी दौड़ीरे लागो विछुवा काटारे काटारे काटारे।
आधी रात के असलेमें विछुवा बैठा डवमें आय हाय
उयहय काटारे॥
वैद बुलावो मोरा नाड़ो दिखलावो कड़ कड़ कड़
चुड़ोया बोले हाय हाय उय उय काटारे॥

३

पचरङ्ग महदो ल्यावरे अरे रसमालो के कोहरा।
मनमोहन पोया ल्याहल चढ़ोया अरे नोरा बना
के घर चावरा॥

राग प्रदीप—ताल अधनिमा

चिलम भरत मोरी जरली चुटकोया मइयाँ
निरमोहीयाके साथहो।
आब बहँ पुरवैयारा ननदो गोहटा न सुलमत आगहो॥
नान्हेसे मोरे मइयाँ चिलम शब्दलि जरगई हो
नरम करेजहा।
आगी लगाऊं कायरो तेरे कायरनुवा जहवा
सुरतीयां न हाय हा॥
अगवा सुलगावत हाथ थकोलि पखवा भकझत
कर दीयहो।
बाबा जो दिहले नोमन सोनया माई ल्या दिहल रे
पटोरहो॥
माई जो दिहले चढ़ने कों घोड़वा भाजो
महुरवाके गोठहो।
नोमन सोनवा में नाउिन खैहाँ फट जैहे लहर
पटोर हो॥
भैयाके घोड़वामें नगरकों टैहों भौजोके अपयश
हो रहो।
पाकल पनोवा तूं खाले ननदुईया पोयउ
सुरगइयाका सुधहो॥

हाली वे डोलीया फन्दायदे ननदुइया कंथ चले
बड़ो दूरहो।
बाबा के रोवले गङ्गा बहतहे माई रोवत जल धारहो।
भाईके रोवल भींजल पटुकवा भाजो कठिन कठोर हो॥
भादों नदीया अगम भई सजनी सूझत न आरन
पार हो।
केवट दईजर वादर दोया न बूझे कौन विध
उतरब पारहो॥
निरगुण सिन्दुरा सगायो रे वाबुल सबों मे भरा
तो मागहो।
सांचो भव फिरायोरे वावुल गांठ दई निरङ्कारहो॥
अबके गवनवा फिर नहीं अवनवा भेटों सखा
एक बारहो।
कहे कबीर मोरे नैहर छूटे अपने मइयाके बलिहार हो॥

२

बार बार बृन्दावन जाइबोरो सजनो मोहन
सतावत रारहो।
दधिया के मिस मागे जोवन के दानया केह विध
देहवों मुरारिहो॥
नित प्रति यह मग अवोरे जोवो कमे निभई
करतारहो॥

३

दधिया के भंखल मुवर कन्हैया गहल अचरवा मारहो।
लेकर चोर कदम पर बैठा हम जल मांह उघारो हा॥
नवकचार मेरे दे डालो मोहन कांय जाऊं जनमे
ल्यारो हा॥

प्रदीप—जइंगो

हाथ धनुइया सरे मोहन सान्हा बहुत कुंवर दोनि
साथहो।
मज्जन करत नीर सरजूके सङ्ग साहि लछमन
भ्रात हा॥
छोटे छोटे हाथन छोटो धनुया मारोहे ताड़िका
नाथहो।

करके सिङ्गार पलङ्ग पर बैठी रोम रोम रस भीना ॥
अङ्गियाके बन्ध तरकन लागे जोतन छूटे पसीना ।
आलोरी श्या० ।
आठ मास ना कातिक न्हात शिवका बरत भलाकीना
ए विधना तोरा कहा बिगारा छोटे कंथ मोहे दीना ।
आलो० ॥
अन्न बिना जैसे प्राण दुखित भए जल बिन
तलफत मीना ।
छोटे कँथ की नारि दुखित भई फागुन
मस्तीका महीना ॥
सजनी श्या० ॥

परज तिताला

वैसोरी लागावे राज पानी ।
हौंतो थारो दासी दारी तू माड़ा मायदा अरज
करेछि महारानो ॥

खेमटा—तिताला

मैला दिल मत रक्खो मूरख उजला दिल चाँदनी चौक
दिलकी सफाउकी आई जाम बहेतर दमके हमदम ॥

२

कौन देश देश वे बालमराज बिलम रहेजी ।
इश्क दी वेड़ी वारी ना पहरूं थर थर कांपे माडाजी ॥

परज—धीमा तिताला

मेरा माहीढ़ा झोखे वाली सीया रूड़ा माही झोखे
वाली सीया भूल क्यो गयानो वे मेरा ।
ताँड़ो मिलनदी वारी चाव धनने रीसोरो तूंतो
जोरन जान रमझा वाला मेरा ॥

धनाश्री—ताल जयतिश्री

आज गोकुल में गोपीनाथ कहूं देखे तोको
मोको बतावोरे लोग ।
जोमें जानतो हरि मधुवन जात रखती चरण
धरावोरे लोग ॥
वह शोभा वह रूप मनोहर नटवर वेश
बनावोरे लोग ।
नहि विधना पंख मोहे दीनी उड़के वहां हम
जावेरे लोग ॥

कारे करूं कछु वस नहीं मेरा लोक लाज भई
दुगवोरे लोग ।
कृष्णानन्द में रीझ रहाहों कोऊ वाको
मिलावोरे लोग ॥

राग परज—धीमा तिताला

चञ्चल नैन मतवारे तिहारे क्यों वड़मारे ए दई
मारे कजरारे ।
सीया शोरी तेनु घायलकी तारण अरी
विच डारी मोरे प्यारे ॥

२

सेवारी आज रह जावे संवारी आज गुड़ी रातवे
वीणां कण नहीं रहदा भला वेसीयां ।
सासड़ोया तानु पुत्र भले रामे वन भूलन वेखे
जाव खांता फेरोया पांदे जीवन की थे न लेखे ॥
सासड़ीए समझाय पुरन नहीं उठ जासो पाखे ॥

३

लाल बनोजी जीव महाराज ।
साज केशरोया वागा आया थे म्हारा शिरताज ॥

सोरठ—तिताला

वारी जाऊंरे सांमलिया तुझपे वारना हो ।
मात पिता की बंध छुड़ाई, नन्दराय कीधेनु चराई,
यशोदा भरम भुलानो झूले पालना हो ॥
केशी कंस हतन व्रज रक्षक, अघा बघा तृणावर्त्त भक्षक,
यमलार्ज्जुन और पूतना तारना हो ॥
व्रजमें प्रगट भए हैं जबतें, सबके दुःख गए हैं तबतें,
कूद परे काली दह बिषधर टारना हो ।
इन्द्र रिसाय गयो व्रज ऊपर, कोई न राखन हारो भूपर,
कृपा करो आल्हार कर गिरवर धारणा हो ॥

पहाड़ी—तिताला

दे बताय नन्दलाल प्यारे वंशी कहां विसारी हो ।
मुरली को टेर जगाय बोलावत हमको अति प्यारीहो ॥
हंसी के हिय बलिहारी मोहन सों अधरन
वंशीधारी हो ॥

आज वृन्दावन कान्ह वंशी बजाई।
लोक लाज कुल कान तजी सभी व्रजयुवतिन
उठ धाई॥
रवि शशि थक्यो थक्या जल मारुत भूमण्डल
धुनि छाई।
चकित भए देव ब्रह्मादिक शिवको ध्यान टराई॥
पशु पत्ती अमरा नर मोहे कालिन्दी न बहाई।
कौन मन्त्र पढ़ डार कान्हरते तेरी गति कही
न जाई॥

पहाड़ी—ताल पस्तो

राम कहो राम तेरे मुखमें जबाँ हैं के नाहीं।
जिसको तू कहता है अपना सोभी सुपन है के नाहीं॥
जिसको तू देखे है नजरसे सोभी फजर है के नाहीं।
कुछ नहीं करता है उसको कुछ भी मिलता है के
नाहीं॥
जानाहैं रहनाहै नाहीं कालबनी कयामत के नाहीं।
उलफती महोब्बत इश्क उससे करनाहै के नाहीं॥
हाहा कर कहता हजार दिल तू माने है के नाहीं।
तिफलगी खोके जईफ होके समझै है के नाहीं॥
बे अकल कहता है कल पल तुझे कल है की नाहीं।
नेक नामी की फिकर अबभी करना है के नाहीं॥
लाखोंही इस तख्तये आए हस्मत की हे का नाहीं।
खाक भी पाते नाहीं गवांके हुवेहैं के नाहीं॥
गुलजार चार रोज सिर पर जोहे के नाहीं।
बोलते से बोलो बोल प्रेमरङ्ग है के नाहीं॥

२

मदनमोहन बिन देखेरी सजनी घर अगना
न सोहावे।
जब देखत तब होत चैन जीय बिन देखे अकुलावे॥
चित चढ़ रही है साँवरी सूरत उर ध्यान नहीं आवे।
जानकीदास विलास सकल सुख जो पिय
दरस दिखावे॥

जयजयन्ती—तिताला

मन बसमें नाम जपाय करत रघुबरको अनुराग
अनोखो।
गरभ बासते अपनो कीनो अपनो प्राण तन
मेरो पोखो॥
भोर परे भव टारत तुरतही सुख सम्पत
पहुँचावत चोखो।
प्रेमरङ्ग कियो भगत जगतमें निजपद पावन
को गयो धोखो॥

२

जगमें दीखत कोई नहीं देख सब जग देखा
राम तुमही।
लख चौरासी भेष बनाए जो जैसो तुम तैसे वही॥
जहां जिय जात तहां तुम संग हो जान देत चले
जाहु कहीं।
प्रेम रंग भक्तन सों परते करमनके बस वहत नहीं॥

३

माई आजतो बन वंशी बाजी नन्दकिशोरकी।
एक फिरे दौरी दौरी एक ठाढ़ी बाही ठौरी
एक चली हाली हाली जैसे गत चोरकी॥
एक सखी आवे जावे एक सखी तान गावे एक वस्तर
पहरे आधे साधी ओन चन्द्र चकोरकी।
रास रच्यो व्रज माहीं वृन्दावन तेहो ठाहीं
सूरदास निरखि छवि नित वाही ओरकी॥

४

गेंद चुँगई माई काहूकी न आयके।
करकी मुरली लीनी काहू समय पायके॥
कानन की कुण्डल लीनी मुकट जरायके।
चोरनके भाग जागे येही सुख चोरायके॥
सूरदास मदनमोहन हरिगुण गायके।
वृन्दावन कुञ्जन मध श्यामा श्याम रिझाय के॥

५

वंशी बाजो साँवरे की कालिन्दी के तीरहै माई।
हौं निकसी सिर धर मटकी भरन जमुना नीर माई॥

चल न सकी भूली मैं मगकों व्याकुल भया है शरीर।
प्रेम के वस भई मीरा मजनो तासुन भींजि चीर ॥

६

मान न कोजि अपने पीया सों मान लीजिये
राधा रानी।
तुमतो महाप्रवीण सकल गुण यह विनती मेरी
मान मयानी ॥
विपिनविहारी कुञ्ज बुलावत चित सनेह रितु
तुम उठानी।
करिए ख्याल खुशाल रात दिन राम विनाम
सकल मन मानी ॥

७

राजत कुञ्ज निकुञ्ज भवन में सुख विलसत मिलके
पीया प्यारी।
मोहनी रूप धरे मनमोहन शोभित लोभित लाल
निहारी ॥
लजत फिरत सैन मैन लखि मृदु मुसुकान विंव
मम छवि भारी।
निशदिन रसिक खुशाल करत है भाउन लला
नन्दनन्द अपारी ॥

८

नैन लगे व्रजराज राज से छुटत ना सखी छुटाएरी।
करत चपल रस केलि रात दिन भरे नेह उमगायेरी॥
लख लख ख्याल खुशाल लोभाने अटके टरे न
टराएरी ॥

९

बसत हैं साधनके मन राम।
कामिनके मन काम बसत हैं सूमन के घर दाम ॥

१०

पर गए किधों काहूके पाले सखी गुरू लोगन के
दुरसों दुरगए।
दिया बारतही किवार लगे हरि आए नहीं न
विथा हर गए ॥
अधरात भई मग आए नहीं हमउमर कों मदया
कर गए।
कहो ठाकुर अवध दिन बीततही हरि आवन कीजो
किधर गए ॥

११

बहोत दिन बीतेरी आली अजहूं न आएरी लाल।
जबतें भवन तें गवन कीनो भयो है मन विहाल ॥
नेकन सुरत लई पिय मोरी पाती हू न पठाई हाल।
श्रवण सुनत जगराज दास प्रभु मोहन वचन रसाल॥

१२

सब सखी आस करत प्रीतमकी हमतो निराल
भई वृन्दावन बसके।
जङ्गलमें कुटी डारों वसन उतार डारों अङ्ग में
भभूत डारों दोय कर घसके ॥
आली ऊंचे ऊंचे धाम देख विरह सतावे मोकों
सखी समझाके राखे चोर आंखें कसके ॥

१३

अपने हाथन हांकत रथ को रथ बैठे रणछोड़जी
आये।
लच्छी रथ पर आप सारथी तुरी कलँगी छवि
झलकाये॥
चीरा पटका और अङ्गरखी कलमल कान पटा
कैसेहो आये।
कोखमें वहो भक्त के कारण प्रभु बनिया को भेष
बनाये ॥
झांकत झांकत द्वार लग आये तहीं नरसी जी
नाचत पाये ॥

१४

कौन कहां तें तुम आए कहा तुमारो नाम है।
कौन कौसि के चाकर कहियो कहां तुमारो गांवहै ॥
पुरी द्वारिकासों हम आए नरसी हमें बुलावहै।
चाकर तो नरसीके कहिये साँवलिया साह नामहै ॥

१५

सब विध काज सवाँर विदा भए गोविन्द पियारे ।
पुरके लोग निकट सब ठाड़ो कर जोरे विनती
उन मारे ॥
कहै सुने को बुरो न मानो हम नरसीजी दास तुमारे
सतयुग त्रेता द्वापर कलियुग भक्तनके आधीन
हैं प्यारे ॥

१६

जगन्नाथ वलभद्र सहोदरा चक्र सुदरसन रटरे ।
ब्रह्मा शेश महेश शारदा पारन पावे भटरे ॥
मच्छ कच्छ वाराह अवतार रूप धारो जों नटरे ।
नरहरि वामन परसराम मुनि रामकृष्ण भए भटरे ॥
मा हिंसा परमोधरम इति वाक्य पर गटरे ।
वृन्दावन के वासी महाप्रभु कलको होय परगटरे ॥

इति श्रीविहागरागः ।

## अथ मङ्गलाचरण

श्रीकृष्णाय नमस्तस्मै सच्चिदानन्दमूर्त्तये ।
रूपनामविभेदेन जगत् क्रीड़ति ब्रह्मणि ॥१

या पूर्णचन्द्राधिकसुन्दरास्या
या शुद्धचामीकर-देहकान्ती ।
या कृष्णवक्त्रोत्सवपानमत्ता
श्रीराधिका मङ्गलमातनोतु ॥२

तथा च गीतगोविन्दे ( १।१ )—

मेघैर्मेदुरमम्बरं वनभुवः श्यामास्तमालद्रुमै-
र्नक्तं भीरुरयं त्वमेव तदिमं राधे गृहं प्रापय ।
इत्थं नन्दनिदेशतश्चलितयोः प्रत्यध्व-कुञ्जद्रुमं
राधामाधवयोर्जयन्ति यमुनाकूले रहःकेलयः ॥
अंशैः स्वैर्महदादिभिर्महदिदं निर्म्माय विश्वं पुनः
स्तस्मिन्नेव चराचरेऽनुभजतां निश्रेयसप्राप्तये ।
ये ये तु प्रतिभूर्भुवः स्वयमहो नानावतारैः कृता-
स्ते ते हन्त जयन्ति शश्वदजयोः श्रीकृष्णयोः केलयः ॥

## अथ भैरवी

संगीतरत्नाकरे—

सरोवरस्थे स्फटिकस्य मण्डपे
सरोरुहैः शङ्करमर्च्चयन्ती ।
वीणाविनोदी कमलायताक्षी
पीताम्बरधारिणी भैरवीयं ॥

तथाच सङ्गीतमकरन्दर्पणे तथा सङ्गीतदर्पणे—

स्फटिकरचितपीठे रम्य कैलासशृङ्गे
विकच-कमलपत्रैरर्चयन्ती महेशं ।
करतलधृतवीणा पीतवर्णा मृगाक्षी
सुकविभिरीयमुक्ता भैरवी भैरवस्त्री ॥

रागिणी भैरवी—ताल चौताल

धनिसासारेगमपधपमगरेसा ।
मपधनिसानिसागरेसामगरेसानिधपमगरेसा ॥

रागिणी भैरवी—ताल धीमा तिताला

सारेगमधपमगमगरेसाधनिसामानिसारेगमगरेसा ।
गमधधनिसामानिधपमपधपमगमनिधनिधपमग ॥

रागिणी भैरवी—ताल तिताला

सारेगमधपमगधधपधमपगमनिधपमग ।
मपधनिसाधसागरेसारेसानिधपमगरेसानिसा ॥

२

निसगमनिधगमगरेसागगरेसानिसाधधनिसारेगम
पमगरेसामगरेसा ।
मममधधनिसानिसाधनिसारेगमपम
गरेसामगरेसानिसा ॥

३

निसारेगमपमनिधपमगरेसा ।
मधनिमारेसागरेसामगरेसानिधपमगरेसा ॥

४

सारेगमपमधनिनिसागरेसामगरेसा ।
निधमपधनिसानिनिधधपपममगगरेरेसा ॥

५

धसामपनिपमनिमरेसा ।
मधनिरेगमपरेनिपमसामधरेसागरेसा ॥

परम पगी रङ्गे मेरे धाम मम मुरारि मेरे राम श्याम।
सुर सुर सरस रङ्ग रङ्गे सगरे नगर में सगरे गाममें
मेरे रङ्ग रङ्गे राम श्याम ॥
निसा सगरी रमे मेरे सङ्ग नाना रस सरस मधुर मधुर
राग रङ्ग मगे मगे सामर नाम ।
धन धन मेरे गेह पधारे प्रेम सामरे धन धन
दिन दिन मेरे सराम ॥

( तथा गीतगोविन्दे ५।३ )

रागिणी भैरवी—धीमा तिताला

अस्थायी

हरि हरि याहि माधव याहि केशव मा वद कैतववादम्।
तामनुसर सरसीरुहलोचन या तव हरति विषादम् ॥

अन्तरा

रजनिजनित-गुरु जागर-रागकषायितमलस निमेषं ।
वहति नयनमनुरागमिव स्फुटमुदित-रसाभिनिवेशम् ॥
कज्जल मलिन-विलोचन चुम्बन-विरचित नीलिम-रूपं।
दशन वसन-मरुणं तव कृष्ण तनोति तनोरनुरूपं ॥
वपुरनुहरति तव स्मर सङ्गर-खरनखरक्षतरेखं ।
मरकत शकल कलित कलधौतलिपेरिव रतिजयलेखं ॥
चरणकमल गलदलक्तक सिक्तमिदं तव हृदयमुदारं ।
दर्शयतीव बहिर्मदनद्रुम नवकिसलय परिवारं ॥
दशनपदं भवदधरगतं मम जनयति चेतसि खेदं ।
कथयति कथमधुनापि मया सह तव वपुरेतदभेदं ॥
बहिरिव मलिनतरं तव कृष्ण मनोऽपि भविष्यति नूनम् ।
कथमथ वञ्चयसे जनमनुगतमसमशरज्वरदूनं ॥
भ्रमति भवानबलाकवलाय वनेषु किमत्र विचित्रं ।
प्रथयति पूतनिकैव वधू वध निर्दय बालचरित्रं ॥
श्रीजयदेव भणित रति वञ्चित खण्डित युवति विलापं।
शृणुत सुधामधुरं विबुधा विबुधालयतोऽपि दुरापं ॥

रागिणी भैरवी—तिताला

( गीतगोविन्द ९म सर्ग )

माधवे मा कुरु मानिनि मानमये ॥ (ध्रु)
हरिरभिसरति वहति मृदु पवने ।
किमपरमधिकसुखं सखि भवने ॥१
तालफलादपि गुरुमतिसरसम् ।
किमु विफलीकुरुषे कुचकलशम् ॥२
कति न कथितमिदमनुपदमचिरम् ।
मा परिहर हरिमतिशय-रुचिरम् ॥३
किमिति विषीदसि रोदिषि विकला ।
विहसति युवति-सभा तव सकला ॥४
सजल-नलिनी-दल-शीलित-शयने ।
हरिमवलोकय सफलय नयने ॥५
जनयसि मनसि किमिति गुरुखेदम् ।
शृणु मम वचनमनीहित-भेदम् ॥६
हरिरुपयातु वदतु बहु-मधुरम् ।
किमिति करोषि हृदयमति-विधुरम् ॥७
श्रीजयदेव-भणितमतिललितम् ।
सुखयतु रसिक-जनं हरिचरितम् ॥८

( तत्रैव ५म सर्ग )—

रतिसुख-सारे गतमभिसारे मदन मनोहर-वेशं ।
न कुरु नितम्बिनि गमन विलम्बनमनुसर तं हृदयेशं ॥
धीर-समीरे यमुना-तीरे वसति वने वनमाली ।
गोपी पीन-पयोधर मर्दन चञ्चल कर युगशाली ॥ (ध्रु)
नाम समेतं कृतसङ्केतं वादयते मृदु वेणुं ।
बहु मनुते ननु ते तनु-सङ्गत पवन चलितमपि रेणुं ॥१
पतति पतत्रे विचलति पत्रे शङ्कित भवदुपयानं ।
रचयति शयनं सचकितनयनं पश्यति तव पन्थानं ॥२
मुखरमधीरं त्यज मञ्जीरं रिपुमिव केलिषु लोलं ।
चल सखि कुञ्जं सतिमिरपुञ्जं शीलय नीलनिचोलं ॥३
उरसि मुरारेरुपहित हारे घन इव तरल-बलाके ।
तडिदिव पीते रति विपरीते राजसि सुकृत विपाके ॥४
विगलित वसनं परिहृत रशनं घटय जघनमपिधानं ।
किसलय शयने पङ्कज-नयने निधिमिव हर्षनिधानम् ॥५
हरिरभिमानी रजनिरिदानीमियमपि याति विरामं ।
कुरु मम वचनं सत्वर-रचनं पूरय मधुरिपु-कामं ॥६

श्रीजयदेवे कृत-हरि-सेवे भणति परम-रमणीयं ।
प्रमुदित-हृदयं हरिमति-सदयं नमत सुकृत-कमनीयं॥८

३

पदकल्पद्रुमे—

दामोदर-रति-वर्द्धन-वेशे ।
हरि-निस्कुट-वृन्दा-विपिनेशे ॥
राधे जय जय माधव-दयिते ।
गोकुल-तरुणी-मण्डल-मोहिते ॥
वृषभानूदधि-नवशशिलेखे ।
ललिता-सखीगण-रमित-विशाखे ॥
करुणां कुरु मयि करुणा-भविते ।
सनक-सनातन-वर्णित-चरिते ॥

४

अरे मन किन बातनमें अटको तजत सुभावन सटको ।
साध सङ्गत और कथा भजन कों नाम सुनत हो सटको ॥
निश वासर मतवारोही डोले रूप देख कर मटको ।
रङ्ग रूप यह थिर न रहसी अन्त जायको भटको ॥
तातें तोरे पाय परतहों अब घर घर जिन भटको ।
जोतू चाहे मुक्त आपनो मेंट मदनको खटको ॥
दारा सुत सम्पतिके साथो बिपत पड़े नहीं छटको ।
अन्तसमय कोई काम ना आवे जब यम देगो झटको ॥
काम क्रोध मद लोभ मोहमें आठ प्रहर रहे लटको ।
बारम्बार तोहै समझावों अपनो पूरो हटको ॥
काल बलो तेरे शिर पर खेले तिन सगरो जग गटको
मानुष जनम बहोरि नहीं पावे लाख तरे शिर पटको ।
चलिये वेग विलम्ब न करिये सुख लख वंशोवटको ।
श्यामसुन्दरको सुमरण करले धरले ध्यान मुकुटको ॥
परम पुनीत वृन्दावन बसवो कालिन्दीके तटको ।
विष्णुदास निश्चय कर पावे दरशन नागर नटको ॥

भैरवी—ताल धीमा तिताला

एरी एक सपना मैंने देखा पोढ़त पोढ़त परभात । आज० ।
सुन सजनी मैं तोसों कहत हूं ध्यान लगामेरी बात ॥
झूंठ कहूं तो राम दुहाहो साँची सोंहों तातको खात ।
लाल लाडलो बैठे परस्पर हँस हँस कर बतरात ॥
रबि शशि कोटि वदन को शोभा युगल मूरत लखि मदन लजात ।
जब रजु श्याम शोभा सुखसागर जों घन से दामनि दरसात ॥
अङ्ग अङ्ग भूषण सोहत सुन्दर वेणो निरख नागिन सरमात ।
अलकन देख नाग मुरझायो लोचन पे मिरग लोभात ॥
कटिकेहरि नाशिका शुक श्रवणन के पल जात ।
नख ऐसे दमकत नागन से चमकत अधरन लाल से लगात ॥
पीताम्वर सारी पचरङ्ग पगोया सुरङ्ग परी या रङ्गमें चबात ।
करसों कर जोरें अङ्गुरी मरोरें अङ्गवाइ तोरेले जंभात ॥
अङ्कन भर भर लेत लालजू कुसुमसेजके रहे कुमलात ।
कर विनोद विहार विहारी मन्द मन्द मुसिक्यात ॥
यह सुख देत नींद उचट गई जागत भई तब नजर न आत ।
विष्णुदास प्रभु प्रिया विन देखे निशदिन कछू न सोहात ॥

रागिणी भैरवी—ताल जयतश्री

बार बार समझाय रहो मैं मान लेरे मन मेरो कहोकों ।
सुख दुख सों बीती सों बीतो याद न कर बरबाद बहो कों ॥
एक ब्रह्म देखो सब जगमें छोड़ कपटको गांठ गहोकों ।
जानकी दास सुमर श्रीरघुवर गई सों गई अब राख रहोकों ॥

राम गुमानो साड़ो पीरन बूझ दावो ।
तेंड़े दरस विन व्याकुल रहदे जानकीदास फकीर
न बूझ दावो ॥

भैरवी—तिताला

मन हरिसुमरण सों लागरे अरे और बातन सों
भागरे ।
मानुष जनम वृथा क्यों खोवे जन्म जात जैसें फागरे ॥
या संसार रयनका सपना सोवे कहा अब जागरे ।
विषय वासना स्वाद जगतके सब जियते तू त्यागरे ॥
विष्णुदास सुख जो चाहे हरिचरणन चित पागरे ॥

भैरवी—धीमा तिताला

काई गुना में थारो कियो जो क्यों हमसे दिल
एंच लियोजो ।
कौन लगा रिपु कान तिहारे जिन तुम कों बहकाय
दियोजो ॥
सांच कहो तुमरा मन मोहन को तकसीर लखो
है पियाजो ।
विष्णुदास तेरो वरदी कहाँटो ऐसा न कीजे
कठोर हियाजो ॥

२

बात कहो सांचो मोरे प्यारे आजको रयन कहा
जो सिधारे ।
अञ्जन अधर भाल महावर पीत वसन तज
नीलाम्बर धारे ॥
हार चुभे मोतियन उर ऊपर कङ्कण पीठ प्रगट
चुभारे ।
सूरश्याम प्रभु वहाँही जावो जाके तन मन अङ्ग
लमारे ॥

३

भली रतियाँ सखियाँ आज सुन्दर अङ्गसो अङ्ग
जुरे यदुराई ।
मनमोहन बड़ भागन पाए आज रङ्गीली रात सोहाई ॥
सब विध आस पूजी मोरे मनकी अखिललोकपति
पीतम पाई ।
कृष्णदास की इच्छा पूजी छतियां हरिके हाथ छुवाई ॥

भैरवी—तिताला

कृष्ण नाम सुमरो मन मेरे कटे कलेश दुख पाप
जरे तेरे ।
ब्रह्मके ब्रह्म ईश ईशनके तन मन जपले सांझ सवेरे ॥
यह संसार सार एक नामहै तासों होय भवसागर
पार मेरे ।
सूरदास सुमरण कर निशदिन आनन्द होय शरण
हरि लेरे ॥

भैरवी—ताल जयतश्री

आज सोहाग की रयनरी प्यारी,
क्या सोवे गो मिलने को वारी ।
आए ढोल बजावत बाजन, बनरी ढाप रहो मुख
लाजन ।
खोल घूंघट मुख देखेगा साजन ॥
सिर सोहै सेहरा हाथ सोहै कगना ।
झूमत आवे नोशा मोरे अगना ॥
कहत कबीर हाथ दर्पण लीज्यै,
दरसनमें झुलवा दीज्यै ।
अब मन माने सोई सोई कीज्यै ॥

सइयां बुलावे मैं जइहौं ससुरे जल्दीसे महरा
डोलिया कसरे ।
नैहर के सब लोग छूटत हैं कहा करूं अब कछू
नहीं बसरे ॥
वीरन आवे गरे तरे लागूं फेर मिलन हो न जानू
कसरे ।
चलन हार भईमैं अचानक रहे बाबुल तोरो
नगरी सों बसरे ॥

सात सहेली तापि अकेली सङ्ग नहीं कोऊ एकन
दूसरे।
गवना चाना तुराव लगीहै जो कोऊ रोवे वाको
न हँसरे ॥
कहै कबीर सुनो भाई साधो सइयाँ के महल में
बसहुं सुजगरे ॥

भैरवी—तिताला

जाग पियारी अब क्या सोवे।
रैन गई दिन काहे कों खोवे॥
जिन जागा तिन माणिक पाया।
हम विरहिन सब खोय गमाया॥
पीया चातुर हम मूरख अनारी।
कबहुं न पीया को सेज सवाँरी॥
मैं बौरी बौरापन कीन्हो
कहैं कबीर सुनो मान मनैया।
तज अभिमान मिलैंगे रमैया॥

२

समझ देख मन मीत पीयरवा आशक होय कर
सोना क्या।
रूखा सूखा गमका टुकड़ा फीका और सलोना क्या॥
पाया होतो देखि प्यारे पाय फिर खोना क्या।
सुन्न सेज सो सुन्न को जानि लखोया और बिछौना क्या॥
कहै कबीर सुनो भाई साधो सीस दीया
तब रोना क्या॥

३

समझ बूझके देखो गुइयाँ भीतर घट को बोलता है।
वल्लभ लाके आपके गुरुको तिन घट भेद को
खोलता है॥
आलम में है आप समाया सो सब घट में बोलता है।
कहत कबीर सुनो भाई साधो कठिन सके वा बोलता है॥

भैरवी—धीमा तिताला

जो कोई हरि रस गावेगा। सोई परम पद पावेगा॥
ध्रुवजो नाम सुन्यो नारद सों बैठ तपस्या कीन्ही।
प्रभु दयाल भए जब वापे पदवी अटलकी दीन्ही॥
गज को पांव ग्राहने पकरो अर्द्ध नाम हरि लाई।
छाड़ो धाम तजि गरुड़ साँवरे वेगही लियो छुड़ाई॥
अजामिल ने अन्त से सुत धोके नाम ज्यो लीनो।
अघफँदन काटे वाहो छिन वैकुण्ठ वास दीनों॥
लाज द्रौपदी उतरन लागी सुमरे कृष्ण मुरारि।
राख लीजे विरद अपने को बढ़ गयो चीर अपारी॥
गणिका गई सुधाम नामते औगुण गनो प्रभुताई।
सुआ पढ़ावत नाम लियो जब वैकुण्ठ पठाई॥
कुबजा काशी करवट लीनो देहहे मारे गारी।
चौरासी तें छूटगई जब नाम धरायो प्यारी॥
कुन्दनपुरकों आप पधारे रुक्मिणी करत सहाई।
भूप जीत कर रुक्मिणी लाए ऐसे हरि सुखदाई॥
भीलनीके बेर जो खाए बिन हिए नहीं आई।
साँचो प्रीत गोपाल प्यारी सों वैकुण्ठ भुलाई॥
चरणामृत में जहर घोलके राणा पठया जाई।
विलपट कर अमृत कीनो मीरा पिया अघाई॥
जन प्रह्लाद खंभ से बांध्यो ध्यान कस्यो वनवारी।
नरसिंह होय प्रगटे नारायण वेगहि लियो उबारो॥
टीटल भंठी महाभारतमें जहां ठठेरा ख्याही।
घण्टा टूट पड़ा तिन ऊपर रक्षा करी चतुराई॥
धना बीज बाय साधनको कीकर कहा आई।
तिन धरने का जागी नाही इतने गेहूं लाई॥
साध आय उतरे सेनाके टहल करी मन भाई।
जन अपने की इच्छा कारण आप भए हरि नाई॥
दास कबीरा लुकाई डौली विप्रन करी चढ़ाई।
बनजारा को भेष धर हरि बलद ले पहुँचाई॥
वामदेव के भोजन कीनो नामदेव प्रतिज्ञा राखी।
मन्दिर फेर भक्त जिवाई भक्तवत्सल हरि साखी॥
विप्रनि मिल ममसत कीनो जन रैदास सतायो।
सुमरण करके अङ्ग चीरके कनक जनेउ दिखायो॥
परजापति की पतिनी लेके आवे पावक लाई।
भूल गए सुत राख लिए हरि प्यावे दूध बिलाई॥

सङ्कट में एक सङ्कट उपज्यो अरज करी मृगनारी।
नाँचत कूदत चलो मिरगणो उबरो शरण विहारी॥
दुरयोधन के मेवा त्यागे मनकी प्रीत न जानी।
साग विदुर घर भोजन पायो सुखसों रैन विहानी॥
नरसी को हुँडी सिकारी भात हार गर लाए।
झाँझताल बजावन लागे रथ बैठे हरि आए॥
गौतम ऋषि ने शाप दियो अपपतिनी शिला बनाई।
रामचन्द्र चरणन रज लागी सो वैकुण्ठ पठाई॥
पीपा कूद परो सागर में दरसन दिए कन्हाई।
छाप लगाय पठायो बाहर निरखत लोग लुगाई॥
कोप्यो इन्द्र व्रजके ऊपर बरषा कीनो भारी।
गोवर्द्धन करमें प्रभु धारि राखे गिरिवरधारी॥
गेंदखेल मचायो मोहन ले जमुनाजी में डारी।
कालीदह कूदे नन्दनन्दन जाय जगायो काली॥
जिन जिन शरण गही तैतारे नाम कहानौं वरणौं।
विष्णुदास सुखजी तूं चाहे राम नाम ले शरणौं॥

रागिणी भैरवी - ताल रूपकातीन

सब घट व्यापक एसा रामभक्ति मोहे दीजिये।
अज महेश बेद चार, नाम अनन्त को करे उचार,
नारद शारद शेष नाग सुमरण निशदिन कीजिये॥
बालमीक और बेदव्यास ध्रुव प्रह्लाद विभीषण दास
शिवरी केवट खगमें वायस अपनो जन मोहे कीजिये॥
पाराशर पुण्डरीक अम्बरीषा,
शुक शौनकादि ब्रह्मादिक ऋषा,
पाण्डवादि भीषमवन्तिदेवा,
जनक वशिष्ठ शतानन्द सेवा,
एसे ध्यान रस पीजिए।
गणिका गीध अजामिल, सुपच कुबजा के असल
दोनो रूपक सदन कसाई और बदासो पाहन
होय पय पीजिए॥
नामदेव और दास कबीरा, रँका बँका बाई मीरा,
द्रौपदी गज और विदुर सुदामा एसो सुयश लीजिए।
गोविन्द परमानन्द चितस्वामी,
कुँभनदास नन्ददास हरिस्वामी,
कृष्णदास चतुर्भुज दास एसे रसमें भींजिए॥
सूरश्याम सूरज प्रभु दासा, नरसी माधो वामदेवासा,
चरणदास सन्तनको सेवक सेवा में चित कीजिए।
भक्तनाभा मनहै भरपूर, गावे गुदर चरण रज धूर,
दास गरीबो तुलसी सूर गिनती कहाँ लग कीजिए॥

रागिणी भैरवी—ताल तिताला

गङ्गाजीका स्तव

सगरज-तारिणि विश्वविलासिनि भाविनि देव-
सुरेन्द्रनुते।
जलभवजन्म मुरारि-हरार्चित-पाद-सरोरुह-हंसगते॥
कलिकृत-कल्मषनाशिनि तारिणि भक्तजनेष्ट-
भावरते।
जय जय हे हरमौलिविलासिनि पाद-सुधामय-
हंसगते॥
हिमगिरिनन्दिनि नेत्र-कटाक्षदभङ्ग-सुलङ्घित-रोषभरे।
जलामृतरूप-विलासिनि नीरज-विचित्रकराकर-
वल्गु परे॥
चिन्तितन्भूषण-सागरवंशज-भगीरथ-पवित्रकरे।
भवभयभञ्जिनि दुष्टनिसूदिनि करुणाभव-स्वभावगुणे॥
मर्दरिपुशेखरि सुन्दरचारिणि भव्यकपर्दिनि भावगुणे।
शशिधरखण्डविदारित-केवल-भालशिरोधर-पाशचरे॥
त्रिभुवनपालिनि मत्त-मतङ्ग-कुम्भसटाकुल-भृङ्गवरे।
सुरवधू-गात्र-विलेपित-कुङ्कुम-कर्द्दम-शोभित-
पिङ्गकरे॥
हेमगिरिकान्त-दुकूल-विभूषित-शोभित-तारक-
हारयुते।
सितमकरस्थित-पादसरोरुह-सौरभ-षट्पद-मत्त-वृते॥
करिवरकुम्भकुचाग्र-विराजित-कञ्चुक-विद्रुम वज्रयुते।
भवजल-दुस्तर-मग्नजनार्चित-पापसमूलकदूरीकृते॥
पतितमहातुर-दुष्करसञ्चर-तूल-महानल-भावगते।

अतिकरुणामयि विश्वविलासिनि शारदचन्द्रकला-
भगते।
विधिहरिरुद्र-सुरवर-किन्नर-भालसकुङ्कुम-पादगते।
तव जल-विचिदुरत्ययनाशिनि पातकतारिणि केलिरते॥
सुरवरलोकपवित्रविधायिनि हिमनख-प्रभु-भेद-नुते।
जगदुत्पत्त्यस्थितिसंहृतिकारिणि कलिकलाभव-
तापहरे॥
सुरहर-विष्णुपदोद्भव-पातकजाल-विनाशिनि मूर्त्तिवरे
भवजनताप-सदागतिपातकजालनिवारिणि शैलकरे॥
तवतटवासिविलासित-वामनयोगिजनार्पिततोरवरे।
सुरवरकामिनी कुङ्कुम-चन्दन-पुष्पफलार्चित-नीर-वरे॥
कलिभयनाशिनि-सेवकपोषिणि दुष्टजनैऽर्पित-
भक्तिकरे॥
भवे महावर्त्ते विषमविषये पन्नगगणैः प्रकीर्णे
तापानां वितयजलधौ मोहनिलये महामोहान्धाख्ये
विगतशरणे पापजटिले महामाये गङ्गे
चरणकमले देहि शरणम्॥
श्रुतौ श्रद्धां बद्धा गुरुचरणवाक्यामृतरसं
मुहुः पीत्वा गङ्गे परमपदयानामलिखितम्॥
शुचि प्रातः मायं यदि पठति नित्यं तव तटे
सुपुष्पैरेकान्ते तव पदनिलये याति विलयम्॥
इति श्रीशङ्कराचार्यविरचितं गङ्गापुष्पाञ्जलिस्तोत्राष्टपदं समाप्तम्।

रागिणी भैरवी—ताल चौताल

अस्थायी

दीजे कृपाल दयाल हमको तिहारो भक्ति
निजचरण शरण करतार।
तुँही आदि तुँही अन्त तुँही निरगुण तुँही सगुण
तुँही है जगत आधार॥

आभोग

एकही अनेक होय व्यापो है जगतमें नानारूप
रङ्ग नाम भेद बहुत प्रकार।
कहुँ जल स्थल कहुँ पर्व्वत कहुँ पखान कहुँ सुर
असुर नाग पशु पंछी कहुँ रङ्गराग सागर होय कहुँ
नर कहुँ नार॥

कुटिल कुन्तल कुण्डल काछिनि कान्ति कुवलय भासरे।
किँवे कुञ्चिताधर कुमुद-कौमुदी कुन्द कैरव हासरे॥
कान्ह कालिन्दीकूल काननं कुञ्जे कुञ्जरराजरे।
किँवे कामिनी-कुच-कुमकुमाञ्चित-कामकोटि
विराजरे॥
कनक किङ्किणी कङ्कनाद कुण्डलाञ्चित अंशरे।
केलि कोकिल कण्ठ कुण्ठक काकली कृत वंशरे॥
केशरीकटि कम्बु कन्दर कुञ्ज केशर दामरे।
कलिकाल कालीय कवले कम्पित दास गोविन्द
नामरे॥

३

तारणी श्रीयमुना श्याम कमलदलनयनी।
दरस परस दोष दूर होत है अघकाटन कौं कैनी॥
सात समुद्रकौं भेंट करतहै भक्ति मुक्तिकी निसैनी।
शरण आए गुण गावत नित प्रति वल्लभ कौं वाञ्छित
फल देनी॥

४

अचलराज करो कोटि वरस लौं चिरञ्जीव रहो
यशुमत तेरो लाल दरस देख भए निहाल मैं जागो
सुख पायो मेरे जिय आनन्द भयो उरन समात है।
जौलों ध्रुव धरणि तारो जीवे तेरो राजदुलारो तोलौं
रवि शशि सुमेर गगन पवन पानी लोमश कोसो
आवल होय यह अशीश दे जात है॥
डिम डिम डमरु बजाए सिङ्गी नाद कर मुखसे गाए
महादेवजी दरशन पाए अलख की छवि निरख
मन्द मन्द मुसक्यातहै।
पाँच वार फेरी कर कछु श्रवण लाग मन्त्र धर
बैजू नाथ कैलाशके वासी प्रेम मगन नाचे ताण्डव लासो
तकथं गात कड़्थुं गा निरतत अपने मन सुख पातहै॥

५

बड़े बड़े नैन लाल लाल डोरे कारे कारे भौंरा नीके
मँड़रातहैं।

अतिरस चातुर भएहैं तियाके वस जाके द्रग देखे
मीन खञ्जन लजातहैं ॥
जोलों देखियत सखो तोलों पाइयत सुख देहके
दरद दुख तेह मिटि जातहैं ।
लाल गिरिधर पिय नीचो नजर किये लाजके जहाज
मानो मोतो भरे जातहैं ॥

६

नाद अगाध बहोत गए हैं साध सुर नर गुणी गन्धर्ब्ब
रच पच गए सिद्ध समार ।
काहून पायो पार कर कर थाके विचार कमल
अम्ब तर शिवश्रवण धार अञ्जनीनन्दन कहे उचार
सरस्वती तरन लगी हिय में दो तुंवा डार ॥
सप्तसुर तिनग्राम इकईस मूर्च्छना बाईस सुरत
उनञ्चास काटतान अंग न्यास विकृत धार ।
छैराग छत्तीस रागिणी ओड़व खाड़व के भेद सुध मुद्रा
सुध वाणी तानसेन करी विनान जाको सूझत
न आरापार ॥

७

चातकचकोर-चक्रवाक-चञ्चरीककुलकाकलि-कलाप-
कलिकाकलोक-कमलं ।
दरदर-विन्दुविन्दुगन्धवन्धगन्धवाहमन्दमन्द
तुलित-लता-विशेष-विमलं ॥
वृन्दावनमनुचलितालिवालिशतया मादधान-
मृतुवल्लभमकरन्द-सकलं ।
सुन्दर-शिरोमणि-मुकुन्दमरविन्दमुखमंतरेण
हन्त नैव यातु जीवनमलं ॥

८

अतिसुख देनी एरी सजनी प्यारेकी मिठीं मिठीं बतियाँ
लागत मोहे अङ्ग अङ्ग रोम रोम रहीयत सोहाग ए।
प्रेमभरी रङ्गरूप रसभरी दोजकी सौंह कहत हौं मैं
तोहै मैं वाहे चाहे वे मोहे मिलिहैं श्याम पूजाए
होनी होय सो होए ॥

करत फिरत मीत मेरो तेरो करताहै राम
गरीबनिवाज ।
सप्तद्वीप तिहुँलोक सकल मध भर तिहारो हिएको
छतराज ॥
लखचौरासी जीव जौन जेते चराचर सबन को काज।
दास श्याम करन शरण आयो राखो सबन को लाज ॥

१०

अचलराज करो कोटि वरसलों चिरञ्जीव रहो
राजाधिराज राजा रामचन्द ।
जोलों ध्रुव धरणी तरुण पवन पानी गगन मेरु लोमश
कोसी आरवल होय मार्कण्डेय आदि ऋषि आशीष
देत जोलों जगमें भान इन्द ॥
गुणी गन्धर्ब्ब किन्नर गावे नारद मुनि वीणा बजावे
ब्रह्मा वेदधुनि करे अमङ्गल सब दूर होवे दुख
दन्द फन्द ।
सिंहासन बैठे शुभघरी शुभदिन शुभपल महूरत
शुभनक्षत्र साध अमृतयोग शुभचन्द रागसागर
मन भयो आनन्द ॥

११

दीजो दीदार होवे करार मन कों तुमहो जगत
के आधार ।
अलख जोत निरङ्कार रच्यो अखिल सरदार भक्ति
मुक्ति दातार तुमहो मधुसूदन मुरारि ॥
तिहारी गति अपरम्पार एकही अनेक ह्वै व्यापो
संसार तुंहो ब्रह्मा विष्णु त्रिपुरारि ।
तुंहो आदि तुंहो अन्त तुंहो सब जग भरपूर रह्यो
रागसागर के प्रभु निरञ्जन निरविकार ॥

१२

सुन्दरमृगनयनी कामिनी रूतत मानत पतिसङ्ग ।
भुज पर शीश कपोल दशन सध कुच पर कञ्चुकी तङ्ग॥
जाँघन पर जाँघ मुख तँबोल अधरन पर टपकत रङ्ग ।
यह भाँविन के सुखदे सुखले रङ्ग लावो लाज केल अङ्ग ॥

१३

मेरी सुध लीजो तुमही सबेरी हरि गोपाल तुम
मत कीजो देरी।
मन इच्छा सबही पूरण करो हरि मोहि आसरो
शरण हूं तेरी ॥
गीध व्याध गज गणिका अजामिलादिक पतित तुम
तारे काहे भूलेहो हमरो बेरी।
रागसागर प्रभु आसरो तिहारो चरणकमल में
चित उरझेरी ॥

१४

अचलराज करो लाख वरस लों कायम रहो
महम्मदशा अकबरशा पातशाह कों सोहत छत्र
तखत सब देश देश तें लीजे खेरात।
अनेक जशन नोरोज करोर करोर होए एसेही
जैसेही शुभ नखत जागे सब दुनिया के भए मनके
काज चात ॥

१५

भेदन सुर सप्त सुरनके पावे जब तब गुरुनकी सेवा
करे जीव अपनेकों।
साँचे गुरुन सों सीखे जो आवे विद्या नीकी तोकों
गुरु ज्ञान ध्यान कर वाह्नकों मन में तब गुणीयन
कहे वाकों ॥

१६

आज मेरे भाग जागे पिय भोरहीं सुध लई।
इतनो भई निहाल पिय तुमपे वल वल गई ॥
तन मन प्राण तुमहो निश दिन तुमरे रङ्ग रङ्गई।
तानसेन प्रभु तुम चतुर शिरोमणि रस वस
तिहारे भई ॥

१६

बीतत हम पर जैसे हो हमसों कहत हो रावरे।
काहे तुझे और पहचाने हम जानत जहाँ जावरे ॥
रैन दिना मोहे कलन परत है तूं तूं लो लावरे।
शाह बहादुर तुम बहोनायक हमसों भए लड़ वावरे॥

तखत बैठो महाबलो ईश्वर होय अवतार।
देश देश के सेवा करतहैं वकसत कञ्चन थार ॥
जोई आवत सोई फल पावत मन इच्छा पूरण आधार
तानसेन कहै शाह जलालदीन अकबर गुणिजननके
काज करन कों कियो करतार ॥

१८

रास मका सधु रागन तासु सदा वसो मैनन वे हरसों।
राज मका निशिवासर से रसता लखसों अखियाँ
सरसों ॥
राम रचौ रसुजाल जहाँजर विषना हलधखे रससों।
रागमें श्याम लसें रचि हासन सों रस ले वसके
मतसों ॥
मारस वाणी सरा समरा सिसी राम सरामन वा
रससों।
मातन सागो हँसे रस चैन नचै रस में हरि सानन सों॥
मास बड़े महतारि कहाई इच्छा करि नाह बड़ो
वस सों।
माग रचे रमसें सुनिबो समवेनि रुसो सुरचे रङ्गसों॥

भैरवी चौताष्टक-- चौताला

१६

पँचदस साधो गुणी चतुर दिश दरिया।
द्वादश विन घन विचित्र पिगके गरजत सप्तध्याय
तिरोया।
सप्तस्वर तीनग्राम इकईस सुरछना बाइस सुरत
खरीया ॥
उरप तिरप लाग डाट अतित अनाघात विरीया।
आतक खातक स्वरान्तक औड़व खाड़व सम्पूर्ण
बैजू करीया ॥

२०

चन्द्वदन प्यारी बैठि सिङ्गार करत हैमचौकी
मध्य प्यारी धरे भूषण साज।

नृत्यकार निरत करत समसुरन होत गान ता बिच
प्यारी लीनो मोठी तान बजत साज ॥

२१

भए रवि उदै होत आए हो भैरवी से लागत
भए रमणी वस प्यारे।
भैरवी तान मुरली में बजावो रिझावो वाही
बिया रैन के जागे नन्ददुलारे ॥

भैरवी—धीमा तिताला

अधम उधारनी जय श्रीगङ्गा।
दरस परस अघ दूर होत हैं सदा रहत शिवके
सहसङ्गा॥
वामन चरण परसके धाए सगरवंश पावन भए अङ्गा।
वल्लभ निहाल भए जबही तें छवि निरखत मन
उठत तरङ्गा॥

२

प्यारो मुसक्यान लियो मन मोही।
प्यारो आज जोही प्यारी तुह्मारी वोही॥
प्यारी छवि देखि चकित भयो चन्दा तो पटतर नहीं
है कोई।
प्राणजीवन मुरारि वस प्यारी पिय हिय तो
गलमाला पोई॥
प्रेमकथा जानि सोई वल्लभ जापर बीती होई॥

भैरवी—जल्द तिताला

प्यारो तेरे मनमें क्या जो मोहाई।
रत्ती रत्ती जोड़ी बढ़ात दिनन ते तोड़त लाज न आई॥
निरमोही हो रही वेदरदी यह सिख कौन सिखाई।
तेरे जियको तूं जाने प्यारी वल्लभ और निभाई॥

भैरवी तिताला

दिलजान मोरो जानो तोसों लागी अँखियाँ निमानी।
तेरो ध्यान निशिवासर मेरे तैं क्या मन में ठानो॥
अपनो जानके किरपा कीजे नेकहु दया उर आनो।
वल्लभ पियको जीवन कहिये सदा रहूं गुणगानी॥

भैरवी—जल्द तिताला

किसनू कहीरे मैंड़ी जाई दीलों दी गला।
सोनेदे अँदर हूकें उठदी बिरह सतावे मैनु आई दिला॥
रात देहाड़े कल नहीं पड़दी उसनु वेखणदी चाई।
वल्लभ पियको प्राण पियारो वेगि मिलोरी मैनु धाई॥

भैरवी—तिताला

सजन बिन बहुत रहीरे पछिताई।
मैंड़ा दिलवर रूसि रहाहै कोई लावोनी समुझाई॥
कहीरे दशा सब नाड़े तनदी बरव रात दिन जाई।
वल्लभ पिय पर रीझ रही हौं उस बिन कुछ न सोहाई॥

२

प्यारा मेरा सुनदा भी नाहीं फिरियाद।
बिरहदी मारी मैं बन बन कूकों वल्लभ करदा
नाहीं याद॥

भैरवी—ताल खेमटा

प्यारी ना जानू जादूसा क्यारे किया तन मन रस वस
कर जो लिया।
नैनवान दिये उर माहीं मोने घायल वे मार किया॥
रैन दिना तलफत जिय मेरा बिन देखे कल नाहीं
हिया।
वल्लभ पिय पर किरपा कीजे दरस दिखावो
सुख पावे जिया॥

२

प्यारी जान सफरी ज्यों तलफे हिया।
प्यारी मिले सुख पावे जिया॥
महाकठिन बीती निशि सगरी सुमरण करत विहान
किया।
तुंही प्राण तुंही ध्यान एक तन मन धन सबही
प्यारी तोहे दिया॥
प्यारे जियको प्यारो वल्लभ तो समान नहीं कोई
तिया॥

भैरवी—सुरफाक्ता

तननननन तन दिरना तदानी दोस्त।
नादृद्रदानी तंद्रद्र धितलाँ तुंद्रद्रदानी॥

जो में कभी आवे जाइ जारे मित्रवार ।
पास बैठा जिसे चाहे जगा न दीजे यार ॥

भैरवी—तिताला

मित्र बिछोहो अतिहो कठिन है वे जिन दे करतारी ।
जब सुधि आवे प्यारे तेरो बरसतहै नैन वारी ॥
काठ रुखे तन व्यापत प्यारे युग बिछुरे मरे सारे ।
वल्लभ पिय अब मिलहै प्यारो सदा रहूंगो लारे ॥

भैरवी—जयतश्री

होरी खेलनकों प्यारो आवोने हमारी गलीरे ।
केसर रङ्ग उड़ावों मन मान्यो फूली गुलाब की कलीरे ॥
अबीर गुलाल की उमड़ घुमड़में घूंघट ओट चलीरे ।
प्यारे पियको प्यारो वल्लभ अङ्ग सों अङ्ग मिलीरे ॥

भैरवी—तिताला

प्यारी चलोनी निकुञ्ज वने रङ्ग ठने तत बीतत
घिखर बजाय घने ।
सप्त तीन इकईस बाईसो छत्तीस छत्तीस गाय गुणे ॥

भैरवी—लक्ष्मीताल

वारी वनवारी बृन्दावन सखीपति सखापति करत
रास गोपाल ।
नृत्यकारी झनकारी बजे गत ध्रुमङ्ग कट धिधिक
धुम तक तकट तान ताधा ॥

भैरवी—गणेशताल नव

मनमोहन मनमानो यातें तू प्रवीण सयानो ।
सुन्दरवदन चन्द्रकला लजानो तोसो तुहीं तिया
और नाहीं तिहूंलोक सानो ॥
तानसेन चिर चिर जीवो एसो प्रीत रहो जोलों
जमुन गङ्ग पानी ॥

भैरवी—रुद्रताल

आरे श्याम मोरे घर तू मनमोहन मेरे मनको प्यारे ।
तुम बिन मोकों कलना परत है मुरली टेर सुनारे ॥

भैरवी—चौताला

उठ भोर चल किधों मेरे आँगन प्यारे कौन तियन
सङ्ग सरसाने आए होजू ।
चञ्चल चरण गतिमन्द चलन देख दृगन मिले मेरो
होयरा सिराए होजू ॥
जोई करो तुम निडर अनत जाय सरस रङ्ग रस
मनके भाए होजू ।
जाहिकों भाग ताहो अङ्ग लाय लई अनत विलँबे
जाय कहूं मन ललचाए होजू ॥

भैरवी—ताल रूपक

बना व्याह ले चल्यो माई चन्द्रमुखी बनरी कों
घरले आय ।
सूनो मन्दिर कहे वाको हमारो अपनो अपनो
घर बसाय ॥

२

आदेश कर गुरुकों जो गुरुनके गुरुकों ब्रह्म
गुरु कों तामों सप्तसुर तीन ग्राम आवे सुरभरकों ।
इकईस मूर्च्छना उनचास कोटि तान अस्थाई सञ्चाई
अलंकार बैजू प्रभुके चरण धरकों ॥

भैरवी—ताल सवारी

फुलवन सेज बनैहूं करिहूं सिङ्गार पिया मिलो
भावतो मोहे आज ।
गावोरी बधावा सब सखियन मिल सङ्गत सों मेरे
घर रच्यो काज ॥

२

आहे नाद्रदीमदीमतन दिरनायललीयललीयला
यल्लायललेतनजे आशकतां वेगस्तम्वरके याव
विस्तादये मनचुं हुवावे तावेरा ॥

३

बेरव्वा मेनु आसरा तुसाड़ा वे रखले साडडो लाज ।
रैन दिना मेनु ध्यान तुसाड़ा रहंदा मेरा मीयाँ
और नहीं कोई काज ॥
चौना मस्ता नादरा आतस नजर कर के अजवद
मस्तोयस आतस नजर कर ॥

भैरवी—चौताला

सारेगमगरेसारेनिधरेसानिधसासानिधनिधपधप
मपमगमगरेसारेसा ।

गमपमधसामानिधपधनिसागरेमामगरेसासा
मानिनिनिधधपपपममममगगगरेरेरेरेसा ॥

भैरवी—धीमा तिताला

धनिसारेगमधधपममगमगरेसागगरेसाधनिसामानि
सारेगमगरेसा ।
गगमधधनिसागमानिधपधपममपधपमगम
निधनिधपमग ॥

भैरवी—तिताला

निनिनिमगमधनिधगमगरेमागगरेमामगरेसानिमा
धधनिमारेगमपमगरेसामगरेसा ।
मममधपधनिसानिसानीसाधनिमारेगमधप
मगरेमगरेसा ॥
मपमपमधसानिसागरेसानिधपगमगरेसागरेसा ।
मासानिमानिनिनिधनिधधपधपपपमपममगम
गगगरेगरे ॥

२

मसारेगमपधनिधपमगरेसा ।
निधनिधमधनिमासानिधपमगरेसा ॥

३

साँचो कहो हमसे मनमोहन आज कहाँ मारो
रैन जगे हो ।
रङ्ग रङ्गीली अँखियां कहुं देखो कौन रङ्गीलीके
रङ्ग रङ्गे हो ॥
मोतीयन हार चुभे उर ऊपर याहो तें काहूके अङ्ग
लगेहो ।
सूरश्याम तुम वहांही जावो तन मन काहूके प्राण
पगे हो ॥

४

आज सोहाग भलो रतियां छतियां व्रजनाथके
हाथ कुवाई ।
मैं बड़ भागिन हूं तिहुँलोकमें तीनलोकपति
पोतम पाई ॥
देख सखी मुनि मनसों न देखत सो देखत मेरो
गात लोभाई ।
कुवरकों वर वरजोर न माई बसाई मेरे तन
सुन्दरताई ॥
एक नेकन भई कितियां बतियाँ सखियन उमांम समाई ।
रूप अनूप सुधानिध राधा मङ्ग केल प्रेमरङ्ग रमाई ॥

भैरवी—ताल पञ्चमुखी

ताण्डव-नृत्यत-पिणाकपाणि-डिमि-डिमि-डमरु-
वर्षित-वर्णम् ।
जगदीशात्मजः शृणोति शब्दं श्रुति-पटलध्वं
पायूषपानम् ॥
सुरर्षिसिद्धचारण-गायक-यक्ष-रक्ष-विद्याधर-पानम् ।
सनकादिकस्मृतिसारविचारं मुनिराजर्षि-
समाधिध्यानम् ॥
नारदवीणाविद्याविशारद-शारदाश्रयति मुखाम्बुज-
पानम् ।
यक्षपतिविस्मृतिस्वरहस्यः गोविन्दगौरसन्निधि-
पानम् ॥
स्थावरजङ्गमगतिप्रतिबद्धमस्मिताकाशजलाशये
शयानम् ।
सरीसृपार्पितसर्पतिमर्पजड़वजगति जगद्गतो भानम् ॥
आनन्द-उद्गम-विष्णुपरायणचित्तचक्रधरचलायमानम् ।
षट्पद-निर्मितशिवश्रुतिसारं प्रेमरङ्गकृतनित्य-
स्नानम् ॥

भैरवी—तिताला

राम नाम जपले मन मेरे कटत पाप एक छिनमें
तेरे ।
परब्रह्म जगदीश गुँसाई रसना रटले साँझ सवेरे ॥
धन जोवन कछु थिर न रहेंगे कोटि उपाय करो •
बहुतेरे ।
सूरके प्रभु अन्तरयामी ठाकुर हम दास हैं तेरे ॥

२

बेड़ा पार करोवो रामा कठिन धार पार करोवो ।
भवसागरको दीनदयाल दशरथके लाला शरणागत
कोला धरोवो ॥

गीध व्याध गज गणिका तारी श्रीवरी गौतमनारी तरीवो।
जानकीदास निवाणि नू रखले साड़ो जिंद तेरे वार परीवो॥

३

वारवार समझाऊं रे मन क्यों नहीं राम कहै।
विना हरिभक्त जगत दुख पावे शिर यमदण्ड सहै॥
ज्यो चाहै आराम नाम जपतो सुखसों निभहै।
वेद को भेद ज्ञान ज्ञाननकों जानकीदास यहै॥

भैरवी—जयतश्री

वार वार समझावत हूं तोहै मान लेरे मन तू मेरो कहीकों।
दुख सुख सो बीती सो बीती याद न कर वरवाद वहीकों॥
एक ब्रह्म देखो सब जगमें छाड़ कपटकी गाँठ गहीकों।
जानकीदास सुमिर श्रीरघुवरकों गईसो गई अब राख रहीकों॥

भैरवी—धीमा तिताला

गावते हरिकों यश प्राणी ते जग में धन धन गुणी ज्ञानी।
सोई सुखिया सोई वड़ भागी जिनकी प्रीत राममों लागी॥
सोई पण्डित सोई दानी मीठे वचन सबन सों बोले तेजन जगमें निर्भे डोले ते कुलमें ते परम सुथानी।
प्रभुपदरति मन वच क्रम जिनकी चरण धूल राखु शिर तिनकी जानकी दास परमहितमानी॥

२

कृष्णगुमानी मेरे मन वस दावे।
इस जगमें वारो और नहीं भाँदा निशदिन उर विच वही लसदावे॥
वही ध्यान वही मान वही सब वही तन मन धन कुटंब वसदावे।
प्राणपति परमेश्वर श्रीहरि नन्दनन्दन मृदु मुख हसदावे॥

खान पान जग बीच नहीं नादा और सुरत दिल विच नहीं धसदावे।
कृष्णरसिक रङ्ग मूरत वसीली गावत हरि हरि हरि यश दावे

३

राम गुमानी साड़ी पो नजर बूझदावे।
तैंड़े दरस विन व्याकुल रहंदे जानकी दास फकीरन बुझदावे॥

भैरवी—तिताल

राधे वंशी किन लीनी चोर।
चञ्चल चपल नारि एक सुन्दर अबही गई याही ओर॥
हाहा मोय बतावो प्यारी विनती करूं कर जोर।
जानकीदास कों आस पुजावो निरख द्रगनकी कोर॥

२

श्यामसुन्दर गिरिधारी वनवारी धुन वंशी फेर बजावरे।
जैसी बजाई वादिन प्यारे तैसी तान सुनावरे॥
ग्वाल वाल सब सखा सङ्गले मेरी गलियाँ विच आवरे।
जानकीदास रसिक ब्रजमोहन भुज भर कण्ठ लगावरे॥

भैरवी—जङ्गला

लगाय दे मोई झुझाने झुझाने बेड़ा पार।
गहरीभी नदियाँ वारा नाव पुरानी आन पड़ी बिच धार॥

२

मैंतो जोयनु वो तेरा समझाय रहो।
बार बार जोयरा मानत नाहीं समझ समझ पछताय रहो।
जानकीदास श्याम वेदरदो बार बार वलिहार गई॥

भैरवी—तिताला

यारदा मुखडा मेनु भाँदानी भाँदा वे साँवल साड़ो वल आँवदानो जाँदावे।
जानकीदास सोहनी सूरत नजर पड़ी जबसे वो मूरत गल लगणीनु जो चाँदनी चाँह दाव॥
वंशी बजावदा छैला जोर नागर नन्दकिशोर।
विन वेखे कलन परतहै क्या सब क्या भोर॥

४०

तोरी चितवन दोधौं कारे करैया ।
घूंघर वालो अलक भौंह टेढ़ो वलिहारो जाऊं तेरे मनके हरैया ॥

४१

कन्हैया हो नैणा ँाड़े जोर सांवलड़ा नोवाने ।
सूना पांवदा साड़े घर आंवदा खाँवदा माखन चोर ॥
वेख नजर भर घायल कोता हुण लीता चित चोर ।
पुरुषोत्तम प्रभुको छवि निरखत बांके हगणदो कोर ॥

४२

सिपैया हो नैना तेरे जोर ।
कबको में ठाड़ा ठाड़ो अरज करेगां इतनो अरज मेरो तेरो ओर ॥

४३

बिलैया हो नैणा तेरे जोर ।
सूना पावे घर नहीं आवे खावे मूसा तोर ॥

४४

जागी सारी रात बनरा जोवैजो भलावो ।
बनाके खातिरवे बाग लगाया बोमोयां इस बनरी रङ्ग भीनावो ॥

४५

मोरे पियाकों किन बिलमायो ।
सगरो रयन मोहे तलफत बोतो भोर भइल भल आयो ॥

४६

बोबां माड़ी जान गुमानो लट खोलना ।
लटजां खोले वारोवे बालोंदा खेड़ा किस तरह हँस बोलना ॥

४७

काशी शहर निमाना चल बसणावे ।
मणिकर्णिका पञ्चगङ्गा माधो रामघाटदा छाणा ॥
स्नान-खान अघ-हानि मुक्ति तहां सेवत राजा राणा ।
योगी जतो और विप्र सन्यासो बांचत वेद पुराणा ॥
घर घर कामधेनु चिन्तामणि दूध भातदा खाना ।
दास ऊधो आनन्द वन मूले रामचरण चित लाना ॥

४८

जगन्नाथ मन मोह लियोरे ।
घर अँगना मोहै कछु मन भावै लोक लाज सब छोड़ दियोरे ।
नील चक्र पर ध्वजा विराजे परसतही आनन्द भयोरे ॥
साँवरा सूरत पर रज लपटानो लाल दुशाला ओढ़ लियोरे ।
श्रीवलभद्र सहोदरा सङ्ग लिये कृष्णदास वलिहार कियोरे ॥

४९

शरण रघुवोरदो मैं गइयाँहो ।
जोई धावत सोई पावत तुमकों मन वच क्रम फुल पइयां ॥
रैन दिना मैंनु कलन परेंदोयाँ पीर हरो पऊं पइयाँ ।
राम सखे छवि निरख मगन भए वार वार बल जैयाँ ॥

५०

अब तुम कब सुमरोगे राम ।
वालापनमें खेल गमायो ज्वान भए बहु काम ॥
वृद्ध भए तन कम्पन लागी बोत गए अवसान ।
कहत कबोर सुनो भाई साधो जे बोलो सोताराम ॥

५१

भिछा फकीरांदो ल्यावनावो ।
हाजर होयतो भेज दिवानो नातर फेर पकावणा ॥
रूखा सूखा मैं नहीं खाँवदा ताजा माल खिलावणा ।
शाह हुसेन फकीर रवाणा बोले वचन सुहावना ॥

५२

कन्हैया मोह लई माहि रस भरो तान सुनाय ।
वृन्दावनको कुञ्ज गलिनमें मधुरोसो बैन बजाय ॥
मुकटको लटक और भृकुटो मटकसों नैनन सैन चलाय ।
राम रङ्ग रस बस कर लोनो सुन्दर छविहो दिखाय ॥

५३

श्याम नैनादो चोटवे लागो मेरेवो ।
जबते कृपा करो नन्दनन्दन मिट गई कर्मदो खोटवो ॥

लख चौरासी भटकत भटकत श्यामशरण आई ओटवो।
आनन्दघन घनश्याम मोहे मिल गए मनमें न रहो
कछु टोट हो॥

५४

श्याम नैनादी चोटवों लागो माड़ेवे।
जबते कृपा करी रघुनन्दन मिटगई दिलकी खोट।
आनन्दघन पियके मिलवेकों क्या घूंघटकी ओट॥

५५

बिना रघुवरहो मेरी हरे कौन पीर।
सोच मिटावन सुख उपजावन राम लछन दोऊ बीर॥
अमृत-सिन्धु आनन्द अवध-पति विहरत सरयू तीर।
गाय बजाय रिझावत ऊधो निर्म्मल होत शरीर॥

५६

मिलनावो प्यारावे महबूब।
बलिहारी मनमोहन प्यारे जो कीता सो खब॥

५७

लाजे गरवाँ लगाय प्यारारे।
निरख रही सुन्दर सुख तेरे बाँके नैना दरस देखायारे॥

५८

शीश मुकट मुरली कर राधे जब सोहै।
निरतत यमुनाके तीर सखीयनके गोहै।
बांसुरी बजावत मुसकावत सब भोंहैं॥
बरणन मैं कौन करों जगत छैल कोहै।
रामदास चरणन छवि बार बार जोहै॥

५९

पनिया भरत छैला लावो मोंकों घर तिया।
सखियनके सङ्ग कबहूँ न बोलै पाय अकेली लावै
मेरो छतियाँ।
और कहत कही नहीं आवै रामदास मुरलीवालेकी
बतियाँ॥

६०

है पूरण अवतार सजनी।
धन धन गोपी ग्वाल वृन्दावन हरि सङ्ग करत विहार
सजनी।
धर्म्म हेत अवतार लियोहै प्रभु हरण प्रथीको भार॥
देखतहै नर नारी झरोखन सों छवि वारम्बार।
भगवान दास धन नन्द यशोदा जाके खेलतहैं हरि द्वार॥

६१

रसीया मत बौराई कौन गुण उतरूंगी पार।
रैन अँधेरी बिजुरी:चमकै लजत जियरा हमार॥
मकरीकें कहा तारहै साहब दोनो तार।
जोवो चाहे तारवे तो तारत लगे न बार॥

६२

श्याम मोरे नैननमें अब बसोहो रहत दिन रात।
भेद प्रेमका का कहै वजहन कहवेको नहीं बात।
मदन मोहन पिया हिरदे बसतहैं कबहूं नहीं
बिसरात॥

६३

मैं अपने प्रीतमसे लेहों चुनरीया रङ्गाय रङ्गाय।
लाख जतनतें विनती करके जोवनाको उमग दिखाय
दिखाय दिखाय।
लग गये यह नैना वजहन अब नहीं जियरा
लजाय लजाय लजाय॥

६४

घूंघट कौन करै मैंतो ना करूं मधु मतवार।
आठ पहर सङ्ग छाड़त नाहीं ऐसो ढीट खिलार।
आप पीवै वजहन मोकों पिलावै देखत हंसे मार॥

६५

बात वोही जो गुरूने कही।
घट घट आपो आप बिराजे नैना खोलके देखा सही।
भटकततो तबहोलों वजहन जबलों दुवधा
जिय में रही॥

६६

बना बन आयारी माई नवल बनीको।
हाथ कँगणा सिर सेहरा बिराजे मुखड़ा अधिक
सुहायारी माई।
धन धन भाग बनीको वजहन एसो सुघर वर
पायोरी माई॥

६७

चोरवा जोवन मेरो ताकैरो गुइयाँ।
दिन दिए चोरवा सेंध देतहै अब रख लाज मेरो
राखेरो गुइयां॥

६८

एसी रङ्गो रङ्गरेजवा चुनरिया।
उपजो ज्ञान पहिरतहीं हिरदे सूझ परी अब
प्रेम डगरिया।
भटकत हतो सो छूट गई वजहन पिय पायेमें
अपनी नगरिया॥

६९

बालम तोरे नैनाहैं जोर।
शीलके काजर कबहूंजो लागे सब जगमें मचे शोर।
वजहन कहत यह बातहै ऐसो जैसे देत कोऊ
बोरमें बोर॥

७०

इन नैननना कोउ समुझावत।
ठौर कुठौर देखत कछु नहीं नाहक मेरा
जियवा फसावत।
ऐसो उपाय सुनो नहीं वजहन ज्यों जल भीतर
आग लगावत॥

७१

कान्हा ऐसी बांसुरीया तैने काहेकों बजाई आज।
जबतें भनक परी श्रवणनमें भूल गए सब काज॥
व्याकुल होके निकसी मन्दिरसों तनक न आई लाज।
वहरे गाँवको नाम बतावो जहाँ केहैं वो बांस॥
विरह विथा कासे कहौं जाऊं मैं केहके पास।
अब वजहन कहा होत है अब लगी करेजे फाँस॥

७२

मुरलिया बाजी कौनो ओर।
एरी सखी कोऊ मोहे बतावो वह बैरन चित चोर।
भनक सुन्यो देख्यो नहीं वजहन याही ते व्याकुल
चित मोर॥

पिया अपने जोवनके माते।
हमसें प्रीति लगाय औरन ढिग निश वासर रहे जाते।
आगेसे ऐसा जो जनते वजहन काहेकों जियरा फंसाते॥

७४

विरहका लागे जब वान।
कटु बोली सुनियो होय काहे न भूलजा वाके गुण ज्ञान।
वजहन यह सब लोग नगरके नाहक मोपर करतहैं
तान॥

७५

छोड़ गुरुके चरण कहाँ जाऊं।
हरिके शरण निशि दिन उर ध्याऊं।
जाकी कृपाते घटही अपनेमें वजहन देखूं
हरि मूरत ध्यान चित चाहूं॥

७६

लाज मेरो रखेंगे भगवान।
सुख सम्पति देहैं माहैं जगमें आखर मुक्तनदान॥

७७

थारे नैनानि जादू कियारे।
एकतो नैना आपते काफर तापर एसो टोनो काजर
तबहोतो अधिक जुलम कियारे।
वजहन इत वित माड़ा मन मोह लियारे॥

७८

लाग गईरे मोकों काहूकी नजरोया।
करके सिङ्गार सुनोरी सजनी नाहक चढ़ीथी
मैं ऐसे अटरोया।
नाजानो कैसो नजरहै वजहन विरहने मारो केंधों
प्रेम कटरोया॥

दोहा

वजहन राग तुम सब कहे ओठमरो कहो पचीस।
एक नजरोया ऐसो कहो सो लेत निकासे स्वांस॥

७९

मोहुकों मधवा पिवादे सइयाँ।
आप रहत हो सदा मतवारो वजहन तुमारो
परतहैं पइयाँ॥

८०

पनघट कैसे ले जाऊं गगरीया।
जित देखूं तित ठाड़ेहैं व्रजहन मोहन प्यारा रोकै आन डगरीया॥

८१

हरि बिन गाये गाना धूर।
दोनो बराबर सुन व्रजजीवन जैसा सुघर वैसा कूर॥

८२

क्या जानि म्हारी पीर वेदरदी कन्हैयावे।
यमुनाके नीरे तीरे गऊअ चरावै साँवल सुघर शरीरवे॥

झिंझौटी—जल्द तिताला

कहा करें ननदी सइयाँ नहीं आयोरी।
सगरी रैन मैं उन विन जागी मइसों कछुन बतायोरी॥

२

मेरे सइयाँको कौन बिलमायो।
पीर हमारी उनहूं न जानी रहस वहस गर लायोरी॥

झिंझौटी—तिताला

वारी सनेहिया मोरी उन सङ्ग लागोरी।
रैन दिना वारीवे मोहे कछु नहीं भावे उनहींके रङ्ग पागोरी॥

झिंझौटी काफी—तिताला

लटकैंदड़ी साहरड़े चलीरे।
साहरड़ेदा मुकलाऊं आए लै चले मैनू पुर पराइयां।
बाबुल मैनु दायज दीता एक अठे न कल्लो भाइयां॥
तं मर जोइयाँ आइयां देह विदा मैनु मवे सिधाइयाँ।
बाबुल मैनु देर विछोड़ा कीलड़ी मय चली रवा डोली मैंधीता हरडेल थो ना कोई सङ्गो ना कोई साथी शोहर अपनेदी महर मनाइयां॥
कीकुरहो सा भलो जेहा कीता कर्म्म कमाइयां।
धर मस्तक पैले रवा ले ग्वाया शाह हुसैन सबे भलीया चँगीयामें इकलो मिलाइयां॥

झिंझौटी—तिताला

ऊधो ब्रज मोहे बिसरत नाहीं।
वंशी वट यमुना जल अचवन और कदमकी छाँही॥
लेसुर भीतर कनक दोहनी खरक दुहावन जाईं।
ग्वाल बाल सब केल करत हैं हँस हँस दे गलबाँही॥
जब हम मधपुरीको सिधारे आवतही सकुचाईं।
सूरदास मोहि यही अचंभो अब व्रज वसत के नाहीं॥

२

एसीरी जनम जर जाय जग आयके।
कोऊ पूजे देवी देवता देव जो मनायके॥
जेहिने जनम दियो तेही बिसरायके।
कोऊ चढ़ावै भैंसी भेड़ी मुरग मगायके॥
निज काया पोखवेको पर जी सतायके।
भलो चाहै अन धन दे बिप्र बुलायके॥
कोई गरे फाँसी डारे डगर चलायके।
कोई खाए लड्डु पेड़ा पुरीया मगायके॥
साधो खाय रूखा सूखा हरि गुण गायके।
कहै कबीर हरि भजो सुनर तन पायके॥

३

चौक अचानक घरतें निकसी देख परी सूरत मोहनको।
भूल गई सगरी सुध घरको॥

झिंझौटी जंगला—तिताला

इन वंशी वाले साँवरेने मेरा मन मोह लिया।
मोहनी सूरत रस भरी मूरत तन मन वस कर लिया॥

२

चलो जा मोरी ननदी लागूं तोरे पइयां।
आगे आगे ननदी चले पीछे ननदोइया जाके पीछे मैं चलो मोरे पाछे सइयां॥

३

मारो मरूंरे मैं तो दर्द छिगुरीयाको।
कृष्णानन्द कोई नहीं बुझदा वेदन व्यापो सजीवन मुरियाको॥

४

साँवलीया नहीं आयोरे किन बिलमायो।
यास पिया जो मोसों बिछुरके जियरा सतायो॥

मोरा जियरा दहला जायरे ।
रात विरात अँधेरे उजियाले यास पकड़ चमटायरे ॥

६

जोवनवा हमरा जायरे ।
कासे कहूं विपता विरह कोयास पिया नहीं आयारे ॥

७

जियरा ललचाय तोरे मतवारे नैना ।
कृष्णानन्द को आन मिलो अब बोल अमृतके बैना ॥

८

कैसे भरूं मोरे रामरे मैं गगरी ।
पनवट ढोट नगरवाकी नगरी ॥
घूंघटकी आटहीं ठाड़ो सातन बहियाँ पसार
मोसें झगरी ।
इत गोकुल उत मथुरा नगरी बोच उमग एक
कान्हबाको मोसों डगरी ॥

९

नैनाहे निजारे नाज मेरा मन मोहारे ।
शुभ रङ्ग पिया तुम चिर जुग जोवो अचल रहो
वारे थारेरे ॥

१०

मारे मइयांरे तोरी बोलीयाँका मारा ।
कहा करूं कछू वस नहीं मेरा निशदिन जरूं बोलो
ठोलीयाँका जारा ॥

११

जिय घबराय सखो मइयां नहीं आए मोरा ।
कहा करूं कुछ वस नहीं मेरो कान सखो विलमाए
पिय मोरा ॥

१२

मेरा मन लागि हांरे ।
कोई विरहिया वेर पुकारे विरही वेर पुकारे ॥

१३

मैं वनज करेंदोयाँ थारो बनरावे ।
हाथ कँगन सिर सेहरा गुंधो बनरा थारो मालिन
छुड़यांवे अजो कांई उतरां सासू थारे बागवे ॥

१४

दरद बतादे ननदो वाला जियरा मोरारो ।
माम मोरी वैरण ननद हठोली मइयां पइयां लगेरो ॥

१५

राधा प्यारी मन मोह लियो मेरा नैनवा तामें लागेरो ।
चन्द्रवदनी मृगनैनि श्यामा तन मन रसमें पागेरो ॥

१६

सइयोंनो से ढूंढ़ डर जावां सजणादे कारणे ।
जङ्गल ढूंढ़ा वारीवे वेला भी ढूंढ़ा मेरा सौंया ढूंढ़ा
शहर विगाना ॥

१७

इश्क कूंचेसे जालम लेजा मोहे बाग मेरे ।
सुरग्व चीरा मोहे रङ्गादे माहे जु तफे नागनारे ।
तेरे तो कूंचेमें जालिम देखो हाय न्याजुनोरे ॥

१८

वेखलो यार परोयांनु सब कोई चाँहदानो ।
हीरा मोती लाल जवाहर बामल दिल विच
भांदियानी ॥

१९

ए लङ्गरवा भरन न देरे कुएं परंरे पानीड़ा ।
चूनर झटक मोरा अचरा पकर लीना साम सुने तो
क्या वालेगा मथ पांवे शोक रङ्ग जानोड़ा ॥

२०

मन मोह लियारे सजना विसार नैणा नाल ।
दिलदो विथा मैं कासे कहुं शोक रङ्ग मानदा भी नहीं
वो मेंतो हाल ॥

२१

क्यों मारदा यार बोलीयां ।
अस्सी हजार बन्दोयां तेरीयां क्यों बोलदा यार ॥ बो०॥
ऊंचो अटरियां चन्दन किबरोयाँ हांरे जिसमें बसे
छल वलिया यार । बो० ।
ऊंचे चौवारा पलङ्ग बिछाया तामें पवन चलत
पूरवैया यार ॥ बो० ॥

२२

मुरलिया वाले आन मिले तौ भला।
तेड़े कारण मैंड़ा जिय तरसतहै आन मिलो
यहीहै सला॥

२३

गले मूंगेको हार गोरे वदन पर गोदना।
तेरी ढोमनीया कारीरे गोरी कपड़े पहरेहैं लाल॥

२४

हाँरे कान्हा तोरे रङ्ग भीनो मोरो चुनरो अरे हाँरे।
सेज सुती वारी नींद न आवे रहिहूं हौं नैना मूंदरो।
सोतीथी मैं नींदकी माँती अब न सोऊं तेरी सेजरो॥

२५

पर देशिया वालम मेरारे भुक गरदा मोरे लागरे।
बारा वरस पर पिय मोरे आये नींदके मांते जागरे।
कृष्णानन्द अरज इतनी मोरो आज खुल्यो है भागरे॥

२६

मोती माला मेरो कान्हा छोड़त न करसे।
अच्छो मोठी वात कहकै लायो मोहे घरसे॥
एसा विश्वासघाती मोरे नैना सरसे।
वृन्दावनकी कुञ्ज गलिन में जन शिव दीन विकाने
राधा वरसे॥

पंजू—तिताला

बांकारे बेदरदी सइयां मेरो कह्यो मानै ना।
हमसों अवध बदो अनत रात बसे दिलको विथा
मेरो सखो वोती जानै ना॥

२

सइयों मोसें इश्क लगा नन्दलालरे।
चञ्चल चपल सुघर मनमोहन चञ्चल नैना विशालरे॥

३

को पतियां ले जायरे विदेशवा लगन लगी मोरो।
एक पार गंगा वारो एक पार यमुना बीच बालम
तेरा गांवरे॥

४

बोलियाँ न बोले आधी रात पपोहा प्यारे।
प्रीतम पियाको कोई समुझावो डोलिया ले आवो
पइयां परहूं चलहूं साथरे॥

५

मेरा वाला जोवन योंही जायरी हौंतो पिया कछू
देखा न भाला।
उसरे पियाकी मैं कासे कहूं सजनी कानो सोहे
बुँदेवारा।
चञ्चल सइयां तोरा इश्क निराला ना जाने
वैसा जादू डारा॥

६

मेरा सोच नहीं जियरा जायरी गुइयां।
ऐसे बेदरदी वालमसे कछुन बसायरी।
उमग दिल की कासे कहूं सजनी समुझ समुझ
पछितायरी॥

७

एरी मेरा बांका सनेही यार।
आँख लगाय दिल घायल कीता जांदा चोरी यार।
तीखड़ा बांकड़ा भलड़ा छलड़ा मिठड़ा दिठड़ा
सांवलड़ा मेड़ा यार॥

८

सइयाँको वेग बोलाय मोरी ननदी नींद न आवै सारी
रतियां मइकों।
ना जानू कहाँ उरझे रङ्गीले धरक गइलो मोरी
छतियां ननदी॥

राग बरवा—तिताला

मेरे कान्हाने देखो मुरली बजाय मन दस
कीनो मोरा।
मुरलीको धुन रे जबते सुनोरी सुध बुध गई विसराय।
तन मन वारूंगे अपनो जाको जो कोई कान्हकी
मुरली आन सुनाय॥
लाज शरम सब छाड़ सखीरी तिय कुल शरम गमाय।
कान्ह कान्ह रटना लागीहै कान्ह विन कछू न सुहाय॥

झिंझौटी पीलू—तिताला

ननदोई लालारे सइयांके दरद दिवानी भई।
सगरी रैन मोहि तलफत बीती नाहक मेरी
जवानी गई॥
कृष्णानन्द अब आन मिलो मोहि मैं तेरी
बलिहारी गई॥

२

मोरा जिय तरसतहै कान्हरो मिजाजी।
सब सङ्ग प्रीत करो मेरी सखियां परवस भई
मैं तेरे ललाजी॥

३

छदड़े जाँदीया हुण तेरीवे राँझणा यार।
चलो सइयां असा वेखन जइये राझा जोगी होंदा।
कानन कुण्डल गल विच सेलो हीर हार कहि रोंदा॥
वेराझ० ॥
चलो सइयां असो देखन जइए राँझेदा चौबारा।
हीर निमानी टेढ़ेदो राझाँ ढांदा गारा॥
सबर परो इन कहारां पै ज्यों खड़ो न कीतो डोलो।
ओरोंदे नाल में हिल मिल चलियां राँझेदे नाल
नहीं बोलो॥
चलो सइयां असो वेखन जइये राझा सूली चढ़दा।
सूली चढ़दा खिल खिल हँसदा मौतों नाल न डरदा॥
वेलो वेलो सब कोई आंखे रैभो आखाँ वेलो।
निकस भँवर जब बाहर बैठा सूली पईहि हवेलो॥
चलो सइयां असो वेखन जइये राँझेदिया पोलो।
ना कोई सङ्गी ना कोई साथी ना कोई मीठो बोलो॥

४

आनन्द भयोरी आनन्द भयोरी मनमोहन मेरे
घर आइलो।
आवो गावो नाचो सब सखी सहेली सदारङ्ग
पिया पाइलो॥

५

माड़ा मन मोह लियारे इस सँवलियादी अखियाँ।
कलन पईंदो विन देखे सानु ध्यान रहँदा दिन
रतियां सखियां॥

देखो सोणा गङ्ग धारे दाङ्गाणा।
हाथमें चौमुख काँधे धोती करन चले गङ्गा असनान
काशीमें ह्नाणा॥

७

बोलियां न बोले आधी रात एहो।
अपने सइयाँको मैं बल बल गइयाँ डोलिया फन्दाय
लियो साथ एहो॥

८

मोरे गरवा फुलवनको हरवा।
रात चोर चोरो आन कर डार गयो प्यारसे सुन्दर
मीत पियरवा॥
होंतो ऐसी नींदको मातो करवटोयां न लई
सारो रतवा।
नेक जागती जो अपनो मौजसे न छोड़ती में उनको
अचरवा॥

९

कौन जानेरी सखी मनको बात विरानी।
भलो बुरो बीततहै जापे वोही वहि पहिचानो॥
मार विरहको सोई जाने जाके लगी तन माने।
मौज इस राहमें बहोत गएहैं मल मल हाथ सयाने॥

१०

हरि सावलिया गिरिधारी गणिका दोनोरे तार।
आठ जाम नित नाम पुकारे सांचो प्रीत गोपाल भावे
भवसागर उतरे पार॥

११

भला वोई सांवले वंशी वाले मेरे प्रीतम प्यारे मोहे
दरसन दीजरो जग उजियारे।
जा दिनते मथुराको सिधारे रैन बीतो गिनते
मोहि तारे॥

१२

एरी मोरा बांको सिरोही वाला यार।
रण चमके तरवारिया सारी फौजारा सिरदार॥
आजा तू आजा जदे चोरेदी झलक दिखाजा यार।

बांकोइ घोड़ा ताँड़ो बांकोइ जाड़ा बांकोइ कमर
कटार ॥

१३

जमना सांचो कहियोरे मोरे पिया मिलन को आस।
जो मोरे पिया बेग आवें मोतियन थार भरेहौं
तू तेरे साच ॥

१४

छोटो ननदो कुवा पानो न जाय नेना लगाय कोई
ले जायगा ।
सोनेका गडुवा गङ्गा जल पानो कोई पो लेगा
ननदोया नजाय ।
चुन चुन कलियाँ में सेज बिछाऊं आवोरे जानो
सेज हमार ॥

१५

मद छकियाँदे राज मोहे ना पिलावो दारुड़ा ।
मैतो थाशों अरज कराछाँ अमलारां बांका मारुड़ा ॥

१६

पहरो लहरको चूनरो ककरेजिया जानो डारो उतार।
जालीको कुरतो अतलसको अङ्गिया सोहै गोरो
तेरा जोबनारो जैसे बाग के अनार ॥

१७

दरकाय गई छतियाँ दिन रतियाँ ।
सास ननद मोरो वैर बिसाहै सौतन आन परो बतियाँ॥

१८

मदके छके मतवारे नेना बालम छैल छलबलो चाल।
चाँदशा मुखडा नेन रसोले घूंघर वाले बाल ॥

१९

सारे जगतको फाँस लियोहै जुलफोंके डाले जालरे ।
दांतामें बांके मिस्सो रचोहै होठहैं पानो लालरे ।
कहत मदतअलो दरस दे अपने करदे मोहे
निहालरे ॥

२०

दाहो लागे मेरे करेजवा ।
मोरे मैं कैसे आयो सन्देशवा हमको चुनरो
पियको खेसवा ॥

२१

बांसुरिया बैरन मोरोरे सांवलिया तेरे नेनवा ।
जबतें भनक परो श्रवणन में रहत नहीं मन चैनवा ।
कहै गुदर दोउ रङ्ग बराबर आन बजावे रैनवा ॥

२२

अरे मोरे गोहनवा लागोरे ये मुरलो वाला साँवला ।
सगरो रयन माहे तलफत बोतो भोर भए
आए मोहनवा ॥

२३

तेरा जोवनवा हाकिम मांगे सुनरो अराए गुलबदनो।
आधा मांगे काजो मुल्ला आधा कुतवाल सारा मांगे
गामके हाकिम सुना अनोखो बाल ॥

२४

अखियाँ न्यारो लगो बन बाला पपोहरा सेत ।
हरे हरे बनके मोरलारे तारा बलैयां लेत ॥
अपने पहर बालम ना तारो बलैयाँ देत ॥

झिंझौटी—जल्द तिताला

कैसे भरूं मोरे रामरे में गगरो पनघट बीच
नगरवाको झगरो ।
ओट घूंघटको उठाय लई उमगसे सौतन बहियाँ
पसार मोसें झगरा ॥

पीलू—तिताला

कजरा ढुरि ढुरि जाय सिपाइड़ा आंख लगा मन
मोह लिया मोरा ।
साँवरे वदन गोरो अपने उमगसे कैसेके समझाय॥सि०॥

२

लेगयो जियरा लुभाय जालम लेगयो हमरा।
है कोऊ हमरे दुखका बटैया यार उसका जिय
समझाय ॥

३

बांकारे बेदरदो सइयां रात मन लेगयो ।
नामैं नानो यास पियाको दाग मोहे दे गयो ॥

४

सइयाँ मोरा अनमोला मोतोला ।
बिरहाको पोर कबहूं न छुटाइरे लेऊं तेरो बला ॥

भला भला वेराजो रहना मेरो जानवे ।
आड़ियाँ मेंता मोहो मेरो जानवे ।
तुझ विन मेंड़ा और न काई तुहो असाड़ा प्राणवे ॥

६

थारेतो नैनाने विलमाया मेरो जानवे ।
बांकोइ जोड़ा तेरो बांकोइ घोड़ा बांकोइ
कमर कटारवे ॥

७

नैनादो तेरी कहाँ बान परोवे ।
बान परो निशदिन आँख रहोवे ॥
दूर दूर जाँदा वारो मेंड़े नहीं आँदा तेड़े चरणन
चित धरोवे ॥

८

जावांदे सांवलडा मोणा म्हारे डेरे कामके ।
मेंड़े आगण वारोवे चम्पेदा विरवा मेरा प्यारोया
सांवलो सखो म्हारो नामके ॥
जो तेड़े मनमें वारोवे मिलनेदो आश मेंड़े सोणा
यमुनादे तीर म्हारो गामके ।
देव कृष्ण प्रभु रस वस कर लई ज्ञानध्यान तेरो
अष्टजामके ॥

रेखता—तिताला

देखो देखो जी म्हारो अखियाँने क्या काम किया ।
पहले तो आप लड़ो फिर मुझे बदनाम किया ॥
जादू किया टोना किया दिया मुझे पानके बीच ।
शितम नैनाने किया सुधि न रहो शरीरके बीच ॥
मालो तू रोक रुपेया ले बागां में जाने दे रे ।
मेरा जानो पड़ा घायल पट्टो लगाने दे रे ॥

झिंझौटी—तिताला

जोवन जोर भए मोरी को पतियाँ ले जाय ।
सइया हमारे परदेश गवन कियो जियरा
निकसो जाय ॥

२

मोरे करेजवा लग जारे लगजा मोरे बालम ।
जो पिया हमसे रूस रहैंरे प्रेम गांठ मोरी खुलजायरे
खुलजाय मोरे बालम ॥

३

आजरे बधावा बने लाड़ले घर गाओ माई ।
वालके घर व्याह रच्या बृट नामदो तेल चढावो आके
बनेको गाइये बजाइये रिझाइये माई ॥

पील—तिताला

जादू जादू कहदा मैं नहीं जानदो ।
प्रेम नगरदा हाट लगाहै गोरा दिल पहिचानदो ॥

२

मोसें नेह लगाय गयोरे बालम ।
याम पिया तुम एक घराको काहे मनाय गयोरे
बालम ॥

३

कारे बदरा डरावें सइकों निंदोया न आवे ।
एकतो अँधेरा दूजे विरह सतावे ताजे पापोरे पपीहा
पीउ पीउ बोल सुनावे ॥

४

एरी एरी गुइयाँ नैणा लागे ।
जब जब छूटे तब तब दुखदाई मन पागे ॥

५

म्हारो लावो लोक नातोरे चूरम चूरा वोआणारजो ।
शोणादा केशिना आवे रूपेदा कोशोण आणारजो ॥

झिंझौटी—होरी ताल

कक पीवश्यां हो राजाजी समुद्रको झालोले ।
भूलो पनिहारो काँई पानोनू चलियाँ होजो थारे
पानोरे गदलो गदलो राजाजी० ॥

२

ये माझारा लो सायबां नोवे राव राजारा कोकरो पर
मैंने रंग डारा ।
मड़ोरा डोरा देशमें लगावे लाल पटोंदियाँ वेडोरा ॥

झिंझौटी पील—तिताला

सइयाँ मांड़े बांसरीदो तान लागोरे ।
डुपतो ठाड़ो साड़े घर अन्दर कान भनक सुन भागोरे ॥

जावोरी जावो बसनिया प्यारी नैनासें मारे
नजारा जान।
भागल पुरकी सकरी गलियां जामें बसे
कलबरीया जान।
भर भर मधवा मदकों पिलावे आप न पीवे थोरा
पनिया जान॥

झिंझौटी– धीमा तिताला

सोणावे मानलै माडड़ा गला दिल रहंदा वेकरारवे।
इश्कदी रमझ समझ ले आशी तरवा करे तैंडा भला
मियांवे॥

२

परी तेंडा मेनु निजारा भावदा अमी तेंडे नाल
दिल चांवदा।
नजक आधीन मत विमार दिलसे इश्क लगा कर
चारी चोरी आवदा॥

३

छड़ खेडोंदे चाकरीवो मैंतो करदियाँ नाहियाँवे।
शोरीदा मेनु दम गनीगत मिलनो सानु कदणा
राँझेदा नोकरीवे॥

४

दिल भर जानी प्यारावो मेड़ा माथीडा सोणा एनडा
वाहीडा छलडा भलड़ा तिखड़ा बांकड़ा नैना वाला
मतवाला सांवला वो छैला।
मस्त मद होशी सर सार सिरिदा जनुदा सजनु जालम
इश्क दरद वेपरवाह रङ्ग भोनें सितम गर
माशूक मेहा वाला वो छैला॥

५

नैना लगी ताडे नाल जादूगर मियाँवे।
बरछीदा मारा वारीवे कोई दम जीवे नैनादा मारा
मरजायवे॥

६

जानदा जानदा मौला मेरा दिलदी पिउनें किन
राखो विलमाय।
कोई नहीं जाने जिन रङ्ग सब कुछ पहिचानो इश्कदी
बात निवाह॥

७

सोणा मही वालियाँ में ताँडे ढूँढदे जावाँ।
वही जानें सदारङ्ग पहिचानें जिन रङ्ग सब कुछ
पहिचाँनें इश्कदो बात निभावां॥

झिंझौटी –तिताला

भूल क्यों गयावे मेंडो यादवे सोणा।
याद तेंडो यारी दिल विच बसदी किससे करूं फिरियाद॥

२

तेनु हुसनदी कसम मेड़ा माहिड़ा हुसणोदा
झमका वेखलाजा।
दिलदे अन्दर चाह लगी मेरा मियां इश्कदा शोरणी
चमकाजा॥

३

रैण किथे गुजारावे सुनता गलाँ मेंडो यार सिपाई।
जो लगाना किसीसे भला नाहीं इस जग विच शोरी
मियाँ ना कर किसीका बुराई॥

४

जारे जारे जा पिया मोसोंना बोलोरे।
जावोरे रसीया नींदके माते उरझ रहे कहूं और
घुँडो ना खोलोरे॥

५

तुरकवाने गारी दई दईरे।
नामें बोलो सायवा ना मैं चालो मोसों करत
बरजोरीरे॥

६

जियरा न भावेरो एरीए मेरो अली गुइयाँ।
योगन होइयुं पियाके कारण लागा प्रीतका चसका॥

७

देशीड़ा विगाणा अब नहीं रहणावे।
सौतन का मोहे डरहै सइयाँ भलो बुरो सब सहणावे॥

सुख बसोयो तैड़ा खेड़ा सांवल प्यारावे।
सोहनी सूरत वारीवे माधुरी मूरत वो असी वेखलामो
ताँड़ा डेरा ॥ सा० ॥

झिंझौटी—धीमा तिताला

रात रहजा जाने वाले टुकबो दरस दिखायजा।
मैंतो तेंड़ो हाजर बन्दो तू मेड़ा साहबा मेहरदो
नजर कर आयजा ॥

२

गबरू यार नाजों बन्दोदा दिल रखणा सोंणावे
रात रहजा।
ग़ोरी कितवल रहंदा तैंड़े कारण मेड़ी जिन्दड़ोदो
तपत बुझाजा ॥

३

नथड़ी झोखाँ खाँदी भला यारवे।
नजर न आँदा ग़ोरी कितवल रहंदा साड़े कारण
माड़ो जिन्दड़ो तपाँदी ॥ भ० ॥

४

खड़ियानी मैं कूकाँ नोवे कुड़ुकावे आमिल
कालड़ो धाराँ।
बाज पियारेका मन मिलिया कौन मिले मेड़ो साराँ॥

५

सजनावे में नहीं जानदो।
बसदो में राज पुरेनू तू साहब मेरा मानदो ॥

६

मानु भांदोवे सोहनी सूरत तेंड़ोवे।
रैन देहा झेनुवे ध्यान तुसाड़ा मेड़ा मियाँ कभोतो
दरस दिखा दोवे ॥

७

बस भीनीयाँ जोवन वालियाँ।
साँईंदे रङ्ग रतियाँनी मतियाँ बिच मुखड़ा
बोड़ा लालियां ॥
होरदे कारण राँझे दिवाणा राँझण देदे गालियाँ।
सजनादे कारण भई दिवानी राँझण देंदा गालियां॥

तेनु कहंदोयावे जानो रेदोयाँ याद ताँड़ो।
कहि गला तेंनु आखाँ जिन्द रङ्ग मानले भला तू माड़ो ॥

रावलिया तूँ साड़ो गलाँ मानवे।
राँझण खेड़े वारीवे जम जम बसदे वे दे खेत
बँबूलवे ॥

१०

बनो मेरा मन मोह लिया चूड़ा अजब बहारां दानो।
इश्कदो गला वारीवे मानदा भो नाहीं में कोकराँ
समझावोनो ॥

११

योगी बिना आज मढ़ैया सूनो।
औरोंदे नाल वारी हंसदा बोलदा मैड़े नेड़े सद्दयों
अनामनो॥

१२

गोरो तेरे कानों बिच बुन्दावालावे।
दाँतादो मिस्सो तेंड़े अजब सोहावदो गर सोहे
मोतियांदो मालावे ॥

१३

होरनु कोई आनके मिलोमो चौंकावे।
या रब्बा राँझेदा वेलोवे होरदा मुलक पञ्जाब
आखाँवे ॥

झिंझौटी—तिताला

रेरेग सारे मगरे सारेसा।
सारे मरे गरे सानि धनि धप मगरेसा ॥
मगपपधनिसानिधपमगरेमधपमगरेसा।
ममपपधनिधपमपसासासानिधपपनिधपमगसा ॥

२

मन राजो रहना मन मतोए।
रैन देहा सुखसों गुजर गइयां बिन दोठे सानु कलम
पतोए ॥

३

रासमण्डल मध सखो नितंत बनवारो।

करसे कर जोरि श्याम गोपीगण ठौर ठौर बीच
मोहन राजत छवि कोटि कामवारी ॥

झिंझौटी—एकताला

पञ्चवटी परमकुटी पातनसों छाई ।
जहाँ निवास जाय किया जानकी रघुराई ।
कञ्चनको मृग निहार, बाली मिथिलाकुमार,
याको मृगछाला प्रभु मेरे मन भाई ॥
सुनत वचन धनुष धार, लछमन उठि खबरदार,
या बनमें डोलत बहु निशिचर समुदाई ।
घेरो मृग दूर जाय, कीना अनुज न उपाय,
हाहा करुणानिधान माया की सुनाई ॥
लछमन उठि जाहु वीर, सङ्कटमें परोहै भीर,
बरबस पठए अन्त नाहीं न भलाई ।
लङ्कापति दियो जाय जानकी दिखाई ॥
सूनो भवन राम देख दारुण दुख पाई ।
प्रगट दुरत डरत जात, मुकुट छवि लखि सकात,
फिरि फिरि प्रभु निरखि जात जीवन सुखदाई ॥
निशिचर मारीच नीच, निर्त्तत धनुष नस बीच,
मारे सन्ध्या निदान प्राण खग पठाई ।
तुलसी प्रभु दीनबन्धु, करुणा-आनन्द-सिन्धु,
आरत प्रण-तारत निगमागम यश गाई ॥

२

सीतापति रामचन्द्र रघुपति रघुराई हो ।
रसना रस नाम लेत, सन्तनकों दरस देत,
विहँसत मुख-चन्द मन्द सुन्दर-सुखदाई ॥
दसन दमक दुति रसाल, अयन बैन दृग विशाल,
भ्रकुटी मनो धनुष कोर नासिका सोहाई ।
केशरको तिलक भाल, मानो रवि प्रात काल,
श्रवणकुण्डल झलमलात रतिपति छवि छाई ॥
मोतिन की गले माल, तारा गण गण निहार,
मानो गिरि शिखर तीर सुरसरि चलि आई ।
साँवरो त्रिभङ्ग अङ्ग, काछे कछ कटिनि खंग,
मानो माया की छवि आपी बन आई ॥

सुर नर मुनि सकल देव, शिव विरञ्च करत सेव,
कीरत ब्रह्मण्ड खण्ड तीन लोक गाई ।
सखा सहित सरय तीर, बैठे रघुवंश वीर,
हरषि निरखि तुलसीदास चरणन रज पाई ॥

३

कलयुगके तारवेकों गङ्गाजी आई ।
जटा जूट शीश धरे शङ्कर कहाई ॥

४

जबतें मोहि जगन्नाथ दृष्टि परे माई ।
अरुण खम्भ गरुड़ खम्भ सिन्धु पौर झाई ।
मन्दिरकी शोभा कछु बरणीइ न जाई ॥
मङ्गलाकी दरस देख आनन्द होजाई ।
जैजै श्री जगन्नाथ सहोदरा बल भाई ॥
थाल भोग लगनेकी बिरियाँ जब आई ।
उखड़ा श्री दूध भोग प्रभुजीने खाई ॥
महाप्रसाद भोग खात आरती मजाई ।
अपने प्रभु नाशिका पर मोतिन लटकाई ॥
बीचमें सुभद्रा सोहै दाहिने बल सोहाई ।
बांए हाथ लक्ष्मी छवि बरणीइ न जाई ॥
मारकण्डेय वटेकृष्ण रोहिणी सुख दाई ।
इन्द्रदमन स्नान करत पाप सब नसाई ॥
महोदधि चक्रतीरथ गङ्गा गति पाई ।
मीराके प्रभु जगन्नाथ चरणन बलजाई ॥

५

कृष्ण जनम यमुना तीरे भक्तन सुखदाई ।
भादों मास कृष्ण पच्छ अष्टमी रोहिणी नचत्र शुभ घरी
शुभ पल मङ्गल बुधवासर सुहाई ॥
मथुरामें जनम लियो, वसुदेव को दरस दियो,
शङ्ख चक्र गदा पद्म चतुर्भुज दिखाई ।
नन्दके आनन्द भयो, यशोदाने गोद लियो,
ग्वाल बाल नाचत सब गावतहैं बधाई ॥
निर्तत सङ्गीत गीतन नई नई, तान लेत ठाड़े तततथेई थेई,
ताधिलाङ्ग मृदु मृदङ्ग बजाई ।

सप्तस्वरन तीन ग्राम बाईस सुरत मुर्च्छान उनचास
कोटि तान ब्रजानन्द गाई ॥

झिंझोटी—धीमा तिताला

परियाँ तेरो जुलफांमें केते आलम जालम बसदावे ।
पतलो कमर लंबे बाल नैनादा कजरा भौवें टेढ़ो
बान भर कसदावे ॥

झिंझोटी—तिताला

तेंड़े कारणवे बागोंदा बासोवे ।
बागभी तेरा बगीचा भी तेरा बीच महबूबाँदा बङ्गलावे

२

सदा समझाइयोवे लाखों बार ।
महांदे कारणवे ढूंढ़न निकसो खड़ो उड़ोकों
रावी पार ॥

३

पियकी बतियाँरे जिय में लग गइयांरे।
जो पिया हमसे रूस रहेंगे लेतो मैं छतियां लगाय
पियकी घतियाँरे ॥

४

झूलनो खोय गई बालम मोकों लावो मगाय ।
लाख टकेको झूलनो गढ़ावो देख सब ललचाय ॥

५

बोल सुनाय जावे सानु भाँदे भाँदे ।
शहर पूना बिच आलम बसदा क्यों गोरी
शरमाँदे जांदे ॥

६

जँगधोयाले नू ले चलना दम हंसके ।
ओ यारो हांदो दिल मायल हंसके ॥

७

माहीड़ा बालम याधा में तेरो सीं सइयों साड़े जाने
नहीं नेह लगणदो सारवे ।
बेपरवाह ना करणा बनबोदे गरीब यों प्यारवे ॥

८

प्यारा राझांवे मैंड़ोकी तकसीर ।
जो तू छाड़ कर मेनु गया बिच अबेडे खबर न लीनी
फिर कर यों कहदी हीर ॥

आज रहो घर मेरे हो सइयां ।
घरको महरोया मनइं न भावे चोरी का गुड़ मीठा हो॥

१०

छैल मोरे डेरे आज अइयोरे ।
सोहनी सूरत माधुरी मूरत सुन्दर दरस दिखैयोरे ॥

११

छैल मोरी नाजुक बहियांरे।
नई झूलना अंगावा सूरत को मोती लगयांरे ॥

१२

बँगुरी मुरक गईरे सइयाँ मारी ।
अङ्गुरी पकरत मोरा पहुं चा पकरे बहियाँ पकर
रस लीनोरी ॥

झिंझोटी—खेमटा ताल

वंशी बाजी सो मेरे मन बस गईरे लेजा बिरजको वासी ।
सुन्दर-श्याम मनोहर-मूरत मोहन-मधुर सुख हांसी ॥

झिंझोटी—तिताला

गोपी गोपाललाल रास मण्डल माहीं ।
तत थेई थेई सुधङ्ग निर्तत गनवाहीं ॥
द्रुम द्रुम द्रुम द्रुम मृदङ्ग झननननन नूपुर रङ्ग धृगड़ता
धृगड़ता धिलाङ्ग उघटत रस माहीं ।
श्रीराधा मुख शरद चन्द, पोंछत श्रम-जल-बुन्द
श्रीगिरिधर लटकि लटकि करत मुकट छांहीं ॥
बीच लाल बीच बाल, प्रति प्रति प्रति दुति रसाल,
ठुमकत गति अति उताल रीझ प्राण वारो ।
देखत थकित यमुना नीर, खग मृग द्रुम तट गंभीर,
बलि बलिजाय सूरदास रास सुख निहारो ॥

झिंझोटी—एकताला

तेरो रमन बोलन श्याम मेरे मन बनिया ।
यमनाके नीरे कान, वंशीमें बजावे तान,
मुरली मधुर अधर धरे सुन्दर छवि लसिया ।
केसर को तिलक भाल, वैजंती गरे माल,
चमकत कुण्डल कपोल काछनी कटि कसिया ॥

मोर मुकट पीत वसन कुञ्ज कुञ्ज रास करैं सुर नर
मुनि ध्यान धरैं ऐसे हरि रसिया।
कहै युमराज दास सुन लीजो महाराज आज नैननमें
निरखि निरखि हिय जियमें धसिया॥

२

झुमक चलत राम जबहिं बाजत पैजनियाँ।
किलकत उठ चलत धाय, परत भूमि लट पटाय,
धाय मोद गोद लेत दशरथकी रनियाँ।
अञ्चल रज अङ्ग झार, विविधि भांतिसों दुलार,
तन मन धन वारि डारौं कहत मृदु बचनियाँ॥
मोदक मेवा रसाल, मन माने लेहु लाल,
और देहुं रुचिर पानी कञ्चन झुन झुनियाँ।
उपमा शशि कम्बु कण्ठ ग्रीवा त्रय रेख रुचिर
कुटिल चिकुर मधुर वचन मन्दसी हसनियाँ॥
शोभा अद्भुत अपार, को कवि अस वरन हार,
कहि न सकहि शेष जाके सहस द्वै रसनियाँ।
कृष्णरङ्ग रघुवर छवि पट तरको दीजे काहि रघुवरकी
छवि समान रघुवर छवि बनियाँ॥

३

वृन्दावन बीच विदित विहरत वनमाली।
सङ्ग सुभग सोहै वृषभानुजा रसाली॥
अंब नीम जांमनी जम्भीरो, सरस सीताफल पीपरो,
वट पाकरो अशोक ताल झाली।
करवारो कर हरि कदम्ब वकुल कञ्ज कांस कटहर
बहेरो बेर बड़हरे बहाली॥
आँवरे अतूत अघट आमली आचार जहाँ उनये
अनार बेली मोरसिरी हाली।
नीबू नारङ्गियां बिजोरे औ छोहारे भलीदाख देवदार
भोजपत्र हाली॥
सहजनो अगस्तीया अनेक भांति देखिये
सो फालसे पलास कहूं ठौर नाहीं खाली॥
हरसिङ्गार मालती सुगन्ध रायपा और जहाँ चन्दनकी
लपट झपट तुलसीकी डाली।
नारियल पुङ्गीफल कैंकरो खजूर धव गूगली गुलाब
जामन झूमरो बकाली॥
कौन भांति कहि सके अठारो भार वनस्पति
कालिन्दीके कूल पवन बहे त्रिविधि चाली।
गेंदा गुलदावरी गुलाव गुलाबांस जहाँ गुलतुर्रा
गुलमेहदी गड़हरा गुवाली॥
केतकी चमेल रायवेल रायसोन जुही केवड़ो सदा
वसन्त दुपहरी तमाली।
मोगरा पाण्डूर करण सदा गुलाव सुष्ट गन्ध अनेक
पुष्प लता शोभित सुगन्ध लपट चाली॥
कोकला कपोत मोर, क्रीड़त हंस औ चकोर,
शोर कुञ्ज पुञ्ज भ्रमतहै पपीहा डंगाली।
बोलही सुहाए बोल, झिनन मिनन करत शोर,
सभी जात जीव जन्तु सुखीहैं सुधाली॥
चिन्तामणि भूमि और महिमाको नहीं पार
कृष्ण राधिका विहार भक्ति जहाँ माली।
जाको यश वेद गावै, सुर नर मुनि सकल ध्यावै,
बड़े बड़े नर भक्तराज बहुतहैं बङ्गाली॥
लालकृष्ण जाको रज चाहतहैं ब्रह्मा शिव सन्तनके
चरण शरण काली मा कराली।
सोई बड़ भागी यह लीचत श्रीवृन्दावन राग सागर
गान करत तीनसौ साठ ताली॥

४

रुक्मणि मोहि ब्रज विसरत नाहीं।
वह क्रीड़ा वह केलि यमुना तट शीतल कदमकी छाँहीं॥
गोप-वधूके भुजा कण्ठधर विहरत कुञ्जन माहीं।
और विनोद कहां लगि वरणौं मो मुख वरणो न जाहीं॥
सुरभी सुत औ नन्द यशोदा चितते न विसराहीं।
सुत हित जान हमै प्रति पाल्यो बिछुरे विपत सराहीं॥
यद्यपि सुख-निधान द्वारावती ब्रजको समहै नाहीं।
सूरदास मोहन सुन्दर-घन समझ समझ पछितांहीं॥

५

रुक्मणि ब्रज मोहि विसरत नाहीं।

हंस-सुता कूलनीको शोभा अरु कुञ्जनकी छाँहीं ॥
बैसुरभी गोवत्स दोहनी खरिक दुहावन जाँही।
ग्वाल बाल मिल करत कुलाहल निर्त्तत गहि
गलबांही ॥
लीला बहुत भाँत हम कीनी यशुमति नन्द निवाही।
जब जब सुरति होत वा सुखकी मन उमगत तन मांहीं॥
यह द्वारिका कञ्चनकी रचीहै मणि मुक्ताहल तांहीं।
सूरदास प्रभु सुमिर सुमिर सुख फिर फिर
पछितांहीं ॥

इति श्रीरागसागरोद्भव रागकल्पद्रुमे झिंझौटी समाप्तः।

## अथ जंगला राग लिख्यते

राग जंगला—ताल तिताला

अनि मैंड़ी सइयां आइयो कुञ्ज गलिनमें साँवल
मुरली बजाँवदा।
मुरली बजाँवदा तान सुनावदा साड़ा दिल ललचाँवदा॥
रास रच्यो वृन्दावन मोहन मधुर मधुर स्वर गाँवदा।
रसिक छैल कृष्णानन्द प्यारे निरख निरख सुख पाँवदा॥

२

मोहि वंशीवालाने नाल अनीवो मैं वृन्दावन जाँवां।
सोहनी सूरत रस भरी अखियां वेखतहो सुख पावां॥
वंशीदी धुन सुन भईहूं असी बावरी घर अङ्गना
न सुहावां।
कृष्णानन्द मैं रङ्ग गइयाँ सइयां बार बार बल जावां॥

३

वेखो वेखो मैंड़ी जानवे मोगा साँवल चतुर सुजान।
तैंड़ा चितवन मोह लीता मन एती अरज मैंड़ी मान॥
गृह अङ्गना कछु नेक न भावै विन देखे चैन न प्राण।
कृष्णानन्द आनन्द होय तब दरसदे श्याम सुजान॥

४

तू कब लग होगो ख्यानीरी नादान गजरे वाली।
जगजीवन सुख जानौ, यह मेरी कही तुम मानौ,
तू क्या एसी रहैगी वाली भोलीरो। नां० ॥

एक सगुन यह कीजे, जरा लाग गले लग लीजे,
जामें दिन दिन होवे बहालीरी।
नयो जोवन नयो रूप रंगहै नए लाल मन मानीरी॥

५

वृन्दावनदे कान्ह मेरी श्यामसुन्दर अनमोलनो।
सुघर चतुर मन-मोहन मन मोहा उसदे मदके
कीती जिन्द घोलनी॥

६

मोहन मैं तैड़े वारी जाँवाँ वंशी बजायजा।
सप्त तीन इकईस बाईसो नीको नीको तान सुनायजा॥
सुन्दर-श्याम कमल-दल-लोचन सानु मुख वेखलायजा।
कृष्णानन्द आनन्दके रङ्गमें मधुर मधुर सुर गायजा॥

७

नेहा लागा तैड़े नाल सुनो मदन-गोपाल।
काछनी कटि श्री पट पीताम्बर कर मुरली
श्रवण कुण्डल घुंघरारी अलकैं झलकैं नैन कमल
भाल विशाल॥

८

ऐसे भएहो छैल छिकनिया।
नन्द बाबा तेरो व्रजरैया माई तेरी वो यशोदा रनियाँ।
गुञ्जकीमाल बीच मोतिन मणिया मोर पङ्ख शिर कट
तेरे तनियां॥

९

रघुवर जानकी रस माँते।
वन प्रमोदमें विहरत दोउ हँस हँस करत रसीली बातें॥
कहुं कहुं ठाढ़े होत नवल पिय झुक झुक गहत
द्रुमनको पाँतें।
लै सुमनन सियकों सिंगारत बिच बिच श्याम
श्वेत पितराते॥
श्रुति कीरति विमलादि नागरी सिखवत कोक
कलाकी घातें।
जयराम हित मृदु मुसक्याते गहि लीन्हो
मिथुलाके नाते॥

१०

श्याम रङ्ग भीनी श्रीराधे।

लखि लालन आनन्द अतिबाढ़ो फूल अङ्ग भर लीनी।
श्रीराधे॥
याहीके सुखमें सुख पावत परम सुरसिक प्रवीनी।
श्रीहरिदासी ललित केलि हित हँस सबन बधाई दीनी॥
श्रीराधे॥

११

जिनकी लगन रामसे नाही।
सो नर खर शूकर कूकर सम वृथा जियत जग माहीं॥
कहा भए बड़ कुलके जनमें ज्ञान हीन बुध नाही।
जैसे फूल उजार में फूले वृथा लागि झरजाही॥
सुन्दर रूप उजागर आगर गुणीय गुण गरवाही।
विनु हरि भजन इँदारुनके फल छुवत हाथ करुवांहीं।
सुन्दर अति करतूति रुचि आछी सुन्दर बहुत सलोनि।
तुलसीदास अनुराग ज्ञान विन व्यंजन सभी अलोनि॥

१२

तेरे नैनानि जुलम कियारे।
भौंहैं कमान कटाच्छन वेधा आहे गरीबांदा हियारे॥
रहदे मस्त मद्दा मतवारे खञ्जन मधजो पियारे।
आनन्द-घन व्रज मोहन जानी मन मोह असाड़ा
लियारे॥

१३

गोरी तेड़ा हुसन पञ्जावदा वे सुरमा पांवन सिखिनीवे।
थोड़ाभी सुरमा वारी हुसन चंगेड़ा मिस्रोदे कारण
रुसीवे॥

१४

सांवला मैनु दरस दिखाजावे साड़े घर आयजा।
बिन वेखे मानु कल नहीं पड़दी साड़े दिलदी तपत
बुझायजा॥
रैन देहा मैनु चैन नहीं एक पल निमानीनु वंशी
सुनायजा।
कृष्णानन्द सदके तेड़े गइयां टुक मुखड़ा वेखलायजा॥

१५

साँवलड़ा मैनू भाँदानी भाँदावे साड़ो वल
आदानी जाँदा।
वंशी बजावदा वारी तान सुनावदा माड़ा जोव
ललचाँवदा॥
वेख लुभानी तैड़ी मोहनी मूरत मैं तेड़े कुरवानदां।
कृष्णानन्ददी आस पुजावदाँ मुरली मधुर सुनावदा॥

१६

साँवलड़ा नीवे मैनु नेक निहार।
जानकी दास दिवानेनु रखले घायल करदें पुकार॥

१७

सोणा ढेड़ी आंखेंनी फरकैंदी श्याम सलोना घर आवे
प्रीतम प्यारावे।
राजबहादुर मोहन प्यारा समुझ नयन जल ढरके॥
सुनीरी श्याम॥

१८

सुनीनी सइयों नीका सगुण भयाहै मानु दरस वेखावे।
सोहनी सूरत रङ्ग भरी अखियां मुरली मधुर बजावे।
कृष्णानन्ददी आस पुजावी ताड़ेही यश नित गावे॥

१९

नाजी केहडानी कूड़ कमाया नेहडा लगायानी।
नेह लगायाको फल पाया नाहक भरम गमाया॥
तेड़ी सूरत देख सब जग माहे कृष्णानन्दनू रङ्ग
दिखलाया॥

२०

वेदरदा मैं पीलीनो हुइयांवे पीलीनी हुइयाँवे।
पीलीनो हुइयां कालीनो हुइयाँ ज्यों सावन फूली तुरैयां॥
चंद चढ़ा कुलवे आलम वेखे वे सोणा मैं वेख
तुझ तुइयाँ।
विन वेखी सानु कल नहीं पड़दी कृष्णानन्द ँ रङ्ग
गइयां॥

२१

मोही चोरे वालड़ेदे नालनी मैं खेड़े जावां।
अङ्गूरीयादे बिच पुर पुर छलड़े अनीवी मैं
भ्रमर पावां।
मायल कर सानु घायल कीना कृष्णानन्द तैड़े घोल
घुमावां॥

२२

तैड़े गलां पइयांवे मैड़ीयाँ लजावे।
लाख गुन्हा बख्शेतेरा भी कोतावे खेड़ा झेड़ावे मैनु तजा।
कृष्णानन्दनु का गला आँखदा सूरत दिखाय तैड़ी धजा॥

२३

यार मैंर्ये कैसा जादू डालावे।
जन्त्र मन्त्र टौना पढ़ पढ़ कृष्णानन्द बस कर डालावे॥

२४

गोरी तैड़ा हुसन पञ्जाबदा बेसुरमा पावन सोखोनी।
थोड़ाभी सुरमा वारो हुसन चंगेड़ा दातांदी मिस्सी तैड़े नीको।
कृष्णानन्ददे दिल बिच बसदो और सौतन दीठो फीकी॥

२५

इस जिन्दगीदा की भरोसावे।
इस जोवनदा मान न करिये सोणा पाणीदे बीच बतासा
कृष्णानन्द कृष्णमन रङ्ग लियो जग झूंठा तमासावे॥

२६

लोकां मानु ताने न देंदेवो।
राँझण मैड़ा यार में राझणदी खेड़े माड़ी खुचर करें देवो॥
तानेभी दे दं वारो मानोभी देंदे साँवल नाल दिल मानेंहो।
कृष्णानन्द रङ्गीलो मूरत तन मन धन परचानेंहो॥

२७

मैड़ी सइयों कोई नहीं जानदा वे साँवलेदे मिलनदा मामला।
जो कोई हाकिमवे उसनु सुनावे वे मेरा मियां इश्क पया साड़ा कामला।
कधीतो मौला मेरावे काजीभी होसी मेरा मियां पकड़ करेसाँ फिरयादला॥
बाबुल झड़के वोरण भाँदादे सास ननददे हामला।
कृष्णानन्दमें दिल बस गइयाँ विन वेखे नहीं कामला॥

सोणा मैड़े नैड़ेनो आजावो मुख वेखला जावो।
नैड़ी नहीं आँदा जिय ललचादा दिन भर अखियाँ घुमाय जावो।
श्रीकृष्णानन्ददे दिल बिच बसदे मनदी आस पुजाय जावो॥

२९

कहा चेटक दे गयावे यार मैनु।
जंत्र मंत्र जादू टौना पढ़ पढ़ जोवड़ा बसकर ले गयावे घर मैनु॥

३०

वगदीभी रावी बीच पाटोयाँलसां सरणा कबूलवे।
यारन दिसा आँखो मैड़े ढाललनु वे किन विलमायावे॥

३१

सोणा मैड़े नैड़ेनो आजावा मुरली मधुर बजायजा।
तैड़ी मुरली मैड़े मन बस गइयां नीकी तान सुनायजा॥
कृष्णानन्दनु दरस वेखायजा दिलदी आस पुजायजा॥

३२

मैड़ा परदेशी दूर न जावो।
नेह लगाकरवे छड़ किन जाँदा रब तैनू मुड़ ल्यावो॥
विछुड़ेनु काई रबही मिलावें कृष्णानन्द वेग आवो॥

३३

साँवलड़ा मैड़ा मोह लिया मनड़ावे।
छलडानो भलड़ानो तिखड़ानो बाँकड़ा कृष्णानन्दनो कड़ा कान्हड़ावे॥

जंगला—तिताला रूपका

सुगना राम नगरके बासी।
रामनगरमें जनम लियोहै मरनरनकी कासी।
कृष्णानन्द प्रेम रस माते छूट गई चौरासी॥

जंगला—तिताला

अंखियां न लागेरे बनवारी।
जबते ते देखो मोहनो मूरत बिसरी सुरत हमारी।
कृष्णानन्द भई अब चेरी हौं तेरी वलिहारी॥

वह देखो बांसरी बजतहै बनमें।
सुन धुन श्रवणन कल न परतहै लाग रही तन मनमें।
कृष्णानन्द निरख सुधि भूली अधरनकी फरकनमें॥

२

यहां कोई बांसरी हो बजीथी।
नएरी बांसकी नईरी बाँसरिया साँवले अधर सजीथी॥
कृष्णानन्दजी से सुनी गोपी कुल मरयाद तजीथी॥

श्याम मोरा कौन दिवस व्रज अइहै।
यहि अभिलाष रहतहै नितप्रति घर घर मङ्गल गइहै।
कृष्णानन्द अङ्ग अङ्गन पर वारी नेवछावरि जइहैं॥

५

मैंतेरे पर वारी साँवरे मैं।
लैके चीर कदम पर बैठे हम जल माँझ उघारी।
कृष्णानन्द देहु अब अँवर विनती सुनहु मुरारी॥

६

बधाई बाजत आज सुहाई।
प्रगट भए नन्दके नन्दन सखी मिल मङ्गल गाई।
कृष्णानन्द मगन व्रज वीथिन आनन्द उर न समाई॥

ललना झूलत सुन्दर पलना।
अगर चन्दनको पलना गढ़योहै भुलावत व्रजकी ललना
कृष्णानन्द निरखि सुधि भूली याही रङ्ग में रङ्गना॥

जङ्गला—तिताला रूपक

विदेशी मोरे आज आवेंगे।
सुनियांरी मोरी लहुरी ननदोया करकत है मोरी
अङ्गीया तिन्हें हुलसावेंगे।
कृष्णानन्द पिया मोहि मिलके हरषि सेज सुख पावेंगे॥

२

हमसे कौन बहाने बोलो।
बारा बरस पीछे सइयाँ मोरा आइलो हँस हँस
घूंघट खोलो।
कृष्णानन्द यहै विनती मोरी रस समुद्र मोहि घोलो॥

गोरी तेरा लाद चला बनजरवा।
इस नगरीके दस दरवाजा निकसा जात मन हरवा।
कृष्णानन्द नेह तू करले त्यागि सब घर बरवा॥

४

मइको ले न गए भी भर नजरवा।
धुर ढाकेको सारी मगाई पटने ग्रहरको हरवा।
कृष्णानन्द मैं ठेठी विसरत कैसो नेह नगरवा॥

५

गोरी तेरे नैनो में जादू समाना।
बारा बरसके वारे जोवनवा तेरा बरस रङ्ग साना॥
तिरछी चितवन करत बावरी तिल तिल
करत न छाना।
कृष्णानन्द अरज मोरी सुनिके करहु जान पहिचाना॥

६

नींद भरे गोरीके नैना एजी अलसाने एजी मरमाने
नैना नींद।
प्रेमरङ्ग मद झुकि झुकि आवत उघरत ना सुख देना।
कृष्णानन्द निरखि छवि नीको पावत मन सुख चैना॥

७

फुलवन सेज बिछाई मोरा सइयाँ।
हँस हँस लाग गरे मोरे सइयाँ।
कृष्णानन्द हिये मोहि लावहु हाहा करत परे पइयाँ॥

८

कैसा बनारे विरहका वँगना।
भए बमना मोरे पोथी बांचो कब आवें सइयां
मोरे अङ्गना।
कृष्णानन्द व्याह प्रीतम सङ्ग एक पल छांड़ो में सङ्गना॥

९

गोरी तेरा जोवना सदा नहीं रहिहै।
यह जोवना तरवर की छइयां ढरत ढरत ढर जैहै॥
जोवना पर मत मान करै तू माटी के मोल बिकैहै।
कृष्णानन्द राख जिय मेरो फिर पाछे पछितैहै॥

१०

कहा जाने भूलनीका मोलरे मुरख।
यह भूलनी मोरे मइकेसे आई हीरा लगी अनमोलरे मुरख॥

११

बालम तोरी लाली उतर गई किन रसीया रस लीनोरे।
बालम तुम बनके मोरवा बोलत मन हर लीनोरे॥
बालम तुम चिन्ता न मानों हँसना मोरा सुभाव।
बालम तुम बनके बहेलिया कहा जानो झूलनाको दाव॥
बालम तुम कंइया न झाको गिरि परिहौं लगिहै चोट।
बालम तुमको लैया लेऊँ है छिप रहो देहलीको ओट॥
जोवन दोनो गांढ़ा में कस गए छूटेता लूटें बजार।
जोवन दोनो नेहरके पाले जूझन चले ससुरार॥
सेजरोया पर कुश्ती भई जसे लंका लड़े हनुमान।
जैसे महा भारत कुरु क्षेत्रमें लरे हैं दुरयोधन अभिमान॥

१२

रासमें नाचत थेई थेई तताथेई।
श्यामाश्याम मिल सङ्गीत उघटत ताधोलाङ्ग ताधोलाङ्ग तता थेई थेई।
तक थुंगा तगड़ थुंगा थाधाता धिल्लाङ्ग तक थोता धिलाङ्ग तकथेई थेई ताधिट किट धिकिट तक गिदि गनधा थेई॥

१३

मेरा बांका सिरोही वालाजो मोरा।
बाँकाई घोड़ा तेरा बांकाई जोड़ा बाँकाई कमर कटारा जो मोरा।
कृष्णानन्द बांको चाल चलतहै बाँकोई ओढ़े दुशाला मोरा॥

१४

देरो देरो यशोदा दक्षिणा तेरे पुत्र भयोहै सुलक्षणा।
कृष्णपक्ष भादों निशि आठें शुभ रोहिणी बुध सुलगना॥
कृष्णानन्द असी सत ठाढ़ो वलिहारो तेरे बछना॥

१५

मेरा प्यारा सांवलियारे तेंडी सूरतदो वलिहारो।
गिरिधारी बनवारी प्यारा सांवलियारे तेंडी सूरतदी वलिहारो॥
विन वेखे कल परत न एक पल खड़ी कूकां जन गिरिधारी बनवारी। प्या०॥
वंशी बजावदा तान सुनावदा मनमोहन मुरारि।
कृष्णानन्द धुन छाय रहोहै मुरली शब्द सुखकारी बनवारी॥ प्या०॥

१६

अनी ऐसा सांवल साड़ा दिल लगावे।

नाल पगावे॥

१७

मेरा परदेशी रावला कोई जानवे।
पार करावे दूतांदा बेडा वेग मिलो मुझे आनवे॥

१८

प्यारा मोसों भलो निभाई प्रीतहो प्यारे मिल विछुड़े नहीं चैनवे।
आपन आवे वारोवे ना लिख भेजें मेंडा माणा कौन गांवको रीत प्यारा०॥

१९

में ढूंढ़ फिरेदो कोईतो बतादे जित्थे मेरा रांझन बसदावे।
चेरीमें उसदो मियां राझण मिलादे साड़े जिय कमकेदावे॥

२०

मै तर गइयां रांझा सानुको आखदा।
पांच रुपैया पानोदा बोड़ा मुजरा सारी रातदा॥
सबोदे चावल महिशीका दूध यह खाना माड़े यारदा।
सवा मोहरदो नथ घड़ादे बेसर नाल लटकेंदा॥

२१

वंशी वालेसों लागा म्हारा नेहड़ा।

मोर मुकट पीताम्बर सोहै और सोहै शिर सेहरा ॥
साँवली सूरत माधुरी मूरत कुञ्जनमें बसे गेहरा ।
लछमणदासको यही विनती लिख लोज्यो मेरा चेहरा ॥

२२

तैड़ी मैड़ो रब न तोड़े दोस्ती किन किसीको
किसमत न मोड़े ।
सदके जाइये रखड़ादे कौलदो जिनसे ढूंढ़ना रब
फेर जोड़े ॥

२३

तैड़ो मैड़ो दोस्ती साँवलड़ा लोक अयानो नहीं जाने।
गुम मतदो बातरी सजनो और दिवाने ॥
कहा पहिचाने तुही तन मन धन सम्पति तुही
तोहीतें मन माने।
कृष्णानन्द मैं रङ्ग रहे हैं और रङ्ग नहीं ठाने ॥

२४

भूलदोभी नाहीं मैड़ा सोणा तेंडरो मैनु याद ।
कल न पड़ेदी एक पल विन देखे मानदावे माड़ी
फिरियाद ॥

२५

कसम कोनोरे साँवलियाने ।
गोरी गोरी बहियाँ हरी हरी चुरियां बहियाँ पकर
रस लोनोरे ।
कृष्णानन्द हियो परिपूरण प्रेम सहित करि दोनोरे॥

२६

साँवलिया से नैना लागोरे।
वादिन देहौं बताय जौन दिन प्रेम प्रीतमें पागोरे ॥
जबसे निरखी सोहनो सूरत तन मनमें रस जागोरे ।
कृष्णानन्द रहत नहिं रोके चरण कमल अनुरागोरे।

२७

जोवनवा तोरे कारण ।
जोमें जनती सइयाँ रूसैहैं करती मैं सेज संवारण ॥
जोमें जनती सइयाँ मोरे ऐहैं कतती नाना सूत ।
अपने सइयाँकी पगिया बनौती जैसे गुलबवाको फूल
जोमें जनती सइयां मेरे ऐहैं रखतोमैं सब्ज कमान ।
अगल बगल दोय तरकस रखतो जावनाको करतो
निशान ॥
जोवन जोवन आवै पियासों जोवन मधुर सुर बोल ।
जो वे न आवें सेज ऊपर मोरो विरथा जोवन अनमोल ॥

२८

सुन भारत भैया हौं कपिसौं उरिण हम नाहों ।
शत योजन मरयाद समुद्रको कूद गए छिन माहों ।
लंक प्रज्वाल सिया सुध लायो गरभ नाहीं मन मांहीं ॥
पैठ पताल तारो रसातल राख लिए गहि बांहों ।
जो न होते हनुमतसे योधा को लावत जग माहों ॥
सकतो बान लगे लछमनके बैठे मन पछिताहों ।
जायदोना गिर सजोवन लायो लछमन सुखजो पाई॥
वचन भङ्ग कबहूं नहीं कोनो जहाँ पठयो तहाँ जाई।
तुलसो दास हनुमतको महिमा आपति श्रीमुख गाई॥

२९

गोपाल पियारे तैंने भला जो किया ।
खड़ावे पियासो तैंड़ो आँखड़ीयानु जोव जिवावन
दरस दिया ॥
उमर दराज़ गरोबांदो बस्तो कितवे महरम
सवाब लिया ।
आनन्दघन ब्रज जोवन जानो कुरबानो मुख देख जिया ॥

३०

वृन्दावन चलो सजनो मनमोहन बुलावैरो ।
सप्त सुरन और तोन ग्रामसें मृदुधुन वंशो बजावे ॥
सुन्दर-श्याम कमल-दल-लोचन देखतही सुख पावे ।
नाम रटतहै राधे राधे सूर श्याम मन भावे ॥

३१

रसीया तोरो बातन मोरा जियरा जात जरो ।
बाट चलत मोहे रोकत टोकत जित देखो तित खरो॥
रसिया० ॥
आवत जात तू मोहि सतावत निशदिन रहत अड़ो ।
रसिया० ॥
कितनो कहतहूं मानत नाहीं काहेको बैर परो ॥

सङ्गको सखी मोरी लोग नगरके सब मिल नाम धरी।
कृष्णानन्द कहतमैं फिर फिर यह अब चितते न टरी॥

३२

रामाह्नो हिरदै विसरामाह्नो।
रतन सिन्घासन रघुवर बैठे बांये अङ्ग जानकी भामाह्नो॥
भरत शत्रुघन चम्बर ढुरावैं सनमुख करजोरें
हनुमानाह्नो।
तुलसी दास प्रभु शरणी आए मन-मन्दिर में करो
विसरामाह्नो॥

३३

मोहन मोह लियो मनड़ारो।
शोभा सिन्धु सोहनो सूरत जित देखों तित ओहीरो॥
आँखड़ल्याँ थारो सेन पियारो जानकी दास उर वास
कियोरो॥

३४

चलो सखी राम देखनको नृप दशरथ के आँगण।
सङ्ग सखा मिल चारों भाई खेलत आँख मिचावन॥
शत्रुघन खुटवा हाथ बैठे कमल-नयन गए
आँख मुदावन।
छोटे लछमन छिपत छोरलो छिपे सखा पकरावन॥
कहत सखा प्रभु पास न आवो अँधियारो उजियारो
करावन।
प्रेम रङ्ग प्रभुकों सब पकरत तन दुति दमक दिखावन

३५

मेरा राम रमैया निश दिन मनकों रमावत।
धर्म्मादिक फल मुफतमें पावत प्रीत सनेह बढ़ावत॥
जाग्रत स्वप्न सुसुप्ति तुरीयमें जागत मोहे सुआवत।
ऐसे नाथ अनाथने पाए रीझ रीझ गुण गावत॥
विमुखको विमुख कराय दुरावत सन्तको सङ्ग लगावत।
प्रेमरङ्ग प्रभुसों रङ्ग लागत बिन मागे पद पावत॥

३६

गिरिजा-पति पतितनकों तारो।
मेरो ओर निहारो शङ्कर शरणागत को उधारो॥
बस काशी में शिव शम्भू भव बंधनतें टारो।
प्रेमरङ्ग प्रभु भोले भूपति कोटि जनम अब जारो॥

३७

रघुवर तैड़े नाल तन मन वारदीयाँ घर आयजावो।
सन्तनके धन राम कहेंदे लोभदी जाल छुटायजा॥
पार न जाना पया विच सागर ज्ञान जहाँ जचायजा।
प्रेम रङ्ग प्रभु करण धारयत भवदे पार पोंहचायजा॥

३८

साँवलड़ा मन भाया सइयों साड़ड़े नाल।
जींदड़ी साड़ी घोली घती छंदड़े गइयाँ इशकदा
पइयाँ जञ्जाल॥

३९

दिल विच तैड़रानू रस मादा।
राती देहा सानू वान पइयेहो जोरा जोर धिगाना।
कृष्ण गोविन्द बिनु होर न दिसदा रखदे नाल लुभाणा॥

४०

नारीहू न जाने बैदा निपट अनारीरे।
लाल पलङ्ग पर जरद बिछौना प्रेमको कटारी मेरे
हिया विच मारीरे।
द्वारकामें एक वैद बसतहै तासों मोरी यारी तुम घर
जाओ बैदा मोहे रोग भारीरे॥
मीराने गिरिधर मिलावो यही अरज हमारीरे।
बूंटी तो झूंठी भई औषधि विहारीरे॥

४१

कान्हड़ो मिजाजी सइयां माने नहीं मेरी गलां।
रत देहा चन्द चकोर जेहा कल नहीं पांदी घड़ी
एक पलां॥

४२

वंशी गोपाल की आज बाजे।
अद्भुत तान तरङ्ग मधुर धुन सप्तसुरनसों गाजे॥
लाज धीर कुल कानमान डर श्रवण सुनत सब भाजे।
रसिक गोविन्द अभिराम श्याम छवि देखत
मनमथ लाजे॥

४३

दिलांदे महरम सांवलियार दरस दिखाय जावो।
बांसुरी अधर धर बजावत नाचत गावत यमुना निकट
साँवलो सूरत माधुरी मूरत हिरदे मैं समाय जावो॥
ऊंघन कछन कटि पीताम्बर कानन कुण्डल शीशमुकट
घुँघरवाली अलक झलक नैनन में समाय जावो।
जानकीदासनु तेड्डी आस निशदिन पल खांस खांस
सपने टुक दरस पामी सकल दुख नसाय जावो॥

४४

मान न करिये वंशी वाला याद करेंदा।
मुख नहीं बोले पलक न खोले नैनन छिन छिन
नीर झरेंदा॥
तेरी रङ्गदारी अङ्ग पर जरद दुपट्टा प्याराले धरेंदा।
ब्रजनिधनु आली तुझ बिन निशदिन घड़ी पल छिन
नहीं चैन परेंदा॥

४५

रे जग झूठा समझ मन माहियाँवे।
नाल जनादे वारो नेह लगाया नाल चले कोउ
नाहियाँवे॥
यार जिनानु प्यार तू करदा सो जाले तेरे तांइयाँवे।
जानकी दास प्रीत ऐसी जगकी जैसी ठगकी
मिठाइयांवे॥

४६

थारेंवे नैनादे नाल मैंतो ठगीयाँवे।
इश्क लगा वारीवे छिपदाभी नाहीं जाहर कीता
इन अँखियाँवे॥

४७

भला मैड़ा सोणा नैनादे नाल निभायदे।
तिरछी भौंहें नैन तकेंदे बरछीदो नोकों एढ़ी टेढ़ी
निगाहां लगायदे

४८

फन्दड़े जादानी दूरवे दिलांदे नेड़े बसदा हजूर
सोणावे।
छिक पुनड़ेनु आनके मिला मिस्सीदी सूरत झरवे॥

४९

चला जांदड़ावे जोबन आपनावे।
जोबन जांदा वारीवे फेर नहीं आंवदा नाहक उमर
गमावदांवे।
इस जोबनदावे मान न करनावो मियाँ हंस हँस
बांह झड़कदांवे॥

५०

दिलांदे नेड़े बसदा मेड़ा सोणा अँखियादे
कोलानी दूरवे।
रोभदा बाड़ा बिच सब कुछ जमदा मेरा मियाँ
खेड़ेनी खेत बंबूरवे॥

५१

पाँनाया जावे अलबेली पनिहारनी जान।
तेड़े घड़ेदा वो ठंडा पानी साड़े दिलांदा टुक
प्यास बुझाजा जान॥

५२

गोरी तेड़ी आंखड़ी अखियाँ रतनारियाँ।
साड़े दिल भूलेंदो जालो याँवे॥

५३

वोमैं पुंछदो आइयाँ इत्थे।
जङ्गल ढूंढा वारी बेलाभी ढूंढा रङ्गदा रङ्गदा डेरा कित्थे॥

५४

साँई रबा मैड़ा न्याव करो।
गहरी वो नदिया नाव पुरानी मेहर नजर मैंनु पार करो॥

५५

प्यारा तेड़े मिलनेदो मैंनु चाव आमिल सोणावे।
नेहड़ा लगाय गया तुसी मैड़े नाल मेहर करो
घर आववे॥

५६

राह तकेंदेनीवे मुद्दतें गुजर गइयाँ कीतानी
कौल करार।
रैन देहा मानु ध्यान तुसाड़ा मेरा मियाँ साड़ा
दिल बेकरार॥

५७

छैला मुद्दताँ गुजर गइयाँवो ।
गुजर गइयाँ गइयां यनी यनी यनी यनीवो ।
तैंड़े मिलननूवे सगुण मनादो मेरा मियाँ हाल
बेहाल हुइयाँ नीवो ॥

५८

मेरा ढाकमा मैंतो भूलीरे मेरे ढाकमा भूलीरे भूली
तेरी चालमें ।
जङ्गल ढूंढ़ा सारोवे बेलाभी ढूंढ़दा मैंभो लो चड़ीए
राजो रखणा ।
मेरा मियाँ खेड़ेनो खेड़ेवो में रोलो वा मेरे ढाकमां ॥

५९

भला तू मेरा थाँनेदार ।
आयानी सावन वे मन परचावन वो मियाँ बाजुबन्द
बूटेदार ॥

६०

पनियान् कितवल जावाँ दिवरानिया कुंवा पर
आसन जोगी दानियां ॥
चार मिलेवो मैनु साहब न जादे एक मिला
दाढ़ी जार जिठानियां ।
एकतो जोगो मैनु कामन मिलोया मैं शरमांदा
वेमर मर जादो वा दिरानियाँ ॥

६१

यारदो मैनु तलब दीदारदो ।
रोशन शाह तेनु देदे दवाइयाँ वे मियाँ गला कोतीयाँ
मैनु प्यारदो ॥

६२

भला मेरा बुन्दि चोरे बाला दोस्त मिलामी वो ।
चोरे वालानी मानकरदा जादुड़ान् मुड़के ले आमीवो।

६३

गोरी तेरा बालक युग युग जीवेवो ।
गोरीदे आँगणवे सगुण सोहावण हँसत खेलत
दूध पोवेवो ॥

६४

अगो मा भवन चलो आनन्दोके दरसन पावना ।
परस चलो परसाय चलो बे अनो मेड़ा गोदी
बालक याना ॥

६५

साड़ी रंगाय देरे बलमा मोकों ।
साड़ी रङ्गायदे पचरङ्ग चुनरी और रङ्गायदे गुलनारी
किनारीरे ॥

६६

मेरा एही झगड़ा वो मोतोड़ा मगायदे ।
सोणेकी मोहे नथनी गढ़ायदे दो मोती एक लाल
चुन्नी लगायदे ॥

६७

रसहो में बोले मोरे पिया रसियारे ।
अपने पियाको में ढूंढन निकसी याही नगरको बसिया ॥

६८

मैं देखो पियकी चतुराईवे ।
औरन से पिया हँसत बोलत हैं हमसे करत निठुराई ॥
हमसों अवध बद अनत विलम रहे मोरा जियरा
तरसाई ।
चन्द्रसखो हित बाल कृष्ण छवि रहत चरणन
चित लाई ॥

६९

काहे श्याम मेरो सुरत विसराई ।
जबतें बिछुरे प्राण पियारे अब लग खबर न पाई ॥
वेदरदा कुछ दरद न आयावे क्या जाने पोर पराई ।
ऊधादास आश चरणनको आन मिलो यदुराई ॥

७०

गोविन्दा तोमों नैन लगी बिन देखे रहिलो न जाय ।
लियो चुराय चिते चित मेरो घर अगना न सोहाय ॥
जानकोदास कों दरसन दीजे टुक मृदु मुर मुसक्याय ॥

७१

हा सुघर बना मेरावे लाल बना ।
बनाके सिर वारी शेहरा विराजे होरा लगे मोती पन्ना ॥

७२

लख लीब्योरी गोविन्द आँवदा।
गोविन्द आँवदा मेड़े मन भाँवदा मधुरो वेणु बजाँवदा

७३

वो बजाई मोहन मुरलीको टेर।
सुन धुन चौंक परी कानन में ब्रजवनिता लई घेर॥

७४

इन नैनोंने लाज गवाँई।
राजबहादुर मोहन प्यारे मधुरो वेणु बजाई॥

७५

राज मारे नथुनोंदा मोती लाल।
साँवल साज समाज पहरे वलिहारियाँ तेरे काज॥

७६

सानुकी पायावे किसोदे नाल।
वेदरदाँदा हाकम म्हारा मियां बुझदा क्यों नहीं हाल।

७७

बकस गुणा मेरे बेलिया यार।
माशूकदा रङ्ग फूल गुलाबो आशिकदा रङ्ग तेलिया।

७८

तैं मन लीतारे वंशी बजायके।
वंशी तेड़ो मोहनोरे पड़ोहै काना बिच आयके॥
मगकरी न करवे महरदे जोवनदा मद पायके।
वलिहारियां क्यों नेह लगाया लगाया तो और
निभायके॥

७९

मेरा बालपनेदा यार कन्हैया।
खेलत गेंद गिरो यमुनामें सङ्गही कूद पड़ैया॥
पैठ पताल काली नाग नाथ्यो फण फण निरत
करैया रे कन्हैया।
इन्द्र कोप कियो ब्रज ऊपर छिनमें देत वहैया॥
गिरिगोवर्द्धन नख पर धार्यो ब्रजको करत सहैया।
प्रात समय यमुनाजी न्हाते लेकर चीर कदम चढ़ैया॥
वरुणलोकतें पिता ले आए यशुमत लेत बलैया।
पुरुषोत्तम प्रभुको छवि निरखत बार बार वल गैया॥

नजर भर देखण देरे महबूब।
राम लछमन भरत शत्रुघन अवध नगरके भूप॥
मोर मुकट पीताम्बर सोहै सोहै कलङ्गी खूब।
शङ्ख चक्र गदा पद्म विराजै जगतारणके रूप॥
तीन लोकके नायक कहिये अदभुत आनन्द स्वरूप।
ऊधोदास आश चरणनको शोभा अतिही अनूप॥

८१

साँवरेने लीतावे जादुड़ा साँवले।
वंशी बजायके मेरा मन लीता दासदे दिल बिच
मोहन जीता॥

८२

सइयोंनी मैड़ा राँझा केतिक दूर मैड़ा दिलदानो
महरम साँई रबा पुंछ पुंछ हारो रात सारो।
जो मियाँ राँझा वारो वे सुझनु चाहै नेह निभायवो
दिल भारो॥

८३

निजारा जटीयांदा यारवे।
शीश शोरी मान समुझ साँई फन फुन मारा
लटीयांदा यारवे॥

८४

जोमैं जानदोवे साड़े नाल नेहरा मैं नहियाँ करदो।
जोमैं जानदो ऐसाभो होंदा मेरा मियां इश्कदे
फन्दे मैं नहियां पड़दो॥

८५

जिन्द घोलीदा निजारे नालवे सोणा।
दोस्तीदे नाल सुख पाया महम्मदसा ऐसो तेरो बातें
भोलो भोलोवे॥

८६

छदड़े जाँदोया हुण तेरेवो मेरी जान।
मिन्नत करदो में सगुण मनादियाँवे कब घर आवे
बालम मेड़े डेरेवो जा०॥

सिन्धी जंगला—तिताला

जटो मुख वेखलाजा सानु वे कभीतो आनके।
छोर रंझेदो शोरो रहो महोब्बत पायके॥

२

खेड़ोंदो चाकरी मैंकरदियाँ हो नाहियाँ।
शोरोदा मैनु दम गनीमत मिलना चेराखान
गवाइयाँ॥

३

भूलिए चाहना चाहनी कहँ देवे तू को जानें चाहनेदी
सारवो।
साड़ा दिल लगं तो तू जान किसोदे रमझानु असाँतो
करदा बहाना॥

जंगला—तिताला

मुड़ आमो वो साड़ड़े कौलवे छैला।
शोरो मैं तैनु चाँहदा मङ्गभो नारहो महलाँ महलाँ॥

जंगला सिन्धी—तिताला

छैला मान न करिये रखडादे नाल डरिये।
उठ शोरो मिल प्याला पाले समझ समझ
पग धरिये॥

२

जटोदे नैना सँभाल।
घायल मायल दिलथे होंदा जुलफों वारो जटो हटो॥

३

लगदा बाग बहारवो वेखड़ा आंदे हजार।
मुख गुलाब नरगसे चश्मा सम्भल जानो सँभाल॥

४

अटक रहे दिल प्यारेदे नाल सेनु मिलना जरूरवे।
ले चल ऊधो वारो श्यामसुन्दर जहाँ मथुरा केतिक
दूरवे॥
जबके गए भए वाहोके कुवजाके रङ्ग जूरवे।
कृष्णानन्द वारो तुमरे दरसकों रह गया कूर अक्रूरवे॥

जंगला—तिताला

बना पर वारोरे आज वारो वारो वारडारो दिन
दुलहे नन्द लाल।
कुसुम सेहरा शोश दोउनके झुमके मोती लाल॥
रङ्ग भोना केसरिया वागा चलत मतगज चाल।
छवि निरखत वलिहार दोउनको नैना होत निहाल॥

२

वंशोके बजैया वंशो फेर बजावरे।
वही तान वही ध्यान वही सुर वही गान सुनावरे॥
नटनागर नाचत ता थैया मेरे आँगन आवरे।
वलिहारो सूरत पर वारो मोहन कण्ठ मिलावरे॥

३

रसिया नाचत है वन माँहो।
वृन्दाविपिन पुलिन यमुनातट रास कदम्बको छाँई।
सुन्दर-श्याम बजाई मुरलिया राधा सों गलवाहों।
नागरिया नैनन में बसतहै चरण कमल वल जाई॥

४

तू गयावे नेह लगाय।
व्रजमोहन सों लगा लगनियाँ वंशोदो तान बजाय॥
इश्क साड़े जाल पाया तैं सूरत खूब दिखाय।
चितै चित चोरो बहारो वलिहारो मुसकाय॥

५

साँवलो सूरत साड़े मनमें बसोवो।
मोर मुकुट पीताम्बर सोहै मुरलो मुख पर लसो॥
देख लुभानो सइयाँ मोहनो मूरत उसदे फन्दड़े फसी।
पुरुषोत्तम दे नाल विमोहो बांको चितवन हँसो॥

६

अरे मन हरि बिन कोई नहीं तेरा।
चार दिननको प्रोत जगतमें आखर जङ्गल डेरा॥
जगमें कोऊ कछु सङ्ग न चाले जिस्से कहै तू मेरा मेरा।
जानकी दास प्रोत तज जगको हो रघुवरका चेरा॥

७

सुख आनन्द भए आनन्दोके दरसन पाए।
दरसन पाए अतिमन भाए सब दुख रोग जलाए॥
जाग्रति जोत जगत में जाहर वड़ भागन लख पाए।
जानकोदास जप तप सिद्धि बिन सहजहो सन्त कहाए॥

कठिन लगन की प्रीतरे लागे सोई जाने ।
घायल मायल फिरदो दिवानी रांभण बिना कोई
माने नहीं माने क्या करे बेद सयानेरे लगी सोई० ॥

जंगला—एकताला

लङ्गर लरकवा नैन सैन दे बेणु बजाय बस कीनोरे ।
मुकटकी लटक चटक भृकुटिनकी कर धर
मुरली लीनोरे ॥
बृन्दावनकी कुञ्जगलिनमें गउअनकी ठठ कीनोरे ।
पुरुषोत्तम प्रभुकी छवि निरखत श्याम-सुन्दर
रङ्ग भीनोरे ॥

२

सुन्दर चतुर सुघर बालमुवा तेरे वेखनदा चाहवे ।
मेरा जिय चाहै तेरे मिलनकू महर करो घर आवरे ॥
श्याम-सुन्दरवा नन्दके दुलरवा मेरा मन ललचावबे ।
पुरुषोत्तम प्रभु लङ्गर लरकवा मधुर मधुर सुर गावबे ॥

जंगला—तिताला

झूठेही दोष लगावत माई मेरे ।
हौं वाको घर कबहुं न देख्यो दैन उराहन आवत ॥
जहाँ मैं फिरत गैल ग्वालन सङ्ग तहाँतें पकरि मगावत ।
सब ग्वालिन मिल घेर लियो है बरबस मोहि नचावत ॥
तोसों झूठ साँचके कारण मुख दधि लेप लगावत ।
कर गहि पकरत चोरकी नाईं तोकों आन दिखावत ॥
श्यामकी भेद मरम नहीं जानत बातही बहुत
बनावत ।
सूरदास यह चाल अट पटो बहुत यसुदहि भावत ॥

२

नीबी लपक गहो यदुराई ।
जब कर कमल धरो श्रीफल पर परो है धरनि पर आई ।
ततछिन रुदन करत यदु-नन्दन मनसों बात बनाई ।
एसी ढीट देत नहीं ग्वालिन राख्यो गेंद चुराई ॥
तब अस विहँसिके कह्यो ग्वालिनी मोपे नाहिं कन्हाई
जहाँ जहाँ खेल कियो कुञ्जनमें तहाँ चल देहूं बताई ॥

बाल विनोद परम सुत केरे महरि चली मुसकाई ।
सूरदास यह रसिक शिरोमणि को जाने यह भाई ॥

३

युगल छवि दृगन माँझ अटकी ।
दै गलबाँही कदम तरे ठाढ़े वा वंशीवटकी ॥
ऐसो ध्यान बसत हिरदेमें अब क्यों डोले भटकी ।
मनकी मनही कृष्णरङ्ग जाने को जाने घटकी ॥

४

मो सम कौन कुटिल खल कामी ।
तुमसें कहा छिपो करुणामय सबके अन्तरयामी ॥
जे तन दियो ताहि बिसरावत एसो नून हरामी ।
भर भर द्रोह विषेकों धावत जैसे सूकर ग्रामी ॥
सुन सतसङ्ग होत जिय आलस विषयन सङ्ग बिसरामी ।
श्रीहरि चरण छांड़ विमुखनकी निशदिन करत
गुलामी ॥
पापो पतित अधम अपराधी सब पतितनमें नामी ।
सूरदास प्रभु अधर उधारण सुनियो श्रीपति स्वामी ॥

५

माधो अस तुमारि यह माया ।
करि उपाय पचि मरिय तरिय नहीं जब लगि करहु
न दाया ॥
सुनिय गुणिय समुझिय समुझाइये दशा हृदय
नहीं आवे ।
जेहि अनुभव विनु मोह जनित दारुण भव विपति
सतावे ॥
ब्रह्म पीयूष मधुर शीतल जोपै मनसों रस पावे ।
तौकत मृग जल रूप विषेको रण निशि वासर धावे ॥
जेहिके भवन विमल चिन्तामणि सो कत काँच बटोरै ।
सपनै परवस परे जागि देखत कहि जाइ निहोरै ॥
ज्ञान भक्ति साधन अनेक सब सत्य झूठ कछु नाहीं ।
तुलसीदास हरि कृपा मिटै भ्रम यह भरोस
मन माहीं ॥

इन लोगनको मैं वारूं तुमपर जो तू आशिक दिल
भगवावे शोकरङ्ग यह देख मिस्सीदी दांतनकी
सफाई ॥

१४

एरी मैं तो न जानूं थी नेहा यह कैसा होता जब
से हमपर दुख पया तबते यह गलां पहचानो।
लोक लाज मैं तो सुनी थी और काहूंसों कहोन
जाय शोकरङ्ग दारू उसकी जो बतावै उसका मैं
तो गुण मानूंगी।

१५

सिर देदे हारो तैने न जानो सार हमारोरे।
नित दम तेंनु ए गंवार देदे गारोरे ॥
हितसों बिसारी मोहि चितसों बिसारी नीको काम
कछु नहीं कीनो शोकरङ्ग यही सोच बोच रैन
गुजारो ॥

१६

तैने मनलेके मन मेरो कहा कीनोरे।
एक मैंने मन लेके और काहूको न दीनोरे ॥
मन भी लीनो तन भी लीनो शुभ रङ्ग पियामें एक
इम बाकी रहो सो भी मेरो छीनोरे।

१७

तैड़ा दिल तैनु चाहदाने दा यारवे टुक मुखड़ा
वेखलाजा दिल मेड़ाते
दूर दूर जांदा वारो नेड़े नहो आंदा और सङ्ग
रहांदा तेड़ा प्यार ॥

१८

खबर नहिं पाई प्यारेरे।
तबके गए भए वाहीके जीवन प्राण हमारे ॥

१९

कोउ आन मिलावो पीउरेको।
वारिरे सनैया मोरे जनम संघाति आन मिलावो
मोरे जीउरेको ॥

२०

नित माहो तैड़े बलिहारी तैनु मालदाड़े देके ता
हाजेड़ा मेड़ानो
शाह हुसैन मैड़े वागो आया देख जवा पसन्द
पाया नेहड़ानो ॥

२१

मैंतो तेड़ो बंदिया मियां तू नहीं पुछदा मेड़ा हाल।
चोंचकदे घर धीयानो घनोया कोहु इयां होरदे नाल ॥

२२

सलोना टोना कर गयोरी आली मदन मोहन
घनश्याम।
श्याम सलोना रूप रिझोना मोहत कोटिकाम ॥
निशदिन रहत बिसूरत मनमें भूलो तन धन धाम।
कृष्णानन्द भयो चितचेरो रटति रहत नित नाम ॥

२३

मनतू राम नाम सुमरोरे सबही पाप बहाय।
वा दिन तेरो कोई नहींरे आखर राम सहाय ॥

२४

रब नाल नेह लगा फकीरोदोउ नमु रबा बिनु
हूर नहीं दिसदा।
रहत ध्यान ध्यान हरदम उसदा तजा संसार बिखदा।

२५

समधन हम तेरे डारेंगे नवलखा हार।
अपनो उमँगसे करावन लागी घरको कार ॥

२६

अबतो बाबुल मोरे मैं तोरे ढिगवा बैठ रहूंगी।
जो कोई हमसों एक कहेगा मैंवो लाख कहूंगी ॥

२७

अति धूमधाम अरे बनमालिया बंसी बजायरो।
सप्त सुरन अतिजोर प्रेमरस फुकत मन्त्र पढ़डारो ॥

२८

पतिढिगवा सोगी पतियांले जावो मोरे पियके पासुरे।
पिया बिछरण मोहि चैन न आवे तिहारे मिलनको
रहत मोहि आसुरे ॥

२९

कांह मनमें ठानी मेवारीयांको राज महाने बतलावो।
वाका माकड़ा राजदुलारा सङ्ग अजोज दोन अरज
करे रोत पोत भयो थांको ॥

२०

बांधु डोरियां मेरी नीलासी बनो तेरो वर आवेंगे।
डोरा जो तेरा पाटका सोहे ज्यों गोरे हाथ किया
यह सुहागण लगाइया तेरे झुलवेको बहार॥

२१

देवरा छोटल माई आप छोटल और मइसन
करे ठठोलियाँ।
वरजो एसा नहीं कैसे नहीं माने देख उनको
सुभाउरे मैंतो उनसन कछु न कहा हमहूं देहों
गारियाँ॥

२२

आसन बासन पास न गइलो लोगवा धरइ मोहि नाम
कहा करूं कित जाऊं मोरी सजनी छांड़ देहों
यह गाम॥

२३

जोगी तेरारे मरम नहिं पायारे।
कानन कुण्डल गल बिच शैली घर घर अलख
जगायारे॥

२४

माई पिया काहे न बोलत हैं अब मोसों क्यों दे
सोयो पीठ।
किनरे तिया जिन तुम बिलमाए किनरे लगाई दीठ॥

२५

अरे मन भूला भूला कहांरे आदि अन्त वही वही।
जित तित इत उत नित चित रम रहा राम रमैया
है सही॥

२६

जनम जनमको फल पायो मैं आज पियाके मिलनतें।
सुनरी सजनी आज मेरे दुख दारिद्र गए तनतें॥

२७

लागलो चौसेर माए मोहे कब घर आवें पियरवा
वाही देश।
बन बनवा डोलूं ए करहुं जोगनियाको भेश॥

सजन बिदेश गए मोरी कोज न पतियाँ ले आवहुरे।
सो मोरी०।
पार भी गङ्गा पार भी जमुना बिच बालमुवाका
घरबाहुरे॥

३९

माही वाला दिल ले जांदावे कोकरां साड़ा मन भांदावे।
आधी रतियाँ पहरदा तड़का भोरहि आण जगांदावे॥

४०

रसना नाथ नाथ कहि बोल।
काहे मन बकवाद करत है क्षण क्षण वाह डोल॥

४१

छांड़दे कान्हर मैं गारो दूंगी।
एक तो सहूंगी दूजो न सहूंगी तीजी बुरी मोरी सास
ननदिया बहुरि फिर आऊंगी॥

४२

बंगलवा थारो देश छांड़ गयोरे परदेशवा।
तुम बिन मइकूं कल न परत है कैसेके रैन बिहाय॥
आठ पहर चौंसठ घड़ी करहीं जोगण भेश धाय॥

४३

नेक नहीं परदापोसोरो मा कैसे निभहै नेह
जनाबनरो।
छांड़ दीतीवे तेंडी सब जगदी रीत ब्रजको लोग
लुगाई बनाबनरो॥

४४

मुड़ आमो साड़ड़े कोलवे इस दुनियांदा देख तमासा।
इस दुनिया बिच एसाइ दिसदा जीवनेदा धोखा
मरनेदा सांसा॥

४५

बावरी नारि सो मेरो मन ले गई।
करके सिंगार ठाड़ो भई है बिरहा कामको चोट॥
नैनन नीर बहन लागे ठाड़ी खड़ो मोसो छोट।
बिरह बिथा भई मेंपर ठाढ़ी देहलीदी ओट॥

४६

दारातिले तदारे तनदिर दानी दोम तनना द्रुद्र
तुद्रुद्रुद्रुद्र तदरे द्रुद्र दानी ।
बसूरते तबते कमतरो करी खुदा तोराकसीद बदर
सकला मसीद ॥

४७

दानी दोम तनन तन दिरना तन दिरना दिरना दोमतन् ।
दानी उदतन उद तननन तना दानी दारादोम् दोम
तननन तिलातु द्रुतदारे तददानी ॥

४८

अबतो सुनले बनकेरे सुवा अब तो केहु कारण
तेजरवो कौन ।
कहा पूंछतहो बोर बटोही छैल अधिक दुख दौन ॥
अन्तर बैठ मन मोरा बस कोनो सुधहू न लोन ॥

४९

उदन दोमतनन तनदिरना तनना तनना नित ननन
नारे नित ननारे नारे ।
तनतुं मितनन नितननुं मतननमित तनन नारे ॥

५०

बाजो बाजोरे मोहन तेरो बाँसुरो ।
सप्तसुरन और तीनग्रामसों गावत राग धनासिरो ॥
श्रवण सुनत सुध रहत न तनको उठत हूक
जैसे पॉसुरो ।
जानकीदास मिलहु हरि प्रियसो काज कारो
क्यों न हाँसुरो ॥

५१

मैंतो तुमपर वारोरो मुरारोजो पतितपावन
प्रभु करुणासिन्धु ।
गृधिका गोध अजामिल हस्तो गौतम-नारि-शिला
तारोजो ॥
तारे पतित अनेक एक तुम अधम-उधारण हो
व्रतधारोजो ।
जानकीदास पतित शरण आयो अबकी बार
हमारी बनवारोजो ॥

५२

जा जारे भँवरा दूर दूर ।
तेरोही अङ्ग रङ्ग है उनको उन मेरो मन कियो
चूर चूर ॥
जब लग तरुण फल महकत है तब लग रहत
हजूर जूर ।
सूरश्याम हरि मतलबी मधुकर लेत कलिन-रस
घूर घूर ॥

५३

तमाशा अजब नगरका देख ।
पाँच पचीस जात बसे जामें राजा भेष अलेख ॥
राजा इसमें है सबलायक जिसमें मोन न मेख ।
जानकीदास लिखा गुरु गमसो आतम सुख विसेख ॥

५४

बेदरदो महबूब छांदेवे सङ्गसे भी दिल सक्ताइना देवे ।
जानकीदास जा इन बस परदे तन मन धन सब
खोदे रोदे बे ॥

५५

अंजनोनन्दन बुध बलदाई ।
अरुण वरणतन रविका किरण मानो तेजपुञ्ज
अधिकाई ॥
गति मति अति त्रिभुवनपति निरखत निज सुख
करत बड़ाई ॥
हठके हठोले तोड़े वज्रके कोले जानकीदासके सहाई ॥

५६

ठाढ़ो ठाढ़ोरे कदमको छंयां ।
होमैं ठाढ़ी देखों अपनी पवरसों तू जो कहती
नहियां ॥
अब कैसे धोर धरों मोरो सजनी रह्यो न जात घर
महियां ।
प्राणपियासों मिलहों निडर ह्वै डार प्रीतम
गलबहियां ॥

५७

समझत नहीं मूरख नदान प्यारे दिन दोयका इतना गुमान।
राजकाज समाज सकल सुजान सुपन समान ॥
सुर नर मुनि छत्रपति गति गरद भए मशान।
जानकीदास विलास करि हरि आपही भगवान ॥

५८

राम रंगीला बना जनकनन्दिनी बनी।
निरखत चन्द वदन चकोर ज्यों सब नरनारी घनी ॥
आनंद भयोरी जनक दशरथ नृप हरषित भए मिथिलापुरधनी।
गावोरी मिल लछनदास सब यह भली बात बनी ॥

५९

दरस माहि दीजे आरबुबीर।
दास जानके करुना कीजे धरा जात नहिं धीर।
वा दिनको कुछ सुरत करो जब बढ़ा द्रौपदी चीर ॥
जगन्नाथका बार सांवरे काहे भए बेपीर ॥

६०

अब मोरी राखो लाज मुरारी।
सङ्कटमें एक सङ्कट उपजो कहै मरगसो नारी॥
और कछू हम जानत नाहीं आए शरण तिहारी ॥
उलट पवन जब बाबर जरियो स्वान चल्यो गिर झारी॥
नाचन कूदन मृगनी लागी चरनकमलपर वारी।
सूर श्याम प्रभु अवगत लीला आपहि आपु सँवारी ॥

६१

हमरी तुमकूं लाज हरी।
जानत हौ प्रभु अन्तरयामी जो जिय मांह परी ॥
कहत और कुछ और कमायो प्रभुजीसे ठगिन करी।
अत परपञ्च मोट बाँधिके अपने सीस धरी ॥
अपनो औगुण कहालों बखानो पल पल घरी घरी।
सुत बनिता संग मोह लियो है सुध बुध सब बिसरी॥
कीजे पार उतार दीनबंधु अब मोरी नाव भरी।
कहै नानक बिरद तिहारो वाही ओट पकरी ॥

६२

जीवनकों जिन्दगीको व्योहार।
माता पिता भाई सुत बन्धु और पुन ग्रहको नार ॥
देस कोस पुर ग्राम नगर किये जहाँ तहाँ सुख प्यार।
अन्त समै कोउ काम न आवै त्यागे प्रेत पुकार ॥
अबहूं चेत मूढ़ तू मनमें करले सोच विचार।
कृष्णानन्द भजहि गधाबर सिखवत बारंबार ॥

मियां धनाश्री

ठगियारे अरे हाँरे मइ कइ डार ठगोरो एँहा मइको कानन परत सब निस जनिया।
ए धन दिल्ली धन दुलहा ख्वाजे कुनबदीन वर पाया ॥
मेरे जान याते करतार तोको सुहाग भाग बढ़ाया ॥

२

अब तो नेह नजर हो राखो ये बने प्यारे।
तुम्हारी दयाते जग जीवन नित महम्मद सा रँगीले लाल सबको सुख देत नयारे ॥

३

सइयो मेनु मुसकल होया आखण जिहा भेकातण।
मित प्यारे बल नित चस्मा ना रहमण हाल न जाण दियां सायण ॥

४

वेसाड़ा हाल रखनु मालम कोइ आखे मेनु कमली हुई कोइ आखे मजन आलम ॥

५

आजको दिन शुभदिन मेरे लेखेरो आलो जी बन बन आएरो लाल मेरे मन्दिर।
बिधाना तोपे एसो मांगत हों एसो मेह बरसे जी हारेलो घरते जहार न जाय श्यामसुन्दर ॥

६

आरे बरमणारे मोरेरे पियाको खबर सुनावो सगुन बिचार।
पोथी बाँचो मोतो वारों दछना देहों रतन मन भर थार ॥

तैंडे देखणदा दीवाना सचा साईं तुसी करदा
बेपरवाही मियां मोणा ।
तू बी सच्चा वाग्र उसदे नाल गुमानी मियां तैंड़े
जोबन साँड़ा मनभाणा ॥

मूलतानी—तिताला

आशक मारा पड़ावे जालम तेरी गरम निगाहकों
अदाका ।
सोता बखबर ले एती पर मेरी पूछत नहियाँ
सुना जाहिहाल सदारङ्ग गदाका ॥

२

साधो मनका मान त्यागो ।
कामक्रोध सङ्गत दुरजनकी तातें अहनिश भागो ॥
सुखदुख दोनों समकर जानो और मान अपमाना ।
हरष शोकतें रहें अतीता तिन जग तत्त पहँचाना ॥
असुत निन्दा दोउ त्यागो खोजो पदनिर्वाना ।
जन-नानक यह खेला कठन है किनहूं गुरमुख जाना॥

३

साधो रचना राम बनाइ गए एक बिनसे एक
अस्थिर मानि अचरज लिख नहिं जाई ।
काम क्रोध मोह बस प्राणी हरि मूरत बिसराई ॥
झूठा तन साचा कर जानि ज्यों बादरकी छाई ।
जन-नानक जानो जग मिथ्या रहो राम शरण लाई॥

४

साधो यह मन गह्यो न जाई चञ्चल तृष्णा सङ्ग
बसत है यातें थिर न रहाई ।
कठन क्रोध घटहीके भीतर जेहि सुध सब बिसराई॥
रतन ज्ञान सबको हरि लीनो ताको कुछ न बिसाई ।
जोगी जतन करत सब हारे गुनी गुन गाई ॥
जन-नानक हरि भए दयाल तो सब बिधि बन जाई ।

५

कोउ माइ भलो मन समझावे ।
वेद पुरान साधसंग सुनि कर निमिख न हरिगुण गावे॥
दुर्लभ देह पाय मानुषको बिरथा जनम गँवावे ।
माया मोह महासङ्कट बन तासों रुचि उपजावे ॥
अन्तर बाहर सदासङ्ग प्रभु तासों नेह न लावे ।
नानक मुकत ताह तुम मानो जेहि घट राम समावे ॥

६

मनरे कहा भयो तू बौरा ।
अहनिश औध घटे नहीं जानत भयो लोभ सँग हौरा॥
जो तन तें अपनो कर मान्यो अरु सुन्दर ग्रहनार ।
इनमें कुछ तेरोरे नाहीं देखो सोच बिचार ॥
रतन जतन अपनेतें छाड्यो गोविन्द गत नहीं जानी ॥
निमष न प्रेम भयो चरनन सों बिरथा अवध बिसरानी।
कहे नानक सोई नर सुखिया राम नाम गुण गावे ॥
और सकल जग माया मोह्या निर्भय पद नहिं पावे ।

७

साधो गोविंदके गुण गावो ।
मानुष जनम अमोलख पायो बिरथा काहे गँवावो ॥
पतित पुनीत दीनबन्धु हरि शरण ताह तुम आवो ।
गजको त्रास मिट्यो तिहि सुमरन तुम काहे
बिसरावो ॥
तज अभिमान मोह माया पुनि भजन राम चितलावो
नानक कहत मुक्तपन्थ यह गुरमुख हो तुम पावो ॥

८

भूल्यो मन माया उरझाय कैसेके समझाऊं राम ।
जों जों करम कियो लालच बस आपतें आप
बंधायो राम ॥
संग स्वामीसों जान्यों नाहीं बन खोजनको धायो ।
रतन राम घट हीके भितर ताको ज्ञान न पायो ॥
नानक प्रभु भगवन्त भजन बिनु बिरथा जनम गँवायो॥

९

काहौं कहा अपनी अधमाई ।
उरझो रहो कनक कामिनि रस नहिं कीरत
प्रभु गाई ॥

जग झूठेको साँचा जानके तैसोउ रूप उपजाई।
दीनबन्धुको सुमरन करले सदा होत सहाई॥
मगन रह्यो मायामें निशिदिन छूटी न मनकी काई।
कहै नानक अब नाहीं अनतगति बिन हरिको
शरणाई॥

१०

रेनर यह सांचो जिय धारो।
सकल जगतहै जैसे सुपना बिनसत लगत न बार॥
बालूभीत बनाय रचपच रहत नहीं दिनचार।
तैसोही यह सुख मायाको उरझ रहेरो गँवार॥
अजहूं समझ कछु बिगर गयो ना भजले नाम मुरारि।
कहै नानक निज मत साधनको भाष्यो ताहि पुकार॥

११

जो नर दुखमें दुख नहीं माना।
सुख सनेह अरु भय नहिं जाके कञ्चन माटो जाना॥
नाहीं निन्दा अस्तुति जाके लोभ मोह अभिमाना।
हरष शोकते रहै अतीता नाहिन मान अपमाना॥
काम क्रोध और लोभ मोहते जामें नाहीं रहै ठाना।
नानक हरियश गावो निशदिन करले गुरुके ध्याना॥

यह जग मीत न देख्या काई
सकल जगत अपने सुख लाग्या दुखमें सङ्ग न होई॥
दारा मीत पूत सम्बन्धी सगरे धनसे लागे।
जबहीं निरधन देख्यो नरको सङ्ग छांड़ि सब भागे॥
कहां कहा यह नर बौरेको इनसों नेह लगायो।
दीनानाथ सकल भयभञ्जन यश ताको बिसरायो॥
स्वान पूंछ ज्यों होय न सूधो जतन बहुत मैं कीनो।
नानक लाज बिरदकी राखो नाम तिहारो लीनो॥

मुलतानी—आड़ा चौताला

अबही तुम करमें दर्पण ले देखहु प्यारे पाछे और
कोजो जाय
वाहीके जावो जाके रँग राते हो आय॥
मुकरत काहे बलमाहो भला गुण मानो जो
लुका लुकत सो हम पाय।

रूपक ख्याल तिताला

लालको लगन कैसे छूटे॥
लाख जतन कर मन समझाऊं पै बालेपनकी
प्रीत लगी कैसे खूटे।
कृष्णरसिक नेक न मानत बरबस हिल मिल जूटे॥

मुलतानी—तिताला

साधो भाई सोई साधु परवाना।
हरिको भजन हरिको माला हरि हरि हरि लवलीना॥

२

मिल लीनो मेंड़ो महेलड़ियां असीसा हरड़े घर जावों।
अम्मा सानुदाज रँगाये एक चोली एक चुन्नी
गबरू साड़े लैने आये अखियाँ भर भर रुन्नी॥

३

हम देखोली लालन संग जातोरे।
सुरंग चुनरिया जरद किनरिया यह जोबन
मदमातोरे॥

४

हरवा गरवा डारोंगी मा जो पाय आवे मोरे मँदिरवा।
चतुर सुघर बालमवा सौंरे कवन देश रहिनवा।
सदारङ्ग कोई आन मिलावे उनके परसु चरणवा॥

५

रब खैबा लगामो पारवे आजम नियट गरोबाँदा।
तौड़े महरदो में कोगल्ल आँखों तू सांई माहब मत्तारवे॥

६

मगरो रतियाँ जागलो मा पियके सङ्ग में पागलो।
जागलो जागलो जागलोमा० ॥
रैन दिना रुड़कं कल न महरबान पलकनमों
पलक न लागलोमा०॥

७

राज मितवा बालम मोरारे।
अपने सइयांको मैं सपनेमें देखो लाग कहे मोहि बौरारे॥

मुलतानी—तान मवारी

मोपै कान्हड़ाने गाढ़ो रङ्ग माहारे मोपै
कान्हड़ाने गाढ़ो रङ्ग डारोरे।
कहत सकतई एरी सखी मापै गा०॥

मुलतानी—तिताला

माईरी अचरज यह जग जीवणा।
रसभरी मूरत रँग वरमाइलो अमृत पियाला
भर पीवणा॥

२

प्रभुजी मैंने एकही तुमकूँ जाना।
और जग नाहीं पहिचाना॥
तुमही आदि अन्तही तुमही तुमहीते सब प्रगटाना।
जीव जन्तु पशु पन्नग सुर नर तुमही अँतर मनमाना।
कृष्णानन्द हरि सर्व भूतनमें ब्रह्मरूप ह्वै समाना॥

३

प्रभु मैं कछु नाहिं दोष विचारो।
हौं तो आयो शरण तुम्हारो अपनो विरद हरि पारो॥
ना मोमें ज्ञान ध्यान ना सुमरण अज्ञान फिरत
मतवारो।
कृष्णानन्द एक भरोसो चरणको भवसागर पार
उतारो॥

( अथ ऊधौजीको विदा बद्रिकाश्रमसें )

केदारो—तिताला

तुमारो बचन न मेट्यो जाई।
परमनाथ कृपाल परम-सुजान जादोराई॥
कहत पठवत बद्रिकाश्रम गूढ़ ज्ञान सिखाई।
सकुचि साहस करत मनपं चलत परत न पाई॥
पताकाके दण्ड जोतन लियो सङ्ग लगाई।
कहा कहहिं चित चरण सन्मुख वसन पवन नसाई॥
मेरे हिया हिरदयके गुण कठिन सकल सुभाई।
सूर सूखे वचन सुनि सुनि हियो खण्डन थाई॥

२

करुणा-सिन्धु कृपाल हरिसों हौं कहा कहौं।
प्रभु अन्तरयामी जानत सब यह सुनि सोचि रहौं॥
आयसु देत शाहु बद्रीबन कह्यो सो कियो चहौं।
बिनु मन बुद्धि जड़ देह दयानिध कैसे ले निबहौं॥
समुझि आपनो करणी गुसाँई काहे न सूल सहौं।
मैं यहि ज्ञान छलो व्रजयुवती कियो सो क्यों न लहौं॥
प्रगट पाप तन ताप सूर प्रभु काहे पर हठहि गहौं।
अब उर बीच विवेक अनल भरि विरह बिथाकों दहौं॥

( प्रभासलीला उपरान्त अर्जुन द्वारकासे हस्तिनापुर आये )

मुलतानी—तिताला

हरि बिन को पूरे मेरो स्वारथ।
मोड़त हाथ शोश कर पटकत रुदन करत नृपपारथ॥
थाके हस्त चरण गति थाकी अरु थाके पुरुषारथ।
पांच बान शङ्करके दीने ते पुनि गये अकारथ॥
जाके सङ्ग सेतु बँध कीनो अरु जीत्याहा भारथ।
चलि नहिं सकत सूरके प्रभु बिन घट नहिं प्राण
पदारथ॥

धनाश्री—तिताला

कहाँलों गनं गुण कान्ह तुम्हारे।
कृपा करी पाँचो पाण्डवपं जहाँ तहां सब काज संवारे॥
कालकूट लाखागृह राखे पन्नग गये उबारे॥
गोह बेधपन करो प्रगट करि गुपतहोसों रिपु मारे।
करखत सभा द्रुपदतनयाको अम्बर आपु सवारे॥
कौरव कुल संघारि दियो सुखये सब काज तिहारे।
असुर जाति नृप किये आप बस पारथके रखवारे॥
भारतसिन्धु कृपाको हित करि खेइत पार उतारे।
सूरदास कुन्ती यश बरणत हरि मतलोक सिधारे॥

( ध्रुवको माताकी शिक्षा )

राग नट—तिताला

रे सुत बिन गोविन्द काउ नाहीं।
तुव दुख दूर करन कारणको ऋँ रिधि निधि
सब चाँहो।
शिव बिरञ्चि सुर नाग मनुज मुनि तिनहूँको
गति मन अवगांहो॥
जगतपिता जगदीश शरण बिनु अनथ अनाथ
न कहूं समांही।
और उपाय सोधि सब देखे तृणसो अगन
मेघकी छांही॥

सूरदास भगवन्त भजन बिन कोटि करहु तो
दुःख न जांही ।

२

ध्रुव ने छ मास तपस्या कीनी ।
वासुदेव भगवन्त नमो नमो यह कहि कहि रसना
रंगभीनो ॥
शुष्क पत्र तरुवरके खाये जल औ पवन भक्ष प्रण लीनो
सखि नारद मुनि उपदेश दियोहै गुह्यज्ञान
मन लयो प्रवीनो ॥
निशदिन हरिको ध्यान धर्यो दृढ़ तत्त्वध्यान
हृदयमें चीनो ।
सूरश्याम प्रभु शीघ्र प्रसन्न भये अचल राजहरि
ध्रुवको दीनो ॥

धनाश्री—तिताला

यशोदा लरकाकों समझावा ।
हार तोर औ बहियां मरोरत जमुना जल भरन
न पावो ॥
कंकर मारत जलहो डारत तिरछो नैन नचावो ।
कृष्णानन्द प्रभु ढीठ लंगरवा पूत अनोखो पावो ॥

२

मेरो माई सांवोसों मन मान्यो ।
और नहीं जगमें मोहि प्यारो ज्यों माना मोहागहो
कान्यो ॥
लोकलाज कुलकान तजो में जबतें भनक परो कान्यो ।
दोनदयाल कृष्ण रसिकहै वेद पुराण बख्यान्यो ॥

३

यशोदा चञ्चल तेरो पूत ।
आनन्दो व्रज भीतर डोलत करत अटपटे सूत ॥
दही दूध घृत ले आगे करि जहाँ जहा धरो दुराई ।
अँधियारे घर कोउ न जाने तहां पहिले ही धाई ॥
गोरसके सब भाजन फोरे माखन खाइ चोराई ।
लरिकनके कर कान मरोरे तहांते चले कुवाई ॥
बांटि देत है बनचरनिकों कौतुक करे विनोद
विचारी ।
परमानन्द प्रभु गोपीवल्लभ भावे मदनमुरारि ॥

ठाड़ी बूझति नैन बिशालै ।
ताहि यशोदा सिखवन लागो त्रिभुवन गुरु गोपालै ॥
बला लेउँ कत घरजात पराए दूध दहीको चोरो ।
ऐसोइ ग्वालि कहति है सासों माट दोहनो फोरो ॥
जिनि पतिया तू इनको बातें युवती सुभाव न जाई ।
जो हम पांच करें काहूको बाबा नन्द दुहाई ॥
खेलत हुते जहाँ रङ्ग अपने झूठे दोष लगावें ।
परमानन्द दास यह बूझि कौन बात जिय भावे ॥

५

विहरत वृन्दावन गोविन्द ।
गोपमण्डली मध्य विराजत श्याम मनोहर
पूरणचन्द ॥
बरहा पीड़ दाम गुञ्जामणि पीत करनिका श्रवण
बिराजनो ।
लोचन लोल कपोल मचिकन सुन्दर वेणु मधुर
धुनि बाजनो ॥
गावत नाचत आनंद मूरत नटवरगति नाना रसरूप ।
बरणत गोपी पावन लीला गोप भेष परमानंदरूप ॥

६

बने विशाल कँवलदलनैन ।
तामें अति चारु विलोकनि गूढ़ भाव सुचित अलिसैन ।
वदनसरोज निकट कुञ्चित बालत मधुर मनोहर बैन ॥
मदन नृपतिको देश महामद बुद्धिबल बसि न
सकत उर चैन ।
सूरदास प्रभु दूत दिनहि दिन पठवत कपट
चुनौती दैन ॥

७

मैना मानत नाहीं बरजों ।
इनके लिए सखी सुनि मेरो बाहिर रहत न बरजों ॥
यद्यपि मात पिता पति त्रासत तऊ न मानत हरजों ।
ह्वां आधान भई सङ्ग डोलत पर्यो पराये कर जों ॥
बिन देखे चटपटोसी लागत मानहु मूंड़ परो परजों ।
को पावे मेरे सुनहु धो सूरश्यामसों बरजों ॥

बनी बन आवत मदनगोपाल ।
नृत्यत हँसत हँसावत किलकत मङ्ग मुदित व्रजबाल ॥
वेणु सुरभ्र उपचंग चङ्ग मुख चलत विविध सुरताल ।
बाज अनेक वेणु रवसों मिलि रणित किङ्कणी जाल ॥
यमुनातटके निकट वंशीवट मन्दसमीर सुढाल ।
राका रजनी विमल शरद शशि क्रीड़त नँदको लाल ॥
श्याम सघनतन कनक पीत-पट उर लखित वनमाल
परमानन्द प्रभु रसिक-शिरोमणि चञ्चल-नैन विशाल ।

९

लाल आज खेलत सुरंग खिलौना ।
कामशब्द उघटत है पपिहा बङ्गी मधुर मिलौना ॥
प्रेम घुमेंड़ लेत हैं फिरकी भमना मन हुसलौना ।
चट्टाबट्टा चौंकत चकई छितज़ मबन्हो करौना ॥
भुमिरि भूमि भुकि बाट देखत हथ बङ्गी मनुज फिरौना ।
परमानन्द ध्यान भक्तनको सब व्रजकैर निरौना ॥

विकल व्रजनाथ-वियोगिनो नारि ।
हा हा नाथ अनाथ करहु जिनि बोलत बांह पसारि ॥
हरिके लाड़ गई जोवनके मर्को न वचन सँभारि ।
जनियत है अपराध हमारो नहीं कुछ दोष मुरारि ॥
ढूंढ़ति बाट घाट गिरिगह्वर उरभि नैन जलधारि ।
सूरदास अभिमान देहके बैठो सर्वस हारि ॥

११

यशोदा तेरो भलो हियो है माई ।
कमल-नैन माखनके कारण बांध्यो उखल लाई ॥
जो सम्पदा देव-मुनि-दुर्लभ सपने न देत देखाई ।
याहोते तूं गर्व्व भुलानो घर बैठे निधि पाई ॥
काहूको सुत रोवत सुनिके दौर लेत हिय लाई ।
अब अपने घरके लरकासों कहा एतो निठुराई ॥
बार बार जल लोचन भरि भरि चितवत कुंवर कन्हाई
कहा करों बलि जाँउ छोरतो तेरीये सौंह देवाई ॥

जो मूरत जल थलमें व्यापक निगम न खोजत पाई ।
सो मूरत तेरे आँगनमें कर दे ताल नचाई ॥
सुरपालक-हरि असुर-संघारक त्रिभुवन जाहि डराई ।
सूरदास प्रभुको यह लीला निगम नेति कहि गाई ॥

१२

रथ पर हँसत लसत पिय प्यारी ।
सङ्ग सखी रागन सुर गावत बाजत साज मिलारी ॥
भुभ रहे घन अति छवि बाढ़ो पवन सुगन्ध निहारी ।
छवि राजत राधा वर विधु सम ख्याल खुशाल अपारी ।

१३

जय जय जय वृषभान-नन्दिनी ।
तीन लोकमें दिखो जोत है लखत तिमिर मिटजात कन्दनी ॥
योगमायासे सृष्ट रचाई कृपा करत जब दुख निकन्दनी ।
रसिक खुशाल सभी बन आवे नाम लेत भवभ्रम निकन्दनी ॥

१४

जनकनन्दिनी दशरथ नन्दन जेंवत अति सुख पावत ।
चहुँ दिशि घेरे मिथिलापुरकी नारि मधुर सुर गावत ॥
आनन्द बढ़्यो युगल छवि निरखत अतिसे प्रेम बढ़ावत ।
गारी देत नाम ले इत उत सुनत श्रवण-मन भावत ॥
मङ्गल मूरति सिय रघुवरको दोउ छवि नैन समावत ।
गोरी-श्याम मनोहर जोरी लखि रति मदन लजावत ॥
अचवायो करकमलन छितमों मुख तम्बोल खवावत ।
लच्छनदास प्राण निवछावर करत सुगन्ध लगावत ॥

१५

लेहुगी नैननको लाह ।
अति माधुरताई अङ्ग अङ्गकी निरखो करि मन चाह ॥
कोटि काम छवि कहि मन लाजत कहुं पावत नहिं थाह ।
लच्छनदास भयो नख सिखलों रूप उदधि अवगाह ॥

१६

श्याम प्यारे मोरे मैं कबको टेरत आवो।
लगत प्रपञ्च लगत नहिं नीको निज मुखरूप देखावो
दाता तीन लोकके तुमही ज्ञान ध्यान बतलावो।
जगतनिवासी व्रजके वासी ख्याल खुशाल सुनावो॥

१७

मैं करहुं आनन्द बधाये मोरे पिय घर आए।
जागे सखीरी भाग हमारे विरहा दुःख गँवाए॥
ख्याल खुशाल भरे अङ्ग अङ्गमें मनवांछित फल पाए

१८

निश दिन आनन्द भइलवा मोरे श्यामसुन्दर घर आए।
सदारङ्ग पिय मनके भवनवा रहसन गरवा लगाए॥

१९

सखी को राजकुमारी एरी मोहि मिल गयो मारग जात
जटा मुकट कोदण्ड चढ़ाए साँवर गोरे गात॥
उत्तर दिशाते आवत सजनी दक्षन दिशाको जात।
आज रहो याही वन माहो बहुरि चलोगे प्रात॥
चलरी सखी मैं तोहि बताओं कन्द-मूल-फल खात।
निपट निसङ्क फिरत वनमाहो काहसों न डरात॥
सङ्ग नार सुकमार सखीरी हों पूछो एक बात।
नैनन हँसि उन सैन बतायो एक देवर एक नाथ।
तीनजने तिहुँ लोकको शोभा दृग देखत न अघात॥
रामचन्द्रकी छबपर कान्हर बिनही मोल बिकात॥

२०

मेरो अलबेलो राजकुमार।
नव सरोज-लोचन रतनारे लम्बी जुल्फें बार।
हों सखी देखे कनक-भवनमें पहरे नव सरहार॥
रामचन्द्रकी छबपर कान्हर बार-बार बलिहार।

२१

आली मोरे छल गयो छैलवा नन्दको कुमार।
पीत पिछोरी काछनी काछे गल गुञ्जनको हार॥
प्रीत लगाय करोरी बेबस नेक न लगी अबार।
या व्रजनिधकी प्रीत कपटकी भई मोरे अँगपार॥

मेरो मन ले गयो, सो मेरा मन ले गयो।
डार ठगोरी वंशीमें कुछ मदनमन्त्र पढ़के गयो॥
लगी चटपटी प्रीत अटपटी चेटकसों चित छ्वै गयो।
वा व्रजनिधकी प्रीत कपटकी लपट झपट दुख
दे गयो॥

२३

पैजनियाँ पग पाय मनोहर।
चलत श्याम धन बाजत राजत निरखि विनोद
मगन मोहे सुर॥
अरु मन मुदित जशोदा जननी पाछे फिरति गहे,
अँगुरी कर।
मनहुँ धेनु तृण छोड़ि बच्छहित प्रेम पुलकि
पय स्रवत पयोधर।
कुण्डल लोल कपोल विराजत लटकन ललित
लुटरिया भुवपर॥
सूर-श्याम अवलोकनको सुख बलकत बाल गोपाल
याकै घर।

२४

आछे मेरे सांवरे हो ऐसी रारि न कीजे।
मधु मेवा पकवान मिठाई जो भावै सो लीजे॥
मद्य माखन ताजो दह्यो अत मीठा पय पीजे।
हठ न करो बलिजाउ यशोदा खोजत खाजत छीजे॥
आनि बतावत अनसही बातें बलि द्रौभ कौन पतीजे।
सूर-श्याम हठि चन्दहि माँगत चन्द कहांते दीजे॥

२५

यशोदा कान्हहुँते दधि प्यारो।
डारि न देति मथनिया रीता तरमन नन्ददुलारो॥
दुध दह्यो माखन ले वारो जाहि करति तू गारो।
कुम्हिलानो मुखचन्द देखि छवि काहे न नैन निहारो।
ब्रह्मा शिव मुनि ध्यान न पावत सो व्रजगाइन चारो।
सूर-श्यामका बलि बलि जइए जीवन प्राण हमारो॥

२६

कानको कनछेदनो हाथ सुहाई भेली गुड़की।

विधि विहसत हरि हेरि हेरि गति यशोमतिकेर
धकधकी उरको ॥
रोचन भर ले देन सोहसे श्रवण निकट अतही
चातुरको।
कञ्चनको हे दूर मगाँई लिए कहा कहे छेदन
आतुरको ॥
लोचन भरि-भरि दोउ माताके कनछेदन देखत
जीमुरकी ।
रोवत देखि जननी अकुलानी लियो तुरत
नौवाको भुरको ॥
हँसत नन्द युवती सब विहँसी झमकि चली
छवि भोतर ढ़रको ।
सूरदास नंद करत बधाई अति आनँद बाला व्रजपुरको ॥

२७

हरि छवि देखि नैन ललचाने ।
एकटक रहे चकोर चन्द ज्यों निमिष बिसरि ठहराने ॥
मेरो कह्यो सुनत नहिं श्रवणनि लोकलाज न लजाने।
गए अकुलाय धाय मा देखत नेकहु नाहिं सकाने ॥
जैसे सुभट जात रन सनमुख लरत न कबहुँ पराने।
सूरदास ऐसे हो इनके श्याम रङ्ग लपटाने ॥

२८

आपुन चढ़े कदमपर धाई ।
वदन सकोरि भौंह मोरत है हाँक देत करि
नन्द दुहाई ॥
जाय कही मैयाके आगे लेहु सबै मिलि मोहि बंधाई।
मोको जुरो मारन जब आई तब दोनो गुंडरो
पटकाई ॥
एसे करि मोको तुम पायो मानो इनको मैं करो
चेराई ।
सूर-श्याम वो दिन बिसराए जब बांधेते औखल धाई॥

२९

मोहन मानो मनायो मेरो ।
हौं बलिहारी कमल-नयनको नेकु चिते मुख फेरो ॥
माखन खाहु लेहु मुख मुरली ग्वालन बालन टेरो ॥
जोरी करिके जोर आपनो न्यारो गैयां घेरो ।
कारो कहि कहि मोह खिजावत नहीं बरजत
वल अधिक अनेरो ॥
इन्द्रनोलमणिसो तनसुन्दर कहा जाने बल चेरो ।
मेरो सुत शिरताज सबनको सबते कान्ह बड़ेरो ॥
परमानन्द भोर भयो गावे विसद विमल यश तेरो ॥

३०

वदन निहारत है नंदरानी ।
कोटि काम शत कोटि चन्द्रमा कोटिक रवि वारति
जिय जानी ॥
शिव विरिञ्चि जाको पार न पावत शेष सहस
गावत रसनारी ।
गोद खिलावति महरि यशोदा परमानन्द किये
बलिहारी ॥

३१

आजु नोको बनी राधिका नागरी ।
व्रजयुवति यूथमें रूप अति चतुराई शोल सिङ्गार
गुण सबनितें आगरी ।
कमल दक्षन भुजा वाम भुज अंश सखी गावति
सरस मिलि मधुर सुर रागरी ॥
सकल विद्याविदित हँसि हरिवंश हित मिलित
नवकुञ्जवर श्याम बड़ भागरी ॥

३२

हौं चरणनको चेरो राम ।
नहीं और अवलम्ब जगतमें प्रबल पक्ष मोहे तेरो राम॥
पाऊं निज परतच्छ प्रमादो दास आहु कहि
टेरो राम ॥
भक्त अनेक एक मैं किङ्कर कृपा-दृगन मोहे हेरो राम ॥
काम क्रोध मद गलित गयँदको शान्ति छमा पथ
फेरो राम ।
प्रेमरङ्ग प्रभु पायके लायक दीजो निज पद डेरो राम ॥

३३

घुटरुन राम चलत निज आँगन झनन झनन
पैजनिया बाजी ।

पाछे लछमन धाय धरत पद ता पाछे त्योंही
भरत शत्रुघन ॥
जननी तीन उचकि मुख चुम्बत छिनमें चारो छैल
बिचरण ।
रामचरण तिहुँ पकरन ढवरत मानहु वेद वादन
तत पावन ॥
नृप आए अतिकौतिक पाये भरत शत्रुघन गोदमें
आवन ।
प्रेमरङ्ग प्रभु राम लछमन लखि पीठ पें जाय बैठे
दोउ कांधन ॥

३४

राम मोहि कवन औगुण बिसरायो ।
पुण्य पापसों देह बनत है तैसो जनम हम पायो ॥
सब जन चाहत सुख पावनको दुखकों किन उपजायो ।
पूर्व जनमके करम कार तुम अब मोहे काहे सतायो ॥
आप अशुभ औ शुभ कराय प्रभु निज अज्ञान सुवायो ।
प्रेमरङ्ग निजपद करि आशा निशदिन तुअ
यश गायो

३५

पनघटवा जान नहीं पाऊं मैं ।
जैसोइ नाच नचावत मोहन तैसोइ जल भर ल्याऊं मैं ॥
जो कहिए काहूसों या गत तो कुललाज लजाऊं मैं ॥
नित युगराज जाहि मग जइयो कहांलों रार
बचाऊं मैं ।

३६

राम मैंड़ो औगुण चित न धरो ।
औगुणहारोने औगुण कीना आपुन फजल करो ॥
अपनी ओर निभाहे बनत है जाको कर पकरो ।
रूपमती पिया बाजबहादुर अब मेरो सुधरो ॥

३७

राम बिना मैं देखो तेरा सङ्ग नाहिं कोउ साथीरे ।
छत्रपति और योध महीपति हारे भ्रमत हाथीरे ॥
कर अभिमान रामसों बिमुख मायाके रङ्ग रातीरे ।
धर्मराय जब लेखो मागे फाटेगो तब छातीरे ॥

मधुकर प्रभुसों यह जाय कहियो यह जाय
दीजो पातीरे ।
चरणशरण परताप निहारे प्रेम तरे गुजरातीरे ॥

३८

रावण जीत राम घर आए ।
अवधपुरीमें शोभा छाए तिहूंलोक गुण गाए ॥
राजत राज-सिंघासन बैठे युगलरूप मन भाए ।
निरखत सभा समाज जहां तहं प्रेम मनोरथ पाए ॥
आनँद धुन प्रगटाय रही पुर मङ्गल-मोद बढ़ाए ।
रसिक खुशाल बिलोकत निश दिन जीवनके फल पाए ॥

३९

विहरत जगन्नाथ सुखदाई ।
पुरी माह निरखत नरनारी त्रिभुवनकी छवि छाई ॥
भक्त हेत बहु लीला धारी उपमा बरनि न जाई ।
रसिक खुशाल मकल सुख बिलसत जीवनके
फल पाई ॥

४०

ललित लतननतरे डोलो व्रजावे नन्दकिशोर
पियारा हमारा ।
सुन सखी देख भेष नटनागर नैन मैन गुण भरे
अपारा ॥
हास बिलास हुलास प्रेमके मोहनी मूरत कुमर
दुलारा ।
निश दिन ध्यान खुशाल करत है यशुमतलाल
कृपाल निहारा ॥

४१

दर्शन दीजे त्रिभुवनपाली ।
त्रिभुवन-नायक बहु सुखदायक बिलम करो
मत हाली ।
अति उदार गति अगम निगमके रसिकनके रस
ख्याली ॥
श्रीकमलापति व्रजके वासी कर खुशाल प्रतिपाली ॥

४२

राधाराणीके बोलनपे मैं वारियाँ ।

गुण अपार कोई पार न पावत मेरे सकल रस सारियाँ ॥
जा बस करत रसिक मनमोहन यों अञ्जन छवि धारियाँ।
ख्याल खुशालके छैल छबीले लखत करत बस प्यारियाँ ॥

४३

देख मन गङ्गाकी धारा।
प्रगट भई हरिके चरणनते सकल लोक निस्तारा ॥
कातिक माह बिराजत अति छवि घाटन घाट अपारा
आरति करत सकल नरनारी जय जय कहत पुकारा॥
चार पदारथ भक्तनके घर होत न लागत बारा।
ख्याल खुशाल सभी बन आए भाई भगत उदारा ॥

४४

सखी मेरे बनमें बसी है मोहनी मूरत आय।
ऋतु रस माह किलोल करत है आनँद उर उमगाय॥
नैन सैन से मन चितचोरत रँग रहे रङ्ग लुभाय।
ख्याल खुशाल करत बस निरखत प्रेम प्रीत उरझाय

४५

कैसे धीर धरू ऊधो तुम योग सिखावन आए।
एक समय हरि अपने करनन करणफूल पहराए ॥
ता करनन माटीके मुद्रा मधुकर हाथ पठाए।
चीर चोर चित चोर चोर दधि चोरो करहु न पाए ॥
पिछली प्रीत कहा भई ऊधो अब गुरुज्ञान लिखाए।
वेणी हार गुहे कर अपने एड़ियन जावक लाए ॥
शरद समय वृन्दावन मोहन रास विलास कराए।
लागी लगन कैसे छूटे सजनी चित हरि नेजु चुराए ॥
जैसे चकोर चन्द्रको निरखत एकटग रहत लगाए।
हरि जो हमसों प्रीतसु करके मधुवनको जो सिधाए ॥
तलफत जल बिन मीन ज्यों ऊधो कैसेके जीव जिवाए।
कहा कहिये सखी श्यामसुन्दरसों हमरी सुरत बिसराए ॥
कबहुँ धों सुध करत गोकुलकी यशोमती और नन्दराए।।
ग्वाल बाल गउ बच्छ लता घन सबहि रहे मुरझाए ॥
सूर श्यामको वेग ले आवो जो चहो प्राण जिवाए।

४६

मैं तो तेरी साँवरी सूरतपर वारी वनवारीरे ॥
वारी वारी वार डारी गिरधारी चितते मोह न बिसारीरे ॥
निशदिन ज्ञान ध्यान सुमरण तेरो घड़ी पल छिन याद लगी हरि तिहारीरे।
क्रीट मुकट मकराकृत कुण्डल शङ्ख चक्र गदा पद्मके धारीरे ॥
सांवरी सूरत रस भरी मूरत ज़ुल्फें सोहै घूँघरवारीरे।
ब्रह्मादिक नारद शनकादिक शत-सहस्र मुख किरत उचारीरे ॥
ध्रुव प्रह्लाद अंबरीष विभीषण गौतम नारशिलाको तारीरे।
शुक नारद भीषम श्रुतदेवा रटत रहत गोविन्द मुरारिरे ॥
गीध औ व्याध अजामिल हस्ती शिवरी नार गणिकाहु उधारीरे।
रङ्का बङ्का पीपा नामा नाभ धना रैदास सूँ ऊ गंवारीरे॥
तारे अनेक एक तुम श्रीपत सन्तनके सुखकारीरे।
भूचर खेचर जलचर बनचर नीच ऊंच न विचारीरे॥
अबकी बेर करुणाके सागर दीनदयाल सत्यव्रतधारीरे।
देवकृष्ण प्रभु रागसागरको भवसागर करो पारीरे ॥

४७

मनरे तूं धीरज क्यों न धरे।
जाके शिर रघुनाथ विराजे कारज सबही सरे ॥
एक हज़ार वरसके भीतर ऐसो जोग परे।
म्लेच्छ तेजको ऐसे जारे जैसे कीट जरे ॥
दक्षिण फौज बहुरि व्रज आवै एकछत राज करे।
थोरे दिवस आप आपनमें युद्धहि युद्ध मरे ॥
इन्द्रजित रावणको बेटो पूरब जनम धरे।
हरवर पुत्र पुवार घर प्रगटे दिल्लीराज करे ॥

महाबली बलवन्त फौज सो महिपर छत फिरै ॥
असी बरस लग सतजुग बरतें धरमकी वेल फरै ।
तुलसिदास रघुनाथ कृपातें दुष्टन नाश करै ॥

४७

निरख मन माधुरी अनूप ।
मेरे कहे तू मान सोहागन छवि है सुधारस रूप ॥
अति परवीण महागुण-वाले सकल भुवनके भूप ।
लछीराम प्रभु-कृष्णसों मिलले छांह गने मत धूप

४८

एरी बन बाजी बाँसुरिया कैसे रहौं घर देया ।
कलमलात जियरा मिलबेकों है कोई धीर धरैया ॥
आग लगी यह लाज निगोड़ी करिहै कहा चबैया ।
आनंदघन पिया उघर मिलोंगी अब डर करत
बलैया ॥

४९

चञ्चल मन माने नहिं मेरा कैसेके समझाऊं राम ।
गजमां उदर शुचो सुख विषयन भोगत नाहिं
अघाऊं राम ॥
दस इन्द्री तांके बस डोलत तज धीरज कँग
धाऊं राम ।
तनको जतन कारन धन अनको जित-तितमां
घर ल्याऊं राम ॥
मत सङ्गत गत सुन सज्जन मुख चरण-शरण कब
आऊं राम ।
प्रेमरङ्ग प्रभुको पदपावन पावन पावन पाऊं राम ॥

५०

बाधे तेरो बदन विराजत नोको ।
जब तूं इतउत बङ्क विलोकनि होत निशापति फोको ॥
भृकुटी धनुष नैन सर साधे शिर केशरको टीको ।
मनु घूंघट पटमें दुरि बैठो पारिधि रतिपति होको ॥
गतिमें मत्त नाग ज्यों नागरि करै कहति होलोको ।
सूरदास प्रभु विविधि भांति करि मन रिझयो
हरि पीको ॥

५१

साँवरे जिनकर भोरहि रार ।
अपया-सुता तासु पति ऊपर जलसुत नेक निवार ॥
सुरभि सुताको नेक न मानत ढोठो भयो मुरारि ।
कालनेम मधु-कैटभ ऊपर तासों करो पुकार ॥
दधि रस चाहो तो लेहु साँवरे दूं छकरेहु उतार ।
गणपति पिता तासु वैरी रस देहै नँदको नारि ॥
इतनो सुनत गेंद गहि मारी सुनत मातको गार ।
रहसत बिहँसत चले कुञ्जनमें सूरदास बलिहार ॥

अरे बीर कहा कहिये तोसों लगगई लगन मत
पूंछ मोसों ।
बिन देखे घनश्याम लालके मरी जात वह
आपहिसों ॥
कौन सुनै कासों कहुँ सजनी लाज गई अब कोसों ।
विष्णुदास जल मीन पियासी काम चले नहिँ ओसों ॥

५३

मैं तो तांडे बेखणदो रहँदो मुश्ताक् सैन तो तेड़ो
तलाख ।
सुन मोहना तैंडा पंथ निहारत अरु जोयां
भई है हलाख ॥
रैन दिना चैन कल न परत है मैंहदो विरहँदो सलाख ।
विष्णुदास तैंड़ी वरदो कँहादो घरो घरो कहँदो
भाख ॥

५४

मेरो प्रीत गोविंदमां नाहिं घटै मैं तो मोल
मांग लई जिय साखों ।
चित सुमरण करौं नैन अवलोकन स्रवण वाणी
रस यश पूर राखों ।
मनमय करों चरण हिरदे धरों रसना रामनाम
अमृत चाखों ॥
साध सङ्गत बिना भाव न उपजे भाव बिन भक्ति न
होय तोरो ।

कहै रयदास एक विनती हरि पत राखो अब राम
मोरो ॥

५५

कन्हुवां टनुवां कर गइला सुन सुन मोरी मा ।
ऐसा जो मैं जादू जानती क्यों लाती उन सनबा मनुवा ॥
बैठी थी मैं अपने भवनवा आय गयो श्याम मोर
आँगनवा ।
विष्णुदास प्रभु वंशी बजावे डार गयो मनमथके
बनुवा ॥

५६

तैंने मोरी सुरत बिसारी बनवारीरे ।
निशदिन तुम बिन चैन न आवै सुनियो अरज हमारी
गिरिधारीरे ॥
वह चितवन वह कान्ति वदनकी कृष्णानन्द जाउँ
बलिहारीरे ॥

५७

पियाके मिलनको सगुण बिचार ।
लीन्हो जनम करम जेहि कारण समझ समझ मन
बारंबार ।
भोर मोय सुख क्रिया नानाविध पाप पुण्य भयो
उरको हार ॥
निशिदिन गहत रहत उर भीतर बस नहिं कोउ
निठुर करतार ।
गावै गूदर मैं जोगन होकर निशिदिन ढूंढ़त
हरिको द्वार ॥

५८

मनुवा हरि सुमिरणको बान ।
गुरुमुख वाक साधुको सङ्गति भजले सारंगपान ॥
काहेको इतउत मन भटकावत छोड़ कपटको खान ।
गावै गूदर सब जगहै स्वारथी कोउ मत अपना जान ॥

५९

कँहवा हो उलझ रहे पीउ ।
आवै न चैन उन बिन देखे तलफ तलफ रहे जीउ ॥
गावै गूदर मेरी विनती निशिदिन आय बसो मेरे हीउ ॥

६०

पिउको रे हाल न पायो ।
जो सब गए भए उहनीके कोज बहुरि न आयो ॥
नहिं जानो सुख क्यारे भयो वहँ जोरे गयो सो छायो ।
गावै गूदर मोहि अचरज याहीसों गुरुने ज्ञान
बतायो ॥

६१

दिल बस कोनावे वंशीवाले ।
सोहो ज़ुलफें सितम करेदियां नैनावे रतनाले ॥
दिलदा दरद साड़ां तू नहीं जानदा जिंदड़ी लगीहै
गोपाले ।
रसिक गोविंद अभिराम श्याम सुन इश्क़
घने घर घाले ॥

६२

साँवलाजो हों जानो थागे जान ।
थेउ लगाना किटड़े विनन्या पगड़े देखायो मुख आन ॥
प्रकट पुकार करत नख छतियाँ पोक लोक अथरान ।
इनमें भूंठ नहीं तिल जितनो रंग लागो तन वारो
आन ॥

धनाश्री तथा सहाना—ताल जत

सलोना टोना लगी बनरेकों तें कच्चे घड़े भरे पानो ।
हाहा कर कर पइयां पर पर उनहीको हों कुरबानो ॥
मापता हाथां ज़मीन फिरे यहतो अपने अलीके
मदरानो ।
कों अब आँख लगा लू चाटे खशीसे यह जाने
तब आँख लगानो ॥

धनाश्री—तिताला

बिन दामोका गुलाम कहायो यह साहबज़ादा
नौशेरानो ।
कान पकर जब सामने आया तो बातें कामरू जानो ॥
दिलको अँगूठोमें पुतलोका इश्क बँध इश्कको
आगमें फंकानो ।
एसो सोनेको चौकोपै आँखोंको मसनद पलकोंसे
झाड़ बिछानो ॥

चौकी हो गर एसो मशनद हो एसी पलकोंसेही
झरानो।
भला ऐसो क्यों बात न कहिये ऐसो बनरी रैन
बिठानो ॥
एसो अँगोठी आगे इश्कबँध एसाहो तो क्यों न
कहानो।
एक दाना जले मनर लाटले दोनोको अब
ना गहानो ॥
वहाँ प्यारो बनोको बैठावे बना हाथ बाँधे खड़ा रहे
आनो।
भला एसो जग जरा कहिये न क्यों एसो बनरी परे न
बैठानो ॥
एसे बांध बूँध कर कीना अनो गुलाम शाह
हासानो।
अकबर देहरो बैठो सलाम करे एसे टोनिसे देहरी
चढ़ानो ॥

धनाश्री—एकताला

नन्दके फरजन्दजोके मुखड़ा खुब चन्द।
हसन-मन्द दशन-कुन्द जोत कोटि चन्द।
ब्रज-निध आनन्द-कन्द अङ्ग अङ्ग अति-सुगन्ध ॥

मुलतानी—तिताला

अब तो हरि नाम लौ लागो साधो।
सब जगके यह माखन-चोरा नाम धरो बैरागो ॥
कहाँ छोड़ो मोहन मुरलीको कहाँ छोड़ो सब गोपी।
अब मूड़ मुड़ायके धुरकट बाँध्यो माथे मोहन टोपी ॥
मात यशोदा माखन-कारण हाथे बाँध्यो दाम।
नवलकिशोरा भए नव गोरा चेतन वाको नाम ॥
पीताम्बरके भाव दिखावे कटि काछनी कसे।
दाम भक्तके दासो मोराँ रसना कृष्ण बसे ॥

मूलतानी—ताल पश्तो

साड़े घरतु क्यों नहीं आँवदा सांवल तिरछे नैनावाले।
मायल कर सानू घायल कीता ओ फरजन्द नन्दवाले ॥
गबरू मोहना मोहना प्यारा सूरतदा मतवाले।
कृष्णानन्दनू रसवस कीता प्यारीयां मुरलीवाले ॥

धनाश्री—आड़ा चौताला

बालमरे ए बालम अनत न जा अनत न जाइरे।
आँखो भर कर गरे लगावो माहि जियाव जियावहुरे ॥

मूलतानी—आड़ा चौताला

कोऊ कहे वाको समझाय।
माईरी वा बिन मोरा जियरा अकुलाय ॥
निशिदिन बीतत रहे उन समझाय ॥

२

कवन देश गइला मोरा बालमरे लागवा मो अरे
बल वाहु देशके बलिहारीरे।
सो एरो माई उन बिन कल क्यों न परे मदारङ्ग
बीत गई ले जोगवा ॥

मुलतानी—तिताला

तेरो सूरत हो लागे प्यारो।
मनमोहन मुरलीवाले कान्ह चाल चलत हो अति
मतवारो ॥
तेरो तान सुन त्रिभुवन माहि तेने मोहीं ब्रजकी
नारी।
कृष्णानन्द प्रभु वृन्दावनमें रास रच्योहै अतिहो भारो ॥

२

पीतडोरी हो मनते न बिसरे।
लोन होय रहे मोनके संग ज्यों सूरज चन्द
चकोरो हो ॥

३

तोरे माथे हो दुशाला लाल।
सुभग चौतनी सुन्दर राजत गाथे ऊपर शाल ॥

४

सइयाँ हो गुमानी हो गँजवा न पीओ।
दिल्ली शहरका गँजवा मगाया चिलम मगाई
मुलतानी हो ॥

मूलतानी ठुमरी—तिताला

विरहाने घेरी हो एरी एरी मोहि ।
अगल बगल सब लोग बसतहैं बीच मड़ैया मेरी हो ॥

२

गरगजवा न जैहों एरी एरी सखी ।
सास मोरी सोवे ननद मोरी जागे सइयां ले
आँख लजानी हो घर गवना न जैहों एरी एरी सखी ॥

मूलतानी—तिताला

देखहु न पायो गुजर गई रातो ।
मनमोहन बिन कल न परतहै उमगि उमगि आवै
मोरी छातो ।
कृष्णानन्द रटत निशि बासर अखियां रहत
नेह-रस-मातो ॥

२

ऐसे गूजरगढ़में अकेलो ना रहूंगी लाल ।
एकतो सास बैरी दुसरे ननद बैरी तीजे पिया
बिछुरन न सहूंगी लाल ॥

धानी—ताल खेमटा

जिन जावो वाही ओर सांचो कहों सुन बावरिया ।
यमुना-तीर बसत कुञ्जनमें सांवरो चितचोर ॥
तुमहो मानी अपने जोवनकी गरब न करतो थोर ।
वह हँसके मन मोह लेतहै चितवनकी कोर ॥

२

धन रोय रोय अँखियां लाली भई ।
लाली भई रे गुलाली भई ॥
मैं जो जानी पिया मइकूं मनइहैं उलटा मनावन
मैं जो गई ।
सांवन भादोंकी निशि अँधियारी दरकन छतिया
लाली भई ॥

३

लेजा लेजा चोर तोपर गाज परो ।
सारी भी ले गए लहंगा भी ले गए अँगिया ले गए
सोहाग भरो ले० ॥

लेजा बेदरदी बालमुवा मइकूं ले जारे ।
बारा बरस पिया बालारे जोबनवा तेरा बरस मोहे
ले जारे ॥

५

रघुवर नैना लगाय कहां जायगा ।
काहेको तेरो नाव नेवरिया काहेको पतवारियां ॥र०॥

६

महाराजा बनिनिया गौने चली ।
अरे हौं ठाड़ो रहीरे ॥ म० ॥
नैनो रोवे वारो मुख हँसैरे छटकाने खाईहै पछाड़ ।
आए बनिया ले चले गवने नैहर हो गए पहाड़ ॥
अरे हौं ठाड़ो रहीरे ॥ म० ॥

७

बारे करेजवामें लग जारे लग जा मोरे बालम ।
जो पिया हमसे हंस रहतहैं प्रेम गांठ मोसे
खोलजारे खोलजा मोरे० ॥

८

हमारा दिल रखले गोरी तेरा जोबनहै दिनचार ।
दिल्ली शहरको अँगिया मगाई लगीहै गोट किनार ॥

९

आमिल माहीयांवे लगीयांदे फन्दे रत्ते ।
माड़े नालो वारांवे कौन चङ्गरी नैन तेनूं कामन घत्ते ॥

धानी—तिताला

का करले मोरे मारे राम श्याम मोपे ।
टोना करले जादू करले और करले रसवस तोपे ॥

२

सांवला का करले मोपे ।
जादूरे बस कइल मेरो मान ॥
जादू भी किया टोना भी किया तन मन धन सब
हर लइलरे ॥

३

नई आई सुघर पनिहार कुवटा उमड़ रहो ।
ना मैं गोरिया सांचेकी ढारी ना मैं गढ़िले सोनार
कुवटा उ० ॥

धानी मिश्र—तिताला

फिर बोली आधीरात कोयलिया फिर बोलीरे।
सांझ न बोली सकारे बोली बोली अंबुवाकी
डार कोलिया० ॥

धानी—ताल खेमटा

लाला बाला परी तेरा जोवन वारी।
हाथोंदी मिस्सी वारी होठोंदो लाली आखोंदा सुरमा
अच्छा पालारी ॥

झिंझोटी—तिताला

नीका लागारे मेरा मेरो सइयां।
चुन चुन कलियां में सेज बनावती रहस रहस
गर पागा० ॥

धानी—ताल खेमटा

भींजे भींजे दावनरे उमगो सावन।
सुनरे बटोइया लिखलूं सँदेशवा पिया मोर कब
घर आवनरे० ॥

देश—तिताला

का मनमें किया हो राज छोजा ए सुन सइयां हो जो।
म्हारो लहरां लागोंहो आवै ॥
कामन कर बन हम चलो सजनी देवरानि पकरी
बांह जादू किया हो राज ॥
धुर भादोंकी रैन अंधेरी रिम झिम रिम झिम
बरसे पानी।
पाय ठाढ़ी पग टुमकके बाजे त्रिकुवनको झनकारन
साज टोना कियाहो राज ॥

धानी—ताल खेमटा

द्र द्र दोम दोम ततुम तन दिरना तन दिरना तारदानी
धितोली तिल्लाना तिलिलाना तननारे तनना तनना
तनना दर तुंदर दर दिर दिर दिर दिर तदार
तददानी ॥

२

सूरत दोदम् वले न गोयम् नमे गोयम नमे पोयम्।
कसे मरा पुरसद बिगोए बिरादर उरा बे गफ्तमके
जोयम ॥
इं चुनींदा न मदरवीनो श्रो मह्नारबुद आए नदानं
किए गोयम् ॥

३

तुसो शामिल मेड़ड़े नेड़ेवे इश्कदो पई उलझेड़े बेजान।
असी तेड़े छदड़े छदड़े जांदियां घोलियां घोलियां
प्यारियां ॥
रेंदड़ियां तेंदड़ियां मैनू यादड़ियां नोगोलड़ीयां
नोवत्तड़ियां छदड़ियां नोकोत्तड़ियां जीदड़ियां
दित्तड़ियां।
कुरबानड़ियां छलड़ा भलड़ा बाँकड़ा तीखड़ा
मेड़ड़ा प्राण ॥

४

जान जान मै ना जइहों तोरे साथो।
यार पियाते लाख जतन कोनो छिप छिप आऊं
में राती ॥

५

जान मेरे जान जादू कर गया सइयां हो बेईमान।
हम जानी पिया ओर निभावोगे नइया चढ़त गुण
काट गया बेईमान ॥

६

जामदानीको सारी पहरके मेरे मिरजाको लियो
लुभायरे।
बड़ो बड़ो अंखियां लम्बे लम्बे बाल चाल चले जैसे
पूरी छिनाल मिरजाको मन लियो हरके ॥

७

दिल आपो लगा कर मारारे मैं तोरा कहा किया जान।
पोत करी कछु और बसायो कहा करें कछु कहा
न मान ॥

८

जान कजरा दियो कछु थोरारे कजरेका मुजरा
खोल मेरो जान।
इस कजरेको खूब सिलाई जरा मुखसों तो कछु
बोल बोल० ॥

लागोरे सांवन बालम कोयल बोले मदमातो।
जावो सखो मोरे पियाको ले आवो उनको लगेहों
मैं छातो॥

१०

नैना लगाय जियरा ले गयोरे। जा०॥
देख न तोरे बड़ा-बड़ा अरमान॥
हमरा बालमने सुधहू न लोनो पिया बिन
हियरा निकस गयो जान॥

११

मैंना जइहुं पिया हुआ जोबनरे।
इस गांवके ऐंठेरो गैंठे केशर क्यारो खेत।
हमहूं रंगाई चुनरोरे सइयाँ रङ्गायो खेस॥

१२

बेकल होय होय जाय जींद मोरो राम जबते सखो
पिया मोरा बिछुरोरो।
चञ्चल सइयां कोउ वेग मिलावो होंतो दरस बिन
दरदको मारो मरोंरो॥

मुलतानी—खेमटा ताल

तुम कौन प्रोत कोनो मेरो ओर।
नई करो तुम मोसे रोन॥
चकवा चकवो बिछुरे रैन परे तुम चञ्चल बिछुरत
मोसें भोर॥

धानी—खेमटा ताल

मोरे पिया बिना जो घवरावे मैं कहा करूं कित
जाऊं सखोरो।
उन बिन मइकों तलफत बोतत चञ्चल बिरहा सतावे॥

२

छांड़दे देवरा मैं मारो जइहूँ मारो जइहूँ निकासो
जइहूं।
सास ननद मोरो जनमको बैरन इन बातनमें लाज
गमइहूँ॥

३

सुआ सारी हमारी रँगायदे रे।
ऊपर लगादे किनारी मेरो जान।
याम पिया तोरी वारोमैं जाऊं,
छतियांसे छतियां लगायदे रे॥

४

तोरी अँखियां लजानो मोकूं मार डारोमरे।
शाह आज़म पिया मनमें बसतहैं तन मन जियरा
वार डारोरे॥

मुलतानी—खेमटा

ऊधो सांचो सांचो कहियो हरि कब आवेंगे।
जोग पठायो के आवन हूं कह्यो कै कहीं मधुवन
छावेंगे॥
जान परो अब सब चतुराई ऐसेहो प्रोत निभावेंगे।
एवृन्दावन ए वंशोवट माधुरोसो बंग बजावेंगे॥
अब तुम ऊधोजो माधोजोसों कहियो व्रज सुख
कब दिखलावेंगे।
कबहूं सुरत करत या बनको लोला राम रचावेंगे॥
गोपोनाथ सकल जग जानत क्या कुबजानाथ कहावेंगे।
यह सुख ख्याल खुगाल देखाके अब क्या जो तरसावेंगे॥

खम्बा—तिताला

श्रोराधे राधे राधे।
तुम बिन मोको कल न परतहै बिन देखे पल आधे॥
हा हा हो वृषभानुनन्दिनो कहत दाऊकर बाधे।
जानकोदास निरख हिय हरषत दम्पति-रूप अगाधे॥

धानी—तिताला

रे बालम बिन कैसे कटे मोरो रात।
दिन भारो निशिकारो पिया बिन ऐसे ऐसेहो दिन जात॥
भावे न भवन न भोजन न खावन बिन मनभावन
नाहिँ सोहात।
जान बूझ प्रोतम निरमोहो तनक न पूंछो बात॥

२

सइयां निशि जागे गुइयां हमारा संगातो मैं सोवूं
निदियाको मातो।
प्रेम बिना दरसन कैसे पइहों पड़ गई बोच भरमको
टाटो॥

है कोउ ऐसा बेचूं मैं निंदिया यादई मारो जो
मोल बिकाती ॥
जो पिया चाहे सोवत जगावे अन पिया चाहे
कामन माटी ।
सो कामन सोए उठ जागे अपने पियाको लगाए
लूं छाती ॥

३

सइयां गहिलोनो गुइयां टोउ मेरो बहियां ।
अपनी ओरको शरमहै तुमको नेह निभावो
परूं मैं पइयां ॥
गुण औगुण सब माफ करो मैंतो समझत हूं कछु
अब नइयां ।
छप्परसिकमां प्रीत लगीहै चरण-कमलमें है मेरा
ठइयां ॥

४

वंशी बजाके हो मिलाके नैन अरी मन मोहारो
नन्दकुमार ।
ललित त्रिभङ्गी ठाढे कदम तर हो देखत ब्रजको
बहार ॥
वंसी बजाके हो मिलाके० ॥
छाय रहो छवि ख्याल खुशालदो वो जोबन उमगे
अपार ॥

५

कुञ्ज भवन पिय प्यारो अरी दोउ आवेरी भोरहि भोर।
गलबहियां दिये मुसकाते श्याम सङ्ग राजत सांवल गोर॥
ख्याल खुशाल विलास विलस रहो राधे नन्दकिशोर॥

६

रङ्ग रङ्ग फूल खिलाई लाई आईहो बागबहार।
बेला चमेली फूली गुलाब सेवती बूटा बूटा गुलजार॥
ख्याल खुशाल करत श्रीराधे सङ्गले नन्दकुमार॥

७

छलबल कर जांदावे सजणा फेरे मुड़आसीवे
साडडे नाल ।
तैडे बेखणदी वांन पइयां सोणा दिलादां महरम
नन्दलाल ॥
क्या एसो चूक पइयाँ यारवे दिखलावो ख्याल खुशाल।
नेह नगरको डगरने अहमद उलटो चाल घायल
फिर फिर मारोए खूनो फिरे खुशाल ॥

धनाश्री—तिताला

भंजंगी संदेशवा उड़रे कागा राह बतादे ।
लिख लिख पतियां सगुण मनावों लागारी अँदेशवा ॥

२

अरे मोरे बाबुल मड़हा छाइयेरे ।
हरे हरे बांस कटावे बाबुल पानन मड़हा छाय ।
मड़हा ऊपर कलसा राजत देखो राजा-राय ॥

३

इथे ढूंढ़ेदी आइयांवे मेरा सांवल यार ।
जङ्गल ढूंढा बेला ढूंढा ढूंढ फिरा मोहन मतवार ॥

धनाश्री - तिताला

बोबो मोड़कारो तूंतो पानीमें कीड़ानो ।
कौवा तेरा भाई भतीजा, चील तेरा दिवरानो ।
बगुला तेरो लहुरो देवरा, ताको देख लजानो ॥
चूहा आशिक संग पदमनी, मेढ़क ताल बजावे ।
कमर बांधके गधा नाचे, ऊंट विष्णुपद गावे ॥
कहत कबीर सुनो भाई साधो, यह पदहै निरबाना ।
यह पदको जो निन्दा करिहै, ताको नरक निदाना ॥

२

मोरो तोरो बारे सनैया ।
आठ महीना पिया बाहर रमतहै चार महीना घरवारी।
तैं जो पिया परदेश गवन कोनो घर दावन भई ठाढ़ो॥

३

कैसे कट दिन रात बिसर गया ।
एक तो अंधेरी रातो दूसरे दिया न बातो तीसरे
तिरियाको जात ॥

धनाश्री—तिताला

गोराया जांएरे दखिनवा बोल कगवा ना साइनवा ।

छींकत पानीन् में चलीरी तट जमुनापर ठाढ़ोरी
मनमोहनवा ॥

धानी—तिताला

छोटे देवरा तोरे पइयां परूं बिनती मानो मोर।
लपक झपक मोरी बहियां गहि लीनो मोसें न बोलो
कहा मानोना ॥

२

भइलो साँझहो घरवा न आइलरे कन्हैया।
चार पहर दिन मग जोवत भई कौनधामवा रहिलों
मांझहो ॥

३

गोरिया देतीरे नैननवा भर काजररे।
सास मोरी बेदर्दी दर्द न जाने आधी आधी रतियां
पठावल पनियां सागररे।

४

पिया बिन जोबना मैं कैसे राखूं राम।
सुनियोरी मोरी बगर परोसन अचपल पिया घर नाह।
किन बिलमायो यह दुख मोपे सहिलो न जाय ॥

५

तोड़ी सारे जगतसों जोड़ी तुमसों पोत।
तापर भी तुम ना मिलो अजब तिहारो रीत ॥

६

कोई जाय कहो मोरे पियारे बालमसों तुम
बिन रहिलो न जाय सजनो।
कल न परत तुम बिन मोकूं मोहन दिन बीतो अब
भई रजनो ॥

७

हांरे सुवा बसियारे करले भाटोंको सैल।
बारा बरस पाछे सइयां मोरे आइलो नैनामें
रखती मैं मैल ॥

८

प्रीत लगी तेरे नील बालम चलिहों के नाहीं।
जो मैं जनतो सइयां मेरे अइहैं रखती मैं जोवना
बनाय ॥

मोरी तोरी अंखियां लगी लेजा लेजा बालमुवाके साथ।
छोटासा देवरा मोरा गोदीके खेलैया नैना लगे
सिपैया तेरे साथ ॥

मुलतानी—तिताला

नोबूला मैं तोसे न बोलूंरे वेसर अटको डार।
एकतो नोबूला काट कटोला दूसरे रसोलो ताड़ाँ यार ॥

२

भटकत कौन फिरेरे गुसैंया मोरे।
कोटिन तोरथ मनहींके अन्दर काहेकों भरम
करेरे गुसै० ॥

धानी—तिताला

फुलबरीया बीनन गईलो अरी ए ननदोया हमरे
मन्दिरवा।
रायवेली चमेली चम्पा दवनामरुवा गुलाब केतको
सोसनजाई जुही नरगस शौक रङ्ग डारो हरवा ॥

२

छोटे देवरा मोंसे बोलोना तोरे पइयां परूं मैं
अरज करूं।
छोटेहो देवरा छोटे लरकैया छोटे जोवना मैं
कैसे भरूं ॥

३

बाव बहत पुरवैयाके सइयां मोरे सोवे यह पुरवैया।
मोरा बैरन सइयां नहीं जागे ॥
अम्बाकी डारो पदड़ खड़ो गोरा बैराग भरो।
क्यों तारे नहीं यार डर कै क्या तेरो सास बुरो ॥
न मोरे नैहर डर न मोरो सास बुरो।
तूं चलो जारे बोर बटोई तुझे मेरो क्या परो ॥
जोमैं बनकी कोयलिया मैं बन बन रहतोरे।
जो पिया जावे शिकारकों में शबद सुनातोरे ॥
जोमैं जालकी मछरीया जल जल रहतोरे।
जो पीया जावैं न्हानेकों मैं पइयां छुहातोरे ॥

बादरवा गरजे गरजे पिया सौतनिया गइलोरे।
एक अँधियारी दूजी बिजुरी चमकै पिया बिन हिया
मोरा लरजैसो० ॥

५

या कैसे कटै दिन रैन बालम तुम बिन सइकुं।
एकहु घरी मांहि कल न परतहै यासों गयो सुख चैन।
कासे कहूं बिपत बिरहाका फूट बहै दोउ नैन ॥

६

इहवां तो बन्धवे दुलहे फाटोसी पगड़िया चल मोरे
नैहरवा तोके सिरवा बन्धावूं।
इहवां पहरवे दुलहै जामा पुराणवा चल मोरे
नैहरवा खासा मलमलकेहैं जामवा सइयां।
इहांतो उढ़वे दुलहे फाटोसा दुपट्टा चल मोरे
नैहरवा तोके चद्दर उढ़ावूं॥
इहवां तो खावे दुलहे टूटे मूटे बसना चल मोरे
नैहरवा खासा साग मगैहूं।
इहवां तो मिलत न फूटे टूटे लोटवा चल मोरे
नैहरवा खासा झारावा मगहूं दुलहे मोरे० ॥
इहवां तोकों नहीं मिलत बिछौना चलो मोरे
नैहरवा खासा सेजिया बिछैहूं दुलहु मोरे०।
इहवां तो सोब दुलहे हाथको उटगनो चल मोरे
नैहरवा तोहे तकीया बनैहूं॥
इहवां तोके नहीं लागत बहरिया चलो मैं तोके
बोजनवा डुलैहूं।
इहवां तो देखवे दुलहै उजरी गढ़ैया चल मोरे
नैहरवा खासा बगीया लगैहूं॥
इहवां तो बन्धवे टूटोसी छपरिया चलो मोरे नैहरवा
खासा भवनवा छवैहूं।
छोटासा देवरा मोरे करमके लिखिया दुलहे
ओहो गुनवामें सहोंरे तोरी बोलिया॥

राग बरवा—तिताला

सइयां बिन ससुरेमें नैहरको बासोहो।
मात पिता घर लग नहीं मोरे हो अचरच आवै
मोहो हांसो॥
पांच पचीसको मन्दिर छाया सइयां नहीं देखों
मैंतो ढूंढ़त उदासो।
गावें गूदर गुरु मोहि लखायो तबतें जो भई मैंतो
चरणको दासीहो॥

२

सइयाँ बिनु नीको नहीं नैहरका रहना।
वारे ब्याह रूप जिन दीना पाँच पचीस पहरायो
मोहि गहना॥
इतना पहर धन चलली ससुरवा सइयां
निरमोहिया जो माने मोरि कहना।
दीन चारि रसनाके कारण गावें गूदर दुख तापर
बड़ सहना॥

सांवनी बरवा—ताल रूपक

अबके सावन सइयाँ अबइहो लेहों चुनरी रङ्गाय।
देख देख कारे बदराको जियरा अधिक हुलसाय।
व्याकुल रहतहों निशिदिन को पतियां लेजाय॥
ज्ञानहोके खंभ बनावतो टोहु ध्यानको डोरी लगाय।
झुलवा झूलोंगो बजहन पियसङ्ग पञ्चतनके गुण गाय॥

२

सइयाँ जो मोरे घर आवैहो दियला मैं घीके जराय।
सावन मास सोहावन पिया बिन रहो ना जाय।
झुलना झूलूं त्यों बालम सङ्ग चूनर लेतो रङ्गाय॥
झम झम आवै ज्योंज्यों बदरा त्यों त्यों जियरा डराय।
आस न छांडो बजहन कहतहै साहेब तेराहै सहाय॥

३

अबके सावन स्वामी घर रहो मूरख गँवार।
दामनी दमके जियरा लरजइ हो बरसेहै बरषा बहार॥
सांप न छाड़इ कछुकी, नदिया छाड़े न करार।
चतुर ना छांड़े वाला जोवन, जोबनको सुखसार॥
पइयां परत बजहन सिखवत बिलसहि कर
सुख प्यार॥

बीजुरी चमकै जियरा लरजइहो सइयाँ नहीं आए हमार।
कारी कारी घटा आगन छाईहो कासों कहीं मैं पुकार।
नान्ही नान्ही बून्द मेहा बरसै हो कोयल टेरत गोहार॥
कासों कहौं सन्देशवाहो काम करत तन गार।
अबकी बार घर आवहु वजहन ओर निहार॥

५

एरीए में भींजत उन बिन कबको खड़ी बिरह सतावत घरोरे घरी एरी।
सपनेमें आय मोरो मन लेगया दे गयोरे मोतियनकी लरी एरी० ॥
बिन रसिया जियरवा उमड़ोहो आवै लाग रही असुअनकी भरी अरीए में भी० ॥

६

करकी सुनत मोरा जिया धरके चमक चमक बीजरी करकेरे।
बौरी फिरतहूं तुम बिन रसीया लोगवा हंसत मोरे हिरकेरे ॥
कृष्णानन्द चुभी चितवन तोरी निशिवासर मोरे हिय खरकेरे ॥

मल्हार—तिताला

अच्छा नीका टोना लागे साँवरेको रस बस होय मेरे जानो।
अब हाहा कर कर पइयाँ पर पर बनरोंके हा कुरहानो।
जन्तर मन्तर जादू करके बनरो हाथ बिकानो॥
करखा कहा सुनहै कहा बनरा बस भए आनो।
नाचता हाथों ज़मान फिरे यहतो अपनाः बनोके भए मानो॥
बनरोंसे अब आंख लगावत निरखत भएहैं लजानो।
बिन दामोंका गुलाम कहाया कामकू मन्त्र पढ़ानो॥
दिलको अङ्गूठीमें पुंतलीका इस वस्त ईशककी आग लगानो।
सोनेकी चौकी पर आंखकी मसनद पलकोंसे सेज बिछानो॥
कान पकर कर सामने आया हाजिरहै फरमानो।
कृष्णरसिकको रस बस करलिए राधे हाथ बिकानो॥

बरवा—तिताला

नैनवा लगाए लिए जायहो बलमा मोरे।
सगरी रयन मोहे तलफत बीतो तलफ तलफ जिय जायहो बलमा॥

२

सइयाँ मोरे वारीका भँवरा कटोली अँखिया।
बीत गयो सावन पीय नहीं आवन तलफ तलफ जिय जात॥

३

पातर मोरी करहैयां वा जानदे बालम मैं फेर ऐहों।
हमरे घरके लोग सब जागतका बदनाम करैयाहो।
अबकी बार मोहे जानदे वजहन तोरे मैं लागूं पइयाँहो॥

४

भेजंगी सन्देशवारे उड़वे कागा राह बतादे।
लिख लिख पतियाँ में सगुन मनातो जा भँवरा वाहु देशवारे॥

५

हमारे तीरथ कौन करे।
मनमें गङ्गा मनमें जमुना भटकत कौन फिरे॥

६

जियरा मोरा लाग रह्योरे रे जइहूं बजारे बजार।
गङ्गा पूजा देवी पूजो और पूजा भैरवनाथ॥

बिहारी—तिताला

लेचल बजारे बजार मोरा जियरा न मानै ननदी।
छोटा ननदी छोटिहो दिवरा छोटिहो चारों कहार॥

पीलू—तिताला

हरि हरि बोलनावे जगमें जोबनहै दिनचार।
जो आया सो सबहो जायगा देखो समझ साच बिचार॥
आप स्वारथीहै सब दुनिया झूठाहै संसार।
जानकीदास आशचरणनको छूट गया जञ्जार॥

बरवा—तिताला

समुझ समुझ मन गुरुकी बचनियां।
जबतें सतगुरु साँच न पाया तीनलोक कहुँ मिले न
शरणियाँ॥
अनभो उदित मुदित घटहीमें निरख निरख छवि
जाए वरणियां।
गावे गूदर संगय भागो जबतें पुरुष चले आप धनियाँ॥

झिंझोटी—ताल खेमटा

एसा किसका होय एसा मगन मन मेरा।
हरि गुरु संत कृपा करी मोपर मिटगया भरम
अँधेरा॥
असन वसन और खान पान सुख शुचि हरिचरणन केरा।
जानकीदास आश भई पूरी भया हजूरी चेरा॥

पीलू—तिताला

मेरो न बनो महाराज शरण आए सबको बनो।
ध्रुवको बनो प्रह्लादको बनो अम्बरीष गजराज॥
शिवरीको बनो अहिल्याको बनो गीध व्याध खगराज।
शुक, नारद, भीष्म, अनदेवा, द्रुपदाको रखीहै लाज॥
शिव, ब्रह्मा, इन्द्रादि, देवता रटत रहत धर्मराज।
पाराशर, पुण्डरीक, व्यासजी, भीष्म, सुदामा, द्विजराज॥
हनुमान, सुत सौनक, वल्लभ, सुग्रीव, ऋषिराज।
रङ्का, बङ्का, पीपा, नामा, सेना, धनाके, किए काज॥
मदनारे दास मीरांबाई कृपा करी व्रजराज।
ब्राह्मण, चत्री, वणिज, अंत्यज, बनचर, निशिचर-राज।
और अनेक पतित तारे तुम कहांलों गिनों मेरे राज।
ऐसाई तेरो निहारो सूर प्रभु जांह गहेकी लाज॥

जंगला—तिताला

मैं हरि पतित-पावन सुने।
हम पतित तुम पतित-पावन दोनो बानक बने॥
गीध, गणिका, गज, अजामिल, साखी निगम भने।
और अधम अनेक तारे जात कापे गने॥
जाम नाम अजान लीनो नरक यमपुर मने।
दास तुलसी शरण आयो राखिए अपने॥

पीलू—तिताला

तेरो मेरोरे जियरा मिल जाय राम।
सकर खटोलना पर दोय सुतवैया कसमसरे
मोपै रहिलो न जाय राम॥

२

तोरा मोरा जियरा अब जारल कौनसो बाटो राम।
हरिनामको रोटो करले आगे शहर नहीं कोई
घाटी राम॥
धर्मराय जब लेखा मागे त्रिवेणीके घाटो राम।
कहत कबीर सुनो भाई साधो;माटीमें मिल गई
माटी राम॥

३

मोहन बसे कृष्ण मेरो कौन नगरीया।
गोकुल ढूंढ़ो बृन्दावन ढूंढ़ो किनहूं न पाई खोज
खबरीया॥

४

मैं देतोरे कजरवा पिया परदेशवा।
कगवाके हाथवा मैं भेजतो सन्देशवा पिय नहीं
आए जिया भयोरे अन्देशवा॥

५

दे कजरा झमकावतरे बांके नैना जोबनाके माते।
सनरङ्गसा पिया गरवा लगावो इनउत काहे
भरमावतरे॥

६

नींद गईनी मारो पिया बिन सजनो कलसे बेकल भई।
चौंप चौंप ख्वाव ख्यालमें नागर रस माहे आन
जगावे ननदो॥

७

मैनु छेड़ना वे काह्न भनक सुनेगा यार।
सुन पावे काई माल मुकद्दम सुन पावे पटवारी।
शाह इसका काजी होटा सिर पर गठड़ी भारी॥

८

तोरे नैनवा दिवाना छुटत नाहीरे।
बड़ो बड़ो अंखीयनमें लाल लाल डारे तेरो सांवरी
सूरत भूलत नाहीरे॥

देश—तिताला

मइको न जगावो सइयां निंदीया लागीरे।
बारे बरस पर सइयां मोरे आइलो पइयां तोरे
लागूं ॥ स० ॥

बरवा—तिताला

बन्धावो म्हारो धीर एरी सखी सॉवन आयो।
भर गए ताल तलैया मोरे सजनी बरसन लागो मेह
उनआई बादरो देरनीया भीजे म्हारो चोलोरे ॥

२

मींया मैनु तारणावो मैनु तारणा।
सोणा तेड़े लटक चाल पर मैवारी० ॥

३

सेवत चरण गुरु धन जगभागु।
कोटिन तीरथन जेही बसे चरणन मह त्रवेणी और
मकर प्रयागु।
दरसन किए अघ गएहु सबही कलमष देखत सबही
खोयो।
तेही.आगि चौरासी भ्रम गयो चारियुग रज द्रग करि
धोयो।
गावै गूदर प्रभु जेहि मति दीनी गुरु-मरजाद
करणसों लागु ॥

४

राम नाम गुण जात न वरणो।
शेष, महेश, शारदा, कृपासिन्ध कहांतक करणी।
हारे आदि अन्त सुर नर मुनि जोजो जनम लियो
यह धरणी ॥
सहस अठाशी नौनाथ सिद्ध योग जुगत कर हारे
हरनी।
चारउ वेद भेद रघुपतिको गावो गूदर सब भए शरणी॥

५

सईयां हमारे पठवल एक चोलो।
तामें पांच तीन नव बूटे पहीन पहीन धन भइ
अनमोलो।
सो चोलोया हम तन मन पहीना सो बन्दोया मोरे
सतगुरु खोलो।
भयो विहार वजहन कर सजनो गुण औगुण चढ़
ज्ञानको डोलो।
गावे गूदर धनीया ससुरे तनो छुट गइला ताना माना
नैहरको बोलो ॥

६

कुबजासे वचन कहुं हरि सोठो।
उर बीच गाढ़ो कुवरी पोठो ॥
कहेहु वचन प्रभु सनमुख ठाड़े वे चेरीको जात
हात जग ढोटो।
गावे गूदर कहिं दास होत ब्रज-दासीके दास भये
हो वसीठो।

७

जनम जनम की प्रीत परोखो।
तब चेरी पटरानी भई है बिधि बड़ भाग राख
ताहि लीखो ॥
सूर्पनखा भंग कियो दियो और तन भई सवत
अमिय विच बोखो।
गावै गूदर कहो मरजादा प्रभु बमकियो कवन
गुण सीखो ॥

८

चलहुके चलहु दुलहे मोरे नैहरवा में तोके लेके ना
अलग होयके रहवूं दुलहे।
इहवां तो खावे दुलहे रूखो सूखो रोटिया चल मोरे
नैहरवा खासा भिनवा भतवा खवैहूं ॥
इहवां तो खावे दुलहे टूटे फूटे पनवा चल मोरे
नैहरवा खासा बिरवा लगैहूं।
इहावातों रहवे दुलहे टूटे फूटे घरवा चल मोरे
नैहरवा खासा बङ्गला छवैहूं ॥
यहांतो सुहवे दुलहे टूटोसी सुपेतीया चल मोरे
नैहरवा तोंके पलंग बिछैहूं।
दूनोरे जोवन असकार खम्भवा गढ़ैहूं आधी रातीया
तोकों झुलवा झुलैहूं ॥

बरवा ठुमरी—तिताला

काहे जियरा हमार हो कमि भूमि आवे।
आपन आवे वारी ना लिख भेजे जब सुध आवे
पीतम प्यारहो ॥
जबके गए भए वांहीके हमारी सुरत बिसारहो।
रागरङ्ग प्रभु ... नमिलो मन्हे बारबार बलिहार हो ॥

२

देखहु न पायो गुजर गई राती।
वृन्दावनकी कुञ्ज गलानमें मोहन मिले तो लगाय
लूंगी छाती ॥
सुन्दर-श्याम कमल-दल-नैना सांई मेरे जनम
जनमको सङ्घाती।
रागरङ्ग प्रभु मुरली बजावे मधुर मधुर सुर लागतहै
सुहाती ॥

३

रैण रही थारी मोरे सइयां नहीं आएहो।
सगरी रैन मांहि जागत बीती कवन नवल तिया पिया
बिलमाए हो ॥

४

मोहल्यूं जोबनवांकी पार सइयां कैसे धरिहौं धोर।
आधीरात भयाजलोरे घटमें बरसत नीर ॥
पीउ पीउ रटत पपीहरा बोलत मोर गमोर ॥ सइयाँ०।

५

मैंतो आऊं आधीराती तेरा मांझा कुबूंला।
तुमहो मेरे मनमें बसनहो तुमहो मेरे जनम जनमके
सङ्घाती ॥

६

गइलो निशिवा भइलो दिवसवा मोरे सइयां नहीं
आएहो।
मनमें अन्देशवा आलो न सन्देशवा केशवा अनत
बहसवाहो ॥

७

रैन विदा होने लागीरे मीता मोरे।
जैसेहो मैं उनीदी तैसोही जागो हो ललना मोरे ॥
उठ भिनसारवा गरवा लागो हा ललना मोरे ॥

जंगला—तिताला

छल्ला मेरा यारदा निशानो वेखा सइयों।
इस छल्लेदे होग नग जड़ाया बार बार पावां पानो ॥

बरवा—ब्रह्मताल

बोलन लागी हमसों कान्ह याहा ब्रजमें।
तू कौन हैरो कहा तेरा नाम कहदे मो आगे ॥

बरवा ठुमरी—तिताला

मोरा बादरवा गरजेरे पिय परदेशवा मोरे सपनवाहो
गए रामरे।
आगरेको लहंगा बुढ़ानपुरको छींट,
पटनेको मोहनमाला हीराके बीच ॥
मोरे जोयरवा लरजेरे ॥

२

मैं मरों दरदकी माती अटरिया कैसे जाऊंरीमैं०।
सेज चढ़त बाजे घुंघरू जागे जागे नगरके लोगरी ॥

३

चलत वदन कुमलाय गया मेरे सइयाँने पूंछो बातरी।
अपने सइयांका मैं ढूंढ़न निकसी सङ्ग नहीं कोउ साथरी॥

मिश्र बरवा—तिताला

पनघटवा कैसे जाऊंरी बीरा ठाड़ो मोहन
मग बाटमें।
निशिदिन मइकुं रोकत टोकत हाट बाट औ घाटमें।

२

मोरे सइयांका किन बिलमायारे मैं ठाड़ी नगरके
बाटमें ॥
अपने सइयांको मैं जग ढूंढी ढूंढी यमुना घाटमें।
अरेमैं ठाड़ी ठाड़ी गोकुलके घाटमें ॥

३

मोरे सइयां मिल्या नहीं आजरी मेरा रह्यो जियरा
घबरायके।
ढूंढ़त ढूंढ़त मैंजो फिरीरे सइयां न आया बगरायके।
मिलवेको मेरा जिय चाहैरे तू आन मिलो मोरे
जानो ॥

धानी—तिताला

मोकों मिलेरे कृष्णनवन कन्हैया।
बरसानेको ग्वालिनोरे घर घर देहि जनाय।
चलो सबै मिल गोकुलारे गोरस बहोत बेचाय॥
गोरस रस बनायके धर मटकोकों शीश।
ता मारगमें मैं गईरे आय मिले जगदीश॥
आवत इग नहीं देखियारे ग्वाल सखा लिए साथ।
सिर मटको डगमग भई जब डाल्यो दधियै हाथ॥
कोई अंबर काई करगहे काई मागै दधि दान।
कोई कहै तुम बन बसोरे कोई मारे द्रगसान॥
सुनो सखी दधिको बेचवी इह चरित्र बन कान्ह।
गावै गूदर कर जोरके तब मैं भईहै आधीन॥

बरवा—तिताला

सनमुख रामचरण गहे लीनों।
आवत केवट देखे दूरते धन विधि भाग आज मोहि दीनों।
चढ़इ न देत नाव पद बिन धोये जोयमें न डरत महाप्रण कीनों॥
प्रभु मुसकाय निरख धींवरकों आपन जान भक्त कर दीनों।
धन धन भाग निखाद सुरसरितट अमोघ जनम जग मोनों॥
आमिष भोजन आमिष वचन तेहि सन्त बराबर कियो प्रवीणों।
गावै गूदर यह प्रभु मरजादा तारनो तरह जात मतहोनों॥

बरवा ठुमरी—तिताला

कह्यो कथा सब अकथ कहानो।
पायो न भेद वेद, ब्रह्मा, नारद, शारद, ईश, भवानो॥
पायो न आदि अन्त वनि बाको रचना कियो जग जन सुन वानो
गावै गूदर यह प्रभु योग माया थाके सबै बुद्धि और ज्ञानो॥

मोहे लग्यो विरह बैराग अबमें जोगन भई।
चारों वेद भेदसे पूंछे तीरथ कोटि गई।
भेष अभेषको कियो नानाविध सब बचन कह्यो॥
सहस्र अट्ठासो नाथ नवो सिद्ध सब हरि एक पंथ लह्यो।
गावै गूदर गह्यो नाम हरीको जो गुरु ज्ञान दई॥

३

अरी मैं होवूंरे जोगनिया सइयां हेरोरे।
वसन रङ्गाय तन भस्म चढ़ाऊं नगर नगर करूं फेरोरे॥
विवसह्यो वस आवत नाहीं छलबल कियो बहुतेरोरे।
गावै गूदर कोई पियाकों मिलावै पइयां परूं होवूं चेरोरे॥

४

मैं सइयांको जगाऊं सारो रतियांरे।
निशिदिन नैना मैं जोबना सम्हारूं सइयां रूसल कौन बतियांरे॥
सारो अवधमें बैठ गवांई तबहूं न लागे मोरो छतियांरे॥

५

राधे तोम तोम तोम तोम तोम तोम तोम प्राण पियारो राधे तुम।
रटत रहूं तुव नाम रैन दिन करूं तिहारो ध्यान।
तुम बिन मोंको कल न परतहै तुम मेरी जोवन-प्राण समान॥
निरख जिऊं मुखचन्द निहारो हो वृषभानु-दुलारो।
एकवार हंस हेरो मोतन जानकीदास बलिहारो॥

६

हरि कुवजा विलमावतरे कौनसो रोझपरो सांवरेको।
आपतो जाय द्वारका बैठा ब्रजयुवतिन तरसावतरे॥
जा कुंजन मग एक सङ्ग रहस्या सो कहुं नजर न आवतरे।
गावै गूदर सब करतब ऊधो अब हमकों भरमावतरे॥

७

गोरीया धोरे धर गगरीया छलकोय न जाय।

सुकृत पुराकृत पुण्य-पुञ्जसों भरपायो अधिकाय ॥
नहीं सम्भार धरत सुन सजनी फिर जइहै ढरकाय ॥

८

चमक गईलो बीजलीसी गोरीयारे ।
एक बैरन मोरी सास ननदिया सहलो न जाय
बोलीया ठोलियारे ॥

पील ठुमरी—तिताला

सइयां परदेशवा रे लिखतीरे कगदवा ।
सास बुरी मोरी ननदी हठीली सौतनके बोल मोरे
सालेरे करेजवा ॥

२

गोरीया बदन लचकावतरे सांवरे सलोनवा मोहनीया ।
कदलीसो जनुघ सुवा नासा सोहै छतियां नरियल
मोहलिया ॥

३

नई नई प्रीत लगावतरे सांवलोया गिरधारी नन्दको ।
हौं यमुना जलभरन जात जब नैनकी सैन चलावतरे ॥
सुन्दररूप भूप मनमोहन बंशी मधुर बजावतरे ।
राग रङ्ग प्रभु चरण धरे कर बैकुण्ठसों सुख पावतरे ॥

४

हरि भज विलम न कररे लालची मनुवा ।
या संसार काठ किवाड़ो समझ समझ पग धररे ॥
गुरुप्रसाद साधुकी सङ्गत परदारा परहररे ।
नानकदास नामदा बेड़ा तेह चढ़ि पार उतररे ॥

बरवा ठुमरी—तिताला

तोरी बान परी हांरे सांवलोया हो ।
बहियां पकर मेरो सब रस लीनो सास ननदी
मोसों झगरो ॥

बरवा—तिताला

अरेरे कन्हैया हो अङ्ग मोरे छुइ छुइ जाय ।
अङ्ग मोरे छुइ कुञ्जन बन गएहु केह द्रुम रहेहु
छिपाय ॥
ढूंढ़त सुर नर मुनि जन थाक्यो कोउकर गहेलो
न जाय ।
गावे गूदर विनती सुन मोरो दरसन देहु दिखाय ॥

कोयलीयारे बोले चम्पुवाकी डार ।
हरी हरी कलियां फुलन बगवा बोल मधरो बचनोयां
उचार ॥

२

अरे दुरमतिहांरे गुरु बिन कौन सुधारे ।
गुरवाटी और नाम औषधि पावत त्रविध दुख जारे ।
अन्धकार मिटगयो सकल भो ज्ञानको दीपक बारे ॥
सूझ परो तहां परम जोतरे पांच पचीस गहै मारे ।
गावे गूदर मांहे मत दीजो आवागमन निवारे ॥

४

नींदरो न आवे सारी रात मोरे बालम ।
मोरे पिछवारे पीपरका बिरवा तकत रहो सारो
रात जात ॥

५

तोरो नैनवादो वान छुटत नाहींरे ।
बड़ो बड़ो अँखीयन कजरा दाना तारो सांवरो सुरत
बिसरत नाहींरे ॥

पील ठुमरी—तिताला

मैनु छेड़नावे कोई भनक सुनेगा यार ।
सुन पावे कोई माल मुकद्दम सुन पावे पटवारी ॥
साहनशाह हाकिम मेरे सिरपे गठड़ी भारी ॥

विहारी—तिताला

उठ जागरी गोरी तेरो अँखीया हैंगी खुमार भरी ।
नाजुक रङ्ग तोरे हँस हँस कहँदा फिर फिर देख
तुमकोरी ॥

बरवा ठुमरी—तिताला

नोहुरी बुहारती अङ्गवारे रसमातल गोरीया ।
नैवल बुहारती पोय मोरा आइलो मं चढ़गई
पियाको नजरोया ॥

२

सांवलोया मोरा जीयरा लगाए लिए जाय ।
सपनेमें पिया तोरे गरवा लगतहों कहा करों मैं तेरो
पिया निरदेया काहे भईलवा मेरा मन गएहै बिकाय ॥

मिरजा तोरे अङ्गना सासू जाने नहींदे।
पायल मोरो रुणभुण बाजे छोटी ननदी नहीं आनेदे॥

४

फरकतहै मोरी बांह पिया तोरे गरवा लागूंगी।
हंस मुख पीयको मैं सपनेमें देखे जोय होत
सांय सांय॥

बरवा—तिताला

गुरु दीना वारोर यह अन्ध कूप संसार।
मायाके रङ्ग रची सब दुनिया नहीं सूझ पड़त करतार।
पुरुष पुराण बसे घट भीतर तिनकाके ओट पहार॥
मृगाके नाभमें कस्तूरी बसतहै सूंघत भ्रमत उजार।
कहै कबीर सुन भाई साधो छूट जात भ्रम जार॥

२

गुरुमुख वचन अमो सम लाग्यो।
धन गुरुगोविन्दको पद दीनो जनम जनम युग
संशय भागो॥
तबते मन मोर सुमत भयोहु मोर तोर मम मद
धन त्यागो।
गावै गूदर गुरु अनहद-प्याला पावत भक्ति उठ
अनहद जागो॥

३

गुरु आशिक मोहे दीएउ सिखावन।
गुरुपद-रेणु जो कोन सुमेरु कोतक पतित
जग तरिगया पावन॥
गुरुमुख मन्त्र तन्त्र अरि माया रुचित वसत जहां
प्रभु मन भावन।
गावे गूदर कियो रहित गवने पुन युग युग जनम
बहुरि जनहो आवन॥

४

बिन गुरुज्ञान सकल भ्रम होई।
जब गुरु दीनो नाम सजीवन आदि अन्त ताके
पूछे न कोई॥

दीयोहु अमीपुर वस नीको गाऊं जाहि नहों
दुख तहां सुख होई।
गावै गूदर पद छुवत कमल कर अन्धकार मिट
दुबधा धोई॥

५

बिन गुरुपंथ सूझे जग नाहों।
गुरु-पद-रज दृग भयो सुअञ्जन जबते साहिब देखो
सब माहों॥
तीनलोक जो शोक विमोचन सारे बसत उर अपने
माहों।
गावें गूदर सब रतन पदारथ अन्त समय हरि-
पद तहां जाई॥

६

दुलहिन तोरे रजवा वैरन भईरे।
बिन देखे दुलरु नेक न भावे सुखवा भईलै अजवा॥
मास मछरिया मनहु न भावे आर गेहुँवाका रोटा।
जाका पीया नित उठ चाहे वाको कमर छोटा॥

७

बोलै अम्बुवाको डार भला सुगायारे।
हरे हरे सुगोयाके लाल लाल ठोरवा कोन विरछ
तर छुइयां॥

८

हमरो कोउ न सुने जीयरा पराए वसमें।
सास ननदी मारो जनमको वैरन सइया सोतन रसमें।
कृष्णानन्द विहरत निशिदिन तन पर्यो कसमसमें॥

९

सुमतीयारे हरि बिन कोऊ काम न आवे।
हरि गुरु संत कृपा कर तब सहजहा भवपार पहुंचावे॥

१०

नैहरवे कोउ नहीं आए सुन मोरो सजनीरो।
सास ननद मारो जनमको वैरन दाहत दिन अरु
रजनीरो॥

११

बदरवा गरजे राम सइयां नहों आए सपनवा होय
गये रामरे।

आगत जागत सब निशि बीती कौन तिया पिय
विलमाए राम ॥

११

शिवजो जोगियारे सोतारामकों मिलायदे।
काशीमें विश्वनाथ विराजे भवदे पार पहुंचायदे॥
कृष्णानन्द यह अरज करतहै भवदे पार पहोंचायदे॥

बरवा—एकताला

सांवलीया तोरे कारण जिय जाय।
पातर रहल्युं पातर गइल्युं जैसे कुमटाकी डोर॥
अपने सइयांकों पनीया पीलावल्युं बिन लोटवा
बिन डोर।
बिन देखे कल पल न परत कछु रहेहैं हो नैननमें छाय॥

२

सांवलिया तोरे कारण जिय जाय।
हाहा करत परत तोरो पइयां बहुत भांत समुझाय।
लोक कुटुम्ब हम सबही त्यागो तो तेरे नहीं भाय॥
औरन सों पिय हंसत बोलत हैं मोहि राखत
बहिलाय।
किन सौतिनके रसबस पागे हमसों नेह लगाय॥
दिन नहिं चैन रैन नहि निद्रा विरह दौन बौराय।
तन मन प्राण नोछावर कीन्हो और न कछु सुहाय॥
तूं बेदरद दरद नहिं जानत क्यों चितवत मतराय।
कृष्णानन्द अरज मोरी सुनिए मदनमोहन चित लाय॥

बरवा—खेमटा

लगनीया लागोरी मोरी गुइयाँ।
एकतो नई मैं नैहरते आई दूजे लाज सइयाँकी पाई॥

बरवा—ठुमरी

सुन मोरी सजनोरी वह सूरत अब नाहीं।
जबते गए सइयाँ भए वहींके बिरह बढ़ो मन माहीं॥
कृष्णानन्द ओं एकबार मिलावे जाके बल बल जाहीं॥

२

परो सुन दैय। सइयांहो मोहि मिलो अब आन।
बिन देखे जिय चैन न परो पल विरहा बढ़ो अब
प्राण॥

कृष्ण रसिक बिन कछु न सुहावे अब मेरो राखो
मान॥

बरवा—तिताला

मोरे बलमूरे उठत जोवनवा में पोर।
दिवस बीते अजहूं न आए कैसे धरूं जिय धीर॥
कृष्णानन्द अरज मोरी सुनिये मदन कियो तन भोर॥

२

निज पिया परदेशीया हो बिछुरन लागे।
कौन भरम भूला रहोलो नैहरवाहो कित बसाऊं,
कहले पियाको सुरतिया हो बिछुरन लागे॥

३

काहेकों प्रीत लगाईहो हम सानु।
हम जानो पिया और निभाहोगे पर बीचही
रार मचाइहो॥

४

वैरन भई पिया बिन कारोरे कोयलिया।
जब सुध आवे तोरो आधी आधी रतियाँ विरहा
सतावे दरकावे छतियां॥

बरवा—कहरवा

ढूंढ़ लावोरी वंशी ढूंढ़ लावोरे गई गई श्यामा
तोरे ढिंग।
या वंशीया मोरे प्राण-जीवन-धन घरी पल छिन
वंशी नहीं भावो॥

२

रात सइयाँ पायल मोरी बाजे।
सास मोरी सोवे ननद मोरी जागे ससुरो बरटवा ठाढ़ो॥

बरवा—दादरा

नजराय गईरे बालम तोरे अगवा।
वैद बुलावो मोरी नाड़ी देखलावो॥
सोनेको चिराद मोरा होरा कङ्गना तोरा लाख रुपैया
मोरा बाला जोवना॥

कालिङ्गड़ा—दादरा

लपक झपक पानी भरके चलो छम छम छम छम
करके।

यार खड़ा दिलदार जरा देखो नजारा भरके हांरे
चलो० ॥

२

कैसी कैसी आन नई नई देखलाइयाँ।
सब आने तेरी मोमन भावै सही न जाय एतेरी
निठुराइयाँ ॥
सनमुख ठाड़े तेरे प्यारे मुर मुर देख देख तेरो
मुसकाइयां।
जुलफ हो दई मारे नागने छूटन जो केतेइ सिखाइयाँ।
बीच फसे हमहु एकबार मोहे भए कर छुटाइयाँ।
ध्यान लगावे कायम साहेबसे कब तक करोहै
सबको भलाइयाँ ॥

बरवा -कहरवा

मेरा मन कैसा फँसाय गया जुलमो।
रस वस नैना लगाय गया जुलमी ॥
अपने मन्दिरमें रहो सुख चैनसों आय आय जियको
सताय गया जुलमो।
सहज सहज घर आय आय मेरे चित मन लेके
उड़ाय गया जुलमी ॥
नेह लगा झिलमिलके जियमें भलो भली भांतन
समाय गया जुलमो।
अब सो डरे जोड प्रोतसे कायम अस कछु रीत
सिखाय गया जुलमो ॥

बरवा—खेमटा

हारेसे बालम फिरगए राम राम।
सोतोथो मैं नोदको माती चितवनमें कछु
कर गएरे राम ॥
या निंदोया वैरन भई मोरी घर अङ्गनासे नींदको
माती सोय गई अङ्गनासे चले गएरे राम।
कृष्णानन्द दरस देहु मोहे सांवरी मूरत मन बस
गए राम ॥

देश बिहारी—एकताला

सुन प्यारोरी वंशो गईहै चोरो।
लई होय तो बतायदे राधे जोवन-प्राण मोरो ॥
काहेसे गाऊं काहेसे बजाऊं सुन वृषभानु-किशोरो।
कृष्णानन्द डोलत कुञ्जनमें राग रङ्गको पूरो ॥

देश—ठुमरी

काहे लई मोरो चोर कन्हेयारे।
लेकर चोर कदम चढ़ बैठो सुनो हलधरके वीर ॥
का मरो जातहो लाजको मारो कैसे तजहो नीर।
जो कहो सोई करिहुं मोहन कृष्णरसिक अहीर ॥

बरवा—कहरवा

मैं तरुणी मोरे सइयां नदान।
पांच मोहरको गैयां मगावल अरो दुधवा पिलाय मैं
करलं सयान ॥

कालिङ्गरा—कहरवा

बांके मिरजामें टुल्री लूंगो।
टुलरी तिलरो चालरीरे चम्पा गलेका हार।
टुलरो गढ़ावन मैं जो गईरी पटवाने मारो सान ॥

झिंझोटी—कहरवा

मिरजा साहेब तोरी गलियांरे मोरा हायरा हराना।
मैंने कहा मिरजा राखो सिपंया मिरजाने राखा
पतरीया ॥
जब आई लड़नेको शिरोया खिड़कोमे भागो पतरोया ॥

कालिङ्गरा - कहरवा

चलो राजा महराव करेको झोलपे।
फिरंगोका डेरा लाल लाल कुड़तो तिलगंवाका
पहरा बकराको झोलपे ॥

बिहारी—कहरवा

नदिया किनारे लगो जान गुदरा।
जालोको कुड़तो कलिङ्गन्दरेका लहंगा रतन जड़ाव
सइयाँ लेदे मुन्दरो ॥

जङ्गला—कहरवा

पायाहो ता दे महाराज बाजुबन्ध छूटा पलंग पर।
सुन पावे मोरो सास ननदिया देवरा सुने आवे
मानहे लाज ॥

२

लड़का रोवै पलङ्गपर बहियां छोड़ो महाराज।
मस्त भए पिया मानत नाहीं जागत भोर भइयाँ॥

बरवा—कहरवा

मै बनोयानो सइयाँ मोरा बनोयारे।
मै बेचौं साग पात सइयां बेचें धनोया मनियारे॥

२

भवसागर मोहे पार उतार।
लख चौरासो भटकत भटकत हरि आएहो शरण तुमार॥
फिरत फिरत माला भई पूरी चरण सुमिरतें जिन मोहे टार।
कृष्णानन्दको आश भई पूरो भक्तवत्सल प्रभु होजो मुरारि॥

झिंझौटी भुपाली—कहरवा

तोहोको देख ललचायरे गोरोया।
बारा बरसको कामनोरे छतियां उमग उठ आईरे॥ गो०॥

२

कौन लियो मन लियो मेरो एरो छलबलोया।
बांको चितवन चितए आलो तन मन धनवा दियो छलबलोया॥

३

किन छलोयो मेरा रतियां जियरवा।
सुन्दर-श्याम सपन हम देखो जाहि सुध दहकत हमरो हियरवा॥
तेहुको छवि देखत में भूलो पियरा जान पड़ा न सबरवा।
जागत नोर बहत अखोयनतें अब असुअन नित भींजे अँचरवा॥
जग आय एसो पोत कहुं देखो यह विध काहुको, लागो न हरवा।
मनसा फल पिया बिसके कायम तोरे गर लाग्योहै मनको हरवा॥

४

रात सइयाँ मोरे मन बस गयोरो सजनो।
मोहनो सूरत रसभरो मूरत मन्द मन्द मुख हंस गयो सजनो॥
अपने सइयाँको मैं बलि बलिहारो कृष्णरसिकमां भई सखो लजनो॥

५

सांवरके साथमें चलो जइहुँ सजनो कहा करेंगे
दुरजन पुरजन निशिदिन वाहोके शरण रमि रहिहं।
घरो पल छिन मोहे कल न परतहै तन मन रस बस भइहं सजनो॥
कृष्णरसिकके हाथ बिकानो मन माने सो करिहैं सजनो॥

बरवा—कहरवा

सइयों बसायोहै चोर नगरोया में।
आप तो सइयाँ आवत नाहीं चोरवा भईल दुखमोर॥
नैहर सासुर दोनों भुलाने न कछु तोर न मोर।
गावै गूदर ये बात दोनों दोम रह गए नाता तोर॥

२

सन्त सदा उपदेश बतावत केश सभो सिर खेत भएहैं।
ते ममता अजहूं नहीं त्यागो कालने आन सन्देसे दिएहैं॥
काल चला उठ मूरख तेरेहो देखत केते गयेहैं।
सुन्दर क्यों नहीं राम सम्भालत क्यों जगमें थिर कौन रहै है॥

आसा—तिताला

रे तिसना तू अजहूं न अघानो।
चौदेहो लोग अहार किएते सात समुन्दर पिए पुन पानो।
जहाँ तहाँ तू ताकत डोलत काढ़त आँख डरावत प्राणो॥
धन्य कुचावत जोभ हलावत याहोतें डायन जानो।
सुन्दर खात भई केते दिनहै तिसना तू अजहूं न अघानो॥

बरवा—कहरवा

दाह देगए मोरे करेजवा ।
मोरे मइकेसे आए सन्देशवा हमर्क चूरी पोके खेसवा ॥

डमरा—कहरवा

पातर मोरी करहैयाँ लहंगवा भू लोटेरे ।
खड़ी जनीया अरज करतहै सुनो सइयाँ मोरी बात।
घरकी जोरु गँवायर्क तुम सोवत पतरीयाके साथ ॥

बरवा—कहरवा

मेरे महरवा मोरी डोलीया फन्दाय ।
त्रिकुटी चढ़कर देखन लागी केतीक दूर मोर पीय कर गांव ॥
इस डोलीयामें दस दरवजवा चार कहार मिल घर पहुँचाय ।
कहत गोपालदास कहरवा चरण कमलकी मैं वलि वलि जाय ॥

२

जारे कुँवर टुक दरस देखाय ।
जो जनती करिया कपटीहै व्रज माखनमें देती न खाय॥
कारे भँवर रस कदर ना जाने सब फूलनमें रह्यो लुभाय ।
खगपति कवि तोरी रीझि समझती सब सखी लेती कुँवर बनाय ॥

३

मइकुँ लेचल देवरा अगम कुँइया ।
अम्बुवाकी बगीया पुड़ोया पकावती सिजोया बिछावती लुटावती भुंइया ॥

४

लागत वैरी बोलरी कोयलिया तेरे ।
जो मोरे श्यामकों आज मिलावे तो तेरे बोल अमोलरी॥
उठ उड़ जा मधुवन पीयर पै छलीयनकी छतीयां छोलरे ।
प्रेमरङ्ग तिन घर सोहली विरह-विथा मत खोलरे ॥

राम भजन मोहि श्रवण सुनावो ।
सुनत पापके ताप नसावत तन मनके सब कलुष बहावो ॥
नाम कहत सब काम होतहै दुरदिनकी दुरबुध दुरावो ।
रामचरण पद-पावन चाहो प्रेमरङ्ग प्रभु लगन लगावो ॥

६

चल मनरे तिरवेणी न्हाय ।
कोटि जनमके पाप कटत हैं भारद्वाजके दरसन भाय ।
मकर मासमें परे अमावस ब्रह्मादिकको मन ललचाय॥
जो तिरवेणीमें देहो बुड़की सुरपुरलोक वैकुण्ठे जाय।
पूरणानन्द आश रघुवरकी पितरनकी वैकुण्ठ पठाय ॥

७

ले चलरे जहाँ अपना न होय ।
घरमें छाड़ल पुरुष पुरना दिन चार पइहुँ जोय ।
जब हम चललों अपने ससुरवा गरवां लगाय हित मित ले रोय ॥
तोरे कारण हम धन माया तन मन दोनों दिहलो खोय ।
इन पाँचोहो कजरा लगावल सइयाँ मिलन गए सब धोय ॥
और देश बालम ओरे मढ़ैयारे हम तुम अब रहवे सोय ।
गावै गूदर सब झूंठ सनेया समुझ बूझ सङ्ग जैहै न कोय ॥

८

प्रभुसे मिलना कैसे होय ।
पांच पहर धन्धेमें बीते तीन प्रहर रहेहै सोय ॥
मानुष जनम अमोलख पायो सो तैं सबहो डाखो खोय।
मीराके प्रभु गिरिधर भजीये होनी होयसो अबही होय ॥

नेहरवाहो मोंसे रहीलो न जाय ।
जब सुध आवे बारे बलमको गिनत गिनत दिन
रैन बिताय ।
रहत अन्देश सन्देश न पावत नई लगन भई
एरी बलाय ।
पचरङ्ग चुनरी मैली भइली पिय बिन विरह
विपत रही छाय ।
भिक्षुकके सब ध्यान बतावत बिन सइयां मोहे कछू
न सुहाय ॥

दादरा—बरवा

एकबार फेर जालम वंशी जो बजाव ।
वंशीको धुन सुन भईहौं बावरो तन मनको जानी
काहे तरसाव जालम एक० ॥
जनम जनमको चेरो होतहूं, अबहो लिखत बजहन
जो तू लिखाव ॥

२

मधुवा मोहे पिवाव मोरे जालम इतनो बात
मानले बालम् ।
प्रेमकी भटी देखो देखके ललचावत जियरा वेगो
छकाव इतनीबा० ।
मेरी तेरी प्रीत सब जानतहैं अब न छिपत बजहन
कितनो छिपाव ॥

२

मेरे मन बस गए बनवारी बनमाली ।
रामकृष्ण निशिदिन सुमरण करो तन मन धन
सबही में वारी ॥

बरवा—कहरवा

ध्यान धरो सांईंते अपना ।
गुणको बात समुझो कछु बूझो औगुण देहो विसार,
गौने के दिन नेड़े आए अब नेहरको चलना ॥
साँच बात बूझो ते याहो फेर जगत सुख सपना ॥

बरवा—दादरा

मैंतो पियसों चूनरो रंगाऊंगो ।
करजोरके विनतो करके जोवनको उमग देखाऊंगो ॥
जादिन पायो मन्दिर बिच बजहन लाख जतनसे
रिझाऊंगो ॥

जङ्गला—दादरा

बालम लेहो खबरिया हमारो ।
प्रेम गगरोया शिर धर लोनी सागर दूर और बोझा
भारो ॥
डगमग पांव परत अब बालम अब घाटहै निशि
अँधियारो ।
सङ्गको सखो सब दूर निकस गई बजहनको नित
आश तिहारो ॥

२

यह कैसो कैसो मुरली बजाई आज कान्ह ।
भनक सुनत हिरदे बिच मोरे लगो गयो जैसे बान ॥
बहोत सखियनको यही गत बजहत जिन जिन
सुनो याको तान ॥

बरवा—ठुमरो

मोह लई मोहे भरत गगरोया ।
आयो कान्ह गउन सङ्ग पनघट एसो बजाई वाने
बैरन बंसरोया ॥
जगतपे गागर कुए बिच करवा हाथको हाथमें
रह गई रसरोया ।
अब बजहन कछु बन नहों आवैरो गल बिच पड़
गई प्रेम फसरोया ॥

टुंग—दादरा

सुने नहीं जात मोंसे ननदोके बचनवा सोख न पायो
नैहरवा ।
भेज दियो एसो जलदोरे गवनवासु० ॥
कैसे होय बाजो पिया बजहन ना मोंमें रूप नएसोरी
जोबनवा ॥

बरवा—कहरवा

बिन मधु पिए मोसें रहिलो न जाय ।

नेह कियो कलबरवाके सङ्ग नगरके लोग याते
अधिक रिसात ॥
जबते भयो मतवारो वजहन घटही में सूरत पीकी
दिखात ।

जङ्गला—भैरवी

मैंतो कौन जतनसों रिझाऊं राम अपने पियाको
पावों तो सजनी ।
लाजही लाजमें दैस बीत गई अब बैठा पछताऊं
मारे राम ॥
लाख सिङ्गार करोंमें वजहन नइरी जोवन कहां
पाऊं राम ॥

झिंझोटी कहरवा—तिताला

अवहूं ना तुम चेतरे मन अबहूं ना तुम चेतरे ।
सङ्गके मीत सब छाड़े जातहैं औ छाड़ गएहैं
केतरे मन ॥
गवनेके दिन नेरे आवतहैं कबहूं तो नाम साहिब
का तुम लेतरे० ।
झूंठे जगतमें कायसों रे खि भूल रहे वजहन हो एतरे० ॥

सिन्धु—जङ्गला

का मुखले घर पीके जाऊं ।
नेहरमें कछु ढङ्ग नहीं सीख्यो गवनेके बाजन बाज
चलेहैं अङ्गनामें ठाढ़ी ठाढ़ी लजाऊं ।
नगरके लोग फरकेलों सङ्गहो आगे कोउ परि
है न पाऊं ।
लागि उनके चरणको आशा वजहन वाको
मोहन नाऊं ॥

बरवा—सावन

अबतो रङ्गेहूं चटक चुनरीया जो पिया आवे मोरो
नगरीया ।
ज्ञानको रङ्ग ध्यान को बूंदा जेहूँ सोहै वजहन
उनको पगरीया ॥

पीलू

जैसे पानी रङ्गमें डारे रूपकों खोय ।
एसे जे मनमोहन ते मिले सो मनमोहन होय ॥

पूरवी—एकताला

नैया मोरो हरिजो लगावेंगे पार ।
एसो और कहो कौन दूजो चतुर सुघर खेवनहार ॥
गहरो नदो तो कहा भयो वजहन मनमें हरिजो
विचार ॥

२

क्या सांई तुमते है दूर सुनो साधोहै हजूर ।
यह ठाटी दुविधाको टूटे दरसन पावो जरूर ॥
बात वही सांचीहै वजहन जो बोला मन सूर ॥

मूलतानी—धनाश्री

साधो भाई सांई साध परवोणा ।
हरिको सुमरण हरिको माला हरि हरि हरि हरि
चोना ॥
हरिको ज्ञान ध्यान जग हरिको हरिसों और
न भोना ।
कृष्णरसिक रङ्ग हरि सङ्ग गाता हरिचरणन चितदीना ॥

परज

श्याम तोरे मधमें होली भई नंदद्वारमें ।
देख दिखि फिर जेहि कारण सो पायो अब घटमें ॥
काहको छिपावो काहुते वजहन देख रहो रङ्ग
घटघटमें ॥

जोगिया

जिस देश मेरा प्यारा बसदावे वाहो देशमें मों
जाऊंगो ।
पिया योगीया तो मैं भई योगीनिया अङ्ग भभूत
रमाऊंगो ॥
निपटहै व्याकुल मन मेरो वजहन जबलों दरस नहीं
पाऊंगो ॥

२

प्यारानो गरूर करदा मानु असोता बन्दोया हजूर ।
तुझ वाजु दूजा होर न दिसदा तुहो तुहो सबदे
अन्दर जहूर ॥

भैरवी—जङ्गला

बरछो कहो यह नहीं ना यह तीरन बान ।
याहो में एक मरोरहै सो धर धर खेंचत प्राण ॥

बिहारी

अरे मन तू जो भयोहै चाकर ।
सिपायगीरीकी जो बातें कठिनहैं सीखले मोसों आकर ॥
कोजो बताऊं सोई कोजे दिन दिन बढ़ोहै कृपाकर ।
दयाकी गिरहन मनको बखतर ज्ञानको ढाल लाकर ॥
नाम अभूषण पहरले जाकर गुरुको ओट किला कर ।
निगमके वचनको धरो ध्यान नित कुबुद्धि दूर तजै जाकर ॥
ले तरवार गुरुके वचनको ध्यानसों बांधिए तापर ।
प्रेम-कटारो हाथमें रखीए ज्ञानको शीश पागर ॥
पाँच पचीस पढ़ेहैं उपाई वे नित बसतहैं पांजर ।
पाँचको मार पचीसको घरमें सुनतेही पड़ोहै मागर ।
अजपा जापकों सास उसासकों त्रिकुटी कूटमें लाकर ।
वजहन कहत अपने साहिबकों देखाकर निशिवासर ॥

२

अपनी चुनरीया पियकी पगरीया एकही रङ्ग रङ्गइए ।
एक स्वरूप सकल अङ्गङ्गजे दुविधा भरम गमइए ॥
एहो प्रेम गगरीया शीश धरो जब तब काहेको लजइए ।
घूँघट तें मुख खोलके सजनी ध्यानको डोर लगइए ॥
निरमल होत सुकर्म रामसों जो वजहन भर पइए ।
सागर तो गागर घर लायके जगतको प्यासकों बुझइए ॥

कलिङ्गरा

सोवत बहुत दिन बीता जाग मन मीता ।
काया भीतर पाँच निवाती इनसे कोउ नहीं जीता ॥
काम क्रोध मद लोभ लहर गावत भगवतगीता ।
कहत कबीर सुनो भाई साधो आधे राम आधे सीता ॥

२

विलम न करीये हरिके भजनको ।
करत पलकमें और नाहिन भरो सीतनको ॥
आय बन्योहै औसर नीको करले मनोरथ मनको ।
बार बार सुमिरि गुण पूरण सुनि यश आनन्दघनको ॥

तादिन काजर देहों सखीरी ।
जादिन नन्दनन्दनके नैना अपने नैना मिलैहों ॥
करों न तिलक तंबोल तरो न वसन पलटि न पहरैहों ।
करों हटतार सिङ्गार सबनको कङ्गना पात बधैहों ॥

बरवा—कहरवा

अबतो जीय एसो बनआइ भूले अनत चितै नहीं देहों ।
परमानन्द प्रभु याही परिखो अब बारबार लजैहों ॥

२

कहा करै वैकुण्ठहो जाय ।
जहां नहीं कुञ्जलता अलो कोकिल मन्द सुगन्ध न वायु बहाय ॥
नहीं वहां सुनीयत श्रवणन वंशीधुन कृष्ण न पुरत अधर लगाय ।
सारस हंस मोर नहीं बोलत तहांको बसवो कौनकों सोहाय ॥
नहीं वहाँ व्रज वृन्दावन वीथन गोपीनन्दन यशोदा माय ।
गोविन्द प्रभु गोपी चरणनको व्रजरज तजि वहाँ जाय बलाय ॥

३

जहां मोरे नैनवे उरझाय अस सूरत नहीं परत लखाय ।
तसका जग मिस लाग गई हिय छिन पल तनको सरक न जाय ॥
लगत डरा जिऊं सूरत वारिसों छूट न जाय कहूं सुरत लगाय ।
फिर देखा वही सूरत वाला रही सूरतमा आप समाय ॥
यह विध जो लोभहै काहूकों मैं जानो वही लीन लोभाय ।
घुसरहे कहां काजम आपही अपने रूप रही उरझाय ॥

४

तेरे दरसनको बानरे पड़गई मोकों ।
बेग दरस दे नन्दके लाड़ले तुमही मेरे प्राणरे ॥

भग मन जीवे करैली लजाय ।
कारे करीं कहीं कहांलौं आई रतनसो जनम जो
चले गवांय ।
शिर पर आई काल नियराई पियके वचन सुनि
हियरा डराय ॥
कर जोर विनती करीं जब भाई जोवन मोचको
करनो उपाय ।
छिन एक दगडोया राखो विलमाई पिछलो बकायामें
देवीं चुकाय ॥
यहाँको कहल कछु काम न आई सनमुख वचन
कहा कहो जाय ।
गावे गूदर कछु बन नहीं आई धरकत हियते हिले
डगीयाय ॥

६

लचकाव मोरे बालम अबहो उमरको थोरोरे ।
एक पतली दूजि जोवनवा जाना बेदरदीया न
मोरीरे ॥
चमा करो रस होने दे बालम ... करो
बरजोरीरे ।
गावे गूदर हाहा कर हारो पइयां परीं बहियां
मरोरोरे ॥

७

हम न मरव मरोहै संसार ।
हमका मिला जियावन हार ॥
हम न मरव मरना पहचाना ।
वोहो मरे जो जिन राम न जाना ॥
हरि मरहै तो हमहु मरवो ।
हरि न मरे तो हम काहे मरवो ॥
कहै कबीर मरेगा सोई ।
जा घरमें हरि नाम न होई ॥

८

मोरी लूंगी लटकनो भींजेरे भींजे सिपैयाके जोरा
भलामली होयेरे ।
नामें पहरूं कङ्गना मोरे सइयां मोरे निकस गए
पटना हाय कहा करूंरे० ।
नामें पहरूं उदा मोरे सइयां महलमें कूदा
धमाका होयरे ॥
नामें पहरूं चोलो मोरे सइयां चलावे गोलो टहाका
होयरे ।
नामें सोऊं उमारे मोरे सइयां ठाड़े पिछवारे
लखालखो होयरे ॥
नामें पहरूं आरसोय हथिया मरदको तरसों गजब
होय जायेरे ।
अब न पहरूंमें चुनरो मेरे सइयां निकस गयो दूरि में
हाय कहा कोनारे ॥

बिहाग

ऊधो मनमोहनको लावोरे उन बिना नहीं सुहावैरे ।
जियको चटापटो मनको तलावलो उन बिना
पलन पल नहीं भावेरे ॥
कुबजाके रसवस भए मोहन लाज सकुच नहीं
आवैरे ॥
विरह वियोग हम तलफत निशिदिन रहे रहे जीय
घबरावैरे ॥
सूरश्यामसों कबधौं मिलावो छिन युग सम मोहे
जावैरे ।

जोगिया—रेख्ता

तेरे हम जोरका प्यारे बयां कीजे तो क्या कीजे ।
लगा दिल छूट नहीं सकता पिया कीजे तो क्या कीजे ॥
महीने से गुजरते हैं नहीं आतेहो हम कूंचे में,
बताओ दिलके अपने हम निशां कीजे ता क्या कीजे ।
लगा दिल इश्कसे आतिश जलताहै तन बदन मेरा,
जो हालत अब गुजरताहै अयां कीजे ता क्या कीजे ॥
फसा दिल जुल्फ पेंचामें गई सब भूलदां नाई,
भला सुन तो अरे जालिम इहां कीजे तो क्या कीजे ।
शरावे शौकमें सरसार वजहंन अब हुआ ऐसा,
जहांमें होरहा एसा नेहा कीजे तो क्या कीजे ॥

हरिको न सुरत विसारिएहो।
खेतीको जो मन चाहतहै बौहरसों कर यारो।
बीज बिसहरा नीके देहै जुगत बतैहै न्यारो॥
चहुँ दिश बिन इरूंधके अनहद जरबको चलइ कुदारो।
ज्ञान ध्यान के बैलनतें फिर मेरोही सवारो॥
हेतको बीज खेत बिथारो मानलो बात हमारो।
दयाको सागर होय रहो पूरण करो सुचैनो भारो॥
खेत बढ़ो औ पाक गयो जब तबतें यह रखवारो।
पाँच चोर खेतके खतई उनके गुरु अधिकारो॥
काट माड़े उसायके वेगी पेते करो तयारो।
हाकिमका देले जो बाँचे घरको भरे बुखारो॥
भूखा दूखा जो कोई आवै सब जगकौं नरनारो।
बेरागी प्रसायदे वजहन जाए बात तिहारो॥

२

बनत बनत बन जैहै तेरो।
अपने साहेबसों नेह लगावो ठनत ठनन ठन जैहै।
गुरुके वचनको मथन कर वजहन छनत छनत छन जैहै॥

जोगिया

रङ्ग वोहीजो पियकों भावै और रङ्ग क्या करनारे।
बसन तू सबही रङ्गावत वजहन बहुत कठिन मन रङ्गनारे॥

२

वोही रङ्ग रङ्गाऊंगी जो जो रङ्गको पीको पाग।
एकतो रङ्गरङ्ग हरिको वजहन दूजे अपने मनकी लाग

३

उनहीं हरिकों पायारे साधो।
हरि हेरत आप हिरायारे साधो॥
आशिक आप माशूकहै आपही आपो आप लुभायारे साधो।

४

बलिहारीमें अपने गुरुके जिन यह भेद बताया।
समझ समझ देखाजो वजहन मूंदे समुद समाया॥

एसी मुरली बजाई श्याम मेरो मत बौराई।
जबतें भनक परो श्रवणनमें तबतें नैनन नींद न आई।
भोजन भूषण विसर गयो सगरो बन बन फिरत हौं धाई॥
विरह विथा यह सुनोरी सखीरी तापर अपनो छवि न देखाई।
वाहूके नैन लगी काहूं सङ्ग जब जाने पीर पराई॥
जात अहीर पीर नहीं जाने सीखोहै इतनो निठुराई।
लागी लागी तो लगी रहे वजहन कबहूं तो गरवा लगाई॥

६

घट घट आप समायारे साधो।
जो तुरक कहे तो आप नहीं हिन्दु न आप कहाया।
सब मेंहै औ सबतें न्यारा कैसा भेद छिपाया॥
कहीं काजी कहीं आपो मुल्ला अपनेहो न्याव चुकाया।
कहीं वामनहो पत्रा बांचे पंडित नाम धराया॥
कहूं माशूक कहूं भयो आशिक आपहो आप लुभाया।
कहीं लैला बन बैठा मन्दिरमें कहूं मजनू बन आया॥
आपो रङ्ग आपहो रंगरेजवा आपहो बसन रङ्गाया।
गुरुको दयातें देखा जो वजहन दूजा कोउ न पाया॥

षट्राग

जिन साहेबसों प्रीत जरो कोनो उनहीं कछु पायारे।
जाके जनम दुविधा में बीते राम मिले नहीं मायारे॥
अपनो अपनो समझहै न्यारो जाको समझ यह आयारे।
माल मुलक सबही उन छांड़े चित साईंसों लायारे॥
झूठे जगतमें आयके ए मन काहेसों देख भुलायारे।
और किसीका क्या कहे वजहन संग न होत यह कायारे॥

जयजयवन्ती

रङ्गरेजवा तोरी चेरोमें होंगो ए रङ्ग रङ्गदे चुनरीया मेरो।

नैहरमें जो बीती सो बीती अपने सुनो गवनेको
खबरीया।
देखन वजहन रीभ रहे पिय अब मोहे बुलावै
अपनो नगरीया ॥

विहारी

बटोहिया तू जागत रहियो मानियो मोरी बात।
या नगरीमें चोर चोरोंकी ठाड़े हैं लगाए घात॥
सुरतकी चौकी ध्यानको पेड़ा वजहन बहै दिनरात॥

ठुमरी

मइकुँ चलत अवधमवा राम जदुवा कइ लारि।
सारीया मचक गई अङ्गीया लसक गई टूट परे
करको कङ्गनवारा०।
अहमद अलो मोपै जादू डारो अब कहा करिहौं मैं
कौन जतनवारा०॥

दादरा

राम राजीव-लोचन मेरे नैना लगी।
खान पानमें ज्ञान ध्यान में रोम रोम तन मन पगी॥
कोउ कहै भुव भरनको भेपहै कोउ कहे अनुराग जगी
प्रेमरङ्ग एकरङ्ग निहारत दुरजन देख विमुख भगी॥

— दादरा

वंशी गरजत गरव गुमान भरी।
अति मगरूर भई है जबतें तबतें मोहन अधर धरी॥
देत न चैन रैन दिन सजनी ब्रजवनितनके वैर परी।
तानके वाण विरह शिर मारै जानकीदास तन
घरी घरी॥

२

गोरिया बोलत नहीं गरव गुमान भरी।
कर सिङ्गार मद नैन उनरी मानो सिरोही पै धार धरी॥

बरवा

मन अटको छवि नागरनटकी।
केसर खौर मुकुट माथे पर उर बनमाल विराजत
टटकी।
मृदु मुसक्यान भौंहकी मोरन नाक बुलाक हलन
हिय खटकी॥

वंशी अधर मधुर धुन बाजत भूमकि लेत गत
अम्बर झटकी।
कृष्णरङ्ग प्रभु सङ्ग फिरों बन अब न रहौं काहूको
हटकी॥

बरवा — दादरा

वंशी न बजाव एसे मार डारो जालम वंशी०।
वंशीको अगनसों निपट जरो जात मोर जोवना
जरा जरे जीको जराव एसे०॥
एना बैना विष भरे औ वेधत करेजवा चैन नहीं
रैन दिना इतना न सतावजा०।
कारी घाव खाय खाय निकस क्यों न जात जीव
कौन कहे घाव पर घाव न लगावरेए०॥
एक तोरा चितवनमें का कीनो बावरी दूजे वंशी
फूंक फूंक जादू न चलाव।
मोहन मुख बांसरी कायम मिल बैठोरी तेरे बांके
बीच निपट एसे बनाव॥

विहारी

सूरज मुख पनीयाँ न जावाँ मोरी बेटीया का रङ्ग
जर जाय।
मोरेरी आगन तुलसीको बिरवा ठाड़ो जपूं सीताराम॥

२

छतियनसे लगायले हमारे बलमा।
बहियां सों बहियां और पइयां सो पइयां नैननसों
नैन निरखो पल पलमा॥

३

जगतमें आयके एसे भुलाए।
अपना रूप आप नहीं चीना अपनी मायामें तुम
आपो नचाए॥
सङ्गत छोड़ कुसङ्गत बैठे हरसे भजन करार कर आए।
खान पानमें मन चित राखें सुरत त्रिया मुखमें अटकाए॥
भटकत फिरे लोक तीनोंमें सतप्रभुसे नेह न लाए।
ख्याल खुशाल मिलेंगे जबही निशिदिन रहो ध्यान
जो लाए॥

बंशी न बजावो प्यारे काहे मार डारो।
तेरी बंशीमें जान फसीहै हंसीय करे जग सारो।
राग रङ्गमें मोह लियोहै कृष्णानन्द न बिसारो॥

बिहाग

आज मोहे भवन न भावै मनभावन जो रिसाय।
निशिदिन बीतो भूषण भोजन दूजे नींद न आवै॥
जेहो कारण मोरी यह गत बजहन ताहे न कोऊ
मिलावै॥

बिहारी

गागरीया भरन कैसे जाऊं बाटमें ठाड़ो ब्रजराज।
एसे निठुरसों डरतहां मैं बजहन जाको न काहूको
लाज॥

२

सुन्दर पाती तुम भेजो लागि रहो मोहे आस।
तुम बिन मोरी यह गत प्यारे तनमें रहो नहीं मास॥
बजहन कोहै ध्यान तुमीसों जबलग घटमें साँस॥

अरे मन कब भूला भूला राहय अबहू तू टुक चेत।
सगरो जनम बजहन एसोई बीतो हरिसों कियो न हेत॥

४

बाबूल तोरी चेरी हूं रहिहों अबहो नैहर मोहे राख।
वारी बैस ढङ्ग नहीं सीख्यो नाहीं आदर ससुरे न पइहों॥
सास ननदीया होतहै बैरण उनके बोल कबलों सहिहों।
सनमुख होत पियाके बजहन बिन गुण ज्ञान लजैहों।

५

बटोई तोरी चेरी न छूटहीं चित माँईसों लाव।
नगर में होय कौन निकसैगी चोरवा पंजतनके गुण गाव॥
अपनो बीतो बजहन तोहे सिखावत हरिचरणन
चित लाव॥

६

घने दिन बीतेरो आली पिया मेरे नहीं आए।
कासे कहूँ कित जाऊं सखीरो कौन देशमें छाए॥
एसो समझ परतहै बजहन उन कहीं नैन लगाए॥

छाड़ो म्हारो गैलवारे उनहींके ढिंग जावो।
सगरो रैन जहां चैन कियोहै नयो नयो नेह लगावो॥
विरह छिपाए छिपात नहीं बजहन लाख जतन तें
छिपावो॥

८

नयो मेरो जोबन पिया बिन योंही जात।
कहा करों कित जाऊं मैं बजहन कैसे कहूं यह बात॥

९

श्याम तोरी मूरत चितसे बिसरत नाहीं सारो रात।
देश बसो परदेश बराबर बजहन यह कैसो बात॥

१०

दुलहिन तोहे पिया घर चलना।
करले सिङ्गार नैहरमें सजनी कोई नहीं अपना॥
बालापन सब खेल गमायो तरुण भई अब मानले
कहना।
जब अइहै पिया तोहे लेनको तब नहीं चेत रहेगो
इतना॥
मात पिता यह लोक कुटुम्ब सब दान दहेज दे
चाहे जितना।
वादिनको कोउ नहीं सङ्गी गुण औगुण जब
पूंछेंगे ललना॥
लाज सकोचको ओढ़ले चूनर नेम धरमको पहरले
गहना।
बाट घाट घूंघट न खोलिये लाख जतनको काहेको
चितना॥
जो यह जतन बजहन बतलावत सो चितलिय हिये
बिच रखना।
सास ननद जामें बोलो न बोले और रीझ रहे देखत
छबि दखना॥

अलैया—अड्डाना

जग चतुरा हमहो बौराए।
काग भसुण्ड गरुड़ समझाए सो कलयुग हम
देखन आए।

धरमही देख अगनसे लागी पापही पाप रहे लपटाये॥
माया कारण निशिदिन धाए रामरतन अनमोल
गमाए।
कहै कबीर सुनो भाई साधो रामनाम रसना रटलाए॥

२

ना जानू मेरी कहा गति होई सगरी दैस
अकारथ खोई।
ज्ञान ध्यान मन कछु नहीं कीनों पाँव पसारके
निशिदिन सोई॥
आगेतें वजहन शोच न आयो समभ समभ पाछे
अब रोई॥

३

कहो बलमा सारी रैन कहाँ गमाई।
हमसे अवध बदि अनत बिलम रहे भोर होत छवि
आन दिखाई॥
अब जानो में भेद यों वजहन नई नई तुम कहुँ
लाग लगाई॥

४

नैया मोरो हरि तुमही खिवैया तुमरी कृपाते पार
लगैया।
गहरो नदीया नाव पुरानो पार करो बलभद्रजके भैया॥
अजामिल, गज, गणिका, तारो शिवरी, अहल्या,
द्रौपदी, लाज रखैया।
मीरांके प्रभु गिरिधर नागर बार बार तुमरे बल गइया।

५

साँवरेसों नैन लागेहो।
रैन दिना मोहे न भावे हरिचरण चित पागे हो॥
साँवरेसों नैना हो०।

६

अबधौं कैसी बने मोरी दैया॥
हों निरगुणी और पिया गुणवंता जगतके
लोग हँसैया०।
वजहन जाय कुठोर परो मन साँई है सुधके लेवैया॥

भैरवी—तिताला

ए करतार ए काज तिहारो याहो पलमें निस्तारो।
कहतहै मीरन सब जग देखा हर हरमें हरहै
हर न्यारो॥

आसावरी—तिताला

साहब मेराहै बड़ो रङ्गी उस बड़ोरङ्गीके हों बलजाई।
जहां तहां सब घट रमरहो हरघटमें हरिजीको
परछांई॥
आपही लाला आपहो मियां आपो सेवक आपो
गुसाँई।
महम्मदसा पिया श्याम-सुन्दरकों जोलों जिओं तोलों
यश गाऊं॥

दोहा

ऊंचा गढ़ वैरागका, पँछी पहुंचे रोय।
घना चढ़के गिरपड़े, बिरला पहुंचे कोय॥
परी कसोटी प्रेमको, झूठा ठके न कोय।
साचा भी वोही टिके, जो वारा वानी होय॥

घाटा—तिताला

पतझर भइलो रामा गई चैतको बहार मोरे रामाहो।
नई चोंप कुपल भईलो नई नईहै रङ्ग बहार
मोरे रामाहो॥

२

अबही गइलो रामा नैहरतें भल ससुरा मोरे रामाहो।
सुनरे ननदोके वीरना मोरा लाग जियरा तुमसों
होरामा॥

३

हमरो ननदोका वीरना लागल तुमसे मोरे हितवा
होरामा।
बोलेरे पपोहा पिउ पिउ जों जां सुध आवे मोरे
मितवाहो रामा॥

कालिंगड़ा—कहरवा

बनरा माई अधिक सजीला।
तबहीते सब जग देखन धायो सुघर बनीको व्याहन
आयो धूम गजरसों छैल छबीला॥

अमानत अलीके वंशमें एसो इनायत अली बना
रङ्ग रङ्गीला ॥

झिंझोटी—तिताला

इठलात गुजरोया मदसों भरो ।
ऐंड़ी बेंड़ी चलो जातहै चितवत नहीं वोजो भरके
नजरोया ॥

अलैया

बनरो सिङ्गार तू करने न पाई गवनेको अचानक
भईहै अवाई ।
नैहरमें खेलत रहो निशिदिन सगरो अकारथ वैस
गमाई ॥
यह सब लागहै सङ्गको सखीनकी बहक गई
उनको बहकाई ।
अब कहा जतन बतावै वजहन सनमुख पियके
जो होय न हँसाई ॥

२

साँच कहों तो हमही दिवाने जिन हरि जपा वो
चतुर सयाने ।
एसो सुन्दर काया पायके माया मोहमें रहे लुभाने ॥
सगरो खेत तो चिरियां चुंग गई कहा होत अबजो
पछताने ।
अब वजहन कछु बन न अइहै चलनके दिनहैं आये
नगिचाने ॥

३

जादिन गवनेकी पाती अइहै सोच सोच बौरो पछतैहै।
अबही चेत मानले कहनो औसर एसो बहुरि न पइहै॥
नेह नैहरमें करले पाया सो सनमुख होत न जियरा
लजैहै ।
एजगमें जाको मीतहै जानत सो वजहन कोऊ
सङ्ग न जइहै ॥

जङ्गला—भैरव

मोहे कोनी सांवलियाने बावरो कासे कहूं मैं
जियको हाल ।
जा तन लगे सोई तन जाने जाको विरहको घावरो ॥
विरहको सागर सूझत नाहीं भइहूं भवको
मैं नावरो ।
मेरे मन बसो साँवरो सूरत अब पत रहोके जावरो ॥
नहों रोवत नहों हँसत पुरजन लखि सौतन
लगायो दावरो ।
गावै गूदर उर बसहु बिहारी वाको छवि सखी
मोहे भावेरो ॥

१

मोरे आज गवनवाको रातरो कवन सरूप सँवारूं
सखी ।
जब सनमुख होइहूं पोतमसों कैसे करूंगो मैं बातरो।
जो सुख कियो भयो दुख आखिर मेरे जिय कछू न
सोहातरो ॥
मिलनेको आई सखी सहेली भई सइयांके मैं साथरो।
गावै गूदर मोरे नैहर छूटा अब सासुरको मैं जातरो॥

२

मोरे करहु गवनवाको साजरो आज सन्देसा आयो
सइयांको ।
नैहरमें हम खेल गमायो सासुरको बड़ लाजरो ।
नौ रतन ले मांग सँवारो जिन पिया कवने काजरो ॥
सासुरमें धौं कहा सुख पैहै मोरे छूटा नैहरका राजरो।
गावै गूदर जो पिया नहों राजो तो नैहर आछो मैं
बाजरो ॥

४

करूं कुवजासों प्रीतरो देया गोपिन छाड़ दियो
गोकुलमें ।
अबतो बोच पर्यो धवलागिरि भयो बटाऊ मीतरो ॥
एकैक श्वास सहस दुख नाना कहाँ लग गने गनितरो।
गावै गूदर प्रभु कुबजा पाया बड़ो समर रण जीतरो॥

अथ बारह मास

बरवा—देश

ऊधो भोरही मधुपुर जाव कन्हैयाको ले आवहुहो ।

शीतल चन्दन अङ्ग लगाए कामनि करत सिङ्गार ।
बहुत दिनन भए पिय नहीं आए लाग्यो मास असाढ़ ॥
कन्हैया० ॥
एकतो ऊधो वारी वैसोया, दुसरे पिया परदेश ।
तीसरे मेहा रिमझिम बरसे, सावन अधिक अन्देश ॥
भादों ऊधो मेह बरस गयो, निशि अंधियारी रात ।
बादर गरजे बिजली चमके, थर थर कांपे गात ॥
कुंवारहो असनो आग लगाए, पिय नहीं आए मोर ।
अबकी बारजो पिय मोर अइहैं, जियत न पावे
जिय मोर ॥
कातिक पूरणमासी ऊधो, सब सखी गङ्गा न्हाय ।
हम एसो अबला परम सुन्दरी, केहके जोहनवा
जाय ॥
अगहन ऊधो ठाड़ी आगन, बहुविध उपजै काम ।
चकइ चकवा केलि करतहैं, हम विरहिनहैं वाम ॥
पोसहो ऊधो पुहवा पड़ गए, भीजत अङ्गके चीर ।
यमुना किनारे वंशी बजती, सुधि आवन नैनन नीर ॥
माघहो ऊधो पवन झकोरे, पो बिन जाड़ न जाय ।
अबकी बेर जो पिय मोरे अइहैं, रखिहौं हियरे
लगाय ॥
फागुन फगुवा होगए ऊधो, पिय नहीं आए मोर ।
अबकी बारजो पिय मोर अइहैं, खेलौंमें रंग झकोर ॥
चैते ऊधो टेसू फूले, भंवरा अधिक लुभाय ।
का भंवरा फिर लोटे पोटे, यह दुख सहिय न जाय ।
वैशाखे ऊधो बंसवा कटावतो, रचि रचि बङ्गला
छवाय ॥
यह दुख परे सौत कुबरीपर, जिन हरि राखे
बिलमाय ॥
जेठ मास हरि आए मेरे, गाए बारह मास ।
सूरदास प्रभु तुमरे दरसकों, पूजे मनकी आस ॥

जङ्गला–पीलू

याद तुं साड़ो रहंदोवे झोखा वाले यार ।
यासमैं तेड़े कारण माहीड़ा क्या क्या दुख सहंदोवे ॥
यादनु भुलांदोनु वेखा माड़ो सइयों ।
खेड़ा खेड़ा वारी वे यासदे कारण ढूंढ़दो पूछदो
वेखन आइयां ॥

३

प्यारा नजर न आयानो आए माड़े भागना ।
सजन मिलाव सब मिल गावो यासदे नाल रहे
माड़ा सुहागिनो ॥

४

सांवलिया प्यारा माड़ो जानवे ।
यासदे दिल विच बरछादो नोंकों चुभदा तेड़ो आनवे ॥

५

बोवों मैनु नैनादा झमका वेखला जावे ।
यास रतो मैनु कल नहीं आंदो सांझ भई चान्दसा
मुखड़ा वेखला जावे ॥

६

जालम जानवे अच्छा मेंड़ा माहीड़ावे ।
यास मैनु तेड़ो गलां भांदियां जोंद कीतो कुरबानवे ॥

७

माहो वाला मांड़े मन भावांरे ।
नैनादो झमक वेखाकर बोशां यासदो जोंद
तरसांवांरे ॥

८

मेंड़ो जिंद लगो राझणसां मइयों कित वल ढूंढ़न
असीं चलां ।
होर न सुझनु भावै न सुहावे बिन ढाठे महोवालेदा
गलां ॥

९

राझण नहीं आयोरे कितवल ढूंढ़न जावांनो ।
राझण मेंड़ा वारो में राझणदो रांझा मेंड़े मन
भायानो ॥

१०

ऐश बाग के मेले में चलकर यार देखो तमाशा
परियांका ।

ठंडी हवाहै छाई, घटाहै मोती झील पै यास
है क्याही बहार ॥

पील्

मेरा बाला-जोवन योंही जाय परदेशी पिया नहीं आए
नामें जानू यास पियाको किन वैरन बिलमाए ॥

२

रहे सदा सलामत जम जमसे।
मेरा नबाव वजीर आगा मोतुमद्दौला सखी बहादुर
यासहै चेत रहा तमसे ॥

३

सदा रहै जमजम अहे राज।
जहांपना मेरे शाह जमनका रहै यह कायम
तखत और ताज ॥
मशरक से मगरतक यास करे जो दिलमें अपने क़यास
नहीं है सानी कोई आज ॥

४

सांवन आए पिया नहीं आए मोरा बाला जोवन
योंही जाय।
देखो आली आम्र बेदरदी कबलग जीय तरसाय ॥

५

मोहे सांवनवा सइयां बिन भावैना।
कैसेक काटूं अँधेरी रतियां यास पिया जो आवैना ॥

६

मइको जरद चुनरीया रङ्गादोजी आई वसन्त
बहार पिया।
यास पिया तुमपे वारी में जावां बरजोरी गरवां
लगालोजी आई० ॥

जंगला

क्या तैंने धूम मचाईरे मेरे कुंवर कन्हैया।
भर पिचकारी मोहे यास न मारो दूंगीमें राम
दुहाईरे ॥

पील्

सारी रङ्गमें ओ कन्हैया।
भरडारो चुनरीया यास नाहक क्यों सतावत मेरे
होरी खेलेया।

ए सखी आमिल होरी खेलें आए पिया मोरे द्वार।
बरजोरी यासको गरवा लगावो गलबहियां कर हार॥
अबीर गुलालकी छाई घटाए रङ्गको परत फुहार।
सारी चुनरीया रङ्गसे भीजो ए होरीकी आई बहार॥

२

मेरी रङ्गसे भिंजोई चुनरीयारी लाजकी मारी मैं
कह न सकों।
यास पीया कछु विनती न माने ऐंचतहै मोरी
फरीयारी ॥

जङ्गला

नयोरे कन्हैया सब सखियां मिल खेलो धमार।
नयो आयो फागुन नयोरे समान नयो रङ्ग मच्योहै
मुखसे मले सब अबीर गुलाल॥
यास पिया मोरा होरी खेलतहै नयोहै ऋतु और
नयोहै साल ॥

भैरवी

अनीए सइयांने मेरी खबर न लीनीरे।
उस बिन मैंतो जरत मरत हूं यासने कोउ वैरी
खबर न लीनीरे ॥

२

विरह चैन देत नहीं मइको आली जिय घबरावतहै।
पीतका जो कोज नामहै लेवत यास पिया याद
आवतहै ॥

३

मोंसे पीत लगायके दगा दीनोरे।
कासे कहूं विपता विरहाकी मोरो सइयांने याद
भुलादीनोरे ॥

पील्—रूपका

कासे कहूं दुख अपना दई प्रीत नईके रीत नई।
एक नजर देखलाय मोहे मारा केहु जतन फेर
सुधि न लई ॥
अस निरदईसों काम परोहे आंख लगा मैं जियसों
गई।

प्रीत लगायके वासों जगमें नाहक मैं बदनाम भई।
हाहा तुराव परों तोरो पइयाँ काजमसे कर मोरी मुई॥

२

कान्ह कुँवरके कारण राधा तनसों भई पियरो दुवरी।
जबतें सिधारे द्वारका मोहन सूनी भई सब गोकुल नगरी।
राणी पुरानी भई वैरागन राज करत अनोखो कुबरी॥
जर जरके मर मरके सखियाँ कुहुकतहै दई कहा करी।
किन बिलमायो तुराव पियारे भूल गयो जो सुध हमरी॥

अड्डाना—तिताला

बिरहा मोकों सहो नहीं जाय।
नेह छिपाए अधिक बाढ़तहै यह दुख हाय कहो नहीं जाय।
कैसे तुराव उघरन देखे बिन देखे तो रहो नहीं जाय॥

२

नींद गई मेरी तुझ बिन जालम्।
तेरे आए पिया जिया सुख पाए यास तू आजा एक दिन जालम्॥

३

रात मन लेगयो बांको बेदरदी सइयाँ।
नाम न जानो यास पियाको हियरा में दाग सखो देगयो॥

४

गुजर गई सारी रैनरी नहीं आए सइयां।
भोर भई मोहे रोवत यास पियाकों किन बिलमायो गुइयां॥

५

बालमा जियरा लुभायके देखो नहिं आवतहै गुइयाँ।
रैन अंधेरी सेज अकेली यास पिया नहीं पास कासे कहूं विपता बिरहाकी जिया कल पावतहै गुइयाँ॥

छाडो ना मै लागूं पइयां नींदकी मैं माती सइयां।
छोड़त छोड़त रैन गुजारियाँ यास न मरोरे बहियां॥

७

मोंसे न बोलो जावोजो मैं मारी दरदकी।
यास पिया बिन कल नहों मइकुं पइयां कोउ पर लावोजी॥

८

रात पिया तुम आयके मोरा जियरवा लगाए गए।
यास पिया फिर सुधहु न लोनो काहे सुरत दिखलायके॥

९

जहाँ जागि रहे सारी रात बालम वहों जारे।
यास पिया तुम मइसों न बोलो बोलो वाहोके साथ॥

१०

जावो पियाको कोउ लावो जो मोरा जिय कल पावे
यासके हंसे जोहै व्याकुल ल्यावो पियाको देखलावो जी मोरा०॥

११

मोरे माथेको बेंदोया जियरा लोभाय।
यासको देख भुमर खाऊं मेरा यार सांवलोया जियरा लोभाय॥

१२

तेरे वारी गई कहा मानले मेरा तू अचरा छांड़देरे।
यास यह तेरो नेहको बातें एसे नहीं कोउ जानले मे०॥

१३

काहे छेड़े तुरकवा मैं ना बोलूं।
शुभ महूरत ठाड़ो रहतहै यास आस छाड़दे अंचरवा मैं ना बोलूं॥

१४

बिरहा मइकुं छेड़ेरे मैं आपी मरत हूं।
नेहको चितवन यास तुमहोसे बारोहूं मत फेरेरे॥

पीलू।

सइयांरे मोरा तुम बिन जिय घबराय।
कबहूं देहरिया कबहूं अटरीया जातहूं मन परचाय॥

यास बिना मोहे देसवा विदेसवा नैनन कछू न सोहाय ॥

२

बांकोरे छैलाको दैया मोरा जिया चाहे ।
मोहे चितवनकी बरछी वो मारे यासको देखो दैया मोरा जिया चाहे ॥

३

आवतहै पिया बार बार चोरो चोरो ।
यास पिया मोहे सोने नहीं देतहै मइसे करतहै जोरा जोरी ॥

४

तेरा बाला जोबनवा सितम करे ।
यासकों तेरो बात न भावत तेरा हाथ कगनवा सितम करे ॥

५

जोबनवा मेरा जायरो ।
रैन दिना मोहे ध्यान रहतहै यास पिया नहीं आएरो ॥

नाहक मइसे सखी यह करतहै छेड़ा छेड़ारो ।
यासहै मेरो बाटको घेरत आनके मैरा फेरारो ॥

७

काहेरे मइकुँ सइयां पइयां में तोरो लागूं ।
सास ननद मोरो यास देखतहै और देखतहै गुइयां पइयां० ॥

कासे करूं फिरयादरो पिया मोरे बोलत नाहीं ।
यास पियाने जासे मोरा एसो भुलादोनो यादरो० ॥

मोरा सांवरे पियासे दैया अँखियां लगी ।
राह चलत मइको यासहै टोकत एसे बलमासे काहे दइया अँखिया० ॥

१०

तेरा कहा जायगा यार कोई मर जायगा हारे ।
यास पिया बिन दिल तड़फतहै कबतक आयगा यार ॥

भुलाई करको कङ्गनवा भलारो ओमें केसेके घर जाऊं ।
बहियाँ पकर मोरी लाज गँवाई यास न चलत अगनवा भला ॥

१२

छेड़न मइकुँ जायरे देखन चोउ देखले ।
यास न मइकों भी चले देखन चोउ देखले ॥

१३

मेरा मन लिए जाय बांके नैना वाला ।
छुटी भुवें और साँवरी सूरत दासको देखे सरमाए बांके नैना वाला ॥

काफी—बारहमास।

पठयो तुम नारि रैन बन बालक संग ।
चैत अयोध्या जन्मे है राम चन्दनसों लिपवायो धाम,
गज मोतियनमो चौक पुराय, सोनेको कलस दियो धरवाय, धरे घट मन्दिर ॥
बैसाख ऋतु ग्रीष्म लाग, पवन चलत जैसे वज्रसमान,
जैसे जल बिन तलफत मीन, लागत मेरो कोकई कोन, दियो दुख दारुण ॥
जेठ मास न लागत अङ्ग, राम लछमन सीता संग,
राम चरणपद कमल समान, जरतहैं धरती औ असमान, चलें तामें कैसें ॥
असाढ़ मास गरजे चहु ओर, रहत विहंगम कुहकत मोर, बिलखे कौशिल्या अवधपुर धाम,
भींजत हुइहैं लखमन राम, खड़े तरुवर तरे ॥
साँवनमें सरसाने नीर, कैसे धरें कौशिल्या धीर,
भइ पट गुञ्जत फिरत भुवङ्ग, राम लछमन और सीता सङ्ग, रैन अँधोयारे ॥
भादों गरजे मेघ अपार, अहको गया सगरो संसार,
बड़े बड़े बून्दन बरसत नीर, भींजत हुइहैं सोया रघुवीर, झमक झमक झर लागी ॥
लागोरो सखो मास कुंवार, धरम करे सगरो संसार,

जो घर होते ऐसे राम, विप्र जिमावतो देतो दान,
थार भर कंचन ॥
लागोरी सखी कातिक मास, गड़है करेजे दुखको फाँस,
घर घर मानिक बारत नारि, हमारी अयोध्या
करी अंधियार, कियो ककईने ॥
अगहन करतो कुँवर सिङ्गार, कपड़े सियवतो
सोनेके तार, कटि पीताम्बर कुण्डल बाय,
चीरा जरकसी देतो बन्धाय, गरे बेजन्ती ॥
पोस मास ऋतु व्याप्यो जाड़, रैन भई खांड़ेको धार,
कुश आसन कैसे रहिहैं राम, कैसे करिहैं बनविश्राम,
जनक सेजरीमें ॥
माघ मास ऋतु लागो बसन्त, कैसे जियऊं
बिना भगवन्त, रामचरण सिर गूंदो मीर,
भारत ठाढ़े ढुरावें चम्वर, बसन्त मनाऊं ॥
फागुनमें अधिकान्यो रङ्ग, चोवा चन्दन लगावत अङ्ग,
भारत बैठे धारे अबीर, कापर छिरकों बिना रघुबीर,
कासों कैसो ॥
जो गावे यह बारो मास, सो पावे बैकुण्ठको बास,
कहत भवानी अवधपुर धाम, हरते आए श्रीलछमन राम,
मिलो कौशिल्या ॥

धीन

तोको जान न देऊंगो यार रोतो गर लागोंगो ।
तेरी सूरत मेरे नैनमें बसत है मन बस कर पागोंगो ॥

परज—अन्

बारहमासा

सनेहो रघुनन्दन के ।
वैशाख अशोक समीपा ।
सिय ध्यावें रघुकुलदीपा ।
प्रभुको बहु भांति पुकारो ।
सुधि लीजो बेग हमारो ॥ सनेहो० ॥
सखो जेठ मास दिन बाढ़े ।
मोर पिया बिन लागत गाढ़े ॥
त्रिजटासों कहत जटारो ।
कब आवेंगे बेग खरारो ॥ सनेहो० ॥
सखो बरषा समें निहारो ।
नभमण्डल कारो बटारो ॥
आषाढ़ मास बरसायो ।
सखो दशरथ सुत कहुँ छायो ॥ सनेहो० ॥
सखो सावनको घनघोर ।
पिक चातिककी अति शोर ॥
बरबुन्द बरसो घन गरजे ।
मोरे प्यारे बिना जिय लरजे ॥ सनेहो० ॥
सखो भाँदो रैन अँधेरो ।
बरसे बीजुरी चमकेरो ॥
रघुवर अजहूं नहीं आए ।
सुनि त्रिजटा कहि समुझाए ॥ सनेहो० ॥
सखो कुआर मास हनुमाना ।
हमते कुशल बखाना ॥
विजय दशमो जो प्रभु आवें ।
तबको सोहा जीवन पावें ॥ सनेहो० ॥
सखो कात्तिक मास दिवारो ।
हनुमान प्रभुपै सिधारे ।
हरि सेवत मन तन मारे ।
सब मिल पूजिहैं सुरारि ॥ सनेहो० ॥
सखो आयो अगहन मास ।
सोको मिलनेकी हरि आस ॥
रघुनाथको खबर जो पाए ।
सुना लछमन बचन सुनाए ॥ सनेहो० ॥
सखो पोस मास दिन छोटे ।
मोरे पिया बिन लागत खोटे ॥
दिन भूख नींद नहीं रजनी ।
रघुनाथ कहां अब सजनी ॥ सनेहो० ॥
सखो आयो माघ सहोना ।
पिय क्यों निठुराई लोना ॥
सखो यों कहे प्रभु आयो ।

रिपुते संग्राम मचायो ॥ सनेहो० ॥
सखी फागुन भईहै चढ़ाई ।
दशकन्ध हन्यो रघुराई ॥
जब सीता राम मिलाई ।
सुर नर मुनि जन सुख पाई ॥ सनेहो० ॥
सखी चैत्र मास सोहाई ।
अवध गए रघुराई ॥
भयो रामराज सियरानी ।
दियो तुलसीदास सुखदानी ॥ सनेहो० ॥

परज—जङ्गला

तुमही मेरे बन्धुहो और जगत सब धन्धुहो ।
तुमही मात पिता सुत भाई तुम बिन अन्धुहो ॥

टोड़ी—लूम

मोरही हरि गुण गावो ।
सुफल मन चावोहो अनेक जनमते मनुष तन पावो॥
लख चौरासी अन्त जपत जपत माला भई पूरी
रण सुसुमेर पावो ।

काफी—जत्

आलीरी उन श्यामसुन्दर बिन मैं न जिऊंगी ।
अगमन लाग्यो अगहन मास, सब सखियाँ मिल
करत हुलास, हमरे श्याम रहे छाय विदेश,
लिखत न चिठीय न पठयो सन्देश ॥
पूस मास तन व्यापत शीत, कबधों मिलिहै
सामरो मीत, बिन पिय जियको जाड़ न जाय
सिसिक सिसिक सारी रैन विहाय ॥
माघ मास ऋतु लागी बसन्त, अजहूं न आए
हमारे कन्त, कासे कहूं सखी जियकी बात
बिपत बटावन कोउ न लखात ॥
फागुन रङ्ग रचै सब कोय, हम सब रैन गवांवै रोय,
धन धन धन कुबरीको भाग, हमरे श्याम सङ्ग
खेलैं फाग ॥
चैत मास तन कुसुमति केश ।
हम जानी पिय अइहैं विशेष ॥
कठिन कठोर हियके श्याम ।
रहेहैं लोभाय सवतियाके धाम ॥
तपन लागी बैशाख जो बीर ।
छिन छिन छोजत गोरीको शरीर ॥
उठिए करेजे बिरहा दवार ।
पिय बिन यागत भईहै हमार ॥
जेठ चलत अति तात लपाट ।
कैसेके चलिहै बलम मोरे बाट ॥
सब सखी सोहै भवन सुख खाट ।
हम धन पकरें किवारको पाट ॥
गाढ़ असाढ़ मेघ चहुँ ओर ।
बोलत पपीहा नाचत कल मोर ॥
सबके पिया घर आएहैं धाय ।
हमरे श्याम रहे द्वारका छाय ॥
सावन सब सखी झूलैं हिण्डोर ।
पिया बिन लरजत हियरा मोर ॥
कासे कहूं सखी जिय समुझाय ।
बिछुरे श्याम कोउ आन मिलाय ॥
भादों गरजत घन गम्भीर ।
भरि आई नदीया उमग चले नीर ॥
चमकत बीजुली डरपे जीउ ।
आन मिलावो सखी मेरे पीउ ॥
क्वार कमलदल प्रफुलित ताल ।
आवन हार भए नन्दलाल ॥
उमगत छतियां जनावत नेह ।
पुलकित रोम शीतल भई देह ॥
कातिक करम करै सब कोय ।
तुलसी पूजै निहोर निहोय ॥
हमरे श्यामको मिलिहै धाय ।
सूरदास चरणन बल जाय ॥

खम्माइची—तिताला

कब लग आसो प्रीतम प्याराहो साँवला यार ।
आयो असाढ़ कान्ह नहीं आयो सुनरी सखी
क्या करिएहो ॥

उमड़ घुमड़ चहुँ दिश घन आए पिय बिन कैसे
भरिएहो ॥
सावन ऋतु वरषाकी झरीयाँ।
गरज गरज घन बरसे चमक रहो चपला चहुं दिसतें
जायके कहे कोउ हरसे ॥
भादों मास घटा गहरावे मोरन शोर मचाएहो ।
यह पावस रित बीतन लागो कान्ह कुँवर नहीं
आएहो ॥
क्वार मास ऋत जमुना न्हाई वृन्दावन छवि छाई ।
अजहूं न पी मधुवनसे आए एसो सुध बिसराई ॥
कातिक मास कालिन्दीकूल सब सखी मिलन न्हावे ।
बिन मनमोहन लगत न नीको सुख समूह व्रज छावे ॥
अगहन मास ऋत शीतल व्रजमें लागत अधिक
पियारी ।
बिन नन्दनन्दन कुञ्ज कुञ्ज सुख त्रिभुवन नाह
मझारी ॥
पूस मास हरि बिन न सुहावे विरहा धूम मचाईहो ।
जारी रहो बुलालो पियको मधुवनते सुखदाईहो ॥
माघ मास व्रज फूल फूल रहे वृन्दावन चहुं ओरोहो
जाबे कोई मधुवनतें ल्यावे नन्दकुँवर चितचोरोहो ॥
फागुन मास रह्यो व्रज सगरो द्रुम द्रुम फूल खिलाई ।
जनु कब आवेंगे मधुवनतें व्रज नन्दकुँवर उरधाई ॥
चैत मास वृन्दावन शोभा बनमाला ले आवेहो ।
विरहा पीर मिटावो तनकी मोहनो रूप दिखावेहो ॥
मास वैशाख न लगत सुहावन बिन नन्दनन्दन
प्यारेहो ।
बिन दरसन मन धीर न आवे सुनिहो नन्ददुलारेहो ॥
जेठ मास यह रित ग्रीषमकी जब पियको सुध आवे ।
ख्याल खुशाल करन चित चाहे कुँवर कान्ह
मनभावेहो ॥

खम्भाइची—ठुमरी

कैसी करूं सजनीरी चितवनीया तिरछी तोरीरे ।
भौंहैं कमान बानन तक मारी रसबस कियो मोहे
गोरीरे ॥
कटि केहर कदली जनघा श्रीफलसी छतियाँ जोरीरे ।
इश्क रङ्गमें रङ्ग रहेहैं मारत मदन मरोरीरे ॥

घाटा—तिताला

साँवरेसों यारी कीजे दीजे मनुवा लगाय ।
जाकों नाम अधम उधारन गावे मुनि समुदाय ॥
भवसागर तर्यो जो चाहे नाहीं और उपाय ।
जानकीदास प्रभु सब सुख हुइयाँ दीना गुरुने बताय ॥

२

हमरी सुध बालम अजहूं न लई ।
आयो वसन्त कन्थ घर नाहीं जोबन आन दहो ॥
अरे इनजा कोई कुलकसो लागे छिन छिन जात तहो ।
जानकीदास पीर प्रीतमकी नाहिन जात सहो ॥

३

जमुनाके तीरवा कन्हैया खेले गैयन के पास ।
मोरवाके पर सिर धरे करे केल विलास ॥
मुरली बजावे गावे बाले बोले बतियन हास ।
प्रेमरस अनङ्ग हरावे शशि कोटि प्रकाश ॥

४

मइयां बसे कौन नगरीया हो रामा ।
जोगन होके मैं बन बन ढूंढ़ं हरेक पूछूं डगरीया
हो रामा ॥
आछे दिन पाछे पछताने कोनो न शाच अगरीया ।
गावे गूदर गुरु मिले भांत जासे बनी सगरीया
हो रामा ॥

५

सोअत चुभी चुभी जाय मोरे रामा मइयाँ मोर
कुसुमी वोढावल ।
ताहेरो कुसुमियाको चुनरी रङ्गावत पहरत सब दुख
जाय मोरे रामा ॥
सोरे पहिर धन चली अटरीया ननदीके जिय
ललचाय मोरे रामा ।
गावे गूदर पिय आपन मैं पायो रहसल गरवा
लगाय मोरे रामा ॥

अरे फुलली कुसुमीयाहो ननदुल सइयाँ बिन।
सइयाँरे विदेशवा गइला अरे रखतो जोवना हो॥
अरे चोली बन्ध तरकन लागी अरे भुल नहीं
विदेशवाहो।
गावै गूदर कहा करिहो मोरी ननदुल अरे बोतलो
समैयाहो ननदुल०॥

७

मेरो तो जोवन राधा बिन देखे नहीं चैन।
पइयां परों मैं तेरो ललिताओ प्यारो लेन॥
मोसे चूक परीहै कैसे रूसोहै सुख देन।
धीरज प्यारीकों देखे शीतल भए नैन॥

विरहा रामप्रसादजीका

कहरवा

श्रीगणेशको सुमरण कर कर भाई।
मोरेरे पुन श्रीय देवी मनाय गावतहूं में विरहा
सुन्दर दोउ मिल होउ सहाय भाइ लोगवा॥
वरणन करो जगत हित कारण भाई मोरेरे सकल
सुनहु चितलाई।
इहाँ सुयश परलोक होय सुख कृपा करहिं रघुराई।
कहा बौरानो आय जगत मा भाई॥
कियो द्रव्य पर नेह जैसे असन बनावत षटरस
डारि तामेरे हा०।
मोहकों मित्र देत तहीं यमपुर ताहे मले विधि मार।
ज्ञान अगनके प्रगट करहु तुम भ्रमको डारहु जार॥
भव कपास तरु अति सब शाखा हरिहै ताका मूल।
दिष्ट पदारथ जहाँ लग बरनो निरखो तो न अहे
सब तूल।
श्रीप्रह्लाद तरे भवसागर भाई मोरेरे केवल भजन
प्रताप।
शील स्वरूपा अहिल्या तरगई छूट गयो मुनि
श्राप॥
श्रुति सिद्धान्त व्यासको सम्मति बहुरि मुनिन मत सार।
पढ़ने निवृत्ति शास्त्र कहे नित उठि गीता करहु
बिचार॥

त्रिया पुरुष जो यहको गावे भाई होय जलदो
भव पार।
रामप्रसाद वैश्य कहे सबतें मानउ कहा हमार॥

अङ्गरेजी अहंग

डीयर यङ्ग मोर बट बान गौड टू आई एम ग्रे
ओ माइ डोयर ओलाउं हीयर माइडो०।
जपु यौर वर्डस नो मैन कैनसी धाँधाँधाँधाँधाम
ढंढंढुंद्रद्रधाँधाँधाँधुँधुँ॥

सरगम २

पधसासाधपनीधपमगरेसापधसारेधपगगरेरेसा।
इंगलिशमैन व्हैरो गुड मैन व्हैरो बैड विलायत मैन
गिल आवे गोरा तरिलल्लल्॥
तरिलल्लल्लल्लल्वरग शाना वर गनान इट गुट
लोटटाम् टूमडाम् धूमधाँधाँधाँ॥
सांगप्टेर सो इट बक्केद लेलना फरमावे वरगे।
माई गौड ग्वइ लौडे बक नट।
इन तइयनु बौनवे॥
बट इनदो बाई जाफदो लारड्॥

अनोहो ड़ाड़ कलामन तकिया फरियाद।
वेश कंपर रख तंरख ते आए सनावर वरो अरो
फैन मिक बंबे
रख तोरं बे नाफरजान दड़फतो दड़फता अनो
होना फरदी ड़ाड़ कला अनोहों॥

४

पपधधसासाधपपधनिसारेरेधपगममगरेसा।
पधसाधपधपमगगमगरेसा॥
धसाधधपमधनिसाधपधपमगगमगरेसा।
धधपधधसानिधपरेगमगसा मसा ममा धधनिधप॥
पसारे सामपधरेसानिगरेसानिगरेसानिधपमगरे सारे
सारे सासानिधपममगरेसासारेगमपधानि सासानि
सानि धनिधपधपमपमगमगमगरेगरेगरेसरेसा।
सारेगमपमपमगमगगगरेसासारेरेगमपगगममपपध
धनिधधपधसानिनिधधपपममगगरेसा॥

देरी जेड़ल टान टु मिरोविंस नाड निग्रर इज जगान
ट फाइट फौर दी जौरज दी थर्ड ।

६

वरं गंवे गिडि गोरा बाजे वाह्रा हाहाहा एवाहर
हरिशवे जास मंजस्तोर माला कमला मोमन
सा कमले तरि ललल अङ्गरेज माननरी गुट मानन गुट
मानए फैयर गलतरिलललललल गिलशावे
गोरा धुधुधांधांधां ॥
धांधांधांधांधांधांधां माल बुरुक सों वोत गेरेरो
मोरो मोरो तो मेरो तोर ॥

७

राम दिलांदा महरम मेरा इथे उथे भरवासा तेंड़ा ।
कूड़े लोक बूराइयां वेखदे भटपए नाल कोसाड़ा भेड़ा ॥
याद तुसाड़ड़ो भूलदा नाहीं भांवदा भोनाहो सानु
भीर बखेड़ा ।
प्रेम रङ्ग नाल पाक महोब्बत नेह नगरदा औघट पेंड़ा ॥

८

राम कहो तन नाहक तोड़त जब लग जगमें
जानत जोड़त ।
छिन भंगुर तनसों क्या नाता तूहीं छोड़ नहीं तुझको
छोड़त ।
लाख करोर तात सुत कोने फिर क्यों वाहो करनको
दौड़त ॥
मम अहङ्कार मूल भवतरुको डार डार पैवंद जोड़त।
प्रेमरङ्ग अनङ्ग रङ्ग तज मर जनम न सन्त मुंह
मोड़त ॥

९

ताजवे ताजनो बनो बनो बनो बादए दिल शावुगो ।
वर्जे हैयत कर खुरो गरन मुदाम मए खूरो बाद
बखुरव याद भोता० ।
खुशनशोव ह्निलवतें दस्त वगीर बादए वोस
सोता बकाम जोता० ॥

शाहद दिल कुशाए मनमें कुनद अजनदाए मनू नक्
न गुल जरङ्ग बूता० ।
बादसबा बुबु गजरो बरसरे कुया परो किसएवो
हाफिज़ वगो ॥

घाटा—ताल तिताला

गईरे कुसुमके खेलवा सुध भाई बालम तोरो
मोरोरे रामा ।
जोमें जनतीऊं सइयां मोरे अइहैं बगियामें तम्बू
तनावत्यूं ॥

१

पोषनी चिरैया रामा उड़ो गईलो कौन देश मोरे
रामाहो।
दाना खातो पानो पोतो बोलिया बोले अनमाल ॥

२

कुवरो कवन तप कोनो बस भए भगवान मोरे राम।
हाड़तो हिमाले गाले काशोमें करवट लेऊंरो ॥
प्रयागे तपस्या कोनो जाते काया सुधरो उवरो ॥

३

कौन बन ढूंढूं तोहे आज सनेया कौन बनहो रामा ।
एक बन ढूंढ़ सकल बन ढूंढ़ा पात पात डार डार
सइयां कौन बनहो ॥

४

चैतको आईलो बाहार मोरे सइयां लौटल नाहीं ।
नयो जोवन नई चोंप कोंप तरु नई नई कलोयां बहार ॥

५

वंशोया बजावो मोरे रामाहो बाहुरे कन्दमवाके तरे ।
वंशोयाको बाजा सुनो मोसें रहिलो न जाय मोरे
रामाहो ॥

६

पोयरो न पहरों रामा आई चैतको बहार मोरे रामा।
एकतो अङ्गवाको पातर दूजे सइयांहै नदान ॥
अतलस लहंगा पहरूं अङ्गाया पहरूं बूटेदार
मोरेहो रामा ॥

कहरवा

देखोरी छवि मदनगोपाल ।
कीट मुकट मकराकृत कुण्डल उर सोहे
बैजन्ती माल ॥
शीश मुकट मकराकृत कुण्डल निरतत आवत
मदनगोपाल ।
सूरदास प्रभु तुमारे दरसकों जनम जनमका भयो
निहाल ॥

२

साईं मोकों साज दियो एक डोलवा ।
चार कहार मिल चारि जतन कर जहाँ उतार
तहाँ दिसो न दुवरवा ।
रूखन बिरखन जहाँ मन्दिरन छाया छिन एक
धूप निवारिले कहरवा ॥
आवत जात बहुत दिन लागे फिर नहीं आव बहुरि
नैहरवा ।
कहत कबीर सुनो भाई साधो निकर गए प्राण
रहगये लोलवा साईं ॥

३

लागो मोरी प्रीत थोड़े दिननकी दड़ीयां में भारू
बमना जिन मोरो माने लगन धरदीन ।
क्या करूं इन माय बापको जिन मोरे वारे निंदा
करदीन ॥

४

कङ्गनवा लेदे मोल बालम पइयाँ परूं ।
आगे कङ्गना पाछे कङ्गना बीच मोतियनकी कोररे ॥

५

जड़ा निबियाको शीतल छइयाँ उदासी मैं ठाड़ो
बालमरे मैं उदासी ठाड़ो ॥
मेरे सइयां चले चाकरिया सगुन ले ठाड़ो ।
मोरे सइयांके ढल तरवरीया कमरसे लागो ॥
मोरे सइयां बिछुवा सेजरीया दगा देके भागो ।
मोरे सइयांके हाथ रूपे मा भपट गरे लागो ॥

तोरा बड़ा गुण मानूं दूर देशीया मोकों सङ्गवा
लायदे ।
कोठे उपर कोठरीरे, जिसमें काला नाग ।
काले के काटेसे बचो, अपने सइयांके भाग ॥

७

हल बइयां जुमनी चलत मुसाफ़िर बिलमाईरे ।
अपने उसरवा जुमनो कुटन लागो धान
थोर पछ कौन बहुत मारे सान ॥
हाथ में लड्डू बजारमें खड़ो जुमनोको जोरन बाबसे
लड़ो ॥

८

नन्दकुमार चरावत गइयांरे ।
जगकारण तारण भवसागरसे गोपन सङ्ग दूध दुहैया ।
जाके चरण-धूल जग-पावनतें हरि जमुना मांझ
धनहैया ॥
जाको जगत भरण पोषण कहै नितहीसे प्रभु
प्रमदनतें दधि मगैया ।
रामप्रसाद अघए अधमन मै हरि अहैत तव लेहु
बलैया ॥

भहंग—नेपाल बोली

ना बोलौ वरू ऊंवु लाल बोलो ना सुनो ।
ऊखा लोकाचो सो पानो गोंगन पात पोउला ॥
पिया मोरा परदेश जोवन काश लाइ देउला ।
काठमांड़ाको खूरो पानो भांत गांवको भाला
पाटनको रामलो मैजो जोवनको धार बोलो ॥

फ़ारसी

या महम्मद परवो अरहक् शोकक कलवो अग्शानो
मज़लूमो इलहाम कलाम् फ़सीहा ।
अलज कर नबी इलमो पाय सग् बोलो द मजनू
खलक् पूरसी ॥
इंचो वृन्द गुफ़ाद सगाहे गाहे कुय लैलो रफ्त बंद ॥

४८

दुलहनो प्यारो श्रीराधे दूलह नन्दकुमार।
सारी सुरङ्ग पीत पटवारी राजत अदभुत रूप अपार॥
गोरे श्याम मनोहर जोरी सुन्दर अति सुकुमार।
लच्छनदास जुगल छब ऊपर नोछावर रति मार॥

४९

जालिम नेहरा बड़ो जगमें माइरी बरबस मन हीं हरे
निरखत ही बस कीनो सांवरो तबतें कल न परे॥
छिन छिन क्षीन होत अङ्ग मेरे मनतें नाहीं टरे।
लच्छनदास दसा नैननकी अहनिसि नीर झरे॥

५०

पपिहरा बोलइरे रटत रैन दिन स्वाती सलिल सनेह
मोत कठिन घनश्याम प्रीत वाके
बूँदन माहिं क्यों नाहिं वर बसत मेह॥
रसनाथ कित नथकत कण्ठस्वर थकत न दुबरी देह।
लच्छनदास धन्य प्रण वाकों
लगन न पावत रहत संभारे लगन प्रेमके ठेह।

५१

मन्द मन्द हँसत लाडली नवल श्याम
रजनो जुगल जाम ठाढ़े हैं कदम तरे।
कमल नैन मधुर बैन बोलत परस्पर रसभरी बतियां
सुखमें मगन दोउ उर लगाय बाँह गरे॥
रीझि भीजि हाव भाव दुहुंवोर चित चाव
लाज तोरि मधुर मधुर गावत अति प्रेम भरे॥
लछनदास रसविलास अधिक सनेह बाढ्यो
चीर गहें लालजू प्रियाजू पीतपट धरे॥

५२

पलक न लागेरी मेरी सुन आली
उन बिन देखे घरी पल छिन अब रैन दिनेरी।
कल न परत सोवत जागत मोहिं कोटि करो
बिसरे नहीं मनते लाज रहे घरने गुरुजनको घेरी॥
निपट बिसार्यो निरदई मोहन कबहुं न सुरति करत
इत माहीं भूलि न आवत फेरी।
लच्छनदास इती गुण मान्यो वेगि देखावो प्यारो
बिन ही दाम लियो सो को मानो चेरी॥

५३

मन रे सुनि पुराण क्या गीता।
मोह नगरको गैल न छांड्यो काम अमल मद पीता॥
सुत बित नार बन्धुके कारण पचि पचि जनम बितीता॥
पढ़ि पढ़ि ग्रन्थ कहाए पंडित लोभ अधिक मनजीता॥
तिरथन गए दिवस निशि श्रम करि
सह्यो धूप अरु सीता॥
अहङ्कार मच्छरको तनपर लोटों फिर रस लीता॥
मिथ्या दम्भ कपट नहिं त्यागो पाठ करत नित गीता।
लछनदास मन घाले खोयो हरिको कियो न मीता॥

देश—सोरठ

म्हांरे हिरदे लिख्यो जो हरिनाम अब नाहीं बिसरूं
मैं तो हिरदे लिख्यो जो गोपाल।
हाथी घोड़ा बहो घणा माया केर न पार
राज तजूं चितोड़को गामड़ो है असो हजार अब०॥
साध हमारो आतमामें साधनको देह।
रोम रोममें रम रह्या जों बादरमें मेह अब०॥
राती माती हरिनामकी बांध भक्तका सार।
राम अमल साखो फिरे धन मोरा राठोर॥
एक आड़ो गुरु गोविन्द खड़ा एक आड़ो सब संसार।
कैसे तोड़ रामसों मारो भा भारो भरतार॥
संसारी निन्दा करे रूठो सब परवार।
कुल मारोद लजाइयो मीरां बाई बहे अकरार॥
भक्तहीन पापी घणा राणांके दरबार।
केती विषरा प्याला पायदा के डालो कण्ठहार॥
राणेजो विषरा प्याला मोकल्या दीजो मीरांरे हाथ।
मैं तो चरणामृत कर पी गई अब थें जाणों म्हांरा नाथ॥
मीरां विषका प्याला पी गई मोती खूंटो तान।
म्हांरो दरद दिवाणा सांवरो
म्हांने दोड़ जगावे लो आन॥

गरुड़ चढ़ हरि अब आए मीरांके पास।
आनन्द तूर बजायके पूरी मनकी आस॥
राणां मो पर कोपियो म्हांरो तक तक सेज।
लाज लागि छे म्हांको दीजो पीहर भेज॥
मीरां महलमें उतरी राणि पकर्यो हाथ।
हतले वारो नातरो परत न मानूं बात॥
मीरां रथ बहल सिङ्गार के ऊंटां कसिया थात।
छावो मेलगी मेरती पहले पोखर जात॥
राणा साथ जो मोकलगी जाव्यो मीरांरी ओर।
कुलकी तारण अस्तरी मुरड़ चली राठोर॥
राणा मो पर कोपिय रती न राख्यो मोद।
ले जाती बैकुण्ठमें समझो नाहिं सिमोद॥
मीरां सुन्न दुहेलड़ी रामकी जैसी खांड़ेकी धार।
कोइ सन्तजन बिरला उतरे भवके पार॥
मीरांने प्रभु गिरिधर मिल्यो नागर नन्दकिशोर।
तन मन धन सब अरपिया चरण कमलकी ओर॥

सोरठ

हमारो सुध ज्यों जानों त्यों लीजो।
तुम विन मोरे और न कोई कृपा रावरी कीजो॥
दिन नहीं चैन रैन नहीं निद्रा यह तन पल पल छीजो॥
मीरांके प्रभु गिरिधर नागर
मिल बिछुरन नहीं कीजो॥

२

हे मा बड़ी बड़ी अंखियन वारो
सांवरो मोतन हेरन हंसिके।
भौंहे कमान वान वाके लोचन मारत हियरे कसिके
जतन करो जन्तर लिखो बांधो ओषध लाऊं घसिके।
ज्यों तोको कछु और विथा हो नाहिं न मेरो वसिके॥
कौन जतन करां मोरो आली चन्दन लाऊं घसिके।
जन्तर मन्तर जादू टोना माधुरी सूरत वसिके॥
सांवरो सूरत आन मिलावो ठाढ़ी रहूं मैं हंसिके।
रेजा रेजा भयो करेजा अन्दर देखो धंसिके॥
मीरां तो गिरिधर विन देखे कैसे रहे घर वसिके॥

जावा दे गुमानी कृष्ण म्हांरे घर काम छे।
थें हो लङ्गर नन्दमहरके ब्रज वरसाने म्हांरो गाम छे॥
जानो नहीं तो पूंछ लीजो श्रीराधा म्हांरो नाम छे।
मीरांके प्रभु गिरिधर नागर नाम थांको बदनाम छे॥

४

घर आवो जी सजन मिठबोले।
तेरे तो कारण सब ही तजो है काजर तिलक तमोले॥
जब सुध आवत विरह सतावत
छिन मासा छिन तोले।
मीरां तो गिरिधर विन देखे कर धर रहो कपोले॥

५

राणां जी सांवरे रङ्ग राचो।
कोइ निरखत कोइ हरषत है जो
कोइ कोइ करत है हांसी कोइ सांचो।
ताल मृदङ्ग बजे मन्दिरमें हां हरि आगे नांचो॥
मीरां दासी गिरिधर जूको जनम जनमको जांचो॥

आवो जी गिरिधारी जो थांसु म्हें बोले।
थें तो म्हांरा जनम जनमरा सङ्गी
थांरे लारां लारां सङ्गमें डोले॥
आद अन्त तन मन धन मेरे आनन्द करां कलोले।
मीरांके प्रभु गिरिधर नागर आन मिलो अनमोले॥

७

मोरे प्यारे गिरिवरधारीजो दासी क्यों विसार डारी।
द्रौपदीको लाज राखो सब दुखसों निवारी॥
प्रहलाद पेज पारो नृसिंह देहधारी।
भीलनीके जूठे बेर खाए कछु जात न विचारी॥
कुबजा सों नेह लाया श्री गौतमकी नारि तारी।
प्यासी फिरों दरस विन तलफों मोहे काहे विसारी॥
मीरांको दरसन दीजे गिरिधर अपनो ओर निहारी॥

८

मनमोहन मारू मन डोलो धुंरे ।
श्यामा टे छया न थी अलगा थइया
कालो मरखोटो नाटा मनको धुंरे ॥
हवे हूं तो एटलुं घर थिए हयो नथो नीकलंजो
बड़ो म्हांरू केणी पेरे विधुं ।
नर सैयानो स्वामी साँवलियो
म्हांरे जीवडारू कामसारू सिधुं ॥

९

मुरलिया बाजो जमुना तीर ।
उमंग चली मांवन सलिता जों व्रज जुवतिनको भीर ॥
आहे दई निरदई मोहि रोके कैसे धरो जिय धीर ।
नागरीदास प्राणपति आगे पहुँचोंगो छोड़ शरीर ॥

१०

हरि छवि निरखु नैन जड़ मेरे ।
तरुन तमाल श्याम सिरसोरुह
अङ्ग अङ्ग पर दुति उरझेरे ।
मणिमय मुकट विराजत माथे
उदित कोटि रवि मनहुं सवेरे ॥
अलकें कुटक रहीं पग ऊपर
कच घुंघरवारे सघन घनेरे ॥
भ्रकुटी कुटिल श्रवण कुण्डल चल
आनन्द इन्दु कहत सकुचेरे ॥
भाल विशाल तिलक मृगमद को
कीर लजान नाशिका हेरे ।
जप तप योग यज्ञ तीरथ व्रत
राम ध्यान विन लगत अंधेरे ॥
लच्छनदास सन्त उर मूरत
वसत न भूलत सांझ सवेरे ॥

११

सब गुण भरो हो गौरा रूप राधा ।
हाव भाव कटाछन हँसि हँसि
पिय मन करत समाधा ॥
अङ्ग अङ्ग गति ललित सुभायन पाई चलत अगाधा ।
जब बलिहार हात मन मेरो गई विरहको बाधा ॥

भूपाली—झंझोटी

दिल मेरा दरिया हुआ कैसा लहर लहराता है ।
जा नहीं सकता है बाहर दिल हो में फिर जाता है ॥
लाखों मगर लाखों मच्छ लाखों सरप लाखों कच्छ हैं
लाखों करोड़ों जानवर दुनिया हमें दिखलाता है ।
मनसूबे केते जहाज इसमें हैं सौदागरोंके जिनमें
जिन्स सबसों सब तरफकूँ आतो जातो है ॥
इसकी चाहे थाह जो सो मरजिहासे पावेगा ।
जिसमें कवि खालिक भी लाल मणि पाती है ॥
देख चारों पास यों कहा जानकीदास
जिधर तिधर हरि रङ्गन रङ्ग नजर आतो है ॥

कलिङ्ग

महबूब खूब गरूर दिलदार यार महरम
तेरो हुसन हवाका जाहर जहूर है ॥
वंशीमें तान सुनके दिल हो गया दिवाना
मैं किसकों जा सुनाऊं मेरा कसूर है ॥
अबरू कमान कसके चश्मों के तीर तक तक
जखमा किया जिगर कूँ चकचूर चूर है ।
गोविन्द रसिक सजन सुन तुजसे लगन लगी है
जो जाय या रहे बले मिलना जरूर है ॥

२

इस सांवले सजन सों मिलना जरूर है ।
जिसको हुसनहवाका जाहर जहूर है ॥
नीलेसे तन बदनमें गुणका गरूर है ।
आँखोंमें आशनाई का दरियाव पूर है ॥
शीरीं जुबान जिसको गोया अङ्गूर है ।
खुश होके हंस मुसकानमें न्यामतसा नूर है ॥
महरम है महरम दिल है साहब गरूर है ।
जिसके निवाजने का ममला मशहूर है ॥
इस हो सबबसे मुझको रहना हुजूर है ।
जो कहे सो करना डरना कसूर है ।

कहना हाल आपना भी नज़दीक दूर है ॥
रसरास उसके इश्क़में दिल चूरचूर है ॥

सरपरदा

कोजे नजर महरको मैं तो तुम्हारा हो चुका।
अपने दिलो जान से मैं तो तुम्हारा हो चुका ॥
मुझमें तो कुछ ढङ्ग न रङ्ग जो पियासे मैं करूं
एक कृष्ण नामही सों काम मेरा हो चुका।
मेरो तुम्हारी लगन है औरको मालूम क्या
जगमें तो यह शोर है ए तो तुम्हारा हो चुका ॥
टुक तो कदम दोजिए दिलको मुराद लेनेको
जो किया क़िसमत लिखा सो तो मेरा हो चुका।
कसम पिया प्यारोकी कोजे नारायनकूं दास
ए तो गुलामान गुलाम अब तो तुम्हारा हो चुका ॥

कलिङ्ग

गोविन्द रसिक जानो सुन नन्दके गुमानो
लागो लगन पिछानो मुझको सलाह क्या है।
पग फूंक फूंक धरना हरदम सबोसों डरना
नित इस गलोका फिरना मुझको स० ॥
मुशकल है इश्क़बाजो दिल है तुम्हीं सो राजो
तुम तो हो खुश मिजाजो मुझको स०।
जाहर जहान यारो इतने पे बेकरारो
कुरबान बे बिहारो मुझको स० ॥
फरजन्द नन्दका है उसको अजब अदा है
बेदर्द है बेपरवा है जाने सबाब क्या है ॥
रहना सदा मगनमें मुशताक़ है हुसन पे
जोबनको मस्तो तनमें जिसको शराब क्या है।
उसको हंसीमें भाई मरना है औरका हो
अब लागो आशनाई मुझको स० ॥
गोविन्द रसिक प्यारा महबूब है हमारा
महताब आफ़ताब कमल और गुलाब क्या है ॥

२

महबूब खूब इश्क़को पहंचानता नहीं।
नसोहत भी किया उसके तईं मानता नहीं ॥
गुजरो जो दिलपे आन कोई जानता नहीं।
हंसि गुफ्तगू मुझसे सामने ठानता नहीं ॥
गोविन्द रसिक जांको कोई जानता नहीं।
कोई मेरा हवाल उसे बखानता नहीं ॥

सोरठ-धानी—पशतो

जोते जो दामे मुहब्बतमें गिरफतार हुआ
जो तेरा यार हुआ ॥
तेरो उलफतके लिए अपना बिगाना गए भूल
ना हुआ खाक वसूल अब तो सूरत भो तेरो
देखना दुशवार हुआ जो०।
बस परो उसके तईं इश्क़का आजार हुआ जो० ॥
आज जाते थे जो दोवाने तेरो महफिलके
जकड़े जञ्जोरोंमें बस
जङ्गल औ बियाबांसे सरोकार हुआ जो०।
सच है ऐसों के एसे हो सितमगार हैं हम
कर तू अब क़तल हमें दिल लगाकर
मैं परो तुझसे गुनहगार हुआ जो० ॥
रातों को हम से तू छिप छिपके क्यों जातो है परो
है खबर जरो जरो सच बता दे के तेरा
किससे नया प्यार हुआ जो० ॥
जबसे देखो है तेरे हुस्नको ऐसो झलक
न लगो तबसे पलक दिले आशक़ हो नहीं
तुझसे गिरफ़तार हुआ जो० ॥

सोरठ

मैंने अबतक तो तेरा इश्क़ निबाहा
अहा खाके सौ तरहके गम।
वले अफसोस मुझे तूने न चाहा
अहा बानिए जुलमो सितम ॥
तुझ बिन शबको ए कह के मेरा दिल
बोला नन्द आ बाखुदा।
काहेको इसतरहसे पहलूमें कराहा है
याद तो कर तुझको सनम ॥
सरफ तुलूं मर वफोल हो जब झुकायाँ सनम।

हम जामीद बिमा लफ़ाहा सुन आहा वफ़ा हा
आहा तरज तर वजकत मवकत मस्तो चकमो देम
तुरा दरबरे खेस समबिल्लाहके मनदो दम अस्
सनन चन्द अदा हां आहा कुशतए नासतो अम ॥
ज्यूँज्यूँ दोज्यों ज्यज दई जोड़ तु दोजे जोड़ खुदोअ
चे वो जुवा खिले दिल आवे माशूक
बसा दस्ता हा हा हा आहा ॥
जोड़ दो इशक़ बसम मानू घायल कीनो तकसीर
नैनकी भौंड़ी जो आ जाँन भली मढ़ड़े जोंदा ना तो
तिरछी तो निगाहों आहा नहीं कछु तोरनोकम।
काहे रूस खायके तुम रूम रहे हो पीतम आवो
किरपा करो जो जात है जान
करत विनती हूं हा हा आहा ॥
पाप हो जाइ धरम ॥
हैफ़ सद हैफ़ अफसोस सद अफ़सोस आया पेगाम।
अजल छुट गया ज़ख्म जिगरसे मेरे
हा हा हा अब निकल जाएगा दम ॥
अजमें अजीज तेरे मत मार मुसलमान मौजं
शिकन नहीं इसमें जरा यह गज़ल जिसने सुनो
उसने सराहा आहा तेरे हो सिरको कसम ॥

मोहनी

मुझको चाहे जकन दिखाता है
मेरा यूसफ़ कुएं भंकाता है।
कुछ जो सीधी भी बात कहता हूँ
तिरछियां फिर मुझे सुनाता है ॥
समा महफिल वो मुझको समझा है
शायद इस बातसे जलाता है।
जुल्फ़ को छेड़ता है जब शाना
दिल मेरा पेचताब खाता है ॥
गरमियाँ गेर से न कर ज़ालिम
जल रहा हूं अबस क्यों जलाता है।
खाक से भी मेरी गुबार रहा
क़ब्रको ठोकरें लगाता है ॥
तुझको अपनी हँसी खुशीको कसम
किस लिए तू हमें रोलाता है।
फ़िकरेमें उसकी चपलाहट
और मजमून कुलबुलाता है ॥
लेकिन आगे न फिकर कर गाया
देखता मुखतसिर हो भाता है ॥

२

बावफ़ा था मर गया इक बेवफ़ाके वास्ते।
आशना था जां गंवाई आशनाके वास्ते ॥
बागबाँ दीवार गुलशन तक तो आने दे हमें
कैंचियें लगवा न आ ज़ालिम खुदाके वास्ते ॥
बेतलब गर मौत भी आए शरीके मर्ग हूं
मिन्नतें ऐसी न लूं हरगिज दवाके वास्ते ॥
ए हुमा पेशे फ़क़ीरी सलतनत क्या माल है
बादशाह आते हैं परोसे गदाके वास्ते।
बाद मरनेके भी छेड़े हमको निफ़लाने इसी
ले हमारी खाक गिलको आशियांके वास्ते ॥
मू दिखावा दिक मलोने कैतुए खुरशीदरू
माहे नौ है शिर झुकाए इलतजाके वास्ते।
छोड़ दुनिया कर कनात बैठ कुञ्जे फख्रमें
खाक मत शिरपर उड़ा जल्ले हुमाके वास्ते ॥
जान कर गुलशन मुझे संयाद ले जाता नहीं
तू हो ए खुद रफतगो ले चल गदाके वास्ते ॥
हो गया नाबूद जब उकदाय तब साबत हुआ
उस करमको दोद ए अहले फनाके वास्ते।
खाक हो जो फिर मियाबख्तानका मारा वदन
हाथ उठाते शरम आती है दुआके वास्ते ॥
हमातन चश्म नरगिस यार तेरा दीदका
गुल हमातन गोश है तेरी सदाके वास्ते ॥
रहम कर ए जोफ बस इतना न तू मुझको भुला
हड्डियाँ दो चार रहने दे हुमाके वास्ते ॥
दिल न अपना है तन अपना न जी अपना है आह
सबसे बेगाने हुए एक आशना के वास्ते॥

करियो गोयाकी सिफाति या नबो बहरे खुदा
ए खुदा तू बख्श देना मुस्तफाके वास्ते ॥

सोरठ-धानी—पश्तो

पिया सांवरे महबूब को दिल बीचमें पाया।
नख सिखसे रूप मोहनो मन देख लोभाया ॥
मुखचन्द उजारो रहो छब छाय हर तरफ
होरोंका मुकुट पन्नामें लालोंमें जड़ाया।
अङ्ग अङ्गमें गहने पहने हुए कानोंमें कुण्डल
जोटा वसंती माजे हुए सोने लगाया ॥
वनमाला गलेमें परो खुशबूसे तर बतर
कर में है कंगना बंधायों दूल्हा बनाया ॥
वर वृन्दावनको कुञ्जमें करता खुशाल ख्याल
जो एको तीनलोकमें नन्दलाल कहाया ॥

सोरठ—सरपड़दा

फरजन्द नन्दजोका दिल बीच भांवदा।
वर पाय रूब नूपुर सुन्दर सोहांवदा।
टीका संदलका खींचके माथेमें अदासो
आता है लटक चाल मटक मेरे आंवदा।
नीमा जरीका गल बिच कट काछनी कसे
पीले दुपट्टे वाला बोड़ा चबांवदा।
करता है निरत नादर घुंघरू को झनकसो
ता ता थेई थेई ता ता गत है लांवदा ॥
नैनोंकी आन तानके अबरू कमानसे
पलकोंका तोर खींच कलेजे चुभांवदा।
घायल किया है मेरे तईं उसके इश्कने
शुकदेव चरण दासके दिलमें समांवदा ॥

सोरठ—कलिङ्ग

दुनिया मेरो सो आके खरीदार ले चले।
एक दिलके आइनेमें फकत यार ले चले ॥
जाता नहीं मैं आपसे ले जाते हो मुझे।
जुलफोंमें बांध बांध सितमगार ले चले ॥
कहती थी एतो बातें महलोंमें इश्कके
जावेंगे हम उधरको जिधर यार ले चले ॥
आगे खुदाए जाने क्या होवेगा सितम
फुसलाके मेरे दिलको तरहदार ले चले।
तहकीक है यह रोजे गुलाल है गुलाबी
मरनेके तलख शोरों सरकार ले चले ॥

सोरठ—झंझौटी

किसके घर रात रहे आए हो घबराए हुए।
जुलफ बिखरी हुई मुखड़ेपे बल खाए हुए ॥
आज कुछ खैर नहीं आए हो मचलाए हुए।

टप्पा

सुरङ्गो सीस पर पगियां जवाहर जोत जगमगियां
कलंगी परम मन ठगियां किया क्या हाल तैं मेरा।
तुझे मैं रैन दिन गया मुझे तू ताव सताया
शिकोहा कहर फुरमाया किया० ॥
भुला मुझे बाट चोहटका पड़ा मुसकानका डाका
लूटा यह दिल शहर बांका किया०।
पड़ी कुलकानको गरदा चढ़ा है इश्कको जरदी
हुवा है रङ्ग ज्यों हरदो किया० ॥

मिश्र

दाम उलफत में तेरे जोके गिरफतार हुवा
सबसे आजाद हुवा।
खञ्जरे नाजसे जिसका जिगर अफगार हुवा
वोही दिल शाद हुवा ॥
इश्कमें चैन कहीं होता है दिलको साहिब।
तुम्हीं इनसाफ धारो जिन्दगानो सो गया
जिसको यह आजार हुआ जानसे बरबाद हुवा ॥
जिसने माथेमें मलो खाक रहे पोर मजा
वा दिले सिदको सफा फिर कोई दिनमें
वा हिम्मालके आसार हुवा ॥
साहबे इरशाद हुवा खूबरूयों में बेवफा।
किसने सुनो या देखो नकसूआ ज्यों गुमां जो हुवा।
इनमें सोदाई सितमगार हुवा पर तू उस्ताद हुवा ॥
क्योंकर अब रात दिन आरामसे अपने न कटे
किमदतादेसे बुधविहारोका कदम
हमको सजावार हुवा यह खुदादाद हुवा ॥

दमबदम तेरी नई शान है मेरे कन्हैया।
चश्म बद्दूर अजब आन है मेरे कन्हैया॥
हाथमें वंशी औ वनमाल गरे शिरपे मुकुट
क्या ही दिल लेनेका सामान है मेरे०।
ना तु है माह न खुरशेद न हूरे हिरम
जिन फरिश्ता न तू इनसान है मेरे०॥
इस तेरे हुस्ने नज़ाकत का क्या करूं मैं बयान
बदखशां तरे से हैरान है मेरे०।
बुधविहारी जो तेरी वंशी नहीं है ए कोई
फ़ितनओ आफ़तो तूफ़ान है मेरे कन्हैया॥

खमाच

जो एक निगाह महरको वो महलका करे।
दुश्मन अगर तमाम जहां हो तो क्या करे॥
राहत हो या के रञ्ज हो शादी हो या के ग़म
खु़ाहिश वही है अपनो जो कुछ सांवरा करे।
नक़शे क़दम तेरेमें है तासीरे जामेजम
असरार दो जहांसे बहम आशना करे॥
तीरे निगाह तेरा लगा जिसके दिलमें है
क्यों कर न उसकी आंखसे आंसू बहा करे।
है इलतमास बुद्धिविहारी से यह सदा
जबतक यह जो रहे तेरी वंशी बजा करे॥

धानी

दिल पर सौ ज़ख्म बदन पर कोई आसार नहीं
कहो कहो इसमें क्या।
हमने इस काटको देखी कोई तलवार नहीं
निगाहे यार सिवा॥
तेरे दीवानेने खञ्जरसे मारा क्यों कर
तू ही बतला दे हमें।
बुतकदेमें कोई बुत तुझसा तरहदार नहीं
ए सनम नामे खुदा॥
बदजबानीका तुम्हारी नहीं करनेके गिला
है यही अपनो वजा॥
गो ज़बां रखते हैं पर आदते तकरार नहीं
जो कहो तुम सो बजा।
इश्क़े खू़बांने है उस रङ्गको देखलाई बहार
जिसकी ना दीदो शुनीद॥
दाग़ दिल छोड़ हमें भाता कोई गुलज़ार नहीं
गो सरापा हो फ़िज़ा।
कर चुके तजरुबए इश्क़ ए ज़ालिम आजा
इश्क़ हासल है यही
होगा चङ्गा मरीज़े इश्क़ वो बीमार नहीं
कोजिए लाख दवा॥
ना हमें तख्‍तको खु़ाहिश है न मसनदको हवस
ए खुदाबन्दे करीम
दिल मसीहाए बजु़ स्त खाके दरबार नहीं
हमको बिठला न उठा॥

कलिङ्ग

दिल औ निगाहको करके परेशान ले गई।
चितवन मरोर तनकी झलक जान ले गई॥
दिनको तो चैन ले गई मुखड़ेको याद और
रातोंकी नींद ज़ुल्फ़े परेशान ले गई।
तेरी निगाहवानो करे कोई लाखमें
जिस दिलसे लाग थी उसे पहचान ले गई॥
जाता है कोई दाद औ दानिश्ता तालबे
मेरी निगह मुझे उधर अनजान ले गई।
चम्पाकली की देख नए पाव हाथ फूल
बाले की झांक सब मेरे औसान ले गई॥

रागिनी—जंगला

जानी मुझे बस किया बांकी अदा देख देख।
तिरछी भौंहें खींच कमां तीर रवां कश किया॥
दुनियामें अजूब खू़ब एक तू ही है महबूब
सेहर किया मेहर किया जेहर किया हश्र किया॥
सदके जाऊं तेरे यार एकबार कर पियार
हो कर दिलदार सजन गशके तांई गश किया।
इश्क़के नशेमें मस्त है जानकीदास
और नहीं प्यास खास दिल मेरा बेकस किया॥

भंझौटी

देखा था मैंने सनम एक चला आता था।
उसको थी सांवली सूरत औ मुसकराता था॥
मैंने उससे कहा तू एक बात मेरी सुन
सैन दे मुझको बुलाता वो चला जाता था॥
क्या कहूँ दूरसे थे देखते गुरुजन ठाढ़े
लाजके मारे मुझे खौफ औ डर आता था॥
देखे से दूरसे गुरुजन से शरम आता था॥
सखी तू मुझकों मिलावे जो कहूं प्राणप्यारा
रहे तब जान मिले सैन जो बताता था॥
सखी थी चतुर सुजान उनको तो है ले आई
मिले जो पीउ पियारे मदन लोभाता था॥
जानकीदास दोनो मिलके जो आनन्द हुआ
मोहे सूरत से न कुछ ध्यान किया जाता था॥

विहारी

याद कर साहेब को गाफ़िल नाहीं तो पछतायगा।
करता है मगरूरी मूरख जमकी जूती खायगा॥
हो गए सुलतान राजे तू भी यों हीं जायगा।
लाख चौरासी में ज़ालम हरि विना भटकायगा॥
कहता जानकीदास ऐसे नाम हो रह जायगा।

सोरठ

मैं दीवाना नामका मोही कोइ न छेड़ोरे।
वन वन सब मैं ढूंढ़के हस्तीको मारोरे॥
हस्ती बिचारा क्या करे मैं तो शेरको मारोरे।
हाथ मेरे शमशेर मेरे खूब तरेकारे॥
भग जा मेरे आगेसे नहीं मार बैठूंगारे॥

जंगला

पाँड़े मोहे राम नाम लिखावो कुछ और नाहीं सिखावो
सिखते हो सेहल सममें जो तुममें है सो हममें
जननी जना पिलाया देह दैवने तो जिलाया
जिन्दगीका कौन ठिकाना पिञ्जरेमें पवन समाना॥
जिन पांच तत्त्व नचाया एक एक सों बचाया
मिल जुल जगत बनाया सब नाम रूप जनाया॥
पढ़ना पढ़ा तभी हरिनाम लेहीं अभी दिन चार
राज निहारो विन राम है अंधियारो॥
एकचक्र राज पिताकों प्रतिविम्ब नाहीं ताकों
प्रेमरङ्ग कों बिगाड़ो जो रोम रोममें ठाढ़ो॥

कालिङ्ग

मेरा महबूब खूब सोहना मोहना सांवला बेली है।
चीरो शिर जरकसी सोहे गरे मखतूलको सेलो है॥
किनारीदार दुपटा ज़ाफ़रानी जिसपे क्या बूटा
भया दिल देखिके मुश्ताक़ छबीला छोर है छूटा।
सनम बंशी बजांवदा गांवदा तान सुनांवदानी॥
साड़ी गली आंवदा भाँवदा चश्म चोट चलांवदानो।
जिगरमें घाव किया अबरू लिए खञ्जर कटारी
वही दारू दरद सबी वो लगी है उससे यारी॥
प्यारा गोविन्द रसिक सजन हैगा दिलदा जानी
कीती साड़ी ज़िन्दगी कुरबान भई मैं प्रेम दिवानी॥

२

लगी हैं इश्क़दी चोटें दे दे पलककी ओटें।
भीजी रस प्रेमदी पोटें देख सखी नन्दके ढोटें॥
भई हूं रूप दीवानी भरन गई जमुना तट पानी।
मिले हैं कृष्ण गुमानी सूरत उर माहिं लिखानी॥
भए हैं मनकेरे भाए कृपा कर कृष्णजी आए।
नानाविध भोग लगाए चरणमें सीस नमाए॥
जशोदा जूके हैं प्यारे छके रसप्रेम मतवारे।
बने हैं रैन रतनारे सेवादास पतितकूं तारे॥

सरपर्दा

हरिनामको सुमर ले क्या वक़्त पाया है।
फिर हाथ नहीं आवैगा सतगुरु बताया है॥
इस मायाके नशे में बेहोश हो रहा है।
ए काया भी चलेगी किस नींद सो रहा है॥
माता पिता बिरादर फ़रज़न्द में उरझाना।
इस काम क्रोध मोहमें हर गए हैं पिराना॥
रावण सरीखे हो गए जिनके तपे निशान।
एक पलमें छीन लीने तब तेरा क्या गुमान॥

कहता है मगन रूप टुक समझो यार मन।
हरि राम नाम साँचा सब झूठा है जतन॥

२

आवेंगे महाराज आज भाग हमारे
वारूं तन मन धन सभी औ प्राण पियारे।
नैननको कर नसों पन्थ बुहारे
पधारे घन श्याम सुन्दर नन्ददुलारे॥
वृन्दावनचन्द्र देख नैनके तारे
हिरदे लगी हैं मेरे प्राण पियारे।
माणक ऐसे मिले आनन्द भारे
सुध बुध सब भूल गई काज सँवारे॥

जंगला

मुखड़ा ज्यों टुक देखावो जियराने कों लुभावो
तेरे लोचन सलोने मेरा जो मन हरा है।
सुनिए जो रामबिहारी चितवन तेरी कटारी
लागी कठिन हमारे घायल ज्यों तन परा है॥
नासा लसत मोती निदरेत चन्द्र जोती
अंखियोंको तप्र बुझावो नव रूप सों भरा है।
चीरा सुरङ्ग सोहै अत चित्त कूँ विमोहै
झलके कुटिल छबीली जादूमा कुछ करा है॥
श्रीनन्दजूके वारे राम मखोंके प्राण प्यारे
सांवल सरूप तेरा हियरेमें आन धरा है॥

पीलू

मैं कहा था इस जहांमें मत किसीका हो रहो।
क्या कोई आपना करेगा आपी आपना हो रहो॥
कृष्ण नाम मनमें जो है ना और किसीसे काम है
जो होना था सो हो गया चरणोंमें उसके हो रहो।
जो तुझे जाने है उसकों जान उसका हो रहो
जो तुझे जाने नहीं है उससे न्यारा हो रहो॥
जो तुझे सरे रा करे हमराह उसके हो रहो।
जो तुझे ग़मगीं करे ग़मख्वार उसके हो रहो॥
काम है जो करनेका उस कामका हो हो रहो।
कारबदकारी का बद है तू बेकार हो हो रहो॥
यह नसीहत सुनते हो सुनके ज्यों बहरा हो रहो।
प्रेमरङ्ग देखा जो चाहे देखता हो हो रहो॥

कलिङ्ग

देख दस्तारे बसन्ती साकिए सरशारको।
खुल गई हैं आज अंखियां नरगिसे बीमारको॥
रात रहे जावेगी क़ासिद वक़्त रहने का नहीं
दिल तड़फता है शिताबी ला खबर दिलदारको।
आशक़ोंके रङ्गमें और किसीका काम नहीं
क्या तरह गुज़री मगर मनसूरसें सरदार की॥
जो तुझे मेहदीका शौक़ है दिल हमारा हाथ ले
हर किसीसें पूछ ले रङ्गोंके रंग रंगदारको।
ईबलीसे बेवफ़ाकी मेहरबानो पै न भूल
दिलका दुश्मन है वही जो बात करता प्यारको॥

सोरठ

श्रीरघुनाथजी मेरे कां वरन सके गुण तेरे।
प्रभु प्रथम मीन वपु धार्‍यो संखासुर गरब प्रहार्‍यो॥
ब्रह्माको वेद जो दीने तुम काज सुरनके कीने।
प्रभु कच्छप रूप बनायो मंदराचल पीठ धरायो॥
शूकर नरहरि बपु धारो प्रह्लाद प्रतिज्ञा पारो।
तुम हो बल बामन स्वामी तुम परशुराम वरनामी॥
तुम हो रघुवंश उजागर तुम कृष्णानन्दके नागर।
बुध निकलंक रूप तिहारो हर भक्तनको रखवारो
अवगत गत नाथ तिहारी जाए दास कान्हर बलिहारी॥

२

असोना बसोना बहम देखते हैं
वो इस आईना दिलमें जम देखते हैं।
गमे हिज्रमें उसके जो अपने हरदम
खाना पराया अदम देखते हैं॥
जो जी चाहता है के जा उससे मिलिये
तो ताक़त नहीं इतनी हम देखते हैं॥
न मिलनेका उसके बयां क्या करें हम
शबो रोज़ रञ्जो अलम देखते हैं।

अगर आवे अब नाज़नीं वो शिताबी
तो हम अपने दममें यह दम देखते हैं ॥
अदमसे जुदा होके हस्तीमें आके
न देखे कोई के जो हम देखते हैं ।
तसव्वरमें उसके बहर लब हमेशा
जमाल अपने दिलवर का हम देखते हैं ॥

२

सलोने बांसरी बजाई लगी धुन श्रवणमें आई ।
परी हूं धरन मुरझाई श्याम विन क्यों जिऊं माई ॥
व्याप गई मैनकी वेदन दिवानी हो गई ता छिन ।
कछू सुध ना रही तन मन श्याम रट नाम ले लेकिन॥
बुलावो वेद गुनीजनकूं जिलावे मन्त्र पढ़ उनकूं
कहत सब परत नहीं जानी बिकल तन जान
मुरझानी ।
चले सब गुनी गुन हारी डसी मानो श्याम अहि कारी
उसामें लेत है प्यारी न देखे नैन गिरिधारी ॥
समझ सखी चतुर तू मनमें यही दुख विरहकी तनमें
वैद सखी श्याम मन माने पीर वह मर्मको जाने ॥
कोउ सखी चतुर गई तहंते ले आई श्याम है जहंते
रसिक जब चतुर उठ दौरे हंसे कछु तनक मुख मोरे
दियो जल मन्त्र पढ़ पढ़के गयो दुख काम कढ़कढ़के
तनक मूर्च्छा जो जागी लखे हरि फेर पल लागी
सकुच पट ओट मुसक्यानी लगी जिय रहत
नहीं छानी ॥
कहत सब धन कुंवर नन्दनन्द निरख वलिहार
गोकुलचन्द ॥

जंगला

जगमें आए तो क्या हुवा जो कृष्णनाम न जाना ।
ज्यों सूकर कूकर मरकत सम हरिको नाहिं न जाना
आठ पहर धन्धामें बीतत काम क्रोध लोभ साना ।
एक घरी हरि नाहि न सुमरो जो सोहत सुखप्राणा
अन्त समैं कोउ काम न आवै आखर फेर पछताना
सूर कूर मान ले मेरी हरि चरणन कर ध्याना ॥

रात समैं कहने लगी रो रोके परवानेसे
तू भी जले है वलेकिन मैं भी तो अए जाने मन ॥
देख तो तुझको जला देता हूं सारा वदन ।
आते ही बस जान फ़िदा करता हूं तुझ पे सनम
फिर मैं फिरता नहीं ज़िन्दा तेरे अस्तानेसे ॥

झंझौटी

किस क़दर मुझको नातवानी है ।
बारे सरसे भी सरगरानी है ॥
सारे कूचेमें उस परीरूको आजकल जो लंतरानी है॥
कूचए इश्ककी गदाईमें
किसकी मिरजाई किसकी खानी है ।
महीनों घरमें मैंने रखा उसको
यह बिताई है दया समानी है ॥
तेरा आरज़ू छिपा तो बसमें मुआ
आरज़ो मेरी ज़िन्दगानी है ।
गैरकी दुश्मनीका क्या शिकवा
या रज़ाए अदूए जानी है ॥
पैर रख कर ज़मीं पे कब वह चले
पैहन पोशाक आसमानी है ।
तलवे कांटों से हो गए गिर बाल
खाकसी खाक हमने छानी है ॥
चाहिये ज़ख्म दिल हरे हो जायं
उसको पोशाक आज धानी है ।
दिल भी उससे उठा नहीं सकते
नातवानो से नातवानी है ।
इश्कमें उसके हमको ए गोया
रात दिन शगले ग़ैरख्वानी है ॥

गारा

उसको मुझसे रूठा दिया किसने
मेरे दिलको रुला दिया किसने ।
एक क़लम हरफ़ दोस्ती भूला
हाय उसको पढ़ा दिया किसने ॥

आईने में दिखाके तेरी शकल
हमको हैरां बना दिया किसने।
ए फलक हमतो बैठे हंसते थे
उठते उठते रुला दिया किसने॥
मांगते हो गुनहगार हुए
उससे बोसा लिया दिया किसने।
नहीं मालूम शौक कत्लमें कुछ
सर हमारा उड़ा दिया किसने॥
हवाए नफ्समें कबाबको बू है
मेरे दिलको जला दिया किसने॥
कल तलक दोस्त था वो गोया के
आज दुशमन बना दिया किसने॥

सोरठ

रात हिजरां में तेरी याद थी श्री रोना था।
हो गया ग़मसे तेरे मुझपे जो कुछ होना था॥
अश्कबारी से न थी आंखको फुरसत एक पल
सोते जारी थे कहां खाट किधर साना था॥
मेरे दिलवरसे वहीं जाके हुवे चश्म दो चार।
जो के किस्मतमें बदा दिल के तईं होना था॥
उड़ गया होश मेरा जिसके असरसे झटपट
उसकी चितवन थी न जादू था न कुछ टोना था॥
आस्तीं आँखपर रख दो मेरे नामहने अबस
अशकसे अपने मुझे दाग़ जिगर धोना था॥
खाक ज़र जिनको बराबर है न पूछो उनको
जिसको वह मैल उठा देते उसे सोना था।
दरद ग़म ही तो है फल फूल इस मुहब्बत का
तुराब इश्क़ तुझे दिलमें नहीं बोना था॥

विहारी

यां तलक दिलमें जुदाईकी रवानी रह गई।
वसलमें छूटा न दाग़ उसको निशानी रह गई॥
दूरसे वह मुंह दिखाकर ले गया सब्रो क़रार।
सामने आवे तो ज़िन्दा जांफिशानी रह गई॥
दोस्तो क्या कहिए उसका माजरा फिर इन दिनों
मेहरबानी घट गई नामेहरबानी रह गई॥
खत निकल आया गई उड़ सादारूईको बहार
हमसे अबतक उसको वो ही बदगुमानी रह गई॥
वो तजल्ली है कहां मुश्ताक हो जिसका कोई
नाहक अब यारोंसे उसको लंतरानी रह गई॥
मिट गई लैला मुवा मजनूं हुवा क़िस्सा तमाम
आशकी माशूककी जगमें कहानी रहगई॥
मुन्तज़र सायत करो ग़ाफ़िल न हो हवसे तुराब
आये दिन चलनेके थोड़ा ज़िन्दगानी रह गई॥

सोरठ

हमन हैं इश्क दीवाने हमन का होशदारी क्या।
रहे आज़ाद या जगमें हमें दुनियासे यारी क्या॥
खलक सब नाम अपनेको बहुत कुछ सिर पटकता है
हमन गुरुज्ञान आलम है हमन को नामदारी क्या॥
जो बिछुड़े हैं पियारे सों भटकते दर बदर फिरते
हमरा यार है हमतन हमनको इन्तज़ारी क्या।
न पल बिछुड़े पिया हमसे न हम बिछुड़ें पियारेसे
जहां यह प्रीत लागी है तहां फिर बेक़रारी क्या॥
सांई कबीर हो फारिग़ दस्त दर दस्त दुनिया पर
कि चलना राह नाजुक है हमन सिर बोझ भारी क्या॥

सोरठ—कलिङ्ग

जबते लगी है सजनी भावे नहीं दिन रजनी।
छिन छिन अतन तन तजनी कैसा करूं पायल बजनी॥
जबतक न देखूं श्यामको
नींद नहिं आवे अंखियनको।
जबतक न लगाऊं छतियन सों
तबतक नहीं चैन जियको।
भ्रूकुटी सरस बनी है नयना सिर बीच तनी है॥
सर फेंकत कामधनी है बिरहिन जिय मांझ अनी है॥
कुण्डल कपोल विच झलके
मानो शोभा आनन्द छलके॥

वे तो घूंघरवालो अलकें बिन देखे परें न पलकें ॥
नासा बिच बुलाक सोहै मेरो मन मोह लियो है ॥
व्रजयुवतिन को मन मोहै
ऐसो सुन्दर जग बिच को है ॥
वाके अधर विम्ब विशाला गल बीच वैजन्ती माला ॥
सब सङ्ग सखा लिए बाला वाको नाम है नन्दलाला ॥
शिरपर मुकुट विराजे मानो भानु उदित भए छाजे ॥
जमुनाके कुंजकरोलें कुञ्जन कुञ्जन बिच डोले
कहै बांक बरस राधा प्यारी ललिता सखा सङ्ग बोले ॥

मारठ

लगा है इश्क तुम सेती निबाहोगी तो क्या होगा।
मुझे है चाव मिलनेको मिलावोगी तो क्या होगा ॥
सुनूंगो तान वंशीमें सुनावोगी तो क्या होगा
हुसन चश्मोंके प्याले भर पिलावोगी तो क्या होगा।
चमन बिच आनकर मुखड़ा देखावोगी तो क्या होगा॥
भरम करता है कुल आलम हँसावोगी तो क्या होगा
सजन तुम बिन तड़पता जो जिआवोगी तो क्या होगा
मेरे इस दिल दीवानेको सतावोगी तो क्या होगा ॥
अजब दीदार रोशन है छिपावोगी तो क्या होगा।
चोराकर दिल पराएको दिलावोगी तो क्या होगा ॥
जिगरके दर्दको दारू बनावोगी तो क्या होगा।
रसिक गोविन्द सोने से लगावोगी तो क्या होगा ॥

२

भए तुम नन्दके दानो नई व्रज रीत यह ठानो
चलत हो चाल लङ्गराना तिहारो छैलता जानो।
जमुन तट हों चली पानी मिले मग बीच मोहै आनो
कहत क्यों बात सतरानी
चले क्यों न जावो अभिमानी
कहां तुम फिरत इतरानो कही मेरी नेक नहीं मानो
जोवन गुण रूप गर्व्वानो करें अब तोहे नकसानो ॥
वचन सुनि ग्वालि मुसकानो कही रसरीतको ठानो
रसिक गोविन्द दिल जानो
लगो तोसों प्रीत मनमानी

सरपड़दा

ए तरहदार भला तुमने अजब काम किया
भर नज़र देखने पाए नहीं बदनाम किया ॥
अब खुशी साथ हमें आके देखावो तो जमाल
ज़ुल्फ़ तेरोने मेरे दिलको कैदे दाम किया ॥
तुझको कुछ शर्म नहीं आती है अफ़सोस सनम
तेरी खातिर न कभी मैंने तो आराम किया ॥

जंगला

ले चलो मुझको उस आईनए रुखसारके पास।
खाक उस ज़ीस्त पै जो यार न हो यारके पास ॥
दिले दीवाने के इस होश का दीवाना हूं
फटकता है नहीं हरगिज़ किसी हुशियारके पास ॥
निरगिसे चश्म का मत कर दिले बीमार ख़याल
याने बीमार नहीं रखते हैं बीमारके पास।
सर मेरा तनसे जुदा खूब किया सर सदके
रखना क़ातिल मुझे पर अपनो हो दीवारके पास ॥
मस्त चश्मों से कर आब्दर को हुए हमबिस्तर
है मज़ा इसको यहां बैठे जो मैखूारके पास ॥

भैरवी

हज़ारों ही खूबांको हम देखते हैं
परी गुलबदन तुमसे कम देखते हैं।
तू जैसा था वैसा ही है मेरे प्यारे
वो नादां हैं जो वेशो कम देखते हैं ॥
तुम्हें आईनेसे हमें रफ़्त तुमसे
वह तुम देखते हो यह हम देखते हैं ॥
उतर जाए है दिलसे मेहराबे काबा
तेरे अब्रुओं का जो खम देखते हैं।
तुम्हारा है हमको ख़याल खूाबमें भी
तुम्हींको खुदाकी कसम देखते हैं ॥

भैरवी—जंगला

जो तू सनम हमसे बेज़ार होगा
जगमें जीना तेरा दुश्वार होगा।

चलना होवे तो चल मेरे प्यारे
कबलग बतियां बनावता रहेगा।
जिधर भर नज़र करके देखेगा ज़ालिम
उधर मोती लड़ियोंका बाज़ार होगा॥
मैं जाता हूं दिलको तेरे पास छोड़े
मेरी याद हरदम दिलाता रहेगा।
बुतोंको परस्ती तू मत कर ए ज़ालिम
खुदाकी क़सम तू गुनहगार होगा॥

जंगला

अरे मन हरिकी शरण परेगा
जगमें तेरा काम पलमें सरेगा।
नज़र भरके देखेगा रघुवरको
पलकमें सभी पाप तनका जरेगा॥
गणिका गीध अजामिल हस्ती
उन्हें रघुवर अपना करेगा।
गोविन्द सुमरे सदा सुख होगा
प्रेमरङ्ग प्रभुसों जो रंग रंगेगा॥

झिंझोटी

राम तुम्हीं सों जो हमने देखा
हर एक आलम जुदा हुवा है।
कोई जला कोई गया बहाया
कोई ज़मींमें सुदा हुवा है॥
क्या पण्डित क्या मुल्ला बांचे पोथी
ब्रह्म वही जो खुदा हुवा है।
सबमें तो तुम हो सबको ज़िन्दगी
प्रेमरङ्ग दिल फ़िदा हुवा है।

सोरठ

वो सांवरा सलोना मेरा नज़र पड़ा है।
क्या खूब रङ्गमहलमें बांको अदा खड़ा है॥
सिरपर गुलाबी फेंटा कलंगी को झलक तैसी
कानोंके बीच कुण्डल करमें कनक कड़ा है।
मुरली लकुट विराजे कटि काछनी छवि छाजे
ब्रह्मरङ्ग प्रभुको शोभा लखि चरणों बिच अड़ा है॥

कालिङ्गड़ा

दिल ले गया है मेरा दिलदार हंसते हंसते।
क्या काम कर गया है गमख्वार हंसते हंसते॥
हमने कहाथा ए दिल उस बेवफ़ासे मत मिल
एक रोज़ करेगा तुझको बेज़ार हंसते हंसते॥
यारो ज़रा चलो तो लावो मनाके उसको
वो हो गया है हमसे बेज़ार हंसते हंसते।
मजलिस में आशक़ोंको अबरू तेरीको देखा
आपसमें चल रही है तलवार हंसते हंसते॥

आसावरी

चमनमें जाकर जो हमने देखा
हरेक बुलबुल चहक रहा था।
क़दम क़दम पर तमाम गुलशन
गुलोंकी बूसे महक रहा था॥
अरे तू बुलबुल कल कहां था
अजब तरहका समां जो देखा
इधरका गुलशन खुशीसे हंसता
उधरका सबज़ा लहक रहा था।

देवगान्धार

इश्क़की चोट है भारी कहा तिन जाने संसारी।
लगी दिल लगन मोड़ जाने कठिन यह नेहकी बारी॥
कसक उर पीर थिर नाहीं कलप सम पलक जुग जाहीं
मीनतन प्राण जल वारी नेक जो तोड़ि करी न्यारी।
सती प्रिया पतिके सङ्ग जरई सूर सन्मुख रण लरई॥
चातक चकोर व्रत है सांचा लगी मन आस ले बाचा।
विरह जर जोर सुखकारी मिटे लिये दाग उजियारी॥
दासको आस बलिहारी नेक दे दरस धनुधारी॥

परज

तड़फनेमें क्या मज़ा है क़तल हो प्यारेके हाथ
उसको लज्ज़त को किसी बिस्मिलसे पूछा चाहिए।
जिसने उसका ज़ख्म खाया है उसे मालूम है
तेग़ अबरू की सिफ़त घायलसे पूछा चाहिए॥
यार मेरा जो नहीं मिलता है के बीमार है
बात कहनेकी नहीं घायलसे पूछा चाहिए॥

यारके मिलनेको मुझको कोइ तरह आती नहीं।
किस तरह जाता है दिल बेदिलसे पूछा चाहिए ॥

कलिङ्ग

हमनसे मत मिलो लोगो हमन खफ़तो दिवाने हैं।
खुशीकी राह छोड़ो हैं कठिनमें जिय समाने हैं ॥
छोड़ो खिलक़त वज़ीरोंकी मिलो लज्जत फकीरोंकी
चढ़े किश्ती सबूरीको विरह दे हाथ गहाने हैं ॥
हमन दिन रैन रोते हैं क्या ग़मसे जान खोते हैं
शूलीको सेज सोते हैं इश्क़के या मकाने हैं।
हमन एक जान है जानो पिया हरनामका पानी
आखर को हो गए बानो वलोनामा समाने हैं॥

२

जबतें देखो है सलोनो तबतें नहीं भावे भोनो।
कहो मत बौराए कोनो तन होय रहा मन मोना ॥
दुति साम सलोना दमको
मानो दामिन सों तन चमको।
मलयागिर उर गमको छब छाय रही जग झमको ॥
जबतें देखो भरि नैना तबतें नहीं आवत चैना ॥
मोहि सूझत नहीं दिन रैना रट लाग रही हरि बैना।
कबहूं दिग आय देखावत है
कबहूं कहूं जाय छिपावत है॥
कबहू तन आप नचावत है
कबहूं कहूं दरशन पावत है।
कबहूं चोरी हैं दूध दही कबहूं सखियनकी बांह गही॥
कबहूं उरहन सब जात कही
कबहूं हरि सांचो झूठ नहीं।
कबहूं कालिन्दी कूद परो
कबहूं वसुनाग को सीस धरो॥
कबहूं ग्वालनसन इन्द्र हरो
कबहूं जमला सो भाग डरो।
कबहूं साधुन उर आन बसो
कबहूं कर धनुष हि बाण कसो॥
कबहूं गोपिन घर करत हंसो
कबहूं कलङ्गी सिर मुकुट लसो।
कबहूं सागरको जाय मथो
कबहूं पारथको साज रथो॥
कबहूं द्रोपतसुता लाज रखो
कबहूं गजको जल टेर लखो॥

विहारी

है अजब लज्जत शिकार अफ़ग़न तेरे तीरोंके बीच।
जिसको चरचा हो रहा है सारे नकचीरोंके बीच॥
है खुमारी आंखोंमें बिखरे हुए बालोंके बीच
जिस तरह दो मस्त जकड़े होवें ज़ञ्जीरोंके बीच।
ख़ूनके क़तरेका आलम तू मेरे अश्कोंमें देख
लालके टुकड़े चमकते हैं पड़े हारोंके बीच॥
आके दिल होता है टुकड़े उसका मेरी आहमें
आ गया काफ़र के अब आहोंकी तासीरोंके बीच।
गर मुरक्क़में तेरे हो उस मसीहाकी शबीह।
जान पड़ जावे मुसव्वर सारी तसवीरोंके बीच॥
शामसे मैं बैठता हूं रोज़ फ़िक्रे वस्लमें
अब गुज़रके सुबह हो जाती है तदबीरोंके बीच।
जा नहीं सकता है कोई तेग़ अबरूके क़रीब
दिलको टुक देखो जिगर जलता है शमशीरोंके बीच॥
गुफ़्तगूए यारको क्या बात है क्या बात है
सारी महफ़िलको लगा लेती है तक़रीरोंके बीच।
हो सफ़र तुमको मुबारक सैर गुलदस्ते चमन
लाल औ गुलका न लावो ज़िक्र दिलगीरोंके बीच॥
उस तरहको अब तो सूरत कोई बख़्शिसको नहीं
शायद हो जावे कोई तक़सीर तक़मीरोंके बीच॥

देश

क़ासिदो कुछ भी खबर यारके है आनेको।
जान जाती है चली हिज्रमें दीवानेको॥
आप आवे न कभी ख़त न किताबत भेजे
सैकड़ों तरह देखाई मुझे तरसानेको।

जिरियां मेरी पै उसे रहम नहीं आनेका
जबतलक चश्म मेरो खूं नहीं बरसानेकी।
ए शमा बहरे खुदा कुछ मुझे तदबीर बता
या मुझे जल्द मिलाने या उसे आनेको ॥

यमन—माफ

गम रहा जबतक कि दममें दम रहा।
दिलके जानेका निहायत गम रहा ॥
मेरे रोने को हकीकत जिसमें थी
एक मुद्दत तक वो कागज़ नम रहा ॥
रोते देखा मुझको ता वह हंस दिया
बर्क चश्मे अब्रे बारां थम रहा।
दिल न पहुंचा गोशए दामां तलक
कतरए खूं था ज़मीं पै जम रहा ॥
कहते हैं लैली के खोमे को शिया
उसमें मजनूं का सदा मातम रहा।
अब गुज़र गई शाम होने आई मीर
तू न चौंका अब बहुत दिन कम रहा ॥

अहंग

लाल रुखां सभन बरां सर्व रवां कोस्तो।
सङ्ग दिलां सितमगरां आफ़त ज़दां कोस्तो ॥
अज़ चमन कि रिश्तए नरगिसे दस्तबस्तए कद्र
शिकर शिकस्तए गुञ्चेदाह्नां कोस्तो।
अबरुए तो चु माहे नो बुर्दजे माहे नो गिरो
आफ़ते जानमन मशा फ़ितनए जां कोस्तो ॥
सर्वकदे तो टोद आम आह अफ़लक शोदम
नरगिसे दोद दोदम तावतवां कोस्तो।
खाकानो गुलामे तो मस्त शोद जिजामे तो जाबिद
हद बनाम तो रुहे रवां न कोस्तो ॥

२

मुतरिबे खुश नवा बिगुता जवता जनो बनो
बाद ए दिल कुशा बिगो।
बा सनमे चु लाबुते खुश ब नसीव खिलवते वाश
शिताब कामजू ताज बताज नोबनो।

बरजे है या तेके खरो वरन मदाम
मयखोरी बाद बिखुर बना मौता ॥
साकिए सीन साकेमन मस्त मयम
बियार पेशजू रदकि पुर कुनम सबूता ॥
शाहेद दिल रुबाये मन मे कुनद
अज़ बरायन मन कशो निगारो रंगूबूता।
बादसबा चु बुगज़री बरसरे कूय आपरो
फोसए हा शश बिगुता जवता जनोबनो ॥

कलिङ्ग

सलोनो सांवरो प्यारो सजल मर जलद द्रग कारो।
मुकट शिर चन्द्रका छाजे तिलक वर भालमें भ्राजे ॥
विकट भ्रकुटो अलक छूटो मनो मनसिजने हैं लूटो।
डोलनि छवि श्रवन कुण्डलको लजत दुति भानु
मण्डलको ॥
अधर मुरली सुभग नासा कपलोन चिबुक छवि वासा।
विराजित ग्रीव वनमाला कमल कर कम्ब दुति आला ॥
रुक्म मनिमाल उर सोहे उदर लखि मन मोहे।
रोमावलि असित है नोका जमुनको धारको लोको ॥
ललित नाभो लगे प्यारो अगम जल अलि नयन वारो।
पिताम्बर कटि कसे आवे लखि अनङ्ग नित सकुचावे ॥
जटित मणिकाछनो काछे गुहे घुंघरू ललित आछे।
जुगल जङ्घा हरत मन कों मनो मनिखम्भ निंदन कों ॥
उरू पदकञ्ज अरुनाई झनक नुपूरन सुखदाई।
विशद नख अवलिका भाए नखत गन देखि सकुचाए ॥
त्रिभङ्गी ध्यान जो धारे अवसि भव जलधि सों पारे।
प्रगटि व्रजमें विहारन को लछनदासन उधारन कों ॥

भैरवी

गुलशनमें देखता हूं सब गुलरुखोंमें तू है।
तुझ गुलबदनको प्यारे सारे चमनमें रू है ॥
जिस गुल को तूने चाहा किया ख़ुशबोंसे मामूर।
हर फूल औ कली में गुलगूं सभामें तू है ॥
इस तख़्तए चमनमें हैं गुल तरह तरहके
सब है ज़हूर तेरा सब रङ्गियोंमें तू है।

है नाजनीं तू ऐसा सानी तेरी न कोई
मुश्ताक़ तुझ दरसका इश्क़े. चमनमें तू है।
जलवा तेरे खुशरङ्गका हर गुलमें है झलकता
हर शाख़ बर्ग कहता दस्ता गुलोंमें तू है॥

कलिङ्ग

सांवरे महबूबका दिल कों मेरे ध्यान है
हां मनको मेरे ध्यान है।
देख मुकटको लटक पीत वसनकी चटक
मनको मिटी सब भटक आनके कुरबान है॥
देख नैनोंकी कोर भौंहकी प्यारी मरोर
मनको हरन चितको चोर माधुरी मुसकान है।
बरछी सी तिरछी निगाह करती है सोमें राह
क्यां कर बचे कोइ आह किसका ए अब प्रान है॥
मुख ऊपर मु लों धरे दुखको हरे सुख करे
गुञ्ज की माला गरे कुञ्जके जुह हान है।
कालिन्दीके तीर रास हर तरे करते विलास
वलवल जानकीदास सदके. कोटी जान है॥

भैरवी

रहता हूं सदा तालबे दीदार उसीका।
बीमार हूं मैं निरगिसे बीमार उसीका॥
वंशोकी तेरी तान है या तीरे सीना है
सूराख़. मेरे दिलमें हुवा पार उसीका।
है गोपियोंका हाल परेशां जो बेतरह
दिखलाए कहीं तुरए तर तार उसीका॥
तन उसका है जां उसका है और दोनो दिल उसीका
मैं हूं ए खरीदार है बाज़ार उसीका।
है वृद्धिविहारी जो मेरा सांवरा साहब
करता हूं गुलामोमें मैं इक़रार उसीका॥

खम्माच

सुध मेरी लीजिए आह नन्दनन्दन वनवारी।
विरहका घाव मेरे दिलमें लगा है कारी॥
हरिहो हरिहो हरिहो हरिहो।

याद आती है मुझे जब कि मुकुटकी वो लटक
जान सीने से निकल जाती है सौ-सौ बारी॥
मिस्ल सौदाईके फिरता हूं परेशां अहवाल
जबसें देखो हैं तेरी गेसुए घुंघरवारी।
कौनसी बात पे रीझेंगे वे साहब हमपर
न हमें इल्म न कतेब न कुछ जरोजारी॥
बुधविहारी जो तेरे शौक़में बेताब है दिल
कब दिखावोगे मुझे सांवरी सूरत प्यारी॥

२

आहुए चश्म तेरा मोतिआंदा हार न टूटे।
यह अश्क मुसलमल रहें पर तार न टूटे॥
हम पर विरहना चले सहराको निकल कर
हर चोब पुकारे के मेरा खार न न टूटे।
सैयादसे बुलबुलने कहा रोके क़फ़समें
मैं मर गई बलायसे गुलज़ार न टूटे॥
रातको मजलिसमें सुराहोको न लगा हिचक
प्याले से लगी कहने के ख़ुमार न टूटे॥
मैखानेमें जा शोखोंमें साक़ीने पिया मय
शीसए एकदिन खबरदार न टूटे।
मत भूलियो इन बातों को जाने दो चुप रहो
यह रिश्तये नाज़ुक है मगर तार न टूटे॥

मारू

रङ्गीली कान्हकी वंशी पड़ी धुन कानमें प्यारी।
दर्द विरहा भयो जालिम कहरसो जान पर मारी॥
परी बेहाल सुनसुन कर जमीं पर प्रेम मतवारी।
कहे मुखसे कछु निकसे कछु मैं वारी गिरधारी॥
सभी सखियां कहे एसे तुजे को पीर है क्यारी।
कहे तू क्यों नहीं हमसे तेरे आंखोंसे जल जारी॥
कहूं मैं पीर क्या तनकी तुमन पे ना टरे टारी।
लगन जो को लगी जिससे सोई मेटे विथा सारी॥
लिया चाहो धर्म्म तुम ज्यो मिलावो आन वनवारी।
तुम्हारे पाय पर परके जानकीदास बलिहारी॥

सोरठ—पद

बिपिनविहारीको प्यारो वंसी
हमारो बैरन बजो है वनमें ।
मदनमोहन बसकरन मन्त्र पढ़
हरत चित्त मन सुनत श्रवनमें ॥
याकुल व्याकुल सुन सकल मधुर धुन
परत न कल पल फिरत भवनमें ।
न जानं अब क्या करेगो ज़ालम
अगन लगा कर बिरहको तनमें ॥
है कोई ऐसा जो जा सुनावे
तरम जो आवे पियाके मनके ।
ऐसा न कीजे जी दान दीजे जो
लाय लीजे लगा वटनमें ॥
सुनत सहेली चली अकेली
तड़फ तड़फ जैसे बिजुली घनमें ।
सो पूछो जाकर कहा जुटाकर
निकट बुलाकर सरस वचनमें ॥
सुनत बिचारो बिथा करारो
सरत बिसारो जो तन आपनमें ।
सखो पकड़ भुज ले आई हरिको
जहां है प्यारो खड़ी धरनमें ॥
पकड़ जुगल भुज प्रिया प्रीतमको
आनन्द उपजो सदन मदनमें ।
जानकीदास छवि निरख दोउन की
हरखि हरखि सुख लेत दृगनमें ॥

सिन्धु—भैरवी

दुनियाके जो मज़े हैं हरगिज़ यह कम न होंगे ।
चरचे यही रहेंगे अफ़सोस हम न होंगे ॥
आग़ाज़, इश्क़ हीमें शिकवा बुतोंका ए दिल
टुक सब्र कर अभी तो क्या क्या सितम न होंगे ॥
बुलबुल का दाग़ दिल से हरगिज़ जुदा न होगा
कल हाथ दोनों जबतक मेरे कलम न होंगे ।
दिल लेके सबका साहब मजलिससे उठ चले हो
कोइ दम में आशको के सोनेमें दम न होंगे ॥
ज़ुल्फ़ोंको तेरी निस्बत सम्बुलसे कम नहीं है
जब चाहो देख लीजो यह पेच ख़म न होंगे ।
सुनता हूं बाद मेरे दिले दख़ल गैर का है
तुमसे अलाहदा हम कभी एक दम न होंगे ॥
पावे हैं खाके कर दो मुझको ज़मींके अन्दर
सुनले हो गरचि हम पर रञ्जो अलम न होंगे ।
लगती न पलक मेरी निशदिन सवार है
आंखोंमें मेरे जबतक सारे क़दम न होंगे ॥
यारो गिरफ़्तगीको क्यों राहें बतरको क्या
कुरबान हुवे गुलपर गुलको अदम न होंगे ॥

भैरवी

रहता हूं सदा तालबे दीदार तुम्हारा ।
मुद्दतसे मेरा दिल है गिरफ़तार तुम्हारा ॥
उम्मेद यही शामो सहर रखता हूं दिलमें
रञ्ज लो दिखलावेगा दीदार तुम्हारा ।
महताब भी ख़िजलतसे तरख़ पे है घट गया
क्या ख़ूब है मुखड़ा यह तरहदार तुम्हारा ॥
दिल देने को तयार हैं कितने ही ख़रीदार
क्या गर्म है यह हुस्नका बाज़ार तुम्हारा ।
यारोंको तो मुखड़ा ज़रा दिखलावो नाज़नीं
देखा करें यह हुस्न सुबह शाम तुम्हारा ॥
यह बात सुनाओ है तो हम जावें खुननको
है नाज़ नहीं ज़ुल्फ़का हर काम तुम्हारा ॥

भैरवी

कैसा सितम यारो किया बाद सबाने ।
गुनचोंको है खिला दिया बाद सबाने ॥
सिर सङ्गसे टकराया इस ग़मसे हिनाने,
किस तर्फ़ है भुला दिया बाद सबाने ।

२

जमशेद कहां जम कहां ओ कहां दारा
दुनिया है मकारा

बस भूल गये तुम भो उस हक़का सहारा।
उस तर्फ़से भूल गए सबको हमदम
रब्बा विना न कोई अपना दुनिया हुवा सपना
कहता है मदन हैदरो हैदरके करमसे
ए तेरा कार जहां जाए जब करम करे करतारा॥
दुनियामें तेरा कोइ नहीं मन कहत हो पुकारा।
हरनाम उतारा भवके जो पार पोमें
हर का है सहारा॥

३

तुम बिना दिल नहीं लगता है मेरो जान
ए मेरे दिलजां।
मानिन्द शेर फिरता हूं हर शहर बियावां
नहीं डरता हूं मैं आपसे लग जायगी कहां॥

४

जाते हो पास गैरोंके सुनता हूं मैं हरदम।
वहां होता है मुझे गम
ऐसा जो कोई करता प्यारे जौर ओ सितम॥

रेखता

आज मोहन मोह लई बांसरी बजायके।
हरि हरि सब करत जात गागर शिर धरत जात
नीर नार भरन गई सुध न रहीं सरीरकी।
वन वन सब ढूंढ़के कटाय डारू बांसरी
ना उपजे बांस नाह बाजे बांसरी॥
मोर मुकट सिरपे धरे हाथ लई बांसरी
पेमसोंकी राखे निकास लई सांसरी।
विरहिनोंकी बसमें करी कामकों जगायके॥
ग्वालनी सब मोह लई राधिका रिझायके।
सूर प्रभु मगन भए इतना गुण गायके॥

रेखता—कलिङ्ग

मोर मुकुट अली अलक तिलक
कुण्डल की लटक फिर तैसेही।
मेरो मन मोह्यो नन्दलला चोरेकी चटक फिर तैसेही॥
भाल विशाल विशाल दृगन दुति
पलकनकी गत तैसेही।
तिरछी चिनवन चित चोर लियो
भौंहोंकी मटक फिर तैसेही॥
लोल कपोल मोल लोनो मन
शुक नासा छबि कौन गिने।
हांसी फांसी सम विन्दु लसें
दांतो की चमक फिर तैसेही॥
अधर चमक रसना ठोढ़ी वर
गर कौस्तुभ मणि कण्ठ लसे
भुजदण्ड सुदण्ड करो वे मानो पट पीत-दमक फिर तैसेही।
कमला भृगुकी पदचिह्न लसे
वक्षस्थल उर रेख महा नाभी सर ओ वनमाल बन्यो
मणिमाल झपट फिर तैसेही॥
कट केहरी जङ्घ कछे कछनी
ओ चाल गयँदन की निदरी जानु प्रभानु चरण पङ्कज
मन मधुर अटक फिर तैसेही।
वेनु बजावत आवत गावत सुख उपजावत मैन ठगे
सांवल सोअङ्ग त्रभङ्ग भेष नटवरकी भटक फिर तैसेही॥
अङ्ग रङ्ग तन मन पगे जिय नोछावर कोजे
सङ्ग दास मुकुन्द अनुपम शोभा
उपमाकी भटक फिर तैसेही॥

राग अङ्ग—ग़ज़ल अंगरेज़ी

संगष्टर सुइट विगिन दि ले।
एवर निउ एण्ड एवर गे॥
ब्रिङ्ग दी जय इन्सपायरिङ्ग वाइन।
एवर फ्रेश एण्ड एवर फाइन॥
विइटम् ए हारट एण्ड गिल अस।
जेण्टली लेट दी मोमेण्टस् पास॥
कौस ई ष्टीलिङ्ग फ्लैन यू मी।
एवर फ्रेश एण्ड एवर गे॥
जेण्टल व्वाय हुज़ सिलवर फ्लोट।
नो मोर सुब टु केडेन्स् खोट॥
फ़िल अस कुइक दो जिन रोश वाइन।
एवर फ्रेश एण्ड एवर फ़ाइन॥

क्वाइ व्वाय लाइफ् डेडो ओसओ अरस।
व्वाइथ ओट वाइन सम डीउसियो अरस ॥
दीज् विल मेक टाइम पास
एवर फ्रेश एण्ड एवर गे ॥
टु मि दी ख्रोट एनचेण्टिङ्ग मेट चारमस।
डीवोट्स देट नेवर फेड ॥
चारम टेम्श पाथर हरपोटससाग।
एवर फ्रेश एण्ड एवर पाग ॥
जिफाइरस ह्वाइल यू जेण्टली मूव
बाइ दो मेरीगोन आफ, माइ लव।
सफ्टली हाफिज सम इसप्टेस रिपोट
एवर फ्रेश एण्ड एवर ख्रोट ॥
ओ माइ डियर, गड नो मैन कैन सो डियर
इज नो मोर वट वान गड टु आई ऐम प्रे।
ओ लर्ड हियर माई दीज् पूअर वर्ड्स नो मैन कैन सी
धध धांधांधांधांधांधांधांधां तरोललल्ललल्ननंनना नंन
नंनाननननना ॥

झंझौटी

दीवाना किया बज़्मसें शम्र आके किसीने।
बेहोश किया चहरे को दिखलाके किसीने ॥
कुछ दस्त दराज़ी का इरादा किया मैंने।
झटका वहां हाथ फिर शरमाके किसीने ॥
रखियो मेरी तुरबत पै गुले दस्तए निरगस।
मारा मुझे दीदारसे तरसाके किसीने ॥

२

किसके घर रात रहे आए हो शरमाए हुए।
सोने को चाक किए दिलमें हो घबराए हुए ॥
जिसका दिल लेना है मञ्ज़ूर किफायतसे कहो।
पर फैलाके जो तुम बैठे हो मचलाए हुए ॥
आपसे मैं नहीं आनेका तेरे दरको तरफ।
दिल ले आना व लिये जाता है दौड़ाए हुए ॥

झंझौटी—एकताला

काहेकूं बांधत तीर कमनिया।
भौंहें बनो कमान तुमारो
पलक बन्द डर कसो कमनिया ॥
सम्त हृदय मृग वन वन ढूंढत
सुनि सुनि मारत शब्द रमनिया।
राम सखे तू घायल कीता पुहुंचाए हैं सुरगनिमनिया ॥

झंझौटी—रेखता

समझ मन जानिको मैं बदनामोमें क्या है।
गोश कुतब अब्बिया सब ऐसे कहता है ॥
भूखे प्यासेको देना सङ्ग यहो चलता है।
प्यारेको राखो याद मौलाको रजा है ॥
छके हैं जे दरससे उनको शराब क्या है।
सुखसों सहना हरेक दुखमें प्यारा आता है ॥
जिन्दगानी जाना उसका जो नेह निभाता है।
दिल मिलाता दिल सेती जिनसे छाना रखना क्या है॥
जो न चाहें अपने तांई जिनको चाहना क्या है।
वल्लभ सो लगा नेहा वाही दिलमें भाता है ॥

झंझौटी—तिताला

दिल कहीं मेरा गिरफ्तार हुवा चहता है।
फिर मुझे इश्कका आज़ार हुवा चहता है ॥
वो तो परदेसे निकलता नाहीं हरगिज़ बाहर
जिसका तू तालबे दीदार हुवा चहता है।
पान खा खाके लबे बाम फिर वो आने लगा
खूं हमारा पसे दीवार हुवा चहता है ॥
देख लेने दो ज़रा ओर भी मुझको यारो
बन्द अब रोज़ने दीवार हुवा चहता है।
गुलपे गुल खाए जो फुरकत से तेरे सोने पर
सोना अब तब कोई गुलज़ार हुवा चहता है ॥
बात करता है रुकावटसे खुदा खैर करे
मुझ पे यारो सितमे यार हुवा चहता है।
ऐसा भड़काया रकीबोंने उसे वाय नसीब
दुशमने जां मेरा दिलदार हुवा चहता है ॥
कहिये उस परदेनशींसे तेरा खातरके लिए
आज रुसवा सरे बाज़ार हुवा चहता है ॥

बिहारी

हाथ फिर वहशतने फैलाए गरेबांको तरफ.।
फिर मुझे जाना पड़ा कोहो बियाबांको तरफ. ॥
फिर बहार आई गुले रुख़सार याद आने लगे
उड़चला दिल मिस्ल बुलबुल फिर गुलिस्तांको तरफ
आस्तीं फिर आंसुओंसे आह तर होने लगी
फिर उमड जाने लगे यह अश्क दामांको तरफ ॥
फिर यह दिल मायल हुवा उस काकुले ख़मदारका
फिर चला दौड़ा हुवा दीवाना जिन्दांको तरफ़।
राग रङ्गमें रङ्ग हुवे मस्ताना हो मस्तानेके
इश्क़ ख़ूबांको बहार देखो परस्तांको तरफ. ॥

झंझोटी—पश्तो

कहते हैं जीन ब्रह्मको के आद अमर है।
उसके नहीं फ़रज़न्द न मादर न पदर है ॥
दिन रातको है रोशनी वह शमस कमर है।
हर जापै हर समयपै जिसका यह असर है ॥
तहक़ीक़. किया ख़ूब वह हर घटमें रम रहै।
व्यापक है ब्रह्म कृष्णानन्द व्रजमें रम रहै ॥

ग़ज़ल—बिहागी

आराम कहां दिल तो पड़ा ग़ैरोंके पाले।
मुफ़लिस को खुदा इश्क़के फन्देमें न डाले ॥
डाले तो जनाज़े. पै खड़ा इश्क़ पुकारे।
अब तुम तो चले मुझको किया किसके हवाले ॥
अरे हां रे जा जा बात नसीहत को ज़रा मान।
अब टुक तो ज़रा देख ले यह चलते हैं नाले ॥
जो दर्द सताना है सताके तू हंसा ले।
क्या तू न पड़ेगा किसी बेदर्दके पाले ॥

२

मालक कुल आलमके हो तुम सांचे श्रीभगवान।
थावर जङ्गम पावक पानी धरती वो आसमान ॥
सबमें जलवा तेरा तेरी कुदरतके कुर्बान।
सुदामाके दरिद्र काटे पांडेको पहंचान ॥
भई दो मूठी चावलका चाबी बख़शी दो जहान।
महाभारतमें रथ हांका अरजनकी पहंचान ॥
उनने देखा अपने कुलका पटका तोर कमान।
कौन है मरता कौन है जीता यह तेरा अज्ञान ॥
तैं तो चेतन अजर अमर है जो गीतामें ज्ञान।
लख चौरासी ढूंढ़ है आया कर हरिको ध्यान ॥
हरविलास आसा चरणनकी क़ुदरतके क़ुरबान ॥

कलिङ्ग

क़त्ले उश्शाक़ किया करते हैं।
बुत कहीं खौफे. ख़ुदा करते हैं ॥
सिर मेरा तनसे ज़ुदा करते हैं।
दैरको आपो दुआ करते हैं ॥
मर गये पर हदफ़े तीर यार
जा बजा तोदा बना करते हैं।
नातवानी ने दिए पर मुझको
जो परीको हुमा करते हैं ॥
ख़ून रोती है चमनमें बुलबुल
हम जो फुलोंसे हंसा करते हैं।
रोज़. दो चारका करता है ख़ून
दस्तो पा सुर्ख़ रहा करते हैं ॥
राज़. महशरसे डरे क्या आशक़.
एसे हंगामे हुवा करते हैं।
दहने ज़ख़्मसे उस क़ातिलको
तेग़को चुन लिया करते हैं।
हम बने चांदके हाले गोया
गिर्द उस महके रहा करते हैं ॥

बिहागी

सन्दली रङ्गपै मैं मर हो गया।
दर्द सर किसका यां सर हो गया ॥
क्या लिखूं खत के तेरे ख़ून निकला।
कहियो क़ासिद कि वो दफ़्तर हो गया ॥
ए मसीहा न खबर ली तूने।
वो जो बीमार था सो मर हो गया ॥

पैर तो मैंने अदब से न धरे ।
राहमें तेरो मेरा सर हो गया ॥
वो मुआ कौन करेगा यहां प्यार ।
आपके कूचेका वो यार हो गया ॥
ए मसीहा मैं करूं क्या जीके ।
पाससे मेरे दिलबर हो गया ॥
जान भी मेरी गई हमराह ।
नामे क्या लेके कबूतर हो गया ॥
अपने कातिलका लड़कपन देखो ।
देख कर खूंको मेरे डर हो गया ॥
कत्ले उश्शाकसे अब न कर तहे तेग ।
अबरू बाज़के अन्दर हो गया ॥
और गैरोंसे वो क्या कहता है ।
एक सिर थांभे मेरा फ़िकर हो गया ॥

गरक शोशे मन अमरे दास्ते यार वकाय गुज़रे दास्ते ।
आंके जहां रवागी जिन्द करद काम बुमन
हमनज़रे दास्ते ॥
रफ़ने ओ परवाने ओ मैशुदे शमा गर बाल परे दास्ते ॥

तिताली—खमाच

रात उस कूचेमें क्यों कर मेरा जाना बनता ।
देख लेता जो कोई खाक बहाना बनता ॥
मेरी औ तेरी मुलाकात जो होतो जानो ।
दुश्मने जान मेरा सारा ज़माना बनता ॥
डर है और खतरा मुझे खौफ़ है जासूसोंका ।
बने कब उससे तुझे ले के रवाना बनता ॥
हम सफ़ीरोंमें भला कौन सा होता अपना ।
दिल लगाना न कहो कैसे लगाना बनता ॥
सोहबते यार अगर होतो मुझे वाय नसीब ।
फिर न ताज़ीस्त मेरा दिल यह दिवाना बनता ॥
मुतरबे बज़्ममें उस महके किसी तौरसे आप ।
यह गज़ल उस बुते रानाको सुनाना बनता ॥

सोरठ

कहो मन राम औ सीता । जनम यह जात है बीता ॥
जैसे घुन काठको खोवे । तैसे यह कौन तन होवे ॥
इनको निपुन पति सङ्गी । न ध्यायो नाम तिरभङ्गी ॥
कठिन है जाव जमबाटो । लुटे जहां निज मत्याना ॥
जमा मत जात हो हारे । परे गरे तांक अनि भारे ॥
लिखा जब हिसाब लेवेगा । वहां का जवाब देवेगा ॥
रहो है भूल मायामें । न चीन्हो चोर कायामें ॥
मखन एक कोर जब पावे । सदा गुण रामके गावे ॥
कृष्णानन्द गावत यह ताना ।
सुन्दर वदन मदन मन मोहन सों जो लागा ध्याना ॥

झपाली

प्यारो दधि बेचनके मिस आवे ।
गरब गहीलो आहि ग्वालनोरे तोरो गत कोउ न पावे ॥
उझकत झांकत बोलत सुनावे ।
पतको लज्जा राखे अचरा छुड़ावे ॥
मन चितवत आनंद मन भावे ।
कबहुं दौरत कबहुं परावे काहूके दधिको मटका गिरावे ॥
श्री झनकत सब गोपियनमें कर धर बीन बजावे ।
सूरदास स्वामी तुमर दरसकूं रीझ रीझ गुण गावे ॥

एकताला

अरे महरवारे मोरो डालिया ले आवो ।
जादु ले चलो मोरे पियासों मिलावो ॥
आइला दिन गवननके अब मोपे रहिनो न जाय ।
याह मोरो पीर पावो ॥

लावनी—झपाली

भजन कर मजन कृष्ण केरा ।
मिट जावेगा तेरा लख चौरासी का फेरा ॥
अरे मन तू मत कर अभिमाना ।
अमर नहीं कोई इस जगतमें कर ले हरि ध्याना ॥
सचर अचर सब जीव पड़ा है काल जाल माहीं ।
हरि भज लीजे विलमन कीजे कर चित एक ठाहीं ॥
परे जब काल आय नेरा ।

रहे धन दौलत माल धरा सब लाखनका डेरा ।
छोड़ चलेगा छिनेरा आखर कोई नहीं तेरा ॥
राम रुपैया रोक अमोलख खरचे नहीं खुटेरे ।
हस्तिराम हरिनाम हुण्डियां लिखि दई गुरु तूं ठेरे॥

लावनी

अजहूं समझ मन मेरा मूरख ए दिन फेर न आवेगा।
हरि बिन बिरथा जनम जात है फेर पाछे पछतावेगा॥
बालपना सब खेल गमाया लरकनके सङ्ग जाता था ।
तरुणापन तरुनीमे खोया विषे वासमें रहता था ॥
बिरधपना बेकाम न खोना राम नामसे ले लेना ।
भाव भक्ति कर जुगत समैतो खूब तरे गोविन्द गाना॥
आगे जरा अवस्था आवे जामें बहुत दुख पावेगा ।
हाड़ मासमें सूल पड़ेगा जब क्या गोविन्द गावेगा ॥
कृष्णनाम सों मुक्ति होवै रामनाम सों तरना है।
हस्तिराम हरि सुमरण कर ले
तासों भवपार परना है ॥

२

सुफल जन्म तेरारे मिटे चौरासी का फेरा ।
कर दरशन गिरिधरन राजको सुफल जनम तेरा ॥
पूरब देशमें पुरी जो मथुरा गोकुल का नेरा ।
सीतल जल ठकुरानी घाट का जहां वैष्णवका डेरा ॥
सुन्दर मन्दिर सात सरूपके देवल ऊंचेरा ।
ध्वजा फहरके नौबत बाजे घड़ धो घड़धो सवेरा ॥
नर नारी हिल मिलके आवें गुण गावें हरि केरा ।
दरसन पावे आनन्द आवे तरे भवसागर बेरा ॥
हरि हरि करतां हरे सकल दुख सुख होय अधकेरा।
कृपा करो हरिदासके ऊपर राखो चरणन नेरा ॥

३

गगरिया उतारेरे बनवारी । तेरी सूरत पर वारी ॥
ले गागर सागरकों निकसी कङ्कर मारी गिरधारी ।
गगरी फूट गई चुनरी भीज गई
सास ननद घर दे गारी ॥
उड़रे कागा जावो दक्षनकों खबरां ले आवो प्रीतमकी।
प्रीतम मेरा फूल गुलाबी मैं कलियां सुख दरसनकी॥

रखनेवाला सोई है बैल वाला ।
आसन बनारसीमें डाला पहरें गल विभूत मृगछाला
वर देवेकूं बड़ो दयाला ॥
तुम तुम तुम तुम डमरूवाला
सोहे त्रिशूल और मृगछाला ।
बाघम्बर अम्बर सोहे शिव जटाजूट मन मोहे ॥
रागरङ्ग करत है गाने कृष्णानन्द गावत है ताने ॥

५

कानने बजाई बांसरी मुझे बिलमाईरे ।
सखी जब जमुनाका नीर भरन कूं जाईरे ॥
एक दिन जल भरनेकुं चली सोस धर मटकी ।
मोहे मिले नन्दके लाल बांह मेरी झटकी ॥
मेरे तोरा हार सिङ्गार चोली सब तरकी ।
मैं तो गिरि रपटके पाव फट गई मटकी ॥
मैं गिरि धरन पे जाय सखी सब सटकी ।
मैं तो हो गई हाल बिहाल देख छब नटकी ॥
मैं गई सुधबुध बिसराय सरम नहीं रहीरे ।
मोहे मिला नगर का लोग भरम सब गईरे ॥
मेरी सास सुनै और ननद सोर सुन करई ।
सुन पावे गुरुजन लोक तासों मैं डरई ॥
जब देख बहूका हाल सास तब बोली ।
बहू कहां फटा तेरा चीर अङ्गका चोली ॥
बहू कौन मिला बलवान भरी मेरी ओली ।
बहू बड़ी भई है खैर कंथ घर पोली ॥
मेरा पुत्र बड़ा जलजाल सांचो कहु मेरे ।
एरी कुलकूं लगाई दाग लाज नहीं तेरे ॥
जब कहत बहू सुन सास अरज एक मेरी ।
या गोकुल ब्रज की नार बड़ी छल हेरी ॥
कहने लागी सब सवत देन लागी गारी ।
मेसों झटझोटा हुवा चोर तहां फारी ॥
नवल जबरका सङ्ग मुझे दे मारारे ।
बहू कहे चतुराई सों बात समारीरे ॥

यह छलबल सों कर बात मास समझाईरे ॥
मास किया बड़ प्यार अङ्ग भर लाईरे ।
बहु औगुन लिये छिपाय चतुरताईरे ॥
कहै केसव दास बनाय सगुण ब्रह्मताईरे ।
कृष्ण पूरन अवतार पार नहीं पाईरे ॥

कहरवा

न बजावो मोहन मुरली जादू भरी तोरी तान ॥
जैसी तोरी बंसीकी बाजन तैसाई तेरो गान ।
कुलको कलङ्क लगावत धावत सुन कान ॥
छांड़ आई पीवत बालक छोड़ मह्ीको मथान ।
प्रेमरङ्ग प्रभु सङ्ग निशदिन खेलन परो बान ॥

ठुमरी

सिकियाके चोरी चोरी बंगला छवाव
तू खिरकी रखतीरे गोरी ।
गोरियारे गोरियाके करो सुरतिया
सइयां मोरा भुललीरे गोरी ॥
बंसवा कटाय कैसे बंगला छुवावतो
खिरकी रखतीरे गोरी ।
गोरियारे गोरीयाके करो सुरतिया
सइयां मोरा भुललीरे गोरी ॥
सोवनाके थरवामें जेवना परोसतो
घियना डारतीरे गोरी ।
गोरियारे गोरिया जेवईको बेरिया
सइयां भुललीरे गोरी ॥
चुन चुन कलियां मैं सेजियां बनावतो
फुलवा डारतीरे गोरी ।
गोरिया सुतईको बेरिया सइयां
मोसों रुटलीरो गोरी ॥

लावनी

नन्दनन्दा मोहै प्यारे कृष्ण गोविन्दा ।
वृन्दावन रास रचन्दा सुर नर मुनि सब वृन्दा
करे रासविलास आनन्दा ॥
घर घर हरि माखन खावे व्रज गोपानके घर जावे
दौरो जो आप वो धावे ।
छुम छननन ठुमकत आवे तत थेई थेई नाच नचावे
घुटुरन जलदी हरि धावे कृष्णानन्द लावनी गावे ॥

विहारी—खम्माच

आंख उस अबरू तमासे जो लड़ाना बनता ।
दिल मेरा नावके मिज़्गांका निशाना बनता ॥
सामने क़ातिले शफ़्फ़ाक़ के जाना बनता ।
सिर तहे तेग़ अजल काश झुकाना बनता ॥
अपना बेगाने का करता न कभी मैं शिकवा
यार बेगाना अगर वो न यगाना बनता ।
याद होतो मुझे गर क़िस्सए शीरींफ़रहाद
हाल दिल उसको शबे वसल सुनाना बनता ॥
सखी अनजाममें होता न अजलसे साक़ी
वार एक और जो क़ातिलका लगाना बनता ।
गोश अलताफ़से सुनता वो अगर हाल मेरा
हरके शिकवाको न तक़रीर सुनाना बनता ॥
दस्तपा सुरख़ मेरे ख़ूनमें करना क़ातिल
शौक़ यह रङ्ग हिना का तो बहाना बनता ।
रश्क शानासे न होता मुझे दर्द शाना
मेरा शाना जो तेरे ज़ुल्फ़का शाना बनता ॥
दोस्ती यारको उससे ज्योंहो होतो मजनूं
दिलको फिर सारे जहां सेतो छुड़ाना बनता ॥

सावनी—भूपाली

आज हम देखे गिरिधारी ।
सुन्दर वदन मदनकी शोभा चितवन अनियारी ॥
बजावै वंशी मदुवनमें ।
गावत तान तरङ्ग रङ्ग अति बैठे ग्वालनमें ॥
सोहनी मूरत है प्यारी ।
निशदिन दिलमें बसो रहत है टरत नहीं टारी ॥
प्रेम दो लगन लगी जगमें ।
आन मिले दिलदार यार दीदार करो जगमें ॥
सांवरी सूरत है प्यारी ।
वंशीवट कट निकट जमुनतट विरतत बनवारी ॥

लावनी कहते नटवरकी ।
कृष्णानन्द आनन्द मगन भए श्रीराधावरके ॥

लावनी—विहारी

गिरिधर मुरली बाजे कृष्ण तेरी
आवाज़ सुन कर मैं दौरी ।
बीजल ज्यों असमान चली बादल ज्यों गाजे गहरी ॥
नागड़ दम नागड़ दम कदम कदम तरे
बाजे बांसरी मोहनकी ।
रिमझम रिमझम मुरली बाजे
तट जमुना पै लाग झरी ॥
हातमें लठिया कांधे कमलिया कृष्ण चले वृन्दावनमें ।
सभी गवाले धेन चरावें हिलमिल बैठे कुञ्जनमें ॥
तट जमुनाके तीर कृष्णजी गए जल जमुन न्हानेको ।
रिमझम रिमझम मुरली बाजे
लगी लाल गुण गाने को ॥
हो नन्दजीके व्रजवासी कन्हैया
हमसे कर गए बहाना ।
दूध दही सब छान जो लीन्हो भए हरी मस्ताना ॥
कृष्णानन्द रहत निशवासर हरिके चित ध्याना ।
तन मन धन सब अरपण कीन्हे हरिचरन मन माना ॥

२

सुफल जन्म तेरा रे मिटे लख चौरासीका फेरा ।
कर दरशन गिरिधरनराजका होय पार बेरा ॥
व्रजमण्डलमें पुरी ज्यों मथुरा गोकुल के नेरा ।
शीतल जल ठकुरानी घाट का तहाँ वैष्णवनका डेरा ॥
सुन्दर मन्दिर सात सरूपके देवल ऊंचेरा ।
श्रीनवनीत प्रिया तहाँ राजत जशोदा नन्दकेरा ॥
मथुरानाथ मनोहर मूरत विठलनाथ मेरा ।
दीनदयाल द्वारकानाथ है गोकुल चन्द्र नेरा ॥
गोकुलनाथ अनाथके नाथ है कृपादृष्टि हेरा ।
मदन मोहन सोहन सूरत है बालकृष्ण घेरा ॥
कल्यानराय त्रभङ्गी नटवर मुकुन्दराय हेरा ।
श्रीगिरिधर गोस्वामी सेवा करे गोपाललाल केरा ॥
श्रीवल्लभ श्रीविठलनाथ प्रभु विष्णु स्वामी मेरा ।
नरनारी मिलजुल सब आवैं दरस पावैं हरि केरा ॥
प्रसाद पावैं कीर्त्तन गावैं पुष्ट मारग केरा ।
रामसागर आनन्दमें निशदिन तरे भवसागर बेरा ॥

लावनी—ढंग

गगरी भरीरे दही दूधनकी ।
मैं बेचनकुं चली नजरां पड़ीरे तेरे कन्हैयाकी ॥
मुस्कल हुई जानेकी चोगाली लगावता गेंदेकी ।
छोड़ देत काछनी कड़ा लिया रे तन वदनेका ॥
अजब खियाल कन्हैयाका जशोदा देख ले
तेरे फ़रज़न्दकी ।
दूसरी ग्वालनी इमकर बोली
देखे जशोदा मेरी वृन्दावनमें भई अकेली ॥
के मेरे शिरपर की गगरी तेरे कन्हैयाने ढोरी ।
सारी भिजोई ज़रतारनकी सास मारत वह दौरी ॥
तातें लाग्यारे कान्ह हंसनेकी ।
तीसरी ग्वालनी इमकर बोली मैं देखे जसुधा मेरी ॥
ताँ ठाड़े वनमाली मुजकूं केतारे सुन अलबेली ।
देखुं चम्पाकली हार लियारी गजमोतिनकी ॥
अजब ठिकानारे गोकुल नगरी ताँ ठाड़े वनमाली
बंशी बजावत सारङ्गधारी ।
रिमझिम रिमझिम मुरली झननन तानन सी तननन
ताथेइ ताथेइ ताता नाचतरे रासमें रङ्गिनकी ॥

२

शिव शङ्कर जूकी लीला परमसुलीला ।
चढ़ा बैल व बाघ तबेला दुर्गा अपने पास कबीला ॥
गणेश बालक अजब छबीला रङ्ग रङ्गीला ।
बूटेदार बाघम्बर पीला तापर गज चर्म्माम्बर गीला ॥
गर सी गरी बन्यो है लीला मरकत मणि
जों है नीला ।
भोलानाथ चित्ततें ढीला सीस गङ्गा जटा सलिला
तापर अमृत राय वसीला ॥
रसिक रसीला शिव बमभोला छैल छबीला
रङ्ग रङ्गीला ॥

मेरी लाडलीके मन्दिर आगे नाचेरी गणेश।
पग दोनों चौरासो बाजे हाथ कमलका फूल॥
लम्बी सुण्डको लटक बतावे एकदन्तको हल।
तिसरे हाथमें वेद लिये है चौथेमें तिरशूल॥
सब पञ्चनको राम राम मेरे गुरुको है आदेश।
थुङ्ग थुङ्ग तकथुङ्गा धौलाङ्ग थेई थेई ताता थेइ थेइ तत्॥

लावनी—जंगला

मेरी मदन मोहन सों प्रोत लगीं दोउ अंखियां।
मोहे विन देखे नहीं चैन रैन दिन सखियां॥
मैं बंशोवट पनघट भरने गई पानी।
मेरी नजर पड़ गया आह श्याम दिलजानी॥
जब आह आह कर नार भई बेहाले।
तब पड़ी धरन पर जाय डसी जों काले॥
सब देख प्यारी का हाल सखी भई जरदी।
कहे ढूंढ़ ले आवे जल्द श्याम बेदरदी॥
चल नन्दनन्दन से जायके कहा सहेली।
चली तुम विन रही है सूख मदनकी वेली॥
जब सुनति आए नहीं कहा होस विसराने।
जब चले दौर जो जा कोइ आग बुझाने॥
तब प्यारी प्यारी कहे उठा श्याम गल लाए।
जब सखी मगन भई जानकीदास सुख गाए॥

२

ए री ग्वालनी कहती जशोदासे।
संभाल अपना गोकुल कन्हेया जुलम पड़ा हमसे॥
एक दिन जल भरने जाती।
मात सहेल्यां हिल मिल ग्वालन नखरे सों चलती॥
कृष्णने मोही मेरी जान।
महलोंके ऊपर महल मेरा आधीरात का जो पहरा॥
किधर सों आया कृष्ण तेरा।
हो गया किस्त और मिस्त लिया शिर आन मेरा॥
मेरा मन हरया हरो मेरी जान।
उलझे नैना आवैना करे श्रो सेना से सैना॥
कृष्णानन्द गावत यह ताना।
सुन्दर बदन मदनमोहनमों जी लागा ध्याना॥

लावनी—जंगला

हम तेरे वे खातर बड़ी दूरसे आते।
तुम हमें देखके क्या मुखड़ा छिपाते॥
हमसों जो लगाई लगन काहेकूं तोड़ा।
मेरी कौन गुन्हा तकसीर बोलना छोड़ा॥
हम तेरे इश्क़में जोबन जोय जलाया।
चला छिरदेसी बेदरद दरद नहीं आया॥
यह साह वली उस्ताद गावता ख्याले।
पर इश्कका फन्दा बड़ा बुरा जञ्जाले॥

२

सुन सहेलियो मेरा लाल मनावो।
पल पसारके मेरा दरद सुनावो॥
तुम जावोगे हमे सङ्ग ले जाना।
मैं अकेली मेरा धरकना सोना॥
पिया मत जारे परदेशां का जाना।
कोई साल दुसाला आढ़ लपटके सोणा॥
इस पहरमें क्या परदेशोंको पाते।
उठ चला महोबत छोड़ जगतकी राते॥
इस पहरे में क्या रंडोंको असनाई।
कोई कठिन प्रोतको रात चातुरा भाई॥

३

परदेशीसे महोबत करके दिलमें पछताना।
छोड़ चला बेदरद बिछुरते लाज नहीं आना॥
धर घोड़े पर जीन सिपइया राज सुनजारे।
निकाल कमरसों कटार मेरे तनके मार जारे॥
भली करी मौलेने जोड़ी बिछुड़ाई।
याद करो उस रोज बिछुड़ते लाज नहीं आई॥
छोटा सा एक यार हमरा ढूंढ़ा जग सारा।
देश कवन सो जाय कि घरको भेजो हरकारा॥

४

ले गागर सागर सों निकसी कङ्कर मारे गिरधारी।

गगरो फूट गई चुनरी भीज गई
सासु ननद घर दे गारी ॥
जल भरनको जाय मेरा लाल पनघटवा।
उड़ो काग तुम जाव दखन को
खबर लावो मोर पीतमको उमगो जोबना कहा न माने
नदिया बाढ़ी सावनको ॥
इश्क करोगे मुसकल होगा रंडो अपने मतलबको।
इन बातनमें नफा नहीं है सङ्गत कर ले साधोंको ॥

अहीरी—प्रदीप

माया बेधर हो मन ए दई निकसब कैसे क होई।
जगमें आय कछु भक्त न कीनो
निशदिन खाय खाय सोई।
तन मन जिउ पिउ कछु नहीं जाना
वेस अकारथ खोई ॥
का आया कायाके हो गए याही को मल मल धोई।
चलतको बार याहु सङ्ग न लागी और लागे कब कोई ॥
का जम बेत सों हेतको विरवा खेतमें जोको बोई।
शिव ले नामको सांझ सवेरो फल पावै गो सोई ॥

२

माया क्या हमको भटकावे ठौर ठौर है वोही।
मो उरझाइके आप उरझा है अब निरवारे सोही ॥
कों उरझा और कामें उरझा एही है एहो ओई।
जोहि जोहि काज का रूप धरा उन सो एकोने होई॥
कुम्भ लियो पहले विन जोते कैसे जोता बोई।
सत गुरु मिल सब पायो काजम तनक कुमतिया खोई॥
पियाको मिलि आनन्द सङ्ग जागी खाई सोई ॥

३

खट कबतक हम भरिए दुखके दिन अबतक पिय
नहीं अइलो मा।
बीते असाढ़ तबके बिन पीके रो रो सावन गइलो मा ॥
भादो आसन पियको आस न
कौन कौन दुख सहिलो मा।
बारा मास दुःख में गुजरे कौन कौन गम खइलो मा
दुखके दिन कौने दिन जइ हैं
कब सुखको निश पइलो मा ॥
पियके मीत काजमसे पूछतो कहा धीरजको गइलो मा

खट

चित मोरा पिय ओर के भरे अब को गगरो।
लागी लगन पिय ओर को जबते
लोक लाज तबही बिसरो ॥
छूछी गगर धर जात डरे जिउ
कैसो पीत लगत करो डगरो ॥

श्रीरामदूताय नमः

लावनी—कलांगड़ा

हनूमान वीर ठंका जिनका मुलकोंमें डंका।
हुकम पाय कूदि गए लङ्का उठि जब रावणके शङ्का ॥
बड़े बड़े जोधा आए हैं स्वामो।
अखैकुमार मार्यो एक नामी ॥
बागे सब दियां उजारो।
लङ्का सोनेको जारो ॥
सिया सुध छिन में ले आए।
बीरवानो जब रिझाए ॥
मरजादा रखो समुन्दरको।
शिला सब तर गई पत्थरको ॥
सकत एक लागो लछमनकूं।
हुक्म जब दिया पवनसुतकूं ॥
सजीवन लाय देहु हमकूं।
कि मुसकिल नहीं है यह तुमकूं ॥
दोना गिर ल्याया एक छिनमें।
के लछमन जगाय दिया पलमें ॥
कारज रघुवरके सारे।
सदा तुम भक्तनके प्यारे ॥
अञ्जनी पूत धन्य तुमकूं।
दुष्टनको संहार करो तुम मेहर करो हमकूं ॥
सहायक सदा रहो मेरो।
के दुसमन आवे नहीं नेरो ॥

श्रीवल्लभ चन्दकी मायासा ।
के रघुवर मिलनेकी आसा ॥

लावनी—रेखता

गोरी एक बनो है हद वेश ।
शिरपर लम्बे लटके केश ॥
आदासे चली है मुख मोर ।
अचरा दिया उरसे छोर ॥
श्रीमुख कोटि चन्द सा झलके ।
मदभरी नैनांदो पलके ॥
नैनांमें श्याम फबरा कजरा ।
हाथोमें बेलांदा गजरा ॥
मांग शिर मोतिनको सोहे ।
गोरीका बांको है भोहे ॥
कानोमें करणफूल ढलके ।
शिर बिच शीश फूल झलके ॥
आड़ शिर सोहे केसरकी ।
मोह्यो मन मोती बेसरकी ॥
शिर पर टीको यों लहके ।
अङ्ग सब केतकी ज्यों महके ॥
गोरीके बेंदी फब रही भाल ।
आशिक पर डार्यो प्रेमदा जाल
भाल बिच हीरेकी टीको ।
दशननको चमक है नीको ॥
दांतोमें चुनोदी मेखें ।
मिसीदी अजब बनी रेखें ॥
नासिका सुवासा राजे ।
अधर लख किन्दरी लाजे ॥
नाक बिच सुन्दर है बारी ।
ओढ़े कुसुम्भी सारी ॥
ठोढ़ी मद चुम्बको शोभा ।
कपोल गाढ़ कामको गोभा ॥
गुलूबंद गलेमें सोहे ।
बाजूबंद देखि मन मोहे ॥

गोरीकी अजब बनी अंखियां ।
मुखमें चबाय रही बिडियां ॥
प्यारीकी खूब बनी छतियां ।
करमें हरी हरी चुरियां ॥
प्यारी कुच श्रीफल कर मदयां ।
चकवा दोउ श्रीफलकी सखियां ॥
हाथों हथफूल है भारी ।
पोहोंचो वङ्गडोको छब न्यारी ॥
पावनमें मेंदी है प्यारी ।
अङ्गुल्यांमें छल्लोंकी न्यारी ॥
उदर परो ना न है रेखा ।
नाभी गम्भीर छवि देखा ॥
प्यारी कटि केहरसो दरसे ।
लहंगा रङ्ग सुहावना सरसे ॥
नारा रङ्ग हरा बना भारी ।
गयन्द गति चलति मतवारी ॥
जङ्घा छवि कदली को नाई ।
अङ्ग बीच मदनको झांई ॥
कटिपर किङ्कनी राजे ।
मधुर सुर मन्द कल बाजे ॥
चरण बिच जेहर कर रही सोर ।
अनवट त्रिभुवनकी घनघोर ॥
पायल पग पायन यों झमके ।
नखां छवि चन्दकला चमके ॥
एड़ी रङ्ग नारङ्गी नाई ।
पगां तले कमलकी झांई ॥
गोराके अजब बने सब गात ।
सुन्दर हंसि हंसि करती बात ॥
गोरानें दर्पण लीना हात ।
चहुंदिश सुर सुरके मुसिकात ॥
गोरीने सज सोहल सिङ्गार ।
गले बिच मन मोतिनके हार ॥
नवेली सङ्ग लिए सखियां ।

दस्तों बीच फूलोंदी छड़ियां ॥
हुकुम श्रीवल्लभ का पाया।
छन्द यह यारोंने गाया॥
वल्लभ छन्द किया खासा।
जुगल चरननको है आसा॥

देवगान्धार—रेखता

देखें कहीं नन्दके लाला। बतावो वंशीवाला॥
मेरा जी उलझ गया आलो। टोना मोहे डारे वनमाली॥
तजो मैं खान पानीरो। नहीं मेरो पीर जानीरो॥
लगी दोय कानमें दूतो। तजो मोहे सेजमें सूतो॥
विरहका वाण मारा है। कलेजा छेद डारा है॥
सलोना सांवरा प्यारा। दृगन सों होय ना न्यारा॥
ढूंढ़ा वन बाग बी सारा। मिला नहीं प्राणका प्यारा॥
आली कोई हरि मिलावोरी। मेरा कोई जीव बचावोरी॥
देखे विन जीय तरफत है। नैनों बिच नीर बरषत है॥
जहां होय कान्ह कारोरी। मुझे ले जाय डारोरी॥
मेरो मन नाहीं मानेरो। लगी रट श्याम कान्हेरो॥
अरज हरिदास प्यारे सों। मिलावो कान्ह कारे सों॥
कृष्णानन्द आनन्दमें डोले। वृन्दावन करता कलोले॥

कलिङ्ग

सांवरे गोविन्दने मन तो मेरा हर लिया।
फिर गई तिरछी निगाह सीनेमें जादू किया॥
मोर मुकुट की झलक वंशीकी प्यारो ललक
कानमें कुण्डल चमक झांकी अजब गश किया।
भौंह तावांकी कमान चलते हैं चितवनके वान
रखता हूं मैं जाय प्राण सीनामें रस्ता किया॥
गिरिधर का यह काम जपता हूं एक तेरा नाम
रखता हूं मैं आठो जाम हरिके चरण दिया॥

ज'गला

रूड़ो पैठ वालो न थी नाथ तू नेहु न मुरे।
श्यामाटे न थी आव्या घेर आव्यां क्यां भ्रम्युरे॥
माहे मन मोन पुरो आसशाल हा क्यां विलम्युरे।
कृष्णानन्दनू पामस्ये एणी पेर माह्रे जीय भ्रम्युरे॥

बरवा

वालहा आमि जाने तुमि रङ्ग रङ्ग सुरङ्ग छो रेलो।
तुम निकले हो रङ्ग पतङ्ग छ वा निरमोही
न थइए दोनानाथजी रेलो॥
बाला आमि जाने तुमि दरियाव छो रेलो।
तुम निकले डंगरियां रानो छे ए वा निरमोही
न थइए दोनानाथजी रेलो॥
एणी पेरे कृष्णानन्द विनती करे रेलो।
श्यामा टे न थो आव्या माह्रे घेर है ए वानी रेलो॥

२

धन वृन्दावन रूड़ु धामके धन जमुना नदीरे लोल।
धन धन मोकलो यं साकुगासके
आठो भादरवा बदी रे लोल॥
त्याहा प्रगट्या नन्द नन्दन आनन्द मन अति
घणीरे लोल।
कृष्णानन्द जाय वलिहार उदयो व्रजचन्द तनी रे लोल॥

कालिङ्ग

श्यामा थें न थो आव्यारे आव्या।
वालहा तें तो जनम जनम ना माल्या॥
रूड़ी पैठे लागो वालहा नीका।
वालहा थें तो नन्दमहर ना कोका॥
चन्दन घसहुरे नीका।
माह्रे और लागे सब जग फीका॥
म्हाह्रे घेर आवोरे रसिया।
कृष्णानन्दने मन तुम वसिया॥

२

धन धन रूड़ो व्रजदेशरे।
वालहे माह्रे कीनो परवेसरे॥
तेने जपे ब्रह्मा शेष महेश चलो श्रीजीनो दरशन
करिएरे।
धन धन वृन्दावन धामरे धनधन गोकुलयूं गामरे
धन धन श्रीमथुरा धाम चलो श्रीनाथजीने जोइएरे॥
वालहो नटवर वेश साजेरे रसरास करे है समाजेरे

सब गोपिनमें आप विराजे चलो० ।
माहे मनमें थयूं आनन्दरे निरखि रूप वृन्दावन चन्दरे
वारी जावे श्रीकृष्णानन्द चलो० ॥

धनाश्री

तारे चरण कमलने हुं नमूं महारानीरे ।
वृन्दावन दे मोहे वास राधा रानीरे ॥
धन धन यह गोकुल गांम जो महारानीरे ।
धन वरसानो यह ठाम राधारानीरे ॥
धन नन्द गाम गोवर्द्धन महारानीरे ।
धन व्रज चौरासी धाम राधा रानीरे ॥
कृष्णानन्द जाए वारने महारानीरे ।
मुने श्रीकृष्ण मिलननी आस राधारानीरे ॥

२

नन्द नन्दन वृन्दावन चन्द प्रगट थयूं व्रज माहीजो ॥
अन्धकार सब दूर गयुं माहे
आनन्द भयुं मन याहीजो ।
रूड़ी पेठे लीलामृत जो गाते
कृष्णानन्दते वलवल जाहीजो ॥

सोरठ

माह्रे माटूं थयूं छे आनन्द आए सांवलिया
माह्रे मनना पूरी आस ।
मैं गाऊंरूड़ो तान
माह्रे मनमें छे अब ध्यान आए० ॥
सङ्खचक्र गदा पदम सोहै
निज भक्तजनको मन मोहै आए० ।
कृष्णानन्दने सुख पाया
राग रङ्गते घण जाम्यूं आए० ॥

धानी

माह्रे मनमें थयुं आनन्दरे आज सोहलो ।
माह्रे घर आव्या व्रजनाथरे आज सोहलो ॥
पूरव्या मनना सबही काजरे
निरख्या नैना श्रीव्रजराजरे आ० ।
धन वृन्दावन मथुरा धामरे
धन धन गोकुलियो यह गामरे० ॥
कृष्णानन्द निरख व्रज चन्दरे
काव्या जनन जमना दुखदन्दरे आ० ॥

राग—मल्हार

आज आनन्द माहे अति घनु आव्या व्रजना नाथ
मङ्गल गाबूंरे ।
आजनो दिन रलियां उमानूं सर्व पूरो
मननी वात मङ्गल गाबूंरे ॥
पलकन थो मग आमो झारस्यूं भेंट करूं माह्रो
नाथ म० ।
कृष्णानन्द जाए वारने धन धन माह्रा नाथ म० ॥

धानी

आज भोर हो माह्रा नाथजी आया छो म्हांरे द्वार जो ।
क्यां क्यां तुमो राती रम रह्या
कुड़ी नथो बोला म्हांमे बात जो ॥
रूड़ी पैठे पीठे कङ्गनादा गोयो नैना तंबोल लखात जो ।
धरनी पगी ते डगमगस्यूं धगे कृष्णानन्द
झूठा सोहै खात जो ॥

राग—गौरी

दाड़े दाड़े माखन चोरो करो छो तुम व्रनारे ।
नेदाड़ाना आव्याछो म्हांरे हाथ जो
श्रोछारे तू नन्द अहीरनारे ॥
नन्दगाम सों कान्ह तुमो आवियारे मागो छे
महीड़ानो दान जो श्यामा टे एटलो घेरनारे ।
मथुराते ग्वालनो चलीरे कहीं माथे छे महीडानो माठ
जो बीच रोके छे नन्दनन्दनारे ॥
मागे छे जोबन दान जो श्रोछारे तूं नन्द अहीरना
कान्ह गढ़ सुरे ग्वालन उतारनारे ।
नहीं दे छे महीड़ा दान जो कृष्णानन्द जाए वारनेरे ॥

मटीयाल

माह्रे मोटूं थयूं छे आनन्द जो हरिना जन पावनारे
लोक ।

माझे मोतियां बुठूछे मेह हरिना जन पावणारे
लोल पुरवलूं उदयो छे पुण्य हरि० ॥
रूडी पैठे छापा तिलक शोभतां जो कण्ठे सुन्दरती
तुलसीनी माल हरि० ।
कृष्णानन्द आनन्द डोलतां वलिहारी जावे कृष्णजीना
माझे घणुं थयूंछे आनन्द जो हरिजनना
पावणारे लोल ॥

भूपाली

आनन्द माझे मन थयूं सखी निरख्याते नन्दना नन्दरे।
अतीत हरख्या आल्हादमें सखी
आव्या श्रीगोकुलचन्दरे ॥
नैने ढाल निरखारे श्रीव्रजना नाथ श्रीगोकुलनाथ
गावो सखी आज सोहलो ।
घरघरते बन्दन माल सोभित गावे छे मङ्गलचाररे ॥
धा धा किटतक धुमकिट धा धिलाङ्ग
बाजे छे वीन मृदङ्गरे ।
बीच वसरी डफ झांझ झनकन गावे छे कृष्णानन्दरे ॥

लावनी

सुन रे मन क्यों फिरे भटकता
कर ले ध्यान जगदम्बेका ।
सुख सम्पत नित बढ़े पियारे होगा जनम सुफल तेरा ॥
बड़ा कठिन है मनुवा मेरे रस्ता प्रेमनगरकारे ।
समझ बूझ पग राख संभल कर
चाख प्रेमको रस प्यारे ॥
मधु जोबनमें फिरो दिवाना
कुछ नहीं ख्याल खबर तुजको ।
औसर गया हाथ नहीं आवे
समै पाय मत गाफिल हो ॥
सुमर भवानी सब जग जानी
कहा भरोसा इस तनका ॥
प्रेम सखीकी रहे आसरा सदा उसके हो चरणनका ॥

२

जै काली कल्याण करे सन्तन प्रतपालो सदा खुशालो ॥
मङ्गलकी सेवा सुन मेरी देवा हाथ जोड़ तेरे द्वार खरे ।
पान सोपारी ध्वजा नारियर ले ज्वाला तेरे भेट करे ॥
बुद्ध विधाता तूं जगमाता मेरा कारज तूं सिद्ध करे ।
चरण कमल का लिया आसरा चरण तुमारे आन परे ॥
ज्यों ज्यों भीर परे भक्तनमें त्यों त्यों आनके सहाय करे ।
गुरूवारते सब जग मोहो चरण अनोखे रूप धरे ॥
मात होयके पुत्र खिलावे आप हो जननी सहाय करे ।
शुक्र सुखदाई सदा सहाई सन्तनके जय कार्ज करे ॥
ब्रह्मा शेष महेश सहसफनि लिये वेद तेरे द्वार खरे ।
तुमरी महिमा कबलग वरणों छिनमें संकट दूर करे ॥
वार सनीश्वरकूं का वरणो जब कालीका हुकम करे ।
खपर तसूल मण्डधारणो जब रक्तवीजकूं भस्म करे ॥
तेरो महिमा कब लग बरनू महोषासुरको पकर दले ।
आदित्यबार सुनि आदि भवानी
अपने जनके दुःख हरे ॥
बड़े बड़े सब दानव मारे चण्डमुण्ड सब चूर करे ।
जब तूं देखे दयारूप होय छिनमें संकट दूर करे ॥
सोम सुभाव धरे मेरी मैया जनको अरज कबूल करे ।
सिंह पीठ पर चढ़ी भवानी अटल भवनमें राज करे ॥
दरसन पावे मङ्गल गावे सदासन्त तेरे ध्यान धरे ॥

२

कैसे करूं साजन पिया विन जाता है जोबन मेरा ।
कोन देशमें जाय बिलम रहे नहीं आया दिलवर मेरा ॥
बार बार गजमोती परोए सुरत बनाए गुलदारा ।
चन्द्रवदन सा बदन जो उसका
हुवा बादलमें उजियारा ॥
छतीस पान का बीरा चाबती नीर बरसता नैनोंमें ।
बाला जोबन मदनकी मस्ती पड़ गई प्यारे इश्कोंमें ॥
आसमान सो परी जो उतरी
ज्यों बीजल चमके बादलोंमें ।
सोले सिङ्गार बतीसों आभरण करके बैठो मेहलोंमें ॥
लावो जहरका प्याला पीजिए
अब नहीं जोवना मुल्कोंमें ।

बेदरदी सों प्रीत कर कै नफा न पाया यारीमें ॥
मदनमोहन को आन मिलावै उन बिन मेरा जीतरसे
रागरङ्ग सों तान सुनोंगी जासो हियरा अत हरसे ॥

४

खड़ी दरसन देखन को तिहारे दरसन दे जारे।
अरे जलदी आव मेरी जान सांवरे नैन मिला जारे ॥
बिन दरसन मन मानत नाहीं जसोदानन्दवारे।
करना प्यार हमारे प्यारे अबहीं आ जारे ॥
तुम तो बड़े प्रवीन हमकों ऐस प्रीत भारे।
अरे श्रीवृन्दावन-चन्द्र-बिलासी पूरन अवतारे ॥
यही चाह चित बढ़ी उमंग उर टरत नहीं टारे।
मिलिये धाय धाय पिय अपने मोहन मतवारे ॥
करिए केल कुञ्ज कुञ्जनमें गहर गहर बन टारे।
ख्याल खुशाल भरे अंग अङ्गमें वेग हो प्रगटारे ॥

तथा                    रागसागर रचित

प्रथम भए रवनी बस प्यारे बिम्बकै उदे आए
राम किरिया खात।
बिवस भए देखियत गात अदेशकार कौन तोय
ललित वचन बोलत हो तुतरात ॥
बेला बेर बीत गई आली आस पूज गई देव
गरीब नवाज का कों भो सङ्कम खट पट भई रात।
दे शाख सुघर तोय सुआ बस्ल पहर खड़ो
सुघराई जानि परात ॥
हम आसवारी सारी रैन तुम देवगन्धारी गावत
गुजरी सुन बीती परभात।
तोड़ी हमसों प्रीत जौनपुर बसत है नवल तोय
दे शीख उने जाय लाचार हो बहादुरी डरात ॥
जङ्गल जङ्गल ढूंढ़त हारी झिझवट जिन करो
मेरे प्यारे आसा जीवत बिहात।
सारङ्गनयनी पास जावो मधु माधवी बड़ हंसनी
सामन्त प्यारे हन्दावन मध इहां लङ्क दहात ॥
धन धन श्री मूलतान मन्त्र पढ़ डार्यो अभी मैं
पल छन निरखत तुमकों पुरिया बड़ भाग गात।
जैतश्री वाकी पूरब पूरे पुण्यफल जाकों पूरवा लखात ॥
मार वाने दई है कामको श्रीमहाराज
गोरी गोरी टंकरात।
एमन होत कल्याणकों चाहत भूपाल बड़े
हमीर पूरी रात ॥
को मोदीयत कर छाया पग डगमगात।
ऐड़ात जभात बहु नायक हो जु कान्हर बागे कैमरो
कण्ठमाल कौस्तुभमणि महाना बोल सुहात ॥
वाके दरबारमें गए बहार करन हिंडोरे
पांचमे बसत हो भंवर नाम कहात।
बिहागत भई मेरी खम्भा पकर ठाढ़ी रहत
पर जो दुख बीतो मारू कासे कहूं बात ॥
सो रटन लागो सास मेरो जय जय बनियां करार कर गए
सोहनी मोहनी कर घात।
मोहिं अहीरी जान गोकुल ग्वालिया एराको चाल
चलत छलक छांड कहीं जात ॥
कपोल कहां पीक लागो जानि है जु जानो दीपक
चन्द प्रकाश भए नीलाम्बर आढ़ आए कलि
गये अवध दे रात।
हे घनश्याम मोलार नटवर हैं वाहीके गोड़े पग धरात ॥
बांके श्रीविहारी लहर लीम पहाड़ पै
कङ्कन गड़ात खड़ी ता नायकाकी बात।
बेजु बावरो रावरो हितू हितारो रागसागर गावत
तीन तिलक शिर मांझ देखात ॥

इति रागसागर

सोरठ

मेरा दिल है बेक़रार सांवनमें पी तू आ जा।
कारी घटा डरावै बिरहा मुझे सतावै
तेरा है इन्तज़ार सा० ॥
कोयल कुहुक सुनावे बिजुरी चमके देखावे
बरसे है बारबार सा०।
बोलि हैं दादुर मोर करते हैं झींगर शोर
•बरषा नई है बहार सा० ॥

बेताब हूं सुन ए दिल भाता नहीं कुछ तुम विन
आंसू है जार जार बा० ॥

२

परदेशी पो कब आवेंगे बमना सगुन बिचार।
कारो घटा सब छाई नदीयां सबी भर आई
पड़ने लगो फुहार ॥
सुनियो वीर बटोही पियासों कहियो यों हो
रोती है जार जार ॥

३

केसरिया बालम राज तू म्हांरे डेरे होता जा।
सेज टिलको सूनो है सोनेके मन्दिरमें
चैनो खुसो पाई न कहीं विरहा नगरमें
यह हुस्न मुलक उन बिना होता है तराज तू० ॥
पण्डित जो पूछतो हूं ब्रह्मा जीत बामना
कहो शुभ घरी सों आवे सजन मेरे आंगना
रुदका माता आवे मेरे वस्लका सिरताज ॥

सोरठ

निगह वह तीर जिसको है जुल्फ ज़ञ्जीर जिसको है।
फ़िरशते देखकर हैरां कि यह तसवीर जिसको है॥
कन्हैया हुस्नका सागर लहर गम्भीर जिसको है।
अजब महबूब है बांका अदा शमशेर जिसको है ॥
मरे आशक़ जिलाने को हंसो अक्सोर जिसको है।
सलोना सांवरा प्यारा कि राधा मोर जिसको है ॥
तगाफ़ुल ऐसे सुन्दर पर बड़ो तक़ सीर जिसको है ॥

२

छवि देखि कन्हैयाको दिल हो गया दोवाना।
ज्यों गुल पर भ्रमर घूमे ज्यों शमा पर परवाना ॥
ज्यों चन्द्रमें बादल तैसे ज़ुल्फोंका घुमड आना।
वह बांको निगाहैं और कछु मन्द सा मुसकाना ॥
वह सांवरे तन ऊपर गहनोंका झमक आना।
ज्यों श्यामघटा भीतर बिजुलीका तड़प जाना ॥
ज्यों कृष्णका दरसाना ज्यों राधिकाका आना।
यह दोनोको छब ऊपर सुन्दर हुवा कुर्बाना ॥

करुणानिधान सुनिए कछु करुणा कान्ह मेरो।
निशदिन रट लाग रही है जिय मांझ याद तेरो ॥
प्रह्लादके हितकारो। खम्भ फार देहधारो ॥
नृसिंह नाम पाए। सब सन्तनके मन भाए ॥
गजको जो अरज मानो। सो तो अविदित वानो ॥
ग्राहके जो फन्द काटे। अघ कोट कोट डाटे ॥
जुग जुग पतित तारे। कवि गिनत गिनत हारे ॥
टुक मेरो ओर देखो। तुम सोवत हो के जागो ॥
मैं बार बार टेरों। टुक बाट तिहारो हेरों ॥
महाराज अवध-बिहारो। मिल राम सखो वलिहारो॥

भगवत्स्तुति

करुणामृतैकजलधे शृणु कृपया मे सुवाचम्।
करुणासुनोसि साधो, कमलेश दोनबन्धो,
प्रह्लादमेव पातु, दितिजासुरं निहन्तु,
कृष्णानन्दं पातु लक्ष्मीपतं शरणं त्वम् ॥

२

भुवनगुप्तये ब्रह्मणार्चितम्,
दशरथालये व्यक्तिमागतम्,
जनकनन्दिनोलक्ष्मणान्वितम्,
भज मनः सदा राममद्भुतम्।
कमललोचनं पापमोचनम्
स्वजनरञ्जनं हतभञ्जनम्,
षड्रिपुमर्द्दनं बुद्धिवर्द्धनम्
भज मनः सदा राममद्भुतम् ॥
अमरकिन्नरैः सिद्धचारणैः
मुनिभिरर्चितैरप्सरोगणैः
परमविद्यया स्वेच्छया चितं
भज मनः सदा राममद्भुतम् ॥

३

अच्युतं केशवं रामनारायणम्
कृष्णदामोदरं वासुदेवं हरिम्।
श्रीधरं माधवं गोपिकावल्लभम्
जानकीनायकं रामचन्द्रं भजे ॥

खगजं शेषपं सत्यभामाधवं श्रीपतिं श्रीकरं
राधिकाराधितम्।
इन्दिरामन्दिरं चेतसा सुन्दरं देवकीनन्दनं
नन्दजं संदधे॥
विष्णवे जिष्णवे शङ्खिने चक्रिणे रुक्मिणीनायके
जानकीवल्लभे।
वल्लभी-वल्लभायान्वितायात्मने कंसविध्वंसिने
कृष्ण केशिघ्नते असुरनिकन्दिने॥
कृष्ण गोविन्द हरे भक्तपते नरहरे
वनमालिन् विट्ठल वृन्दावनचन्द्र हे।

द्वारकानायक द्रौपदीसहायक
असुरविदारक यशोदानन्द हे॥
राक्षसादण्डित सीतया शोभित
लक्ष्मणेनार्चित वानरै सेवित
सर्व्वविश्ववन्दितागस्तिना पूजित
राघव-रावणमस्तकछेदन हे।
धेनुकारिष्टकानिष्टकृत् प्राणहृत
भूमिभारदूरकृत् गोब्राह्मणपालन हे॥

इति श्रीकृष्णानन्द-व्यासदेव-सङ्कलित रागसागरोद्भव सङ्गीत-रागकल्पद्रुमे
मूलतानी-बरवा-कहरवा-दादरा-बिहारी-सोरठ-रेखता-गजलियात
पश्तगभादि रङ्गीन गान सम्पूर्ण।

———०———